बुद्ध के विहार पर न पड़कर उत्तर की ओर पड़ती थी। जैनों के कर्मचारी नियुक्त थे, वे प्रतिदिन मन्दिर में झाड़ू लगाया करते थे, पानी छिड़कते थे, धूप-दीप जलाते और पूजा करते थे।[8] इस उदाहरण से सिद्ध होता है कि बौद्ध विहारों के समीप ही जैन मन्दिर हुआ करते थे।

**वैदिक धर्म —**

शक-कुषाण काल में वैदिक धर्म दब गया था उसकी जगह बौद्ध व जैन धर्म ने ले ली थी। वैदिक ब्राह्मण-धर्म में निहित 'स्वराज' और 'राष्ट्र-प्रियता' के भावों के कारण ही विदेशी शासकों ने ब्राह्मण-धर्म को भी राजाश्रय नहीं दिया। किन्तु गुप्तों के अभ्युदय के साथ यह स्थिति बदल गई नाग-वाकाटकों की भाँति गुप्त-नृपति भारत और भारतीयता के परम पोषक एवं समर्थक हुए। फलत: गुप्त-सम्राटों का संरक्षण प्राप्त कर ब्राह्मण-धर्म, बौद्ध और जैन धर्म को पृष्ठ में धकेलकर पुन: अपने गौरवपूर्ण स्थान को प्राप्त हो, राष्ट्र का प्रमुख धर्म बन गया। गुप्त-सम्राटों द्वारा अश्वमेध-यज्ञों का पुनरूद्धार किया गया। इसी समय के वाकाटक राजा प्रवरसेन ने अश्वमेध, वाजपेय अनेक वैदिक यज्ञ किए। गुप्तकालीन यज्ञों में पंच महायज्ञों के उल्लेख मिलते हैं। खुदाई में अनेक यज्ञ-यूप मिले हैं। गुप्तकालीन मोहरों पर भी यज्ञ-यूपों और वेदिकाओं के चित्र मिलते हैं।

सम्पूर्ण गुप्तयुग की धार्मिक स्थिति पर विहंगम दृष्टि डाली जाए तो यह निष्कर्ष निकलता है कि गुप्त-सम्राटों के उदार शासन में सभी धर्मों को अपनी वृद्धि करने की पूर्ण स्वतन्त्रता प्राप्त थी। राज्य की ओर से धर्म के आधार पर प्रजा से भेदभाव नहीं किया जाता था। यही कारण है कि वैष्णव होते हुए भी गुप्त-सम्राटों ने राजकीय पद सभी धर्मावलम्बियों के लिए उन्मुक्त रखे थे। विभिन्न धार्मिक सम्प्रदायों में विद्वेष का लेशमात्र भी आभास नहीं मिलता। उपयुक्त विवरण से स्पष्ट है कि गुप्त- सम्राटों के शासन में भारत के सभी धर्मों में पारस्परिक सौहार्द एवं प्रीति का भाव था। डॉ० विमलचन्द्र पाण्डेय गुप्तकाल में धार्मिक-सहिष्णुता को इस प्रकार दर्शाते हैं "संस्कृति के अन्यान्य क्षेत्रों की भाँति गुप्तकाल में धार्मिक क्षेत्र में भी बड़ी सक्रियता दिखाई देती है। यद्यपि गुप्त राजाओं ने वैष्णव धर्म को राजधर्म माना तथापि उन्होंने अन्यान्य धर्मों के साथ किसी प्रकार का अत्याचार नहीं किया। गुप्त काल में वैष्णव धर्म के साथ-साथ शैव धर्म, वैदिक धर्म, बौद्ध धर्म, जैन धर्म तथा छोटे-छोटे अन्यान्य देवी-देवताओं के चतुर्दिक् अनेक सम्प्रदायिक धर्म विकसित होते रहे।

सन्दर्भ:—

४— के. पी. जायसवाल, हिस्ट्री ऑव इण्डिया, पृ० २०८ ।

५— सांची का लेख (गुप्त सम्वत् ९३) ।

६— भूपेश सक्सैना, गुप्तकालीन भारत, पृ० ३०१ ।

७— उदयनारायण राय, गुप्त-सम्राट् और उनका काल, पृ० ३५७ ।

८— फ़ाहियान का यात्रा विवरण, पृ० ४४-४५ ।

९— भगवतीप्रसाद पांथरी, भारत का स्वर्णयुग, पृ० ३४३ ।

———

यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानुपश्यति ।
सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न विजुगुप्सते ॥

(ईशोपनिषद् ६)

जो (मनुष्य) सम्पूर्ण भूतों को आत्मा में और सम्पूर्ण भूतों में आत्मा को देखता है वह उसके पश्चात् (कभी भी) किसी से घृणा नहीं करता ।

यस्मिन् सर्वाणि भूतान्यात्मैवाभूद् विजानतः ।
तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः ॥

(ईशोपनिषद् ७)

जिस स्थिति में परब्रह्म को भली-भाँति जानने वाले (मनुष्य) के (अनुभव में) सम्पूर्ण भूत एकमात्र आत्मा ही हो चुकते हैं उस स्थिति में एकत्व का निरन्तर साक्षात्कार करने वाले पुरुष के लिए कौन-सा मोह, कौन-सा शोक ? (अर्थात् वह शोक-मोह रहित होकर आनन्द-परिपूर्ण हो जाता है) ।

———

# गुरुकुल कांगड़ी पुस्तकालय में सन्दर्भ-सेवा

—जगदीश विद्यालंकार

**पुस्तकालय-आन्दोलन के प्रणेता ऋषि दयानन्द—**

गुरुकुल-पुस्तकालय की स्थापना भी गुरुकुल कांगड़ी की स्थापना के साथ ही हुई। गुरुकुल को स्थापना स्वामी श्रद्धानन्द जी ने १९०२ में महर्षि दयानन्द सरस्वती के शिक्षा-सम्बन्धी विचारों को मूर्त रूप देने हेतु की। महर्षि दयानन्दजी ने आर्य-समाज की स्थापना करते हुए अपना यह मत भी प्रकट किया था कि आर्य-समाज के माध्यम से प्रत्येक आर्य-जन स्वाध्याय में रुचि जागृत करें तभी विद्या की वृद्धि तथा अविद्या का नाश हो सकता है। दयानन्द जी ने अज्ञान से ज्ञान की ओर आर्यजनों को प्रवृत करते हुए आर्य-समाज के संविधान में इस व्यवस्था को अंगीकृत किया, जिसके अनुसार आर्य-समाज के पदाधिकारियों में पुस्तकालयाध्यक्ष को प्रतिष्ठित किया।

आर्य-समाज की इस संरचना में पुस्तकालयाध्यक्ष के पद की सृष्टि दयानन्द जी की उस दिव्यदृष्टि को प्रकाशित करती है जिसके अन्तर्गत आर्य-जनों को यह आह्वान दिया कि प्रत्येक आर्य स्वाध्याय में लीन रहे तथा विद्या की वृद्धि करे। पुस्तकालयाध्यक्ष के इस पद की व्यवस्था के साथ दयानन्द जी का यह एक अपूर्व स्वप्न था कि प्रत्येक आर्य सभासद् अपने स्वरूप को पहचानने हेतु श्रेष्ठ ग्रन्थों का पारायण निरन्तर करता रहे। स्वामी श्रद्धानन्द ने भी गुरुकुल की स्थापना के साथ ही पुस्तकालय-निर्माण की ओर गम्भीरता से ध्यान दिया।

**आर्य-समाज और पुस्तकालय—**

महर्षि दयानन्द सरस्वती को भारत में पुस्तकालय आन्दोलन का पितामह कहा जा सकता है। स्वामी दयानन्द जी ने उस समय समाजों की स्थापना के साथ ही प्रत्येक समाज में एक पुस्तकालय की कल्पना की तथा उस पुस्तकालय की देख-रेख हेतु पुस्तकालयाध्यक्ष के पद की सृष्टि की।

'सत्यार्थप्रकाश' के रूप में महर्षि दयानन्द ने जिस कृति को जन-समुदाय के सामने रखा वह भी हजारों सन्दर्भों से सत्यासत्य को उद्भाषित करने के लिए महान् सन्दर्भ-ग्रन्थ के रूप में है। महर्षि दयानन्द से वैदिक विषयों पर प्रमाण सहित जबाब देने वाला ऐसा सुन्दर सन्दर्भ-ग्रन्थ विश्व के पुस्तकालय को प्राप्त हुआ।

गुरुकुल कांगड़ी पुस्तकालय में भी महर्षि दयानन्द के इन विचारों का प्रतिबिम्ब वृहद् रूप से देखने को मिलता है। उनके समस्त ग्रन्थ तथा उन पर लिखी विस्तृत समीक्षाएँ पुस्तकालय में आर्य सामाजिक संग्रह के रूप में पृथक् कक्ष में संयोजित हैं। इसके अतिरिक्त वैदिक सिद्धान्तों एवं आर्यसामाजिक जीवन-मूल्यों पर प्रकाश डालने वाले सहस्रों ग्रन्थ भी इस कक्ष के साथ सम्बद्ध हैं।

गुरुकुल के छात्र का तथा गुरुकुल के पुस्तकालय का अंतरंग सम्बन्ध है। गुरुकुल में प्रत्येक छात्र ज्ञान की पिपासा शान्त करने हेतु पुस्तकालय की शरण में आता है, तथा पुस्तकालय द्वारा उसकी इस ज्ञान पिपासा को विपुल वैदिक साहित्य के सागर द्वारा तृप्त किया जाता है। पुस्तकालय में रखी उपस्थिति-पंजिका के अनुसार गुरुकुल में पढ़ने वाला हर दूसरा छात्र पुस्तकालय का उपयोग करने पुस्तकालय आता है।

**सन्दर्भ सेवा—**

पुस्तकालय की सन्दर्भ-सेवा का अभिप्राय समझने हेतु पहले संस्कृत कोष के अनुसार 'सन्दर्भ' शब्द का अर्थ समझ लेना चाहिए। 'संदर्भ' शब्द संस्कृत धातु 'दृभ्' (बाँधना या बुनना) में 'सम्' उपसर्ग लगकर बना है अर्थात् एक साथ बाँधने वाला, संयोजित करने वाला, मिलाने वाला, दो या अधिक वस्तुओं का संयोग।[1] पुस्तकालय के सन्दर्भ में दो बिन्दु हैं पाठक तथा पुस्तक। पाठक का पुस्तक में लय हो जाना ही संदर्भ-सेवा की चरम सफलता है।

पुस्तकालय द्वारा पाठकों को दी जाने वाली वैयक्तिक सहायता को ही सन्दर्भ-सेवा कहा जा सकता है। सन्दर्भ-सेवा का केन्द्रबिन्दु पाठक ही होता है। जिसका प्रणय पुस्तक से कराया जाता है। एक विदेशी विद्वान् जेम्स आईवायर ने पुस्तकालय की सन्दर्भ सेवा की व्याख्या इन शब्दों में की है: अध्ययन और शोध कार्य हेतु पुस्तकालय संग्रह की व्याख्या करने में प्रदत्त सहानुभूतिपूर्ण और अनौपचारिक वैयक्तिक सहायता को सन्दर्भ कार्य कहते हैं।[2]

उपर्युक्त परिभाषा के आलोक में गुरुकुल पुस्तकालय का सर्वाधिक उपयोग यहाँ के छात्र, प्राध्यापक एवं समीपस्थ रहने वाले शोध-अध्येता निम्न प्रकार से उठाते हैं :

**वांछित पाठ्य-सामग्री में सहायता—**

गुरुकुल में पढ़ने वाला प्रत्येक छात्र, प्राध्यापक एवं शोधकर्त्ता पुस्तकालय में उपलब्ध पाठ्य-सामग्री निम्न प्रकार से खोजने का कार्य करता है। १.५० % छात्र, प्राध्यापक एवं कर्मचारी सम्बद्ध पुस्तकालय-कर्मचारी से पुस्तक के नाम या लेखक के आधार पर सीधे कर्मचारी से वांछित पुस्तक प्राप्त करते हैं। इस कार्य में पुस्तकालय में २० वर्षों से कार्यरत बुकलिफ्टर श्री गोविन्द एवं श्री घनश्याम का वांछित पुस्तकों के सम्बन्ध में अर्जित लम्बे अनुभव का लाभ यहाँ के छात्र एवं प्राध्यापक त्वरित रूप से उठाते हैं। पुस्तक का नाम कहते ही ये कर्मचारी उस पुस्तक को पाठकों तक पहुँचा देते हैं। इसके अतिरिक्त पुस्तकालयों के २० प्रतिशत पाठक वाँछित पाठ्य-सामग्री खोजने हेतु पुस्तकालय में उपलब्ध विषयानुसार रजिस्टरों की सहायता लेते हैं, जिसके अन्तर्गत उन्हें पुस्तकालय के विषयवार संग्रह की जानकारी प्राप्त हो जाती है। वाँछित पुस्तक का वर्गीकृत नम्बर इन रजिस्टरों में देखने से मिल जाता है, जिसे पुस्तकालय-कर्मचारी को देकर पाठक पाठ्य-सामग्री प्राप्त कर लेते हैं। २० प्रतिशत पाठकवर्ग केटेलाँग की सहायता से वांछित सामग्री की खोज करते हैं।

नवीनतम विश्व-साहित्य की जानकारी निम्न सन्दर्भ-ग्रन्थों के आधार पर दी जाती है—

(१) बुक्स इन प्रिण्ट (यू०एस०ए०) १९८३–अमेरिका में १९८३ तक प्रकाशित समस्त पुस्तकों की जानकारी लेखक, विषय एवं शीर्षक के अनुसार।

(२) ब्रिटिश बुक्स इन प्रिण्ट १९८४-ब्रिटेन में प्रकाशित १९८४ तक की समस्त पुस्तकों की जानकारी।

(३) ब्रिटिश नेशनल बिबलोग्राफी–ब्रिटेन में उपलब्ध समस्त प्रकार को १९८३ तक की पुस्तकों की सूचना।

(४) इंडियन बुक्स इन प्रिण्ट १९८४–भारत में १९८४ तक प्रकाशित समस्त पुस्तकों की जानकारी देने वाला सन्दर्भ–ग्रन्थ।

(५) पुस्तक–समीक्षाः पत्रिकाओं द्वारा नवीनतम पुस्तकों की जानकारी। पुस्तकालय में निम्न पुस्तक समीक्षात्मक पत्रिकाएँ आती हैं—

(१) बुक रिव्यू डाइजेस्ट
(२) इमप्रिण्ट
(३) इंडियन बुक क्रोनिकल
(४) इंडियन बुक इंडस्ट्री
(५) साहित्य-परिचय
(६) विकास न्यूज, इत्यादि

विभिन्न प्रकाशकों के केटेलॉग, जो विषयानुसार व्यवस्थित हैं, अवलोकन हेतु पाठकों को उपलब्ध हो सकते हैं।

**शोध के क्षेत्र निश्चित करने में सन्दर्भ-सहायता —**

गुरुकुल का कोई छात्र शोध-उपाधि हेतु पंजीकरण कराना चाहे तो उसे पुस्तकालय के द्वारा शोध के उसकी रुचि के विषय की जानकारी दी जा सकती है तथा बहुत से शोधछात्र अपना विषय चुनने में इस सन्दर्भ सेवा का लाभ उठा रहे हैं। शोध- छात्रों की सेवाएँ निम्न प्रकार से की जा रही है:

१. पुस्तकालय के सन्दर्भ-विभाग में भारत के सभी विश्वविद्यालयों में १९८२ तक किए शोध कार्यों की जानकारी "एसोसियेशन ऑफ इंडियन यूनिवर्सिटी" द्वारा संपादित "बिब्लियोग्राफी ऑफ डॉक्टरल डिजर्टेसन, १९७०-१९८३ नामक सन्दर्भ-ग्रन्थों की सहायता से दी जाती है। इन बहुखंडी सन्दर्भ-ग्रन्थों से शोध छात्रों को यह जानकारी हो जाती है कि उनके रुचि के विषय में शोध-कार्य भारतीय विश्वविद्यालयों में कहाँ तथा किसके निर्देशन में किया गया है।

२. इसी प्रकार समाजविज्ञान, कला तथा विज्ञान के शोध छात्रों को भारतवर्ष के विश्वविद्यालयों के ही शोध कार्य की जानकारी नहीं दी जाती बल्कि विश्व के प्रमुख विश्वविद्यालयों में उनकी रुचि के शोध-क्षेत्रों में क्या-२ कार्य हुआ है, इसकी जानकारी "डिजर्टेशन एब्सट्रैक्ट भाग-ए एवं बी" के माध्यम से दी जाती है। यह सन्दर्भ-ग्रन्थ मासिक पत्रिका के रूप में मिशिगन विश्वविद्यालय (यू. एस. ए.) से निकलता है। इसमें विषय का वर्गीकरण के अनुसार किए गए शोध कार्यों का सार-संक्षेप भी अंकित होता है।

**पुस्तक-चयन में सहायता —**

पुस्तकालय में प्राध्यापकों द्वारा श्रेष्ठ साहित्य का क्रय करने की संस्तुति देने हेतु उन्हें निम्न प्रकार की सन्दर्भ-सहायता पुस्तकालय में उपलब्ध कराई जाती है--

(१) विषयवार पुस्तक-विक्रेताओं के नवीनतम केटेलॉग पुस्तक-चयन हेतु सम्बद्ध विभागों को भेजे जाते हैं।

(२) पुस्तक-समीक्षा-पत्रिकाएँ उपलब्ध कराई जाती हैं।

(३) नवीनतम पुस्तकों की प्रदर्शनियाँ आयोजित की जाती हैं। पुस्तकालय द्वारा गत एक वर्ष में विभिन्न पुस्तक-विक्रेताओं को आमन्त्रित कर तीन पुस्तक प्रदर्शनियों का आयोजन हुआ। इन प्रदर्शनियों के माध्यम से प्राध्यापकों द्वारा पुस्तकालय हेतु २·५० लाख रुपये मूल्य की पुस्तकों का चयन किया गया।

**५. विश्व में प्रकाशित पत्रिका-साहित्य की जानकारी—**

विश्वविद्यालय के प्राध्यापकों को विश्व में प्रकाशित उनके विषय से सम्बद्ध पत्रिकाओं एवं उनमें प्रकाशित सामग्री को जानकारी निम्न सन्दर्भ-स्रोतों से दी जा रही है—

(१) अधिकांश विषयों में अन्तर्राष्ट्रीय सार-संक्षेप पत्रिकाएँ मंगवाई जा रही हैं जो उन-उन विषयों में प्रकाशित सामग्री का सार-संक्षेप प्रस्तुत करती हैं। जैसे 'साइक्लोजिकल एब्सट्रैक्ट' मासिक, मनोविज्ञान की ५००० पत्रिकाओं का सार संकलन प्रस्तुत करती है। 'फिजीकल रिव्यू एबसट्रैक्ट' भौतिक विज्ञान की १००० पत्रिकाओं का सार प्रस्तुत करती है। 'डिजेर्टेशन एब्सट्रैक्ट' में कला एवं विज्ञान में विभिन्न विश्वविद्यालयों में स्वीकृत प्रत्येक पाक्षिक अंक में १५०० शोधकार्यों का सार संक्षेप दिया जाता है। इसी प्रकार 'करेन्ट कस्टेन्स' के नाम से साप्ताहिक पत्रिका में कला एवं विज्ञान की ३०० अन्तर्राष्ट्रीय पत्रिकाओं की विषय-सूचियाँ दी जाती हैं। 'मैथमैटिकल रिव्यू' द्वारा गणित में प्रकाशित अधिकांश साहित्य का सार-संक्षेप संकलित किया जाता है। ये सब पत्रिका-सन्दर्भ-ग्रन्थ पुस्तकालय में सन्दर्भ हेतु हर समय विद्यमान रहते हैं।

२. बहुधा प्राध्यापकों को "डलरिच इन्टरनेशनल पिरियोडिकल्स' निर्देशिका के माध्यम से यह जानकारी भी अविलम्ब दी जाती है कि उनके विषय में पत्रिका-साहित्य कहाँ-कहाँ से किस तरह का निकल रहा है। भारतीय पत्रिकाओं की जानकारी प्राध्यापकों को "डायरेक्टरी ऑफ़् इंडियन पिरियोडिकल' एवं 'प्रेस एंड एडवरटाइज़र' 'वार्षिक निर्देशिका द्वारा दी जाती है।

**६—वैदिक सिद्धान्तों को पुष्ट करने वाले प्रमाणों की अविलम्ब जानकारी देना—**

गुरुकुल पुस्तकालय का प्रधान लक्ष्य गुरुकुल के स्थापना-मूल्यों से जुड़ा हुआ है। बहुधा यहाँ पढ़ने वाले छात्रों में तथा प्राध्यापकों में भी वैदिक सिद्धान्तों के सन्दर्भ जानने की कामना रहती है। इस दृष्टि से पुस्तकालयाध्यक्ष के रूप में हमने यहाँ "केनन ऑफ़ नेमोनिक्स" सर्वथा नवीन प्रयोग किया। इसके अन्तर्गत

विद्यार्थीकाल में लेखक द्वारा याद किए गए लगभग १००० वेद मन्त्र एवं दर्शन-सूत्रों का संचयन किया गया जिसे वर्गीकृत विषयानुसार बाँटा गया। बहुधा जो भी जिज्ञासु छात्र वैदिक सिद्धान्तों पर प्रमाण जानना चाहे उसे याद किए गए मन्त्रों का पाठ तथा संदर्भ अबिलम्ब के दे दिया जाता है। यह एक सर्वथा नवीन प्रयोग है, जिसका गुरुकुल- पुस्तकालय के पुस्तकालयाध्यक्ष की हैसियत से लेखक क्रियान्वयन सन्दर्भ सेवा में कर रहा है। इस प्रकार की सन्दर्भ-सेवा के अन्तर्गत पाठकों को एकेश्वरवाद, पुर्नजन्म, त्रैतवाद, मूर्तिपूजा, कर्मफल, मोक्ष, षोड़श संस्कार आदि के विषय में तुरन्त सन्दर्भ दिए जाते हैं।

**गुरुकुल-प्रकाशन सन्दर्भ-सेवा**

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय द्वारा शोध्र एवं प्रकाशन के क्षेत्र में गत ८० वर्षों में बड़ा भारी कार्य हुआ है। अधिकांश लोगों को इसकी जानकारी न होने से उन्हें गुरुकुल का साहित्य के क्षेत्र में योगदान नगण्य दिखलाई पड़ता है। बाहर के विद्वानों तथा गुरुकुल के छात्रों एवं प्राध्यापकों को भी यहाँ के प्रकाशनों एवं शोध प्रवृतियों की जानकारी अब निम्न प्रकार से उपलब्ध कराई जा रही है—

१— पुस्तकालय द्वारा गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के समस्त शोध एवं प्रकाशन कार्यों को सूचीबद्ध कर दिया गया है, जिसके अन्तर्गत निम्न सूचनाएँ पाठकों तथा जिज्ञासु शोध-छात्रों को एक ही प्रकाशन में उपलब्ध हो जाएँगी।
(१) गुरुकुल के स्नातकों द्वारा प्रकाशित प्रमुख साहित्य।
(२) गुरुकुल के द्वारा प्रकाशित सम्पूर्ण साहित्य की जानकारी।
(३) गुरुकुल के द्वारा प्रकाशित अंग्रेजी साहित्य की जानकारी।
(४) गुरुकुल द्वारा स्वीकृत पी-एच०डी० शोध प्रबन्धों की सूची।
(५) शोध कार्य प्रगति।
(६) गुरुकुल में स्वीकृत शोध-उपक्रम।
(७) गुरुकुल के प्राध्यापकों के प्रकाशन।
(८) गुरुकुल के छात्रों की हस्तलिखित पत्रिकाएँ।

पुस्तकालय में उपलब्ध उपर्युक्त सम्पूर्ण साहित्य का पृथक् संग्रह गुरुकुल-स्नातक-प्रकाशन-संग्रह के नाम से बनाया गया है।

**सन्दर्भ-ग्रन्थ—**

१—मोनियर विलियम्स, एम०ए, संस्कृत इंग्लिश डिक्सनरी, १८९९ पृ० ११४३.।
२—वायर जे, "रेफ़रेन्स वर्क" १९३०, पृ० ४।
३—रंगानाथन, एस० आर०, "रेफरेन्स सर्विस एण्ड ह्यूमनिज्म, १९०४, पृ० ३३।
४—विचल सी. एम., "गाइड टू रेफरेन्स बुक्स" पृ० ३७, सप्तम संस्करण। ○

# राष्ट्रिय-सेवा-योजना

(तृतीय शिविर-वृत्तान्त) डॉ० बी०डी० जोशी

विगत दो वर्षों की भाँति गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय की राष्ट्रिय सेवा योजना इकाई का तृतीय शिविर दिनांक १९ दिसम्बर, १९८४ से २९ दिसम्बर, १९८४ तक पुण्यभूमि काँगड़ी ग्राम (जिला-बिजनौर) में सम्पन्न हुआ।

दिसम्बर १९,१९८४ को डॉ० बी० डी० जोशी (कार्य-ऑफिसर) के नेतृत्व में ६० छात्रों का दल अपराह्न २ बजे पुण्यभूमि पहुँचा। छात्रों ने अपना-अपना स्थान ग्रहण कर जलपान किया और स्थान को अपने अनुकूल बनाने में जुट गए। सायंकाल समस्त छात्रों को एकत्रित कर कार्यक्रम-अधिकारी द्वारा स्थान आदि के बारे में उचित निर्देश दिये गए और ईश-वन्दना के उपरान्त रात्रि-भोज हुआ।

दिसम्बर २०,१९८४ को शिविर का विधिवत् उद्घाटन हर्षोल्लास के साथ सम्पन्न किया। । दिन-भर छात्रों ने शिविर-स्थल को साफ़ किया और सजाया-संवारा। अपराह्न ३ बजे कुलाधिपति श्री वीरेन्द्र जी, कुलपति श्री बलभद्रकुमार हूजा, उपकुलपति एवं प्राचार्य श्री रामप्रसाद वेदालंकार, प्रधानाचार्य श्री सुरेशचन्द्र त्यागी, समन्वयक प्रो० ओम् प्रकाश मिश्र, कुलसचिव श्री वीरेन्द्र अरोड़ा, विशेष अधिकारी श्री आर० सी० शर्मा एवं विश्वविद्यालय तथा गुरुकुल विद्यालय-विभाग के अनेक अधिकारी तथा प्राध्यापक शिविर-स्थल पर पधारे। काँगड़ी-ग्राम के निवासी एवं बच्चे भी समारोह-स्थल पर एकत्रित हुए। आचार्य श्री रामप्रसाद वेदालंकार के निर्देशन में वैदिक मन्त्रों की मधुर ध्वनि के साथ कुलाधिपति ने शिवरार्थियों के साथ मिलकर यज्ञ सम्पन्न कराया। कार्यक्रम का संचालन करते हुए डॉ० जोशी ने कुलाधिपति एवं कुलपति महोदय का माल्यार्पण द्वारा स्वागत किया। प्रो० मिश्र ने मुख्य अतिथि सहित सभी अभ्यागतों का स्वागत करते हुए कुलाधिपति, कुलपति, कुलसचिव, और कार्यक्रम अधिकारी द्वारा विगत वर्षों में राष्ट्रिय-सेवा-योजना से सम्बद्ध रहने के लिए प्रसंशा की। डॉ० जोशी ने विगत वर्षों में राष्ट्रिय-सेवा-योजना के किए

गए कार्यों का संक्षिप्त विवरण प्रस्तुत किया और इस वर्ष के लिए निर्धारित कार्य-क्रम की रूपरेखा दी।

प्रधानाचार्य श्री सुरेशचन्द्र त्यागी ने छात्रों को इतने सुन्दर वातावरण में आकर कार्य करने के लिए साधुवाद दिया। डॉ० विजयशंकर जी ने विभिन्न संगठनों द्वारा विगत चार वर्षों में किए गए कार्यों का विवरण और काँगड़ी ग्राम की उन्नति का चित्र प्रस्तुत किया। डॉ० त्रिलोकचन्द्र ने विश्वविद्यालय की प्रौढ़-शिक्षा-योजना की इकाई द्वारा काँगड़ी ग्राम में की जा रही प्रगति पर प्रकाश डाला। काँगड़ी ग्राम की प्राइमरी पाठशाला के मुख्याध्यापक श्री बालमुकुन्द जी ने अत्यन्त भावुक एवं ओजस्वी शब्दों में स्वामी श्रद्धानन्द जी को स्मरण करते हुए कुलपति द्वारा काँगड़ी ग्राम में किए जा रहे कार्यों की प्रशंसा की और राष्ट्रिय-सेवा-योजना के छात्रों द्वारा विगत वर्षों में किए गए कार्य की सराहना की। आचार्य श्री रामप्रसाद वेदालंकार ने छात्रों को दृढ़ चरित्र होकर राष्ट्र की सेवा में संलग्न रहने की प्रेरणा दी।

कुलपति श्री हूजा जी ने पुनः विश्वविद्यालय की समस्त इकाईयों द्वारा काँगड़ी ग्राम में किए जा रहे कार्यों की प्रशंसा की और ग्रामवासियों को परामर्श दिया कि वे छात्रों के चले जाने के बाद भी निरन्तर स्वयं मिलकर सामूहिक रूप से श्रमदान की भावना से गांव में कार्य करते रहें।

कुलाधिपति श्री वीरेन्द्र जी ने अपने उद्घाटन-भाषण में विश्वविद्यालय के सत्प्रयत्नों से काँगड़ी ग्राम में हो रही प्रगति पर बहुत प्रसन्नता व्यक्त की और अपने गुरुकुलीय जीवन को स्मरण करते हुए छात्रों को ग्राम-सेवा के माध्यम से राष्ट्र-सेवा से जुडने हेतु बधाई दी। गुरुकुल--विभाग के संगीत के अध्यापक श्री राजीव ने मधुर वाणी में एक गीत सुनाकर वातावरण को और भी मधुरिमा प्रदान की। तदुपरान्त कुलसचिव श्री अरोड़ा ने मुख्य अतिथि एवं अन्य सभी उपस्थित महानुभावों को समारोह में उपस्थित होने के लिए धन्यवाद दिया। शांति पाठ के उपरान्त राष्ट्रिय-सेवा-योजना के छात्रों का विश्वविद्यालय के अधिकारियों के साथ एक सम्मिलित फोटो लिया गया। अन्त में सामूहिक जल-पान के साथ कार्यक्रम समाप्त हुआ।

२१, २२ तथा २३, दिसम्बर को छात्रों ने गांवो में अनेक कुओं की सफ़ाई की, रास्तों एवं खड़ञ्जे की सड़क की मरम्मत की और निकास-नालियों का

निर्माण किया। २३ दिसम्बर को अपराह्न कुलपति जी, कुलसचिव, प्रो० मिश्र, डॉ० आर० एल० वार्ष्णेय एवं डॉ० हरगोपाल पधारे और उन्होंने छात्रों को गुरुकुलीय परम्परा, गुरू-शिष्य सम्बन्ध और गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के इतिहास से अवगत कराया। डॉ० वार्ष्णेय तथा डॉ० हरगोपाल ने शिविर-स्थल में ही रात्रि-निवास किया।

२४,२५, तथा २६ दिसम्बर को छात्र ग्राम-विकास सम्बन्धी विभिन्न कार्य करते रहे। २४ दिसम्बर को विश्वविद्यालय के रसायन-विज्ञान-विभाग के प्राध्यापक श्री कौशल एवं श्री कौशिक जी आए,संस्कृत-विभाग के श्री वेदप्रकाश, हिन्दी-विभाग के डॉ० राकेश आए और वनस्पति विज्ञान-विभाग के डॉ० कौशिक जी आए। सभी ने छात्रों से विभिन्न विषयों पर विचार-विनिमय किया।

२५ दिसम्बर को रसायन विज्ञान-विभाग के अध्यक्ष डॉ० पालीवाल और डॉ०रणधीरसिंह ने छात्रों को सम्बोधित किया। सायंकाल को कुलसचिव श्री अरोड़ा, समन्वयक प्रो० मिश्र एवं वेद-विभाग के डॉ० भारतभूषण जी पधारे। डॉ० भारतभूषण जी रात्रि में शिविर-स्थल में ही रहे और उन्होंने रात्रि-भोजन के उपरान्त छात्रों को शिक्षाप्रद उपदेश किया।

२४ दिसम्बर को काँगड़ी के ग्रामवासियों ने छात्रों के साथ मिलकर एक संगीत गोष्ठी का आयोजन किया। २६ दिसम्बर को भौतिक विज्ञान-विभाग के अध्यक्ष श्री ग्रोवर, श्री राजेन्द्र और डॉ० पाठक ने दिन में शिविरार्थियों के बीच आकर विचार-विनिमय किया। डॉ० पी० कौशिक ने पुनः रात्रि-निवास किया और अंग्रेजी-विभाग के अध्यक्ष श्री भगत जी ने शिविर-स्थल पर आकर छात्रों का उत्साहवर्धन किया।

२७ दिसम्बर को शिविर-स्थल में पर्याप्त चहल-पहल रही, क्योंकि विद्यालय-विभाग के वरिष्ठ छात्र, कुलपति जी, कुलसचिव महोदय, कैप्टन देशराज, प्रधानाचार्य श्री त्यागी, प्रो० मिश्र तथा पी० कौशिक पुनः यहाँ आए और रात देर तक अनेक गोष्ठियाँ करते रहे। दिन में डॉ० दिनेश भट्ट और श्री जगदीश वेदालंकार जी भी पधारे। इस दिन प्रधानाचार्य श्री त्यागी जी एवं पी० कौशिक जी ने शिविर-स्थल पर ही रात्रि-वास किया।

२८ दिसम्बर शिविर की कार्यवाही का अन्तिम दिवस था।

२९ दिसम्बर को शिविर का समापन-समारोह आयोजित किया गया, जिसकी अध्यक्षता कुलपति श्री बलभद्रकुमार हूजा ने की।

पूर्वाह्न में आयोजित इस समारोह में गुरुकुल के छात्रों सहित विश्व-विद्यालय के अन्य प्राध्यापकों एवं काँगड़ी ग्राम-वासियों ने अत्यन्त रुचिपूर्वक

भाग लिया। डॉ० विष्णुदत्त राकेश के निर्देशन में वैदिक ऋचा की मधुर ध्वनि के बीच समापन यज्ञ सम्पन्न हुआ। तदुपरान्त माल्यार्पण द्वारा कुलपति, कुलसचिव, समन्वयक प्रो० मिश्र एवं प्रधानाचार्य श्री त्यागी तथा डॉ० राकेश का स्वागत किया गया। डॉ० जोशी ने दस दिवसीय शिविर में किए गए कार्यों की सूची प्रस्तुत की।

(१) कांगड़ी ग्राम की गलियों में निकास नालियों की सफ़ाई एवं निर्माण।
(२) लगभग डेढ़ दर्जन सोक-पिटों का निर्माण।
(३) गाँव में तीन कुओं-की सफाई और निकास-नाली का निर्माण।
(४) कुओं में लाल दवा का छिडकाव।
(५) गाँवों में खाद के गड्ढों की व्यवस्था।
(६) ग्रामवासियों का सामाजिक, आर्थिक एवं स्वास्थ्य सम्बन्धी सर्वेक्षण।
(७) टूटे-फूटे खड्डों का मिट्टी से भराव।
(८) राष्ट्रिय सेवा-योजना के छात्रों को विभिन्न प्रकार के व्यायामों की शिक्षा।
(९) गाँव के कुछ किसानों की कृषि-कार्य में सहायता।
(१०) गाँव की पाठशाला के चारों ओर सफाई।
(११) ग्राम-वासियों की पर्यावरण सम्बन्धी चेतना का जागरण।

इस समारोह में छात्रों तथा ग्रामवासियों ने शिविर के लाभों और अनुभवों पर अपनी सुखद प्रतिक्रिया व्यक्त की, कुलसचिव ने शिविर की सफलता पर सन्तोष व्यक्त किया और मान्य कुलपति ने विभिन्न विषयों पर ग्राम-सेवा को अनेक बहुमुखी आयामों से जोड़ते हुए राष्ट्रिय-सेवा-योजना की सक्रिय सार्थकता पर बल देते हुए कहा कि छात्रों को ग्राम-सेवा के अनुभव ग्रामवासियों, तथा छात्रों दोनों के ही उज्ज्वल भविष्य के सुखद स्मरण बने रहेंगे। अन्त में प्रो० मिश्र ने शिविर का आयोजन करने और शिविर में सक्रिय रूप से रहकर ग्रामसेवा करने हेतु क्रमशः विश्वविद्यालय के समस्त अधिकारियों, कार्यक्रम-अधिकारी एवं छात्रों को धन्यवाद तथा बधाई दी। तदुपरान्त डॉ० राकेश जी ने अपनी मधुर वाणी में एक गीत गाकर समारोह को एक नवीन सुरभि प्रदान की। शान्ति पाठ के उपरान्त कार्यक्रम समाप्त हुआ।

इस समापन-समारोह की विशेष उपलब्धि थी, आकाशवाणी नजीबाबाद के प्रोग्राम-संचालक श्री सत्यप्रकाश हिंदवान द्वारा छात्रों, ग्रामवासियों और कार्यकर्ताओं के शिविर सम्बन्धी अनुभवों को रिकार्ड करना। उनके द्वारा रिकार्ड किया गया कार्यक्रम आकाशवाणी, नज़ीबाबाद से ६ जनवरी, १९८५ को ५.०० से ५.३० बजे तक प्रसारित किया गया। हम आकाशवाणी, नज़ीबाबाद को भी इस उदार सहयोग हेतु हार्दिक धन्यवाद प्रेषित करते हैं।

—o—

# पुस्तक-समीक्षा

| | | |
|---|---|---|
| पुस्तक का नाम | — | **उपनिषद्कालीन समाज एवं संस्कृति** |
| लेखक का नाम | — | **डॉ० राजेन्द्रकुमार त्रिवेदी** |
| प्रकाशक | — | परिमल प्रकाशन, दिल्ली |
| पृष्ठ संख्या | — | २९२ |
| मूल्य | — | ९० |
| समीक्षक | — | डॉ० राकेश शास्त्री |

भारतीय प्राचीन वाङ्मय में उपनिषदों का महत्त्वपूर्ण स्थान है। प्राचीन ऋषियों ने अपने अमूल्य जीवन को लगाकर जीव-जगत् और पारमार्थिक तत्त्व के विषय में जो नवनीत प्राप्त किया वह सब हमारे इस उपनिषद्-वाङ्मय में सुरक्षित है। यद्यपि इनकी संख्या दो सौ से भी अधिक है; किन्तु प्राचीन रूप से प्रामाणिक उपनिषदों की संख्या ११ ही कही गई है।

समस्त-उपनिषद् साहित्य पर भारतीय एवं पाश्चात्य विद्वानों ने विभिन्न दृष्टियों से गहन चिन्तन किया है, किन्तु उसमें विद्वानों का दृष्टिकोण मुख्य रूप से दार्शनिक ही रहा है। उपनिषदों में प्रतिपादित जनजीवन पर स्वतन्त्र रूप से अध्ययन अभी नहीं हुआ था। इस दृष्टि से लेखक का यह मौलिक प्रयास कहा जा सकता है। इस पुस्तक में लेखक ने उपनिषदों में चित्रित समाज का प्रतिपादित करने का सफल प्रयास किया है, क्योंकि किसी भी काल का साहित्य, चाहे वह किसी भी दृष्टि को लेकर लिखा जाए, अपने सामाजिक परिवेश से अछूता नहीं रह सकता, किसी न किसी रूप में उस साहित्य में समाज का बिम्ब अवश्य ही चित्रित होगा। इसी बात को ध्यान में रखकर लेखक का प्रयास रहा है कि यद्यपि उपनिषदों का मुख्य रूप से प्रतिपाद्य विषय दार्शनिक है तथापि उसमें समाज का भी चित्रण हुआ है, उसका प्रतिपादन करना इस पुस्तक का मुख्य उद्देश्य है।

इस पुस्तक को लेखक ने दस अध्यायों में पूर्ण किया है। सभी अध्याय अत्यन्त सन्तुलित तथा विषयवस्तु के प्रतिपादन में सक्षम रहे हैं। लेखक ने राजनीतिक, सामाजिक, धार्मिक, दार्शनिक, साहित्यिक, आर्थिक कला एवं शिक्षा आदि विभिन्न दृष्टियों से उपनिषदों के गहन चिन्तन के उपरान्त तथ्यात्मक ढंग से इस पुस्तक में तात्कालिक समाज की झाँकी प्रस्तुत की है।

वैदिक साहित्य के अध्येताओं के लिए यह ग्रन्थ पठनीय एवं संग्रहनीय है। पुस्तक की ज़िल्द, कागज़ एवं छपाई अत्यन्त आकर्षक हैं।



---

अन्यच्छ्रेयोऽन्यदुतैव प्रेय-
स्ते उभे नानार्थे पुरुषँ सिनीतः।
तयोः श्रेय आददानस्य साधु
भवति हीयतेऽर्थाद्य उ प्रेयो वृणीते॥

(कठोपनिषद् १·२·१)

श्रेय (कल्याण का साधन) अन्य है और प्रेय (प्रिय लगने वाले भोगों का साधक) अन्य; वे भिन्न-भिन्न फल देने वाले दोनों साधन मनुष्य को बाँधते हैं (अर्थात् अपनी अपनी ओर आकृष्ट करते हैं)। उन दोनों में से श्रेय (कल्याण के साधन) को ग्रहण करने वाले (मनुष्य) का कल्याण होता है; किन्तु जो प्रेय (सांसारिक भोगों के साधन) का वरण करता है वह यथार्थ लाभ से भ्रष्ट हो जाता है।

———

| | | |
|---|---|---|
| पुस्तक का नाम | — | **आधुनिक पाश्चात्त्य दर्शन की समीक्षात्मक व्याख्या।** |
| लेखक | — | **या० मसीह** |
| प्रकाशक | — | मोतीलाल बनारसीदास, बँगलो रोड जवाहर नगर, दिल्ली-११०००७. |
| पृष्ठ-संख्या | — | ३२६ |
| मूल्य | — | २५ रुपये |
| समीक्षक | — | डॉ० विजयपाल शास्त्री |

पाश्चात्त्य दर्शन का विभिन्न दृष्टियों से मूल्यांकन करने की इच्छा रखने वाले पाठकों के लिये डॉ० मसीह द्वारा लिखी गई यह पुस्तक सचमुच अतीव उपयोगी है। इसमें पाश्चात्त्य दर्शन के सिद्धान्तों को भारतीय परम्परा के परिप्रेक्ष्य में रखकर परखने का प्रयास किया गया है।

इस पुस्तक में बेकन से लेकर काण्ट तक आठ सुप्रसिद्ध पाश्चात्त्य दार्शनिकों के विचारों की समीक्षा है। ये आठ दार्शनिक हैं बेकन, देकार्त, स्पिनोजा, लाइबनित्स, लॉक, बर्कले, ह्यूम और काण्ट। बेकन के प्रयोजनवाद, स्पिनोजा के शून्यवाद और सर्वेश्वरवाद, लाइबनित्स के यन्त्रवाद और उद्देश्यवाद, लॉक की ज्ञानमीमाँसा, बर्कले के प्रत्ययवाद और ह्यूम के अनुभववाद की जैसी विशद विवेचना तथा सुन्दर समीक्षा इस पुस्तक में की गई है वैसी अन्यत्र दुर्लभ है।

काण्ट पाश्चात्त्य दार्शनिकों में सबसे अधिक प्रभावशाली हैं। उनके सिद्धान्तों को इस पुस्तक में इस रीति से उद्घाटित किया गया है कि सहज ही हृदयंगम हो जाते हैं। सरलता इस पुस्तक की विशेषता है। प्रारम्भिक और उच्च कक्षा दोनों के लिए ही यह पुस्तक उपादेय और अनुशीलनीय है। दर्शन एक वैचारिक कला है, इस पुस्तक में इसी दृष्टि से दार्शनिक विचारों का मूल्यांकन किया गया है।

पाश्चात्त्य दर्शन में दो प्रकार की वाक्य रचना पाई जाती है— विश्लेषणात्मक और संश्लेषणात्मक। इन वाक्यों के मध्य विद्यमान भेद पर भी प्रस्तुत पुस्तक में प्रकाश डाला गया है।

दर्शन पर अनेक पुस्तकें सुलभ हैं, किन्तु पाश्चात्य सिद्धान्तों पर समसामयिक समीक्षात्मक दृष्टि से परिपूर्ण यह अपने ढंग की अनूठी पुस्तक है।

परीक्षा की दृष्टि से भी यह पुस्तक छात्रों का उपकार करेगी, क्योंकि इसमें मुख्य दार्शनिकों के दर्शन का साराँश, प्रश्नमाला तथा प्रश्नों के उत्तर का प्रारूप भी अन्त में दिया गया है। अतः परीक्षार्थी तथा शोधार्थी दोनों के लिये यह पुस्तक अनुशीलनीय है।

  

---

मा नो हेतिर्विवस्वत आदित्या कृत्रिमा शरुः।
पुरा नु जरसो वधीत् ॥

(ऋग्वेद ८·६७·२०)

हे आदित्यों! हमारा जीवन (बुढ़ापे के अन्त तक) ठीक चले। कहीं उससे पहले ही तीक्ष्ण छुरी के समान काल की कटनी इसे काट न डाले।

# गुरुकुल-समाचार

डॉ० राकेश शास्त्री

## हिमालय-पर्यावरण-शोध-योजना

मान्य कुलपति श्री बलभद्रकुमार हूजा के नेतृत्व में गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय **पर्यावरण-शोध** का एक महत्त्वपूर्ण केन्द्र बन चुका है। भारत सरकार के पर्यावरण-मन्त्रालय ने विश्वविद्यालय के जन्तु-विज्ञान-विभाग को हिमालय की घाटियों में पर्यावरण-सुधार के शोध हेतु १२ लाख रुपये की योजना की स्वीकृति प्रदान की है। यह शोध इस विभाग के अध्यक्ष डॉ० बी०डी० जोशी के निर्देशन में परिचालित होगा।

यह पूर्ण योजना लगभग २५ लाख रुपये की होगी। प्रथम तीन वर्षों में योजना के प्रथम चरण का कार्य पूर्ण होगा। इसमें कोटद्वार के निकट महाकवि कालिदास द्वारा वर्णित सुरम्य कण्व-घाटी आश्रम में पर्यावरण-संरक्षण विषयक कार्यों पर शोध किया जाएगा। इसके अन्तर्गत पर्वतीय भूमि-क्षरण की रोकथाम, विशाल क्षेत्रों में वृक्षारोपण, फलदार वृक्षों के बाग़, बाढ़ पीड़ित क्षेत्रों में भूमि-कटाव के रोकने हेतु बन्ध-निर्माण तथा वनों के अन्धाधुन्ध कटाव एवं यूकेलिप्टस के वनों से भूमि की उपजाऊशक्ति सम्बन्धी शोध और संरक्षण के लिए कार्य किए जाएँगे।

डॉ० जोशी को दी गई यह योजना इस क्षेत्र के अन्तर्गत प्रदान की गई प्रथम विशाल योजना है। इससे पूर्व डॉ० विजयशंकर (अध्यक्ष, वनस्पति-विज्ञान-विभाग) के निर्देशन में गंगा-समन्वित-योजना प्रगति पर है। इस योजना में सरकार द्वारा ९.३७ लाख रु० की स्वीकृति प्राप्त हुई थी।

डॉ० जोशी गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के युवा वैज्ञानिक हैं। विगत कई वर्षों से आपके हिमालय से सम्बद्ध पर्यावरण की समस्याओं के विषय में समाधानपरक कई लेख एवं शोध-पत्र देश-विदेश की अनेक पत्रिकाओं में प्रकाशित हो चुके हैं।

## गंगा–समन्वित–योजना

इस योजना के अन्तर्गत ऐसे पौधों का पता लगाने के लिए जो कारखानों

एवं शहर के गन्दे नालों के प्रदूषक तत्वों को कम करने में सहायक हों। विभाग में टैंकों का निर्माण कराया गया, जिसमें उपर्युक्त लक्ष्य को दृष्टिगत रखते हुए परीक्षण आरम्भ किए जा रहे हैं।

## काँगड़ी-ग्राम-विकास-योजना

इस योजना में विकास के कार्य-क्रमों को गति देने के लिए ग्राम में चबूतरे के निर्माण के लिए रोटरी क्लब ने १००० रु० दान दिया, जिससे चबूतरे का निर्माण किया जाएगा। मिलन-केन्द्र का निर्माण लगभग पूर्ण हो गया है।

## अन्तर्राष्ट्रिय-योग-प्रशिक्षण-केन्द्र

मान्य कुलपति श्री बलभद्रकुमार हूजा की प्रेरणा एवं प्रयासों से इस केन्द्र की स्थापना १९८२ ई० में की गई थी। गत दो वर्षों से यह केन्द्र तीन मास के प्रशिक्षण की व्यवस्था करता आ रहा है। उक्त प्रशिक्षण में उत्तीर्ण छात्रों को प्रमाण-पत्र भी वितरित किए गए। १९८४ में विश्वविद्यालय-अनुदान-आयोग से आयी विजिटिंग टीम के द्वारा इस केन्द्र को विधिवत् स्वीकृति प्रदान की गई। उसी योजना के अन्तर्गत इस केन्द्र में योग-प्रशिक्षक श्री ईश्वर भारद्वाज की विधिवत् नियुक्ति हो गई है। अतः अब यह केन्द्र नियमित रूप से योग की कक्षाएँ चला रहा है। इसमें ३८ छात्र नियमित रूप से योग का प्रशिक्षण ले रहे हैं।

## प्रौढ़-शिक्षा-योजना

स्व० प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गाँधी के बीस सूत्री कार्यक्रम के अन्तर्गत मान्य कुलपति श्री बलभद्रकुमार हूजा की प्रेरणा से गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय को प्रौढ़-शिक्षा के ६० केन्द्र विश्वविद्यालय-अनुदान-आयोग के द्वारा प्रदान कर दिये गए हैं। इस योजना के अन्तर्गत विश्वविद्यालय के आसपास के गाँवों की अनपढ़ जनता, विशेष रूप से प्रौढ़ों को साक्षर किया जा रहा है। इन केन्द्रों में लगभग १५०० अशिक्षित नागरिक इस योजना से लाभान्वित हो रहे हैं। ३१ दिसम्बर, १९८४ को इनमें से १७ केन्द्रों का कार्य-काल पूर्ण हो गया है। इस योजना के अन्तर्गत गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में दो सुपरवाइज़र तथा एक प्रोजेक्ट-ऑफिसर की विधिवत् नियुक्ति हो चुकी है।

## भारतीय प्राचीन इतिहास, संस्कृति एवं पुरातत्व-विभाग

भारतीय प्राचीन इतिहास, संस्कृति एवं पुरातत्त्व-विभाग के अध्यक्ष

डॉ० विनोदचन्द्र सिन्हा के निर्देशन में हरिद्वार के आसपास के क्षेत्र में पुरातात्त्विक सर्वेक्षण नवम्बर, १९८४ में प्रारम्भ किया गया। सर्वेक्षण-दल में विभाग के प्राध्यापकों, संग्रहालय में कार्यरत कर्मचारियों एवं स्नातकोत्तर उपाधि के छात्रों ने सक्रिय भाग लिया। सिद्धस्रोत (श्यामपुर-काँगड़ी), कुण्डीसोटा, इमलीखेड़ा एवं सरसावा आदि स्थानों के प्राचीन ऐतिहासिक स्थलों का सर्वेक्षण किया गया।

विश्वविद्यालय–अनुदान–आयोग द्वारा स्वीकृत अनुदान-राशि प्राप्त न होने के कारण सर्वेक्षण-कार्य प्राथमिक दौर से ही गुज़र रहा है। आशा है कि शीघ्र ही अनुदान-राशि उपलब्ध होगी तथा कार्य में तीव्रता आएगी। व्यापक सर्वेक्षण करके आगामी वर्षों में उत्खनन हेतु भारतीय पुरा संस्कृति के लिये महत्त्वपूर्ण स्थानों की खोज की जाएगी।

विज़िटिंग प्रोफ़ेसर श्री रत्नचन्द्र अग्रवाल (भूतपूर्व निदेशक संग्रहालय एवं पुरातत्त्व, राजस्थान-शासन) विश्वविद्यालय में अपने लघु कार्य-काल को पूर्ण करके १ जनवरी १९८५ को जयपुर चले गए। श्री अग्रवाल अग्रणी पुरातत्त्ववेत्ताओं में से एक हैं। पुरातात्त्विक-सर्वेक्षण में गतिशीलता के लिये उनका सराहनीय सहयोग रहा। उन्होंने आश्वासन दिया है कि आवश्यकता पड़ने पर वे पुनः विश्वविद्यालय आ सकते हैं।

## संग्रहालय

संग्रहालयाध्यक्ष के पद पर श्री सूर्यकान्त श्रीवास्तव ने ३१ दिसम्बर, १९८४ को कार्य-भार ग्रहण किया। श्री सूर्यकान्त को विश्वविद्यालय आने से पूर्व भारतीय उच्च-अध्ययन-संस्थान, शिमला में प्रो० बृजवासी लाल (भूतपूर्व महानिदेशक, पुरातत्त्व-सर्वेक्षण नयी दिल्ली; प्रो भारतीय, प्राचीन इतिहास, संस्कृति एवं पुरातत्त्व जीवाजी विश्वविद्यालय, ग्वालियर एवं निदेशक, भारतीय उच्च– अध्ययन-संस्थान, शिमला) के सहयोगी के रूप में कार्य का लम्बा अनुभव है। आशा है आपकी सेवाओं से पुरातत्त्व संग्रहालय प्रगति के पथ पर अग्रसर हो सकेगा।

श्री बृजेन्द्र कुमार जैरथ ने संग्रहालय-सहायक के पद पर दिनांक ७ नवम्बर, १९८४ को कार्य-भार ग्रहण किया। इससे पूर्व श्री जैरथ बड़ौदा विश्वविद्यालय में प्रोफ़ेसर श्री रमनलाल नगरलाल मेहता के निर्देशन में "भावनगर का पुरातत्त्व" विषय पर शोध-कार्य कर रहे थे।

## संग्रहालय में विशिष्ट दर्शक एवं उनकी सम्मतियाँ

**१८ दिसम्बर,** १९८४ को डॉ० सतीशचन्द्र गुप्त (निदेशक, उच्च–शिक्षा उत्तर-प्रदेश) ने संग्रहालय देखा। संग्रहालय के प्रति आपके शब्द ही ये हैं: **"मैंने संग्रहालय देखा। यह अन्य महाविद्यालयों के लिए आदर्श भी प्रस्तुत करता है। मैं आशा करता हूँ कि विषय में छात्रों की रुचि पैदा करने के लिए अन्य महाविद्यालय इसका अनुकरण करेंगे।"**

**नवम्बर मास से** जन्तुविज्ञान-विभाग में एम०एस०सी० (माइक्रो-बायोलोजी) की कक्षाएँ सुचारु रूप से प्रारम्भ हो चुकी हैं।

**नवम्बर, १९८४** से जन्तु–विज्ञान–विभाग में नये प्रवक्ता डॉ० दिनेश भट्ट ने पदभार ग्रहण कर लिया है।

**१८ नवम्बर, १९८४** को डॉ० पुरुषोत्तम कौशिक (वनस्पति-विज्ञान–विभाग) ने हरियाणा कृषि विश्वविद्यालय हिसार में "लैक्टीन्ज रिस्पटर स्पैसिफिक मल्टी फगंशनरी प्रोटीन्ज़, आर्किड्ज़ एण्ड माइकोराहिजा" तथा "आर्किड्ज़ बहुमूल्य हार्टिकल्चर्ल पौधे" विषयों पर व्याख्यान दिया।

**२९ नवम्बर, १९८४** को मान्य कुलपति श्री बलभद्रकुमार हूजा ने उस्मानिया विश्वविद्यालय, हैदराबाद में निरन्तर शिक्षा (कन्टींन्यूइङ्ग एजूकेशन) विषय पर आयोजित कॉन्फ्रेंस में भाग लिया।

**५ दिसम्बर, १९८४** को मान्य कुलपति श्री बलभद्रकुमार हूजा ने राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर में ए०आई०यू० की स्टैंडिंग कमेटी को बैठक में भाग लिया।

**९ दिसम्बर, १९८४** को कुलपति जी की अध्यक्षता में संघड विद्या-सभा-ट्रस्ट की पुरस्कार-वितरण-कमेटी में पं० भगवद्दत्त वेदालंकार को श्री गोवर्धन शास्त्री पुरस्कार द्वारा सम्मानित करने का निश्चय किया गया। यह पुरस्कार गोवर्धन शास्त्री पुरस्कार-वितरण समारोह में प्रदान किया जाएगा।

**१७–१८ दिसम्बर, १९८४** को विश्वविद्यालय–अनुदान आयोग द्वारा प्रेषित विजिटिंग कमेटी ने कन्या गुरुकुल, देहरादून का कन्या-गुरुकुल की अध्यापिकाओं को वि० अ०आ० द्वारा निर्धारित वेतनमान दिए जाने के सम्बन्ध में निरीक्षण किया। इस कमेटी के सदस्य श्री गुरुबक्श सिंह (उपसचिव, शिक्षा-मन्त्रालय, भारत सरकार), श्री वी० आर० क्वाटरा (उपसचिव, विश्वविद्यालय-अनुदान-आयोग) तथा डॉ० एस०सी० गुप्त (निदेशक, उच्च शिक्षा उ०प्र०) रहें। कन्या-गुरुकुल की प्रगति की सभी ने प्रशंसा की।

१८ दिसम्बर, १९८४ को विश्वविद्यालय पुस्तकालय में मान्य कुलाधिपति की अध्यक्षता में योजना-पटल की बैठक का आयोजन किया गया, जिसमें मुख्य अधिकारियों एवं विभागाध्यक्षों ने भाग लिया। श्री एस० सी० गुप्त (निदेशक, उच्च शिक्षा, उत्तर प्रदेश) इसके मुख्य अतिथि थे। इस बैठक में दिनाक ५-११-१९८४ की बैठक की कार्यवाही की सम्पुष्टि की गई। इस अवसर पर श्री गुप्त ने प्रसन्नता व्यक्त करते हुए कहा कि गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय एकमात्र ऐसी संस्था है जो भारत की प्राचीन संस्कृति एवं शिक्षा के आदर्शों को अक्षुण्ण बनाए हुए है। विश्वविद्यालय के विकास की सम्भावनाओं पर अपने सुझाव देते हुए उन्होंने कहा कि उत्तर प्रदेश में पन्तनगर विश्वविद्यालय के पश्चात् गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय का दूसरा स्थान है, जहाँ माइक्रो-बायोलॉजी का पाठ्यक्रम प्रारम्भ किया गया है। वर्तमान वैज्ञानिक युग के परिवेश में यह अत्यन्त उपयोगी है। इसमें वनस्पति-विज्ञान के भारतीय इतिहास को भी पाठ्य-क्रम के विषय के रूप में सम्मिलित किया जा सकता है।

इस विश्वविद्यालय की विभिन्न परीक्षाओं हेतु निर्धारित पाठ्यक्रमों के प्रारूप में भारतीय प्रशासनिक सेवा तथा भारतीय पुलिस सेवा की प्रतियोगिता-त्मक परीक्षा के निर्धारित पाठ्यक्रम को भी यथास्थान सम्मिलित करने की सभावनाओं पर विचार किया जाना चाहिये।

विश्वविद्यालय-अनुदान-आयोग द्वारा प्रतिपादित स्नातक/स्नातकोत्तर स्तर पर पाठ्यक्रम पुनर्निर्धारण योजना को दृष्टिगत रखते हुए पाठ्यक्रम में कम से कम एक विषय ऐसा अवश्य सम्मिलित किया जाना चाहिये जो विद्यार्थी के जीविकोपार्जन में उपयोगी हो सके।

बी०एड० के पाठ्यक्रम में भारतीय शिक्षाशास्त्र को विषय के रूप में सम्मिलित किया जाना चाहिये।

कुलाधिपति श्री वीरेन्द्र जी ने पटल के सदस्यों को संबोधित करते हुए कहा कि विश्वविद्यालय के विकास के लिए ऐसी उपयोगी योजना बनाई जानी अत्यन्त आवश्यक है जिससे इस विश्वविद्यालय का चतुर्मुखी विकास हो सके। किन्तु साथ ही यह भी ध्यान रखना आवश्यक है कि योजनाएँ गुरुकुलीय आदर्शों एवं परम्पराओं के अनुरूप हों। गुरुकुल का आदर्श है गुरु एवं शिष्य का निकट सम्बन्ध। इस परम्परा की उपेक्षा नहीं होनी चाहिए।

१९-२९ दिसम्बर, १९८४ की अवधि डॉ० बी०डी० जोशी (अध्यक्ष जन्तु विज्ञान-विभाग) के कुशल निर्देशन में राष्ट्रिय-सेवा-योजना के दस-दिवसीय वार्षिक शिविर का पुण्य भूमि कांगड़ी ग्राम में सफलतापूर्वक आयोजन किया गया, जिसका उद्घाटन मान्य कुलाधिपति श्री वीरेन्द्र जी के कर-कमलों द्वारा हुआ। शिविर की विस्तृत रिपोर्ट अलग से दी जा चुकी है। )

**२० दिसम्बर, १९८४** को गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के परिसर में मान्य कुलाधिपति श्री वीरेन्द्र जी ने शिक्षकेतर कर्मचारियों के लिए वासभवनों का शिलान्यास किया। सर्वप्रथम यज्ञ का आयोजन किया गया। डॉ० कश्मीर सिंह भिंडर (इतिहास-विभाग) ने विश्वविद्यालय की भवन-निर्माण सम्बन्धी प्रगति से परिचित कराया। इसके बाद कुलसचिव महोदय ने विश्वविद्यालय-अनुदान-आयोग द्वारा प्राप्त धनराशि की जानकारी देते हुए कहा कि विश्व-विद्यालय को ५ लाख रुपये ६ शिक्षकेतर भवनों के निर्माण के लिए प्राप्त हुए हैं। इस अवसर पर मान्य कुलपति ने मान्य कुलाधिपति को विश्वविद्यालय की प्रगति से भी अवगत कराया।

**२३ दिसम्बर, १९८४** को श्रद्धानन्द-बलिदान-दिवस के उपलक्ष्य में श्रद्धानन्द-द्वार से एक अभूतपूर्व शोभा-यात्रा का प्रस्थान हुआ, जिसमें विश्व-विद्यालय तथा गुरुकुल-विभाग के सभी अधिकारियों, प्राध्यापकों, कर्मचारियों एवं छात्रों ने भाग लिया। इस शोभा-यात्रा की छटा देखते ही बनती थी। इसमें सबसे आगे गुरुकुल के ब्रह्मचारी बैंड-बाजे के साथ नारे लगाते हुए चल रहे थे। उनके पीछे गुरुकुल के पंक्तिबद्ध ब्रह्मचारी मस्ती के साथ स्वामी श्रद्धानन्द जी की जय-जयकार कर रहे थे। उनके पीछे एन०सी०सी० के कैडेट अपनी सज्जित वेश-भूषा में देखते ही बनते थे तथा अन्त में सभी अध्यापक एवं कर्मचारी स्वामी श्रद्धानन्द जी का स्मरण कर रहे थे।

गुरुकुल-विभाग में जाकर यह शोभा-यात्रा एक श्रद्धाञ्जलि-सभा के रूप में परिणित हो गई, जिसकी अध्यक्षता मान्य कुलपति जी ने की। ब्रह्मचारियों एवं अध्यापकों ने स्वामी श्रद्धानन्द जी की जीवन की झांकियाँ प्रस्तुत करते हुए श्रद्धाञ्जलि अर्पित की। सभा का संयोजन श्री प्रेमचन्द्र शास्त्री (प्राध्यापक, गुरुकुल-विभाग) ने किया। इस सभा का एक मुख्य आकर्षण राष्ट्रिय रक्षा अकादमी से परिचय कराना भी रहा। जिसका उद्देश्य गुरुकुल के ब्रह्मचारियों को राष्ट्र की रक्षा में अग्रणी रहने के लिए प्रेरित करना था।

**३० दिसम्बर, १९८४** को गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में उत्तर क्षेत्रीय अन्तर विश्वविद्यालय बैडमिन्टन प्रतियोगिना का उद्घाटन मान्य श्री बलभद्र कुमार हूजा जी के कर-कमलों द्वारा हुआ। इसमें २९ विश्वविद्यालयों की पुरुष टीम तथा २३ महिला टीमों ने प्रविष्टि भेजी, किन्तु ५ टीमें किसी कारणवश इसमें भाग न ले सकीं। विश्वविद्यालय ने प्रथम बार इस प्रकार का आयोजन किया। इस आयोजन में भारतीय-विश्वविद्यालय-संघ का पूरा सहयोग रहा। हम हृदय से भारतीय-विश्वविद्यालय-संघ का धन्यवाद करते हैं।

—○—

# पुस्तकालय की मेज़ से

—जगदीश विद्यालंकार

१. नये वर्ष (१९८५ ई०) के प्रारम्भ में ही गुरुकुल-पुस्तकालय का स्वरूप एक नये रूप में विकसित हुआ है, जिसके अन्तर्गत लगभग २० हज़ार पुस्तकों को अब बन्द अलमारियों में रखने के स्थान पर खुले परिवेश में रखने की व्यवस्था की गई। अब छात्र अपनी इच्छा की पुस्तकें इन रैक्स से निकाल कर प्रयोग में ला सकते हैं। इस बात की आवश्यकता पुस्तकालय द्वारा अनेक वर्षों से अनुभव की जाती रही है; किन्तु इसका क्रियान्वयन नये वर्ष के शुभारम्भ के साथ हुआ।

२. विश्वविद्यालय-पुस्तकालय द्वारा यू. जी. सी. द्वारा स्वीकृत अनुदान के अन्तर्गत ५०,००० रुपये की स्टील रैक्स मंगवाई गई।

३. जनवरी १९८५ में ही विश्वविद्यालय के प्राध्यापकों हेतु १६ पृथक् अध्ययन-कक्षों का निर्माण किया गया जिससे वह पुस्तकालय में बैठकर अध्ययन एवं शोध-कार्य कर सकें।

४. गुरुकुल-विश्वविद्यालय में आयोजित उत्तर क्षेत्रीय कुलपति-सम्मेलन के अवसर पर पुस्तकालय में देश के सुप्रसिद्ध पुस्तक-विक्रेताओं द्वारा विशाल पुस्तक-प्रदर्शनी का आयोजन किया गया। इस पुस्तक-प्रदर्शनी का उद्घाटन महालेखा नियंत्रक श्री टी. एन. चतुर्वेदी ने दिनाँक १८.१ ८५ को उत्तर क्षेत्रीय विश्वविद्यालय के कुलपतियों की उपस्थिति में दीप प्रज्ज्वलित कर किया। इस प्रदर्शनी में १९८४-८५ की नवीनतम पुस्तकों की प्रदर्शनी लगाई गई। विश्वविद्यालय-पुस्तक-भंडार द्वारा विश्वविद्यालय-पुस्तकालय हेतु लगभग १,५०,००० रुपये की विभिन्न विषयों की पुस्तकें व्यापारिक छूट के आधार पर क्रय की गई। विश्वविद्यालय को इस प्रकार पुस्तकों की खरीद पर लगभग ४०,००० रुपये की बचत हुई। पुस्तकों का चयन सम्बद्ध विभागाध्यक्षों, कुलपतियों एवं विशिष्ट विद्वानों द्वारा किया गया।

५. उपर्युक्त पुस्तक-प्रदर्शनी में सर्वप्रथम भारतीय विश्वविद्यालय-संघ ने भी अपने प्रकाशनों के माध्यम से भाग लिया। गुरुकुल-पुस्तकालय द्वारा भी गुरुकुल के स्नातकों द्वारा प्रकाशित नवीन पुस्तकों की प्रदर्शनी लगाई गई।

६. पुस्तकालय में सजिल्द पत्रिकाओं हेतु सजिल्द पत्रिका-संग्रह के नाम से सन्दर्भ-विभाग के साथ पृथक् से कक्ष बनाया जा रहा है तथा सजिल्द पत्रिकाओं का विवरण भी तैयार किये जाने का कार्य तीव्र गति से चल रहा है, जो निकट भविष्य में पुस्तकाकार रूप में प्रकाशित किया जाएगा।

७. १९८५ में पुस्तकालय में मंगवाये जाने हेतु लगभग ३० अन्तराराष्ट्रिय पत्रिकाओं के विदेशों से मंगवाये जाने के आदेश प्रदान किये गये हैं। इसके अतिरिक्त लगभग १५० भारतीय पत्रिकाओं को मंगाये जाने के आदेश भेजे गये हैं।

# गुरुकुल-पत्रिका




फाल्गुन-चैत्र-वैशाख, २०४१ अङ्क : २-४
फरवरी-अप्रैल, १९८५ वर्ष ३७ पूर्णाङ्क : ३६५-३६७

गुरुकुल-कांगड़ी-विश्वविद्यालयस्य मासिकी पत्रिका

संरक्षक

**श्री बलभद्रकुमार हूजा**
कुलपति

**श्री रामप्रसाद वेदालंकार**
उपकुलपति

**सम्पादक–मण्डल**

| | | |
|---|---|---|
| अध्यक्ष : सम्पादक-मण्डल | : | **पं० सत्यकाम विद्यालंकार**<br>आचार्य, गुरुकुल कांगड़ी विद्यालय |
| सम्पादक | : | **डॉ० मानसिंह**<br>प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, संस्कृत विभाग,<br>गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय । |
| सह-सम्पादक | : | **डॉ० राकेश शास्त्री**<br>प्रवक्ता, सस्कृत-विभाग,<br>गुरुकुल कांगड़ो विश्वविद्यालय । |
| छात्र-सम्पादक | : | श्री गुरुप्रसाद उपाध्याय<br>श्रो राजेश्वर कुमार<br>श्री पोताम्बर शर्मा<br>श्री महेशचन्द्र<br>एम० ए० (संस्कृत), द्वितीय वर्ष<br>गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय । |

मूल्य—१२ रुपये वार्षिक
(इस अंक का मूल्य–३ रुपये)

प्रकाशक
**वीरेन्द्र अरोड़ा,** कुल-सचिव
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

**मुद्रक : जैना प्रिण्टर्स, ज्वालापुर ।**

# विषय—सूची

---

इस पुस्तक में प्रकाशित लेखों में अभिव्यक्त विचारों के लिए स्वयं लेखक ही पूर्णतः उत्तरदायी हैं ।

—सम्पादक

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

[गुरुकुल-कांगड़ी-विश्वविद्यालयस्य मासिकी पत्रिका]

फाल्गुन-चैत्र-वैशाख, २०४१ अंक : २-४

फरवरी-अप्रैल, १९८५ वर्ष : ३७ पूर्णांक : ३६५-३६७

## श्रुति-सुधा

**उदीर्ध्व जीवो असुर्न आगाद्, अपप्रागात्तम आज्योतिरेति ।**
**आरैक्पन्थां यातवे सूर्याय, आगन्य यत्र प्रतिरन्त आयु ॥**
(ऋ० १. ११३. १६)

उठो, हमारे लिए नूतन प्राणशक्ति लेकर सूर्यदेव आ गये हैं । अन्धकार भाग गया है । ऊषा की आभा चारों ओर फैल रही है, जिसने सूर्य के निर्दिष्ट मार्ग को प्रशस्त कर दिया है । हम उस स्थल पर आ गये हैं जहाँ से जीवन पुनः विकास-पथ पर अग्रसर होता है ।

**उठो देवगण ! जागो, स्वागत करो, उदय वेला आयी ।**
**निशा-कालिमा दूर हो गई, ऊषा-अरुणिमा नभ छायी ॥**

**परम ज्योति के उदय संग फिर, मानव चला नये पथ पर ।**
**जीवन का शृंगार किया नव, मन में नयी उमंगे भर कर ॥**

**हर दिन सूर्योदय-वेला में, हम सब नई ज्योति पाते हैं ।**
**जीवन की यात्रा के सब दिन, नया संदेशा लाते हैं ॥**

**—पं० सत्यकाम विद्यालंकार**

# श्रद्धानन्द-सुधीः सदा विजयते

केशवप्रसाद उपाध्यायः

धर्मोद्धारधुरीणधैर्यधनिकः 'सद्धर्म'-संयोजकः ।
नेता यः सकलार्यमौक्तिकमणिः विद्यावतां बुद्धिदः ।
पारावार इवातिनिश्चलपरः पूर्णेन्दु-दिव्याननः
श्रद्धानन्द-सुधीः सदा विजयते सौभाग्यभाग्याधिपः ।।१।।

योऽविद्याविहितान्धकारजनकं मायाविनं रावणं
विद्याबुद्धिविवेकसाध्यतपसाऽध्याऽऽपापकर्मस्थितम् ।
हत्वा राम इवैकधर्मनिरतः कालातिगश्चोत्तमः
श्रद्धानन्द-सुधीः सदा विजयते सौभाग्यभाग्याधिपः ।।२।।

यद् वा दाशरथी रथीव सुमहान् कर्मैकनिष्ठः कृती
'सन्मार्ग'-व्रतधिः सदा विमलधीः धर्मैकधाराश्रयः ।
शुद्ध्यान्दोलनदत्तमानसमणिः मान्यश्च वेदव्रती
श्रद्धानन्द-सुधीः सदा विजयते सौभाग्यभाग्याधिपः ।।३।।

सर्वां कष्टततिं विचिन्त्य चतुरः स्वाव्रते सस्थितः
विद्योद्यानविधानवर्धितयशा लोकैषणावर्जितः ।
मानी मानसराजहंस इव यो धीरश्च वीराग्रणी
श्रद्धानन्द-सुधीः सदा विजयते सौभाग्यभाग्याधिपः ।।४।।

कांग्रेसीयदलस्य स्वागतसभाध्यक्षः स मान्यो मुनिः
काव्यानन्दरसेऽपि सौम्यरसिकः प्रख्यातसामाजिकः ।
बालानां सुचरित्ररक्षणपरः प्राणः कुलस्यापि यः
श्रद्धानन्द-सुधीः सदा विजयते सौभाग्यभाग्याधिपः ।।५।।

मन्ये, मानवजीवनाय जलदो रामोऽपरः कीर्तितः
योऽकृष्णोऽपि च राजनीतिनिपुणः लोकस्य संरक्षकः ।
सोऽयं दिव्यगुणावतार इव यो धर्मध्वजी साधकः
श्रद्धानन्द-सुधीः सदा विजयते सौभाग्यभाग्याधिपः ।।६।।

# राष्ट्रिया अस्मिता संस्कृतं च

(वेदानुपलक्ष्य)*

डॉ० कृष्णलाल:

स्वतन्त्रमेतदस्मदीयं राष्ट्रं भारतं नाम । स्वातन्त्र्यं प्राप्तस्य चास्य व्यतीतानि सप्तविंशद्वर्षाणि । अथ चैतदतीव दुःखास्पदं यत् स्वातन्त्र्यसंग्रामसमये यादृशी राष्ट्रिया भावना सर्वत्र दृश्यते स्म तादृशी साम्प्रतं न दृश्यते । राष्ट्रान्तराणां जना यत्र शान्तिमन्वेष्टुकामा आयान्ति तदेव स्वकीयं राष्ट्रं सम्परित्यज्य धनलिप्सयाऽस्माकं युवका इतस्ततो भ्रमन्ति, न चास्ति तेषां मनसि स्वराष्ट्रगौरवम्, ते हि तत्र गत्वा सर्वं भारतीयं धर्मं वा भाषां वा भूमिं वा निन्दन्ति । स्वामिदयानन्दविवेकानन्दमदनमोहनमालवीयप्रभृतिभिर्नेतृभिर्यद्राष्ट्रगौरवज्योतिः प्रदीपितं तदा, तदद्य पाश्चात्यचाकचक्यविमूढान्तःकरणानामस्माकं हृत्सु अपरक्तमिवप्रतिभाति । धनोपलब्धिः यथाकथञ्चिद् भोगविलासश्चैव ऐकान्तिकं जीवनलक्ष्यं संवृत्तम् । पाश्चात्यवेषभूषा–भाषा–भोजनपान–व्यवहारादिषु आत्मनः प्रगतिं मन्यमानानामस्माकं मनांसि अद्यापि पारतन्त्र्यशृङ्खलानिगडितानीव लक्ष्यन्ते । गतेऽप्येतावति कालेऽस्मिन् स्वतन्त्रे राष्ट्रे विधिवाणिज्यचिकित्साभियन्त्रादिशिक्षार्थं केवलं वैदेशिकभाषास्वीकरणं किमस्माकं राष्ट्रगौरवं नाद्यापि अभिहन्ति, कथमेतत् सर्वंसहामहे वयम्? शून्यतां गताऽस्मदीया राष्ट्रिया अस्मिता ।

इयमस्मिता राष्ट्राणां प्रत्येकं पृथगेव, परन्तु तथापीयं कथमपि विश्वबन्धुत्वे नास्त्यवरोधरूपा । पृथग्राष्ट्रधर्मवतामपि जनानां मानवधर्मो विलयं न याति । यो हि राष्ट्रिय एव न भवति सः मानवीयः कथं स्यात् । क्रमश एव हि तरंगमण्डलपरिधीनां विस्तारो भवति अन्ते च जलराशौ विलीयते तन्मण्डलम् । अस्माकं विश्वशान्तिदूतत्वप्रेप्सुभिर्नेतृभिर्मिथ्यैव अविगणय्य राष्ट्रियत्वम् अन्ताराष्ट्रियत्वमुद्घोषितम्, अपमान्य स्वभाषाम् मिथ्यैवान्तरराष्ट्रियत्वमारोपिता आंग्लभाषा प्रचारिता । स्वराष्ट्रस्य राष्ट्रभावनां स्वसंस्कृतेश्चाधारभूता देशस्य सर्वभाषाणाम् उद्गमभूमिरूपा सस्कृतभाषा प्रलोभ्य जनान् विदुषश्च प्रियमधुरैर्मिथ्याजल्पनैः स्वराष्ट्रान्निष्कासितेव । राष्ट्रभाषैव निजमुचितं पदं नारोपिता, का कथा संस्कृतस्य । प्रयुक्तायामपि राष्ट्रभाषायां तस्यां योऽल्पः संस्कृतप्रयोगोऽभविष्यत् सोऽपि सरलीकरणमिषेण निराक्रियते । हिन्दीभाषासरलीकरणं नाम संस्कृतशब्दानां बहिष्कारः । नांग्लभाषा न चोर्दू भाषा सरलीक्रियेते । संस्कृत-

* गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयेऽतिथिविद्वद्रूपेण समागतानां डॉ० कृष्णलालमहाभागानां २६-३-१९८५ दिनाङ्के संस्कृतविभागे कृतं विशिष्टं व्याख्यानम् ।

विरोधे राष्ट्रियत्वविरोधे च दृश्यते कश्चिद् दुरभिसन्धिः । सन्ति 'ह्येवंविधा हिन्दीभाषिण एव जना ये संस्कृतनिष्ठां हिन्दीं प्रयुञ्जानान् कल्पितैः 'आवकजावक सूचकयन्त्र' सदृशैरसत्प्रयोगैः शब्दैरुपहसन्ति ।

वस्तुतस्तु संस्कृतेनैव राष्ट्रिया अस्मिता दृढ़ीभवति, संस्कृत एव च निहिता । यत् किञ्चदपि मूलरूपेण भारतीयं तत् सर्वं संस्कृतेन अव्यवच्छिन्नम् । संस्कृतेऽपि वेदा एव मौलिकाः प्रभावान्तरविनिर्मुक्ताश्च । वेदा एव सर्वेषामाचाराणां धर्माणां चाधारभूमिः,तस्य एव जनः सर्वान् सद्गुणात् कर्तव्यानि च शिक्षितुं शक्नोति । अतएव सम्यगुद्घोषितं मनुना

**यः कश्चित् कस्यचिद्धर्मो मनुना परिकीर्तितः ।**
**स सर्वोऽभिहितो वेदे सर्वज्ञानमयो हि सः ।।** (मनु २/८०)

तथैव याज्ञवल्क्यस्मृतावपि वेदः सर्वशास्त्रमूलं कथ्यते—

**न वेदशास्त्रादयत्तु किञ्चिच्छास्त्रं हि विधते ।**
**निःसृतं सर्वशास्त्रंतु वेदशास्त्रात् सनातनात् ।।**

वैदिकसंहिता एव तन्मानसरोवरं यस्मात् भारतराष्ट्रस्य विविधभाषासम्प्रदायसंस्कृतिमयी मन्दाकिनी उद्भूय सवत्र प्रसरित । विविधं प्रतीयमानानामपि सम्प्रदायानां प्रादेशिकजनानां च एकमेव मूलं वेदरूपम् तेन हि सर्वेऽनुप्राणिताः । पौराणिकमतं वा स्यादार्यसमाजो वा स्यात्, शैवा वा स्युर्वैष्णवा वा, सांख्ययोगादीनि सर्वाणि दर्शनानि, बौद्धा वा स्युर्जैना वा सिक्खधर्मावलम्बिनो वा स्युः वेदमूलमेव तत् सर्वम् । सर्वे सिद्धान्ता बीजरूपेण वैदिका एव—कालान्तरेण प्रादेशिकभेदेन च तेषु परिवर्तनं समजनि । वैदिकसिद्धान्ता एव शाश्वतसिद्धान्ताः सार्वभौमसिद्धान्ताश्च,न तानधिकृत्य क्वचित् कश्चिद्विवादः सम्भवति । न संहितासु कश्चित् जटिलः संकुचित कर्मकाण्डप्रपञ्चः,न च कस्यचिदेकस्य देवस्यावतारस्य वा पूजनार्चनविधावाग्रहः । स्पष्टमेवोद्घुष्टम् ऋग्वेदे यदेकस्यैव परमतत्त्वस्य नामान्तराणि विविधा देवा—

**एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति अग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः ।**
(१/१६४/४६)

तथैव यजुर्वेदे— **तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमाः ।**
**तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म ता आपः स प्रजापति ।।** (३१/१)

वस्तुतस्तु तत् परमतत्त्वमेकमेव वर्तते, एकमेव च तस्य परमं रूपम्, तस्मिन् हि नामान्तराणि दधतः सर्वे देवा एकत्वमाप्नुवन्ति, यथोक्तमथर्ववेदे—

**तमिदं निगतं सह स एष एक एकवृदेव एव ।**
**एते अस्मिन् देवा एकवृतो भवन्ति ।।** (अथर्व० १३/४/१२-१३)

अहो समन्वयः, अहो औदार्यं सर्वधर्मदेवान् प्रति । एतदेव भारतराष्ट्रस्य वैशिष्ट्यम्, इयमेवास्मदीया अस्मिता—सर्वान् हि वेदो बन्धून् मन्यते । अस्य देशस्य देशान्तरस्य स्त्री वा स्यात् पुमान् वा स्यात् बालो वा वृद्धो वा युवा वा स्यात्—सर्वे एव तस्य परमात्मनो रूपाणि—

**त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उत वा कुमारी ।**
**त्वं जीर्णो दण्डेन वंचसि त्वं जातो भवसि विश्वतोमुखः ॥**
(अथर्व० १०/८)

अतएवोद्घुष्यते वेदेन **'पुमान् पुमांसं परिपातु विश्वतः'** इति । उपनिषत्सु अन्येषु च हिन्दूजैनबौद्धग्रन्थेषु एतदेव तत्त्वं शब्दान्तरैः विशदीक्रियते ।

भारतस्य विविधेषु तीर्थेषु मन्दिराणि स्युर्नाम तेषु च विविधदेवप्रतिमाः प्रतिष्ठापिताः स्युः किन्तु सतीष्वपि तासु प्रतिमासु तासां सर्वासामाधारभूतमेकं तत्त्वं वेददृशैव न कदाचित् विस्मरामो वयम् । उक्तं हि वेदे—**न तस्य प्रतिमास्ति यस्य नाम महद्यशः** । (वा० सं० ३२/३) । न चेदधीयन्ते वेदाः कथं नाम समन्वयोऽयमद्वितीय आत्मसात् कर्तुं शक्यते । वेदेष्वेव हि प्रथमतोऽखण्डतत्त्वस्यैकस्योद्भावना दृश्यते यस्य ह्यन्यत् सर्वं रूपान्तरमेव, तन्मयं हि सकलं ब्रह्माण्डम्—

**अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्माता स पिता स पुत्रः ।**
**विश्वेदेवा अदितिः पञ्च जना अदितिर्जातमदितिर्जनित्वम् ॥**
(ऋ० १/८९/१०)

सभ्यताया आदियुगेऽतिप्राचीनकाले एतदेकात्मचिन्तनमेव भारतराष्ट्रस्य अस्मिता । एवंविधं च चिन्तनं सर्वतः सर्वबन्धनविनिर्मुक्ते काले एव प्रवर्तते । वेदाना हि चिन्तनं पूर्णस्वतन्त्रवातावरणे प्रावर्तत्, नात्र किमपि राजभयं, न वा शत्रुप्रतारण, न च कस्यचिद् वर्गविशेषस्य बन्धनम् । यदि भयमस्ति तत् केवलं परमात्मनो भयं स हि सर्वशक्तिमान् नान्यः कश्चित् -**एक ईशान ओजसा** (ऋ० ८/६/४१) अथ च उच्यते—**न त्वावाँ अन्यो दिव्यो न पार्थिवो न जातो न जनिष्यते ॥** (ऋ० ७/३२/२३) । अत एव भयंकरः रुद्ररूपः परमेश्वर एव सुखयितापि उच्यते । स हि सर्वान् आधीन् व्याधींश्चापोहति, असौ हि कुशलतमो वैद्यः—**भिषक्तमं त्वा भिषजां शृणोमि** (ऋ० २/३३/४) । अत एव विश्वस्मिन्नपि विश्वे तस्य परमेश्वरस्य भयरूपस्य भिषग्रूपस्यैव शोभना कल्याणबुद्धिः सर्वाधिकसुखयित्री भवति अतएव च जनेन नान्यस्य कस्यचित् सांसारिकस्य मनुष्यस्य रक्षणं काम्यते, केवलं तस्यैव रक्षणं काम्यते—**भद्रा हि ते सुमतिर्मृलयत्तमाथावयमव इत्ते वृणीमहे** ॥ (ऋ० १/११४/९) ।

इममेव सिद्धान्तमुपलक्ष्य वेदे नियमपूर्वकमाचरणस्य कर्मणः परिश्रमस्य

यह तो हुई साहित्यिक एवं ऐतिहासिक सन्दर्भों की बात । आइए देखें पुरातात्त्विक साक्ष्य इस समस्या पर क्या प्रकाश डालते हैं । गत दो दशक में हुए पुरातत्त्व-सर्वेक्षण-कार्य से इतना तो स्पष्ट है कि पाषाण-कालीन सभ्यता के अवशेष इस क्षेत्र से प्राप्त नहीं हुए हैं ।

आद्य-ऐतिहासिक काल के अवशेषों में निश्चय ही इस क्षेत्र का योगदान महत्त्व-पूर्ण है । हरिद्वार से लगभग १२ किलोमीटर दक्षिण में स्थित बहादराबाद से ताम्र निधि उपकरण (Copper hoards implement) एवं गेरूए रंग वाले मृद्-भाण्ड भारतीय पुरातत्त्व में अपना विशिष्ट स्थान रखते हैं । भारतीय पुरातत्त्व-सर्वेक्षण के भूतपूर्व महानिदेशक श्री मधुसूदन नरहर देशपाण्डे ने वर्ष १९६३-६४ १९६५ तथा १९६६ में इस क्षेत्र का सर्वेक्षण करके अनेक ऐसे स्थानों को खोज निकाला जहाँ से गेरूए रंग के मृद्भाण्ड मिले हैं । खोजे गये स्थानों में नसीरपुर, सलेमपुर, हेतमपुर, अम्बखेड़ी, शिकारपुर, बड़गाँव, तेलीवाड़ा, मायापुर एवं सतीकुण्ड आदि हैं । नसीरपुर का विशिष्ट स्थान है, क्योंकि यहाँ से ताम्र-निधि उपकरण भी उपलब्ध हुए हैं ।

हरिद्वार-कनखल एवं ज्वालापुर के त्रिकोण के मध्यस्थित प्राचीन टीला मायापुर के नाम से जाना जाता है । मायापुर का उल्लेख युवान्-च्वाँग ने अपने यात्रा वर्णन में किया है । इसी टीले से गेरूए रंग वाली संस्कृति के बसाव के अवशेष देशपाण्डे को मिले हैं । इण्डियन आर्कयोलोजी, १९६५-६६ ए रिव्यु के अनुसार गेरूए रंग के मृद्भाण्ड वाली संस्कृति के बसाव का जमाव लगभग १.३० मीटर है । इस पुनः सर्वेक्षण करके उत्खनन किया जाना चाहिए, जिससे हरिद्वार की प्राचीनतम संस्कृति पर प्रकाश डाला जा सके । नगर के मध्य में ही दूसरा स्थान है सतीकुण्ड, जहाँ से गेरूए रंग वाली संस्कृति के अवशेष मिले हैं । लेखक ने इन स्थान का सर्वेक्षण किया तथा पाया कि खेती योग्य भूमि बनाए जाने के कारण टीले का अधिकाँश भाग काटकर सीधा कर दिया गया है । शेष भाग वहाँ पर बन रही यान्त्रिक मिल द्वारा नष्ट किया जा चुका है । बहुत ही कम स्थान शेष है जहाँ पुष्टि के लिये सर्वेक्षण किया जा सकता है ।

गेरूए रंग की संस्कृति वाली इस सभ्यता का काल-क्रम ईसापूर्व लगभग १२०० वर्ष से १७०० वर्ष के मध्य माना गया है । हस्तिनापुर (१९५३-५४) में हुए उत्खनन में गेरूए रंग के मृद्भाण्ड निम्न स्तर से प्राप्त हुए थे । उत्खननकर्त्ता प्रो० बी०बी० लाल ने इस संस्कृति का नामकरण एवं तिथि-क्रम दिया, जो आज भी सर्वमान्य है । हस्तिनापुर उत्खनन के पश्चात् हुए अतरंजीखेड़ा, सैपई, नोह आदि स्थानों से प्राप्त साक्ष्य इसकी पुष्टि करते हैं । अतरंजी खेड़ा, लाल किला, झिनझिना एवं नसीरपुर के मृद्भाण्डों का यर्मोलियुमिनेशस परीक्षण से भी इसकी पुष्टि होती है ।

उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट है कि हरिद्वार क्षेत्र में मानव-बसावक्रम की कहानी आद्य-ऐतिहासिक काल से प्रारम्भ होती है । इसके पश्चात् वीरभद्र उत्खनन से ईसा की प्रारम्भिक शताब्दियों का बसावक्रम मिलता है । आद्य-काल से लेकर अभी तक के इतिहास में पाए गए अन्तराल को पाटने का प्रयास करने में पुरातत्त्व संग्रहालय एवं प्रा० भा० इतिहास एवं संस्कृति विभाग, गुरुकुल कागड़ी विश्वविद्यालय प्रयत्नशील है ।

हरिद्वार नगर के मध्य दोनों प्राचीन स्थान—मायापुर एवं सतीकुण्ड को संरक्षण की आवश्यकता है ताकि नवीन बसावक्रम के विस्तार से हानि न पहुँचे । इस प्रकरण में क्षेत्रीय अधिकारियों एवं हरिद्वारवासियों के विशेष सहयोग की आवश्यकता है जिससे ये स्थान सुरक्षित रखे जा सकें । गुरुकुल कांगड़ी विश्व-विद्यालय के मनीषियों को चाहिए कि इस ओर ध्यान दें तथा हरिद्वार के विशिष्ट व्यक्तियों से सहयोग प्राप्त कर उत्खनन कार्य करें । ताकि प्राप्त सामग्री से हरिद्वार के अतीत की महत्ता का ज्ञान हो ।

—०—

# स्वामी श्रद्धानन्द की शैक्षणिक मण्डली

डॉ० जबरसिंह सेंगर

स्वामी श्रद्धानन्द (महात्मा मुंशीराम) जी महाराज ने ब्रिटिश शिक्षा-पद्धति के विरोध-स्वरूप, भारतीय संस्कृति एवं आर्यधर्म को सुदृढ़ता प्रदान करने हेतु ४ मार्च, सन् १९०२ ई० को हरिद्वार से लगभग ११ किलोमीटर दूर गंगा-पार एकान्त एवं महर्षि दयानन्द सरस्वती के निर्देशानुसार कांगड़ी ग्राम से कुछ दूर प्राकृतिक सौन्दर्य से ओत-प्रोत पुण्य-भूमि नामक स्थान में एक गुरुकुल स्थापित किया।

स्वामी जी के बारे में कहा जाता है कि स्वामी जी एक दक्ष कार्यकर्ता थे। वे दान बटोरने में भी दक्ष थे। राजनीतिक क्षेत्र में भी उनका सम्मान था। वे अपने गुरुकुल में हीनता को स्थान नहीं देते थे। स्वामी जी सर्वाधिकारी थे, सर्वेसर्वा थे, उनकी इच्छा के विरुद्ध कुछ नहीं हो सकता था। जिस पर उनका एक बार विश्वास जम गया उस पर वे पूरा विश्वास रखते थे और उसे पूरा संरक्षण एवं सम्मान देते थे। साथ ही जो बाधा डालते थे वे उन्हें रहने नहीं देते थे। उस समय के पुराने स्नातकों का कहना है कि वे कान के कच्चे थे, पर जब कोई व्यक्ति भ्रम दूर कर देता था तो वे शीघ्र ही पिघल जाते थे। वे नियम के पक्के थे, ब्रह्मचारियों को पुत्रतुल्य प्यार एवं उनको बनाने के लिए ताड़ना भी देते थे।

कोई भी कार्य अकेले नहीं किया जा सकता। खास तौर पर शिक्षण-संस्थाएँ तो अकेले चलती नहीं, फिर आश्रम सदृश शिक्षण-संस्थाओं को तो स्टाफ की और भी अधिक आवश्यकता होती थी। अतः स्वामी जी ने जब पुण्य-भूमि कांगड़ी में गुरुकुल प्रारम्भ किया तो उनके पास निम्न विद्वान् एवं कर्मठ सहयोगी थे।

**१- महात्मा खुशीराम जी—**

महात्मा खुशीराम जी बहुत अच्छे प्रबन्धक थे। उन्हें सभी का विश्वास प्राप्त था। वे कान के कच्चे नहीं थे, प्रत्येक चीज पर कड़ी नजर रखते थे। वे गुरुकुलीय आचरण एवं नियमों में पूर्ण विश्वास रखते थे।

**२- श्री नन्दलाल जी--**

श्री नन्दलाल जी सहायक-प्रबन्धक थे। वे नियमों का कड़ाई से पालन कराते थे एवं स्वभाव से भी गर्म थे। अतः अधिकाँश लोग इनसे अप्रसन्न रहते थे।

**३- श्री शालिग्राम भण्डारी—**

श्री शालिग्राम जी निपुण भण्डारी थे। गुरुकुल में वर्षा के महीनों में रसद आदि आसानी से पहुँचाना कठिन था, क्योंकि चारों ओर से गंगा का पानी भर जाता था। अतः भण्डारी जी रसद आदि की पूर्ण व्यवस्था पहिले से ही कर लेते थे। इनके बारे में कहा जाता है कि वे दखलन्दाजी पसन्द नहीं करते थे। महात्मा मुंशीराम जी भी इनके काम में दखलन्दाजी नहीं करते थे।

**४- श्री रामकृष्ण वकील—**

वकील साहब मौन एवं ठोस कार्यकर्त्ता थे। वे अपने काम से काम रखते थे। बहुत रिजर्व स्वभाव के थे।

**५- श्री रामदेव जी—**

श्री रामदेव जी शिक्षा-जगत् में प्रसिद्ध थे। वे पुस्तकों के कीड़े थे, हर समय पढ़ने एवं लिखने में लगे रहते थे। उन्होंने प्राचीन भारत का इतिहास तीन भागों में लिखा। उन्होंने वैदिक मैगजीन का सम्पादन कर आर्य-जगत् की ज्ञान-पिपासा दूर की। वे संस्कृत-विभाग के अध्यक्ष एवं आचार्य रह चुके हैं।

**६- श्री बालकृष्ण—**

श्री बालकृष्ण जी इतिहास एवं आंग्ल-भाषा के उपाध्याय थे। ऐसा कहा जाता है कि श्री बालकृष्ण की श्री रामदेव जी से कभी नहीं बनी थी। अतः फिर ये राजाराम कालेज, कोल्हापुर (दक्षिण भारत) में प्राध्यापक होकर चले गए। बाद में वहाँ प्राचार्य बन गए।

**७- श्री गोवर्द्धन शास्त्री—**

शास्त्री जी उस समय के उद्भट विद्वानों की कोटि में थे। वे बहुत ही सरल प्रकृति के व्यक्ति थे। सादगी इनके जीवन का अंग था। डी० ए० वी० कालेज, लाहौर के स्नातक होने के कारण भौतिकशास्त्र एवं रसायनशास्त्र में इनको अधिकार प्राप्त था। इन्होंने भौतिकशास्त्र एवं रसायनशास्त्र में हिन्दी में

पुस्तकें लिखीं। तकनीकी शब्दों का जो प्रयोग श्री शास्त्री ने इन पुस्तकों में किया वह आज भी वैज्ञानिकों ने स्वीकार किया है। शास्त्री जी विज्ञान के उपाध्याय थे। वे नियम के पक्के थे, मृदुभाषी एवं लोकप्रिय थे।

**८- श्री सियाराम—**

सियाराम जी योग के उपाध्याय थे। वे केवल ३० रु० मासिक वेतन लेते थे। बाद में वे योगिराज सियाराम के नाम से विख्यात हुए। इन्होंने अनेक योगी शिष्य बनाए।

**९- श्री साठे**

साठे जी विज्ञान के उपाध्याय थे। वे बम्बई के प्राध्यापक नज्जर के शिष्य थे। विज्ञान-विषय पर इन्हें असामान्य अधिकार प्राप्त था। वे बहुत ही सरल स्वभाव के व्यक्ति थे।

**१०- श्री गंगादत्त शास्त्री**

ये महात्मा मुंशीराम जी के दाहिने हाथ थे। ये संस्कृत विभाग के अध्यक्ष एवं व्याकरण के प्रकाण्ड विद्वान् थे। श्री गंगादत्त शास्त्री एवं आचार्य रामदेव जी में कुछ मतभेद रहता था। इन्होंने 'अष्टाध्यायी' पर वृत्ति लिखी।

**११- श्री भीमसेन**

साहित्य के क्षेत्र में इन्हें महारथी माना जाता था। इन्होंने ब्रह्मचारियों के लिए अनेक प्रारम्भिक पुस्तकें लिखीं। वे संस्कृत के उत्तम कवि एवं वेदान्त के मर्मज्ञ थे।

**१२- पं० पद्मसिंह**

पंडित जी हिन्दी एवं संस्कृत-साहित्य के महारथी माने जाते हैं। वे भीमसेन जी के सहायक एवं शुभचिन्तक रहे। वे भीमसेन जी को प्रारम्भिक कक्षाओं की पुस्तकों के लेखन में सहयोग देते थे।

**१३- पं० योगेश्वर**

योगेश्वर जी उच्चकोटि के ज्योतिषी थे। वे ब्रह्मचारियों को संस्कृत में गणित पढ़ाते थे। उन्हें नक्षत्रों आदि की पर्याप्त जानकारी थी।

**१४- पं० सूर्यदेव**

सूर्यदेव जी नवीन व्याकरण, वेदान्त आदि के प्रकाण्ड पण्डित थे।

**१५- श्री काशीनाथ**

पं० काशीनाथ जी संस्कृत-साहित्य के प्रकाण्ड विद्वान् थे। वे विना पुस्तक देखे मौखिक 'लघुकौमुदी' से लेकर महाभाष्यं व्याकरण के अन्यान्य ग्रन्थ एवं षड्दर्शन आदि पढ़ाते थे। वे बोलने में अधिकांश शब्द भोजपुरी भाषा के प्रयुक्त करते थे, क्योंकि वे बलिया के निवासी थे। इन्हें काशी से आचार्य श्री नरदेव जी शास्त्री एवं पं० गंगादत्त जी शास्त्री महाशय मुंशीराम जी के निर्देश पर अनुग्रह-पूर्वक लाए थे। २१ वर्ष तक इन्होंने गुरुकुल की सेवा की। अपनी विद्वत्ता से उन्होंने वैदिक शिक्षा के क्षेत्र में काशी की भाँति गुरुकुल को भी सम्मानित किया।

**१६- श्री हरिगोपाल**

ये बहुत सरल एवं मधुरभाषी थे। इन्हें देवता-पुरुष कहा जाता था। वे ब्रह्मचारियों को काफी स्नेह करते थे।

उपर्युक्त गुरुवृन्द नीरव जंगल में शान्तिपूर्वक रहते थे। वहाँ गुरु-शिष्य परम्परा का निर्वाह होता था। गुरु एवं शिष्य पुण्यभूमि नामक एक द्वीप में प्रेम-पूर्वक रहते थे। उनकी आवश्यकताएँ सीमित थीं। उनमें त्याग तथा विद्या-दान की भावना थी। गुरुकुल में भौतिकवाद से परे रहकर सच्चे स्नातकों का निर्माण होता था। उस समय न पुल थे, न नावों की सुविधा थी। लोग २०-२५ कनस्तरों की तमेड़ बनाकर आते-जाते थे। मैंने भी दो-तीन वार १९६३ एव १९६४ में डा० सिन्हा जी के साथ इस पर यात्रा की। जोखिमपूर्ण मार्ग होते हुए भी ईश्वर पर भरोसा रखकर उस पुण्यभूमि में शिक्षा-दीक्षा चलती थी। मुझे वहाँ के कुछ संस्मरण तत्कालीन वयोवृद्ध स्नातकों से सुनने को मिले। इसी बीच बाढ़ के कारण गुरुकुल वर्तमान स्थान पर हरिद्वार में पुनः बसाया गया। एक लम्बी अवधि के बाद पुण्यभूमि में झाड़-झंकाड़, भेड़ों की मेंगनों ने अपना साम्राज्य स्थापित कर लिया।

भाग्यवश स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज के उपरिवर्णित सहयोगी श्री गोवर्द्धन शास्त्री जी के पुत्र श्री बलभद्रकुमार जी हूजा यहाँ के कुलपति बनकर आ गए। उनकी भावनाएँ उभरी और उन्होंने अपने सहयोगियों के साथ कई बार रात्रि-वास किया। उसके जीर्णोद्धार की चिन्ता उन्हें परेशान किए रहती है। कांगड़ी ग्राम को उन्होंने स्वामी श्रद्धानन्द जी के स्मारक के रूप में अक्षुण्ण बनाए रखने का संकल्प किया। यह तभी सम्भव है जब सभी आर्य समाजी उनके साथ कंधे से कंधा मिलाकर उन्हें सहयोग प्रदान करें। यही पूज्य श्रद्धानन्द जी के प्रति सच्ची श्रद्धांजलि होगी।

—०—

# मेरी रूस यात्रा

**डॉ० राधेलाल वार्ष्णेय**

६ अक्टूबर ८४ को प्रातः ११-१५ पर दिल्ली पालम हवाई अड्डे से हवाई जहाज रवाना होना था। उस दिन लगभग १२ बजे हवाई जहाज ने उड़ान प्रारम्भ की। लगभग आधा घण्टे के पश्चात् ही जहाज पाकिस्तान की भूमि पर पहुंच गया था। पूरी हवाई यात्रा ७ घण्टे की थी। जब हम मास्को पहुँचे तो सायंकाल के ४.३० बजे थे। मास्को और दिल्ली के समय में लगभग २.३० घण्टे का अंतर रहता है। अतः जिस समय भारत में सायंकाल के ७ बजे थे उस समय रूस में सायं के ४.३० बजे थे।

हवाई जहाज मास्को हवाई अड्डे की मुख्य इमारत के मुख्य द्वार से मिलाने वाली एक गैलरी पर जाकर रुका। हवाई अड्डे की इमारत इतनी भव्य और सुन्दर थी कि कल्पना से परे की चीज हो। समस्त इमारत संगमरमर की बनी है और अत्यन्त चिकनी और साफ-सुथरी थी। लगभग दो घण्टे कस्टम अधिकारियों ने अपनी कार्यवाही पूरी करने में लगाये क्योंकि यात्रियों की कतारें अत्यन्त लम्बी थीं और १०-१५ मिनट बाद विदेशों से कोई न कोई जहाज इस अड्डे पर उतरता रहता है।

भारत से रवाना होते समय मुझे विश्वविद्यालय अनुदान आयोग के अफसरों ने बताया था कि मास्को हवाई अड्डे पर मुझे लेने रूसी सरकार का अथवा शिक्षा मन्त्रालय का कोई अफसर तथा भारतीय दूतावास का कोई कर्मचारी स्वागत करने आयेगा क्योंकि मेरी यात्रा का प्रावधान भारत और रूस सरकार के इण्डो-सोवियत कल्चरल प्रोग्राम के अन्तर्गत किया गया था। परन्तु मास्को हवाई अड्डे पर कोई नहीं था। मुझे कस्टम्स में कुछ भारतीय साथियों ने बताया कि कोई महिला यह पूछताछ कर रही थी कि क्या भारत से शिक्षा विभाग से कोई आया है। परन्तु वास्तविकता यह थी कि मुझे ले जाने के लिए वहाँ कोई नहीं आया था। वह महिला तो भारत से रूस में अध्ययन करने के लिए आये विद्यार्थी समुदाय की प्रतिनिधि थी और यह देखने आई थी कि कोई भारतीय विद्यार्थी तो वहाँ नहीं आया। मेरे साथ ही भारत से एक परिवार श्री

जोशी जी का भी गया था। श्री जोशी भी साथ थे और वे वहाँ भारत के दूता-वास में काम करते थे। उनसे मैंने पूछा कि मैं क्या करूँ । उन्होंने कहा कि मुझे एयरपोर्ट पर ही इन्तजार करना चाहिए। कोई सरदार जी शायद मुझे रिसीव करने आये हैं। मैंने उनसे प्रार्थना की कि किसी तरह मुझे भारतीय दूतावास अपने साथ ले चलें। परन्तु श्री जोशी जी पर मेरी प्रार्थना का कोई प्रभाव नहीं पड़ा। अतः मैं हवाई अड्डे पर ही इधर-उधर भटकता रहा। सबसे बड़ी समस्या भाषा की थी। मुझे रूसी भाषा नहीं आती थी । किसी से क्या पूछूँ और कैसे पूछूँ ।

किसी तरह एयरपोर्ट पर एक कर्मचारी मिला जो टूटी-फूटी अंग्रेजी जानता था। उससे पूछा तो उसने "इन टूरिस्ट" नामक काउन्टर की ओर इशारा किया। इनटूरिस्ट वालों ने बताया कि उनके पास मेरे पहुँचने की कोई सूचना नहीं थी। उन्होंने मुझे "इनफोर्मेशन काउन्टर" पर जाने को कहा। बस १.३० घण्टे तक इनफोर्मेशन तथा इनटूरिस्ट काउन्टरों के चक्कर ही लगाता रहा। मास्को में पोर्टर या कुलियों की कोई आवश्यकता नहीं है। सारा सामान स्वयं अपने आप ही ले जाना पड़ता है। मेरे स्यूटकेस तथा बैग दोनों में पहिये लगे हुए थे। अतः सामान को ढकेलने में कोई दिक्कत नहीं आई, परन्तु कहीं भी कुछ काम नहीं बना ।

मास्को में आपके पास धन होते हुए भी अपनी मर्जी से आप किसी होटल में बिना सरकार की पूर्व सूचना और स्वीकृति के नहीं ठहर सकते । फुटपाथ, रेलवे तथा हवाई अड्डे पर भी रात नहीं गुजार सकते अन्यथा आपको पुलिस पकड़ कर ले जायेगी।

खैर ! किसी तरह पूछताछ करके एयरपोर्ट के एक्सचेंज बैंक पहुंचा। वहाँ भारत से जो अंतर्राष्ट्रीय ट्रेवलर चैक साथ ले गया था उनको तुड़ाया। भुनाने का कमीशन बहुत ज्यादा लिया गया। १०० रूबल के चैक रुपयों से रूबल में परिवर्तित करने के १५ रूबल अर्थात् २१०/- रुपये की मुद्रा उन्होंने काट ली।

तत्पश्चात् इनटूरिस्ट डैस्क पर कार्य कर रही एक महिला से रूसी भाषा में भारतीय दूतावास लिखवाया। दूतावास पर अनेक बार टेलीफोन से सम्पर्क करने की कोशिश की परन्तु कोई टेलीफोन नहीं मिला, क्योंकि काफी रात हो चुकी थी और सभी कार्यालय बन्द हो चुके थे। दूतावास के रिसेप्सन का नम्बर ज्ञात न हो सका। अस्तु बड़ी कठिनाई से एक टैक्सी दूतावास को की । टैक्सी वाले ने १५ रूबल अर्थात् लगभग २००/- रु० हड़प लिए। ठंड बहुत हो चुकी थी। ऊपर से बरसात हो रही थी। किसी तरह दूतावास पहुँचा। चांसरी के

दरवाजे पर दो भारतीय मिल गये। उनसे सारी स्थिति स्पष्ट की। उन्होंने कहा कि यहाँ का सिस्टम बड़ा कठिन है। हम आपको दूतावास में नहीं ठहरा सकते।

जाने से कुछ दिनों पूर्व विश्वविद्यालय अनुदान आयोग ने मेरी रूस यात्रा के विषय में एक पत्र भारत स्थित रूसी दूतावास को लिखा था जिसमें उनसे प्रार्थना की गई थी कि वे मुझे वीजा प्रदान करें और अपनी सरकार को यथा-नुसार मेरे रूस पहुँचने की तिथि की सूचना दे दें। इस पत्र की प्रतिलिपि रूस में स्थित भारतीय दूतावास के शिक्षा सचिव श्री एन० के० चौहान को भेजी गई थी। अतः मैंने दूतावास पहुंच कर श्री चौहान को टेलीफोन कराया। उन्होंने कहा कि मेरे पहुंचने की सूचना भारत सरकार की ओर से उन्हें प्राप्त नहीं हुई है। केवल उपर्युक्त पत्र की प्रतिलिपि ही उन्हें मिली थी। अब रात्रि के १०-३० बजे वे मुझे कहाँ ठहरायें यह समस्या उनके सामने थी। उन्होंने मुझसे पूछा कि क्या मैं मास्को में किसी भारतीय को जानता हूँ? मैंने उत्तर दिया "जी नहीं।"

उसी बीच याद आया कि मेरे एक साले जो बी०एच०ई०एल०, हरिद्वार में काम करते हैं और अपनी कार से मुझे दिल्ली छोड़ने आये थे उन्होंने रास्ते में एक श्री मंगल साहब का नाम लिया था और बताया था कि वे भारतीय दूतावास में ही काम करते हैं। तत्पश्चात मैंने उन्हीं का नाम श्री चौहान साहब को बताया और उन्होंने श्री मंगल को टेलीफोन किया। मंगल साहब ने मुझ से टेलीफोन पर वार्ता की और मुझे कठिनाई में देखकर स्वयं टैक्सी लेकर अपने घर से आये और मुझे अपने घर ले गये। उन्होंने अपने घर ही टिकाया और भोजन कराया।

दूसरे दिन १० नवम्बर को रूसी सरकार के शिक्षा मन्त्रालय को मेरे रूस पहुँचने की सूचना दूतावास के अधिकारियों ने दी। रूसी सरकार के अधिका-रियों ने बताया कि कम से कम २४ घण्टे मेरे ठहरने की व्यवस्था करने और विधिवत् रिसीव करने में लगेंगे। अस्तु ११ नवम्बर को दोपहर के एक बजे रूसी सरकार की प्रतिनिधि के रूप में एक महिला मुझे रिसीव करने भारतीय दूता-वास में पहुँची और मुझे मास्को विश्वविद्यालय के १८ मंजिला अतिथि भवन में ठहराया गया। इसके बाद मुझे किसी प्रकार की कठिनाई नहीं हुई। जो कमरा मुझे दिया गया था वह बहुत सुन्दर,स्वच्छ और हवादार था। उसी में एक टी.वी., एक रेड़ियो, एक कपड़ा रखने की अलमारी थी। साथ में ही अन्य फर्नीचर और लकड़ी के सुन्दर मार्बल जैसे फर्श पर गलीचे बिछे हुए थे। बिस्तर भी बहुत अच्छे और साफ-सुथरे थे। अटैच्ड बाथरूम थे। साबुन, तौलिया, गर्म-ठंडे पानी के टैप, नहाने का संगमरमरी टब, तथा अन्य प्रसाधन। साथ ही भोजन आदि के लिए मुझे १६८ रूबल भी प्रदान किए गये।

समस्त मास्को भवनों की दृष्टि से अत्यन्त उच्च कोटि का नगर है। जिधर देखो उधर ऊँची-ऊँची इमारतें और अट्टालिकायें और बहुमंजिले भवन ही दृष्टिगोचर होते हैं। समस्त नगर में कहीं गंदगी नहीं दिखाई दे सकती। सड़कें अत्यन्त चौड़ी-जिन पर ट्राम, बस, टैक्सी, मोटर-ट्रक तथा कारों की चार-पाँच कतारें आ-जा सकती हैं। आने की सड़कें अलग और जाने की अलग। हर सड़क के दोनों ओर पैदल चलने वालों के लिए पक्के रास्ते, और इन्हीं पैदल रास्तों के अन्दर सीवर तथा पानी की लाइनें बिछी थीं ताकि मरम्मत आदि करने के लिए मुख्य सड़कों को न तोड़ना पड़े।

रूस के सभी विशाल नगरों में सभी मकानों, दफ्तरों तथा इमारतों को विजली से गर्म रखा जाता है। तभी ठंड से रक्षा हो पाती है। इसे "बिल्डिंग सेन्ट्रल हीटिंग" कहा जाता है। अधिकांश मकानों में लकड़ी के संगमरमर जैसे फर्श मिलेंगे और पानी के छिड़कने और फैलाने का काम ही नहीं। अनेक मकानों में पानी के बहने का रास्ता नहीं। अतः लोग टट्टी को धोते नहीं, टॉइलट पेपर से पोंछते हैं। पानी का सिस्टम सीवर पाइपों में ही बहने का है। बाहर नालियाँ बहुत कम हैं।

यातायात के सभी साधन आधुनिक हैं। बैलगाड़ी, ऊँटगाड़ी, घोड़ा-गाड़ी, थ्री-व्हीलर, साईकिल आदि बिल्कुल नहीं दिखाई देते। साईकिलें लोग बसंत (गर्मी) में प्रयोग में लाते हैं। देहात में घोड़ों से खूब काम लिया जाता है। यहाँ के पुरुष, महिला और बच्चे ही नहीं अपितु यहाँ के जानवर, कुत्ते, घोड़े, कबूतर भी भारत के जानवरों से बहुत अधिक हृष्ट-पुष्ट मिलते हैं।

## सामान्य जन-जीवन तथा संस्कृति

रूस में रिपब्लिक (राज्य) हैं। उनकी अपनी-अपनी संस्कृति है। दक्षिणी-पूर्वी भाग की संस्कृति, वहाँ के लोगों के चेहरे और शरीर काश्मीर घाटी के लोगों से बहुत कुछ मिलते जुलते हैं। यहाँ तक कि अनेक स्थानों का खान-पान तथा वस्त्र-आभूषण भी काश्मीर के लोगों जैसे हैं। हर रिपब्लिक की अपनी भाषा है। इस विषय में बहुत कुछ भारत से मिलता-जुलता है। परन्तु मास्को और लेनिनग्राद जैसे महानगरों में जन-जीवन बिल्कुल वैसा ही है जैसा कि लंदन, पेरिस, बोन, ज्यूरिक, वाशिंगटन अथवा न्यूयार्क में। मास्को में न्यूयार्क जैसी अनेक बहुमंजिली इमारतें हैं। रहने के लिए लोगों के स्थान छोटे-छोटे ही हैं। अधिकांश लोग अच्छा फर्नीचर रखते हैं। फर्नीचर और कपड़े पर ही लोग अधिक खर्च करते हैं। हर नर और नारी पर दूसरे से विभिन्न वस्त्र

मिलेंगे। विग पहनने का भी शौक है। अक्टूबर के पहले से ही लोग ओवरकोट निकाल लेते हैं। लैनिनग्राद में तो छः महीने का दिन और छः महीने की रात्रि आती है। मैं लैनिनग्राद २४ अक्तूबर को पहुँचा था। तब से ११५ दिन तक सूर्य भगवान के दर्शन नहीं हुए। परन्तु दिन के समय अंधेरा रात्रि की अपेक्षा कम होता है। अधिकांशतः बादल छाए रहते हैं,वर्षा होती है या धुंध छाया रहता है। गर्मी के दिनों में लैनिनग्राद में सूर्य अस्त नहीं होता।

यहाँ नर-नारी सुबह ७-८ बजे ही अपने काम पर निकल लेते हैं। यहाँ के लोग अत्यन्त परिश्रमी और व्यस्त मिलेंगे। फालतू बातें करने के लिए किसी के पास समय नहीं। महिलायें भी पुरुषों की तरह हर क्षेत्र में काम करती हैं। किसी-किसी क्षेत्र–अथवा अध्यापन– में तो महिलाओं की ही भरमार है, पुरुष देखने तक को नहीं मिलते। अंग्रेजी तथा अन्य विदेशी भाषाओं को भी महिलाएँ ही अधिक पसंद करती हैं। नाटकों, खेल-तमाशों, थियेटर, सरकसों में भी महिलायें पर्याप्त मात्रा में कार्य करतीं हैं। यहाँ के सरकसों में जो कुछ दिखाया जाता है वह अत्यन्त उच्चकोटि की कला और शारीरिक व्यायाम तथा उछल-कूद होती है। यहाँ तक कि साहित्यिक शैले भी दिखाए जाते हैं। अनेक दृश्यों में तो महिलाओं को अर्द्ध-नग्न अवस्था और भड़कीली पोशाकों में प्रस्तुत किया जाता है। रूसी महिलायें वाह्य काम-काज में भारतीय महिलाओं से बहुत आगे हैं। उनकी मानसिक शक्तियाँ भी अधिक विकसित हैं और वे अधिक आधुनिक हैं। महिला ड्राइवर, टैक्सी ड्राइवर, बस-ड्राइवर, ट्राम-ड्राइवर, रेल कन्डक्टर भारत में विरल हैं, परन्तु यहाँ सामान्य है। महिलायें भवन-निर्माण तथा मिस्त्री तथा बढ़ईगीरी के काम भी कर लेती हैं।

रूस में बेरोजगारी नहीं है। अपितु यहाँ जन-शक्ति का अभाव है। जितने इस देश में सम्पन्न साधन हैं और भौतिक शक्ति के स्रोत हैं उतने हाथ नहीं। अतः पुरुष और महिलाओं को आसानी से काम मिल जाता है। यहाँ सामान्य सेवायें नाई, मोची, सफाई, धोबी, कपड़े पर स्त्री कराने, होटल में बैरे का काम करने के वेतन अधिक हैं। उदाहरण के लिए एक कपड़े पर स्त्री कराने का रेट कहीं-कहीं तो एक-एक रूबल अर्थात १४ या १५ रुपये है। सफेदपोशी कार्य से शारीरिक श्रम के कार्यों के वेतन अधिक हैं। यहाँ ऊँच-नीच का कोई भेदभाव नहीं है। किसी भी प्रकार के कार्य को हेय नहीं समझा जाता। यहाँ वर्गरहित समाज है।

नारी से राह चलते छेड़-छाड़ के दृश्य यहाँ देखने को नहीं मिलते। चाहे रात हो या दिन, अकेले हो या भीड़-भाड़ में––यहाँ किसी को नारी की इच्छा के बिना, उससे छेड़-छाड़ की हिम्मत नहीं। हां राजी हो तो खुले आम कुछ भी करें, किसी को कोई सरोकार नहीं। आपको रेल के डिब्बों, चौराहों, बस-ट्रामों

में भी लोग आलिंगन-चुम्बन की मुद्राओं में रंगीले दृश्यों में दिखाई दे जायेंगे। दिन में नारी अप्सराओं जैसी और पुरुष इन्द्रलोक के निवासियों जैसे । परन्तु दिन ढलते ही लोग शराब के प्यालों में डूब जाते हैं । फिर किसी को होश-हवास नहीं । अनेक स्थानों पर नशे में डूबे पुरुषों को महिला सहारा देकर आगे ले जाती हुई और पुरुष महिलाओं को सहारा देते हुए मिल जायेंगे । धूम्रपान भी लोग अधिकांशतः करते हैं। इस क्षेत्र में महिलायें पुरुषों से पीछे नहीं हैं । यह जीवन बड़े शहरों का है। देहात में भी शहरी जीवन की छाप देखने को पूरी तरह मिल जायगी। अधिकांशतः लोग मांसाहारी ही हैं । आप चाहें कि आपका पके हुए चावल और रोटी या दाल या अपने यहां जैसी सब्जियाँ मिल जाएँगी–यह असम्भव सा ही है। अंडे, मछली, मांस, डबलरोटी, मक्खन, पनीर, दूध, दही आपको बहुतायत में और भारत से अच्छी किस्म का भारत से मिलते-जुलते दामों में मिल जायगा । फलों में अंगूर, सेब, मौसमी, तरबूज, अनार आदि अक्टूबर-नवम्बर के माह में पर्याप्त मात्रा में मिल जायेंगे।

पहनावा पश्चिमी देशों जैसा है। जूते और चमड़े की वस्तुयें बहुत मंहगी हैं। जूतों का मूल्य भारत से दस गुना है। कोटों की कीमत भी भारत से दूनो-तीन गुनी है। जो जीन्स भारत में १५०/– रुपये में मिलेगी उसका मूल्य यहाँ १०० रूबल है जो कि भारत के लगभग १४००/–रुपये के बराबर है । टी० वी० और फ्रिज तथा एयर कन्डीशनर भारत से सस्ते हैं । इलैक्ट्रोनिक्स की अन्य वस्तुयें भी भारत से कम दामों पर, परन्तु भारत से कहीं अच्छी किस्म की यहाँ मिल जायेंगी। अन्यथा सभी वस्तुयें भारत से महगी हैं।

शिक्षा यहाँ निःशुल्क है। उच्च शिक्षा प्राप्त करते समय आपको वेतन की भांति छात्रवृत्ति मिलती है । मकान किराये और बिजली की दरें तथा इन्कम टैक्स की दरें भी भारत से कई गुना कम हैं। यहां बेरोजगारी की समस्या बिल्कुल नहीं। न ही यहाँ अपने यहाँ जैसी कानून और व्यवस्था की समस्या। अपराधियों की संख्या भी भारत से बहुत कम है। कहीं-कहां छिपे रूप में काला-बाजारी, भ्रष्टाचार और घूस, वेश्यावृत्ति जैसी बुराइयाँ भी मिल जायेंगी । परन्तु बहुत कम। यहाँ की सबसे बड़ी सामाजिक बुराई शराब और धूम्रपान है जो कि तेजी से युवा महिलाओं में भी फैलती जा रही है।

यहाँ के लोग गोरे, स्वच्छ रहने वाले तथा फैशनपरस्त होते हैं । एक साधारण रूसी को आप उमर खैयाम का शिष्य हो पायेंगे। एक बोतल शराब, बगल में एक लड़की, रोटी का एक टुकड़ा, मांस का एक लथेड़ा, सिगरेट की एक डिब्बी, एक टोप या टोपा तथा एक ओवरकोट और अच्छे किस्म का घुटनों तक का जूता। इसके अतिरिक्त उसे कुछ नहीं चाहिए—न सोना न चांदी, न

मकान न जायदाद और न औलाद। संतानवृद्धि के लिए यहां महिलाओं को पदोन्नति और अतिरिक्त वेतन दिया जाता है। एक सामान्य रूसी का जीवन बस उपर्युक्त जरूरतें पूर्ण करने में ही लग जाता है। यहाँ तलाक की समस्या भी बहुत गम्भीर है। पारिवारिक जीवन हमारे यहाँ जैसा शांत और सुव्यवस्थित नहीं। सभी को—युवा तथा वृद्ध, पुरुष तथा नारी को काम करना पड़ता है।

सामान्यतः रूसी नागरिक अत्यन्त परिश्रमी, ईमानदार, बहादुर, राष्ट्र-भक्त और समय का पाबन्द होता है। यहाँ का अनुशासन अनुकरणीय है। रूस ने सभी क्षेत्रों में आश्चर्यजनक प्रगति की है। आणविक शक्ति, स्पेस टेक्नोलोजी, हवाई जहाज, भारी मशीनरी, इलैक्ट्रोनिक्स आदि क्षेत्रों में रूस भारत से बहुत आगे है। यहाँ जो भी वस्तु बनाई जाती है, बहुत सी उम्दा किस्म की होती है। ग्राहक को धन खर्च करने के पश्चात् उसे पूर्ण सन्तोष मिलता है। हर वस्तु यहां सुव्यवस्थित है। लोग नियम और कानून का पालन करना अपना कर्तव्य समझते हैं। रूस पर भी भारत की भांति अनेक प्रकार के आक्रमण होते रहे हैं। प्रथम और द्वितीय विश्वयुद्ध तथा नैपोलियन के साथ युद्ध करने के कारण रूसी सामरिक अनुभव, आयुध, युद्ध करने की क्षमता, आपातकाल मे बहुत लम्बे समय तक युद्ध जारी रखने की कला, बहुत शीघ्र ही समस्त राष्ट्र को युद्ध झेलने को तत्पर करने की योग्यता में रूसी सिद्धहस्त हैं। युद्धों की विभीषिका तथा प्रकृति की क्रूरता ने उन्हें अत्यन्त बहादुर बना दिया है। वर्ष में यहां अधिकांशतः या तो बरफ पड़ती है और या वर्षा होती है। अधिकांशतः तापमान बरफ जमने के स्थान से भी २० या ३० सेन्टीग्रेड नीचे तक पहुंच जाता है। परन्तु रूसी अपनी तपस्या, साधना, काम करने, ड्यूटी पूरी करने के कार्य में लगे रहते हैं। साहित्य, कला, संगीत, विज्ञान, तकनीक, ललित कलायें, उपयोगी कलायें, नाटक, काव्य—सभी में दक्ष हैं और दिन-प्रतिदिन आगे बढ़ने के लिए प्रयत्नशील रहते है। आवश्यक वस्तुओं के अभाव के कारण हर स्थान पर इन्हें लम्बी कतारों में खड़ा होना पड़ता है। इतना सभ्य और सम्पन्न होते हुए भी यहां के नागरिकों को जीवन की आवश्यक वस्तुयें प्राप्त करने के लिए लम्बी कतारें लगानी पड़ती हैं—कुछ अनोखी सी बात है। परन्तु इतनी लम्बी कतारों में अनुशासन और शांति भी अनोखी है।

भारत में प्रकृति की कृपा और अनुकम्पा है, सूर्य भगवान के दर्शन सदैव होते रहते हैं। आश्चर्य है कि हम सौर शक्ति का पूर्ण उपयोग नहीं कर पाये हैं। यदि रूसी लोगों को यह सुविधा प्राप्त हो गई होती तो वहां की रेलें और बसें भी सौर ऊर्जा से चल रही होती। यहां के १४-१८ वर्ष के बच्चे स्कूलों में ही हवाई जहाज बनाने का प्रशिक्षण प्राप्त करते हैं। यदि किसी को विश्बास न हो तो लैनिनग्राद का बोर्डिंग स्कूल नं० ४ आकर देख सकता है। छोटे-छोटे स्कूल के बच्चे यहां सभी तरह की मशीनों और बिजली के उपकरणों को चलाना सीख

लेते हैं । यहाँ तक की बड़े-बड़े शहरों में ट्राम ही नहीं अपितु बसें भी बिजली से चलती हैं । मिट्टी की खुदाई के कार्य भी स्वचालित मशीनें करती हैं । यदि आपको स्टेशन पर खरीज (रेजगारी) चाहिए तो आप मशीन में अपना सिक्का ड लिए और उसके मूल्य के बराबर के सिक्के आपको मिल जायेंगे । यदि आपको मीट्रो में चढ़ना हो तो आपको टिकट खरीदने के लिए लाइन बनाने की आवश्यकता नहीं है । हर मोट्रो रेलवे स्टेशन पर स्वचालित मशीन हैं । उनमें ५ कौपक का सिक्का डालिए आगे बढ़ जाइए । यदि आपने सिक्का नहीं डाला या गलत सिक्का अर्थात् कम पैसे का सिक्का या विदेशी सिक्का डाला तो जैसे ही आप दरवाजे से आगे निकलेंगे स्वचालित डंडे आपका रास्ता रोक देंगे । इसी प्रकार हर बस और ट्राम में स्वचालित टिकट देने की मशीनें लगी हैं । उनमें मानवीय कंडक्टर नहीं होता । यदि आप बिना टिकट यात्रा करते हुए कभी चैक हो गये तो दण्ड काफी भारी है । इसलिए लोग बिना टिकट यात्रा नहीं करते, दूसरे टिकट खरीदना यहाँ के अनुशासन का भाग बन गया है ।

भारत रूस से क्या सीख सकता है ? यहाँ का अनुशासन, यहाँ की स्वच्छता, यहाँ काम को महत्व, यहां के समाज में शारीरिक श्रम को उच्च स्थान, बिना ऊँच-नीच की भावना के सहयोगपूर्वक काम करने की क्षमता, प्रकृतिक अवरोधों की उपस्थिति में भी कार्य पूर्ण करने और आगे बढ़ने की क्षमता, राष्ट्र-प्रेम, रूसी संस्कृति को सुरक्षित रखने का दृढ़ संकल्प, शिक्षा और जीवन एवं विज्ञान का हर क्षेत्र में व्यावहारिक प्रयोग और सामंजस्य, स्पेस, आणविक शक्ति, भारी मशीनों के निर्माण में यहां कि प्रगति आदि बातें अनुकरणीय हैं । यदि हम रूसी समाज का २० प्रतिशत अनुशासन और परिश्रम करने का दृढ़ संकल्प प्राप्त कर लें तो शीघ्र ही एक महान शक्ति बन सकते हैं । यदि हमें संसार के महान देशों में से एक बनना है तो युद्धस्तर की तयारी हर क्षेत्र में करनी होगी, बड़े-बड़े आयुध, हथियार, बम्ब, पानी के जहाज बनाने होंगे और सामरिक शक्ति बढ़ानी ही होगी चाहे इसके लिए नागरिकों को हफ्ते में एक दिन भोजन न करना पड़े । मध्य युग में और इससे पूर्व हमारी विदेशी आक्रान्ताओं के समक्ष पराजय के तीन मुख्य कारण थे— (१) एकता तथा राष्ट्र प्रेम का अभाव, (२) पारस्परिक द्वेष-वैर तथा एक साथ मिलकर काम करने की क्षमता का अभाव तथा (३) आधुनिक हथियारों का अभाव । यदि ये दोष हमने शीघ्र दूर न किए तो तीन महाशक्तियों में से हम किसी न किसी के गुलाम फिर हो जायेंगे । अतः प्रत्येक देशवासी को अपनी स्वतन्त्रता और गौरव की रक्षा करने हेतु त्याग करने की आदतें और ज्यादा विकसित करनी होंगी ।

हमारे देश में गरीबी का प्रचार मात्र है । सब कुछ है । उसी का व्यव-

स्थित विकास करने की आवश्यकता है । हमारे अभावों के बावजूद आम भारतीय पाश्चात्य देशों के आम नागरिक से ज्यादा खुशहाल है । साथ ही हमें अपने देश की आंतरिक कानून और व्यवस्था को बहुत मजबूत करना होगा। प्रजातन्त्र में प्रदत्त स्वतन्त्रता का प्रयोग करना हमें सीखना होगा, स्वतन्त्रता का अर्थ उदण्डता तथा उच्छृंखलता नहीं, इसका अर्थ है राष्ट्रहित तथा सामाजिक कल्याण के लिए स्वेच्छा से अपने स्वार्थों और हितों को त्याग देना और अनुशासन में रहना, देश के नियमों और कानूनों को मानना ।

—०—

**जले तैलं खले गुह्यं पात्रे दानं मनागपि ।**
**प्राज्ञे शास्त्रं स्वयं याति विस्तारं बहुशक्तितः ।।**

जल में तेल, खल में गुह्य (गोपनीयता), सुपात्र में दान, मनीषी में शास्त्र, ये अपने आप शक्ति प्राप्त करके फैलते हैं ।

—०—

**गजे कण्डूगरिष्ठे च राज्ञि हरिणि वा पुनः ।**
**पापकृत्सु च विद्वत्सु नियन्ता जन्तुरत्र कः ।।**

यदि महान् शक्तिधर हाथी को खुजली हो जाए, यदि सर्वाधीश्वर राजा ही अपहरण करने लगे, यदि पापज्ञ विद्वान ही पापाचार करने लगे तो इनका नियन्त्रण अब भला कौन करे ?

# पुस्तक-समीक्षा

| | | |
|---|---|---|
| पुस्तक का नाम | — | **'बृहत्त्रयी: एक तुलनात्मक अध्ययन'** |
| लेखिका | — | **डॉ० सुषमा कुलश्रेष्ठ,** संस्कृत विभाग दौलतराम कॉलिज, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली—११०००७। |
| प्रकाशक | — | ईस्टर्न बुक लिङ्कर्स, ५८२५ न्यू चन्द्रावल, जवाहर नगर, दिल्ली-११०००७। |
| पृष्ठ सख्या | — | ४६० |
| मूल्य | — | १५०-०० रुपये |
| समीक्षक | — | डॉ० विजयपाल शास्त्री |

जैसे ब्रह्मविद्या के क्षेत्र में प्रस्थानत्रयी का अक्षुण्ण महत्त्व है वैसे ही महाकाव्यों की परम्परा में बृहत्त्रयी सर्वातिशायिनी है। बृहत्त्रयी में भारवि-प्रणीत किरातार्जुनीय, माघप्रणीत शिशुपालवध और श्रीहर्षप्रणीत नैषधीय-चरित की गणना होती है। इन तीनों महाकाव्यरत्नों की बृहत्ता का आधार परिबृंहित कलेवर नहीं है, अपितु कमनीय कथावस्तु, अमन्दानन्दसन्दोह रूप-रसानुभूति, अश्रुतपूर्ण वाक्चातुरी, कोमलकान्त रूपसम्पन्न प्रकृति वर्णन, उत्कृष्ट चरित्र-चित्रण तथा अलंकारों का हृदयस्पर्शी समावेश आदि है।

उक्त तीनों काव्यरत्नों पर कोई संवलित समीक्षा-ग्रन्थ अनुपलब्ध था। डॉ० सुषमा कुलश्रेष्ठ का इस दिशा में किया गया यह प्रयास सचमुच स्तुत्य है। 'बृहत्त्रयी : एक तुलनात्मक अध्ययन' नामक इस पुस्तक में तुलनात्मक पद्धति की नई धारा को लेकर महाकाव्यों की समीक्षा प्रस्तुत की गई है। समीक्षा तभी प्रशस्त बन पाती है जबकि अन्य प्रतिभाशालियों की प्रतिभा से सर्वथा अस्पृष्ट विषय हो तथा हृदय को स्पर्श करने वाली शैली हो। सुषमा जी की प्रस्तुत समीक्षा में उक्त दोनों वैशिष्ट्य विद्यमान हैं।

मनीषी लेखिका ने बृहत्त्रयी को महाकाव्य के लक्षणों के निकषोपल पर कस कर उसकी निर्दोषता को परखा है।

इस ग्रन्थ की अनन्यलभ्य विशेषता यह है कि संस्कृत रूपकों के लिए जिन सन्धियों और सन्ध्यंगों का निर्वाह परमावश्यक होता है उन सन्धियों और सन्ध्यंगों का अन्वेषण बृहत्त्रयी में किया गया है । इससे पहले ऐसा प्रयास अन्यत्र सुलभ नहीं था । उदाहरण के लिए मुख्य सन्धि के परिकर नामक अंग के समायोजन द्रष्टव्य हैं ।

समुत्पन्न अर्थ या बीज की बहुलता को परिकर या परिक्रिया कहते हैं। 'शिशुपाल वध' के प्रथम सर्ग के ३९ वें श्लोक में परिक्रिया है । नारद कहते हैं—

**करोति कंसादिमहीभृतां वधा—**
**ज्जनो मृगाणामिव यत्तव स्तवम् ।**
**हरे हिरण्याक्ष पुरःसरा सुर—**
**द्विपद्द्विषः प्रत्युत सा तिरस्क्रिया ।।**

इसी प्रकार प्रत्येक सन्धि के सम्पूर्ण अंगों का ऐसा अनूठा समायोजन इस ग्रन्थ में मिलता है कि मन को स्पर्श किए बिना नहीं रहता ।

इस ग्रन्थ में नौ अध्याय हैं, जिनमें सम्बद्ध महाकाव्यों का विश्लेषण कथावस्तु, सन्धि-योजना, नायक-विवेचन, वस्तु-वर्णन तथा रस-विवेचन को दृष्टि में रखकर किया गया है । समस्त विवेचन पठनीय हैं । लेखिका की काव्य-सौन्दर्य-विषयक निर्मल शास्त्रीय दृष्टि के कारण समीक्षा का स्तर उन्नत है ।

मुझे विश्वास है कि काव्य शास्त्रीय दृष्टि से की गई यह समीक्षा शोधार्थी और छात्रों का पर्याप्त ज्ञानवर्धन करेगी ।

—०—

पुस्तक का नाम — **भवभूति व्यक्तित्व और उनके पात्र**
लेखिका का नाम — **डॉ० अञ्जली रोझा**
प्रकाशक — राजपाल एण्ड सन्ज, दिल्ली
मूल्य — रु० ५०/-
पृष्ठ संख्या — १८६
समीक्षक — डॉ० राकेश शास्त्री

महाकवि भवभूति ने उत्तररामचरित, मालतीमाधव एवं महावीरचरित नामक नाटकों की सफल रचना की है। उनके नाटकों में जहाँ अन्य बहुत-सी विशेषताओं के द्वारा सहृदय का हृदय आनन्दित हो उठता है वहाँ उनकी एक विशेषता भाव-पक्ष का सफल अंकन है। इस विषय में भवभूति द्वारा अङ्गीकृत वास्तविकता एवं विविधता अत्यन्त प्रशंसनीय रही है। पात्रों के अंकन और वर्णनों में कहीं-कहीं तो भवभूति कालिदास से भी आगे बढ़ गए हैं। उनके नाटकों में मन के सूक्ष्मातिसूक्ष्म अनुभवगम्य भावों, मानसिक उद्वेगों एवं अन्तर्द्वन्द्वों का जो प्रतिपादन हुआ है वह बेजोड़ है। उसे देखकर भवभूति को उत्कृष्ट कोटि का मनोवैज्ञानिक चित्रकार कहा जा सकता है।

प्रस्तुत पुस्तक में लेखिका ने भवभूति के उक्त पक्ष को ही उजागर करने का सफल प्रयास किया है। इसमें संस्कृत तथा मनोविज्ञान विषयों को सम्मिलित पद्धतियों (अन्तर्विषयी उपागम) का समाश्रयण किया गया है। इस दृष्टि से संस्कृत के क्षेत्र में यह प्रथम प्रयास है, यद्यपि पाश्चात्त्य देशों में अंग्रेजी भाषा में इस प्रकार के अध्ययन मिलते हैं। लेखिका ने संस्कृत कवियों के विषय में नवीन अध्ययन-प्रणाली का सूत्रपात किया है।

प्रस्तुत ग्रन्थ में आधुनिक पाश्चात्त्य मनोवैज्ञानिक 'मरे' तथा 'बैलक' द्वारा निर्मित 'विषय-सम्प्रत्यक्ष-परीक्षण' की व्यक्तित्व-विवेचन-विधि के द्वारा भवभूति के पात्रों के भाव-प्रक्षेपण को जानने का प्रयास किया गया है।

१४ अध्यायों में विभक्त इस ग्रन्थ में लेखिका ने प्रथम महावीरचरित पुनः मालतीमाधव और उसके बाद उत्तररामचरित के मुख्य पात्रों का मनोविश्लेषणात्मक अध्ययन किया है। इस विश्लेषण के आधार पर महाकवि के व्यक्तिगत जीवन की झाँकी का प्रस्तुतीकरण अद्भुत बन पड़ा है। यह कार्य नितान्त मौलिक कहा जा सकता है। संस्कृत के अन्य काव्यों एवं नाटकों का

अध्ययन भी इस दृष्टि से किया जाना चाहिए। लेखिका का यह कार्य उस कार्य के लिए दीप-स्तम्भ का कार्य करेगा।

इस पुस्तक में सर्वत्र इस सिद्धान्त को मान्यता मिली है कि कोई भी कवि या साहित्यकार जहाँ अपनी कृति में समाज का चित्र प्रस्तुत करता है वहीं पर वह अपने-आपको भी जाने-अनजाने चित्रित कर देता है। उस चित्र को कुशल पारखी द्वारा परखा-समझा जा सकता है।

प्रत्येक संस्कृत-अध्येता एवं पुस्तकालय के लिए यह पुस्तक संग्रहणीय है। पुस्तक की साज-सज्जा एवं छपाई भी उत्तम है।

—o—

x x x

| | | |
|---|---|---|
| पुस्तक का नाम | — | **भामती—एक अध्ययन** |
| रचियता | — | **डॉ० ईश्वरसिंह**<br>संस्कृत, पालि एवं प्राकृत विभाग<br>महर्षि दयानन्द विश्वविद्यालय, रोहतक |
| प्रकाशक | — | मंथन पब्लिकेशन्स, रोहतक, २२ आर०, माडल टाऊन, रोहतक-१२४००१ |
| पृष्ठ संख्या | — | २८८ |
| मूल्य | — | ६५ रुपये |
| समीक्षक | — | डॉ० विजयपाल शास्त्री |

ब्रह्मसूत्र शांकरभाष्य का अध्ययन भामती के बिना अपूर्ण है। 'भामती' सर्वतन्त्र स्वतन्त्र आचार्य वाचस्पति मिश्र द्वारा प्रणीत ब्रह्मसूत्र-शांकरभाष्य की टीका है। वाचस्पति मिश्र की सर्वातिशायिनी वैदुषी के विषय में कोई प्रशस्तिवचन सूर्य के सम्मुख दीपक की प्रभा के समान तुच्छ होगा। मिश्र जी की रचनाएँ ही उनके वैदुष्य में प्रमाण हैं। भामती भी अपनी कीर्त्ति के लिए किसी प्रशंसा की मुखापेक्षी नहीं है। शारीरक भाष्य की तमोहारिणी ज्योति सचमुच ही भामती के बिना रहस्य के आवरण में लिपटी होती। किन्तु भामती का मूल्यांकन अभी तक सर्वजिज्ञासुवर्ग के लिए सुलभ नहीं था।

डॉ० ईश्वरसिंह ने 'भामती—एक अध्ययन' नामक शोध-प्रबन्ध में भामती के हृदय को खोलकर रख दिया है। इस शोध-प्रबन्ध में भामतीकार आचार्य वाचस्पति मिश्र के सर्वाङ्गीण व्यक्तित्व का परिचय, भामती के निर्माण से पूर्व अद्वैतवाद की परम्परा में प्रचलित विभिन्न मतमतान्तरों की झाँकी व्याख्या के क्षेत्र में भामती की विशिष्ट शैली, अद्वैतवाद विरोधी प्रतिपक्षियों के आक्षेपों का समुचित निराकरण, विशेष रूप से बौद्धों तथा भास्कर की युक्तियों का प्रत्याख्यान, भामती का उत्तरवर्ती अद्वैताचार्यों पर प्रभाव तथा ग्रन्थकार वाचस्पति मिश्र का दार्शनिक रूप में मूल्यांकन सविस्तर प्रस्तुत किया गया है।

यद्यपि प्रस्तुत ग्रन्थ के अध्ययन से ही इसकी उपयोगिता का ज्ञान पाठकों को होगा किन्तु सुविधा के लिए इसके प्रतिपाद्य का संक्षेपतः परिचय उचित होगा। यह शोध-प्रबन्ध पाँच उन्मेषों में ग्रथित है। प्रथम उन्मेष परिचयात्मक है, जिसमें भामतीकार का परिचय देश, काल, वैदुष्य और कृतित्व के सन्दर्भ में दिया गया है। द्वितीय उन्मेष का नाम वाक्प्रवाह है। इसमें वाचस्पति के पूर्व के वेदान्त पर एक विहंगम दृष्टि डाली गई है। तृतीय उन्मेष में भामती की विशेषताएँ प्रतिपादित हैं। चतुर्थ उन्मेष में विभिन्न दार्शनिक और उनके सिद्धान्तों की आलोचना की गई है। पञ्चम उन्मेष में भामती के व्याख्याकारों की व्याख्या की समीक्षा की गई है।

वैसे तो वाचस्पति की वाग्गरिमा सभी दर्शनों को उपकृत करती है, किन्तु शारीरकभाष्य की आभा को जितना भामती ने विकीर्ण किया है उतना शायद अन्य टीकाओं ने नहीं किया। भामती की भा (कान्ति) के प्रभाव को पाठकों तक पहुँचाने में यह शोध-ग्रन्थ दार्शनिक जगत् में आदृत होगा, ऐसा हमारा विश्वास है।

—०—

| | | |
|---|---|---|
| पुस्तक का नाम | — | **ऋग्वैदिक भूगोल** |
| लेखक का नाम | — | **डॉ० कैलाशनाथ द्विवेदी** |
| प्रकाशक का नाम | — | साहित्य निकेतन, शिवाला रोड, गिलिस बाजार, कानपुर–२०८००१ |
| मूल्य | — | रु० १२५/– |
| पृष्ठ संख्या | — | ३६४ |
| समीक्षक | — | डॉ० राकेश शास्त्री |

कानपुर विश्वविद्यालय से डी.लिट्. की उपाधि के लिए संस्तुत इस ग्रन्थ में लेखक ने ऋग्वेद के आधार पर तात्कालिक भूगोल का प्रस्तुतीकरण किया है। ऋग्वेद विश्व-साहित्य में प्राचीन ग्रन्थ है, अतः उसमें प्रतिपादित संस्कृति एवं ज्ञान सर्वाधिक प्राचीन है। यह ग्रन्थ ज्ञान का आगार है, अतः धर्म, दर्शन, इतिहास, कला, विज्ञान आदि सभी ज्ञानों का इसमें समावेश है। अब तक अन्य पक्षों को लेकर तो ऋग्वेद का अध्ययन एवं अनुशीलन हुआ है; किन्तु स्वतन्त्र रूप से ऋग्वैदिक भूगोल का चित्र खींचने का यह प्रथम प्रयास कहा जा सकता है।

नौ अध्यायों में विभक्त इस पुस्तक में लेखक ने दो भौगोलिक दृष्टियों से ऋग्वेद का अनुशीलन प्रस्तुत किया है—भौतिक भूगोल तथा मानव भूगोल। प्रथम दृष्टि में भूगर्भशास्त्र, जलवायु विज्ञान तथा जन्तु वनस्पति विज्ञान की व्यापक पृष्ठभूमि पर गवेषणात्मक चिन्तन किया है तथा दूसरी दृष्टि में आर्थिक, सांस्कृतिक, राजनैतिक, सामाजिक एवं विविध पक्षों की ऐतिहासिक पृष्ठभूमि का अवलम्बन करते हुए शोधपूर्ण निष्कर्ष प्रस्तुत किए हैं।

यद्यपि इस पुस्तक के सभी अध्यायों में लेखक ने प्रमाणपूर्वक महत्त्वपूर्ण निष्कर्ष प्रस्तुत किए हैं; किन्तु प्रथम अध्याय जिसमें आर्यों के मूल निवास सप्त-सैन्धव के स्वरूप एवं सीमा पर विचार किया है, अत्यन्त मौलिक बन पड़ा है। इस अध्ययन में लेखक ने पाश्चात्य एवं पौरस्त्य, प्राचीन तथा अर्वाचीन वैदिक विद्वानों द्वारा ऋग्वेद के विविध पक्षों पर की गई टिप्पणियों के साथ भौगोलिक टिप्पणियों का सुविचारित एवं गम्भीर चिन्तन किया है तथा आर्यों के मूल निवास-स्थान 'सप्तसैन्धव प्रदेश' का भौगोलिक मानचित्र प्रस्तुत करने का सफल प्रयास किया है।

इस पुस्तक की एक महत्त्वपूर्ण विशेषता मानचित्रों का प्रस्तुत करना भी

है। लेखक ने प्रत्येक अध्याय के प्रारम्भ में मानचित्र भी दिया है जिससे पुस्तक की उपयोगिता और भी बढ़ गई है।

इस प्रकार जहाँ ऋग्वेद जैसे महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ पर स्वतन्त्ररूप से भौगोलिक दृष्टि से चिन्तन एक महत्त्वपूर्ण कार्य है, वहीं यह ग्रन्थ चिन्तन की दिशा की ओर भी इंगित करता है। वैदिक साहित्य के अन्य ग्रन्थों का भी इस दृष्टि से अध्ययन अपेक्षित है।

प्रस्तुत पुस्तक प्रत्येक संस्कृत अध्येता, संस्कृत-प्रेमी तथा प्राचीन भूगोल के जिज्ञासुओं के लिए उपादेय एवं संग्रहणीय है। पुस्तक की छपाई एवं साज-सज्जा भी आकर्षक है।

—०—

# गुरुकुल कागड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार में सम्पन्न शोधकार्य

जगदीश विद्यालंकार

## (1) पी-एच०डी० उपाधि हेतु शोध-प्रबन्ध

१९६९—शांकर वेदान्त पर बुद्ध दर्शन का प्रभाव —रामराज शुक्ल
१९७२—शूरसेन का जनपद का इतिहास —किशनसिंह सैनी
१९७२—स्वयंभू एवं तुलसी के नारी-पात्र : तुलनात्मक अनुशीलन —योगेन्द्रनाथ शर्मा
१९७३—ऋग्वेद में उपसर्ग —रामचैतन्य शास्त्री
१९७३—सप्तकत्रय: आधुनिकता एवं परम्परा —सूर्यप्रकाश
१९७३—भारतीय रस-चिन्तन पर वेदान्त दर्शन का प्रभाव —रामचन्द्रपुरी
१९७३—सूफी सन्त परम्परा में नूरमुहम्मद का स्थान और कृतियाँ —हरिनन्दन प्रसाद
१९७३—रीतिकालीन विविध काव्यांग-निरूपण की परम्परा के उपजीव्य ग्रन्थों के आलोक में आचार्य जनराजकृत कविता रस-विनोद का काव्यशास्त्रीय अध्ययन —प्रेमसिंह वर्मा
१९७४—प्रगतिवादी हिन्दी कविता और रूसी काव्य का तुलनात्मक अध्ययन —राजेन्द्र कुमार
१९७४—आचार्य जगतसिंह : जीवनी और साहित्य —विजयपाल सिंह तोमर
१९७४—मध्यकालीन हिन्दी साहित्य में वैदिक परम्परा —हरपाल सिंह तोमर
१९७४—वैदिक मानववाद —दिलीप वेदालंकार
१९७४—छठी शताब्दी ई० पूर्व से प्रथम शताब्दी ई० तक भारत में राज्य शासन द्वारा शान्ति और राज्य की आन्तरिक सुरक्षा के उपाय —प्यारेलाल
१९७५—प्राचीन भारत में धर्मनिरपेक्षता —काश्मीर सिंह भिण्डर
१९७५—त्रिविक्रमभट्ट का नलचम्पू काव्य —सुवीरना शास्त्री वेदाचार्य
१९७५—हिन्दी व्याकरण का उद्भव और विकास —केहरसिंह चौहान
१९७५ – शिक्षा, वेदांग का अध्ययन —सुदर्शनदेव व्याकरणाचार्य
१९७५—प्राचीन भारत में यौधेय गणराज्य —योगानन्द शास्त्री
१९७५—स्वातन्त्र्योत्तर हिन्दी उपन्यास-साहित्य में महानगरी संवेदना — श्रीमती इलारानी कौशिक
१९७५—प्रेमचन्द्रोत्तर कथा-साहित्य में व्यंग्य —कुंवर बहादुर
१९७५—रीतिकालीन हिन्दी कविता में लोकतत्व —पृथ्वीसिंह विकसित
१९७५—आचार्य रामानुज तथा महर्षि दयानन्द की दार्शनिक मान्यताओं का तुलनात्मक अध्ययन —रमेशदत्त शर्मा बन्धु
१९७५—जैमिनि अश्वमेध की साहित्यिक परम्परा और मध्ययुगीन हिन्दी साहित्य —कु० स्वराज सचदेवा

१९७५—शंकर और रामानुज के गीता-भाष्यों का तुलनात्मक अध्ययन —रामवीर शास्त्री
१९७५—वेदों में आई हुई संख्याओं पर अनुसंधान —विश्वपाल वेदालंकार
१९७५—कालीदास और भवभूति के काव्य-बिम्बों का तुलनात्मक अध्ययन —बुद्धदेव शर्मा
१९७६—आथर्वणिक राजनीति —भारतभूषण विद्यालंकार
१९७६—प्राचीन भारतीय इतिहास, संस्कृति तथा पुरातत्त्व —प्रो० विजयेन्द्रकुमार शर्मा
१९७६—हिन्द शब्द-समूह का विकास (सन् १९००-१९२५ ई०) —रामनरेश त्रिपाठी
१९७६—मध्यकालीन-हिन्दी-साहित्य पर ज्योतिषशास्त्र का प्रभाव —केदारनाथ जगता
१९७७—वैदिक सोम का समीक्षात्मक अध्ययन —श्रीमती नीराजना शर्मा
१९७७—प्राचीन भारत में सामन्तवाद —विशालमणि बहुगुणा
१९७७—अहिच्छत्रा का इतिहास —श्यामनारायण सिंह
१९७७—स्वामी सत्यदेव परिव्राजक : व्यक्तित्व एवं साहित्यिक कृतित्व —दीनानाथ शर्मा
१९७७—महर्षि दयानन्द के यजुर्वेद भाष्य में समाज का स्वरूप —सत्यव्रत राजेश शास्त्री
१९७७—महर्षि दयानन्द सरस्वती के यजुर्वेद भाष्य का उव्वट, सायण और महीधर के यजुर्वेद भाष्यों के साथ तुलनात्मक अध्ययन —आचार्य दिवाकर शर्मा
१९७७—वैदिक संहिताओं में कृषि, पशुपालन, वाणिज्य, शिल्प तथा विभिन्न व्यवसाय —रामवतार शर्मा
१९७७—कामायनी एवं उर्वशी की प्रतीक-योजना का तुलनात्मक अध्ययन —मदनलाल
१९७७—जयशंकर प्रसाद और कालीदास का तुलनात्मक अध्ययन —महेशचन्द्र विद्यालंकार
१९७८—हरयाणा के प्राचीन गणराज्य —मांगेराम आर्य
१९७८—प्राचीन भारत में फौजदारी कानून का विकास (ऋग्वैदिक काल से गुप्तकाल तक) —राजपाल सिंह
१९७९—ब्रजभाषा के रीतिकालीन ऐतिहासिक चरित-काव्य —रवीन्द्र कुमार अग्रवाल
१९७९—मौर्य एवं शुंगकाल सम्बन्धी हिन्दी उपन्यासों का साहित्यिक एवं सांस्कृतिक अध्ययन —कु० उषा शर्मा
१९८०—आचार्य पद्मसिंह शर्मा : जीवनी और कृतियाँ —इन्द्रजीत शर्मा
सेनापति और उनका काव्य —श्रीमती कुसुमलता अग्रवाल
तुलसी की रामचरितमानसेत्तर रचनाओं का आलोचनात्मक अध्ययन —श्रीमती शोभा तिवारी
तुलसी के नियतिवाद और आंग्ल साहित्यकारों के नियतिवाद का तुलनात्मक अध्ययन —दिनेश प्रकाश त्रिवेदी
हिन्दी के आंचलिक उपन्यास : उद्भव और विकास —भोलाराम शर्मा
वातश्लेष्म ज्वर पर निबन्ध —वैद्य वेदप्रकाश

## (२) एम०ए० (द्वितीय वर्ष) के शोध-प्रबन्ध

१– मौर्यकालीन मन्त्रिपरिषद् —सुरेन्द्रनाथ सिंह द्वितीयवर्ष
२– बौद्धदर्शन में स्वीकृत प्रमाण-द्वय की स्थापना —विजयपाल वर्मा
३– भारतीय मनोविज्ञान के सन्दर्भ में प्रत्यक्षीकरण —सुशीलचन्द्र विद्यालंकार
४– वेणीसंहारस्य नाट्यशास्त्रीयाध्ययनम् —श्री वेदप्रकाश
५– मौर्यकाल में राजा की स्थिति —श्यामनारायण सिंह
६– नयी कहानी एवं उसका शिल्प-विधान —सतीशचन्द्र
७– तुलसी एवं सूर के काव्य में मर्यादा —माधोमुरारी
८– प्राचीन भारत में संसदीय प्रणाली —काश्मीर सिंह भिण्डर
९– रामचरितमानस में सामाजिक न्याय —बलवान सिंह
१०– तुलसी के काव्य की नई भूमिका —राजपाल सिंह
११– हिन्दी काव्यशास्त्र में उत्प्रेक्षा —वेदव्रत शास्त्री
१२– साकेत में सामाजिक सत्य —पुष्पलता पूर्णिमा
१३– भ्रमरगीतसार एवं उद्धवशतक का भावपरक तुलनात्मक अध्ययन —राममूर्ति गुप्त
१४– योगदर्शन में समाधि का स्वरूप —स्वामी हंसराज वेदान्ताचार्य
१५– प्राचीन भारत में गणतन्त्र —विजेन्द्र कुमार
१६– स्वामी दयानन्द की हिन्दी सेवा —कृष्णदेव
१७– आचार्य नन्ददुलारे वाजपेयी के आलोचना सिद्धान्त —वेदव्रत शास्त्री
१८– वैदिक परम्परा और मध्यकालीन हिन्दी-साहित्य : एक अध्ययन —सुषमा स्नातिका
१९– महर्षि दयानन्द की भारतीय दर्शन को देन —जयदेव वेदालंकार
२०– वेदों में उषादेवता —उषा आर्या
२१– रीतिकालीन रसस्वरूप-विवेचन का क्रमिक एवं तुलनात्मक अध्ययन —दामोदर प्रसाद थपलियाल
२२– श्री भगवतीचरण वर्मा तथा पं० भगवती प्रसाद वाजपेयी के कथा साहित्य में चरित्र-चित्रण, वातावरण एवं उद्देश्य —दौलतराम गुप्त
२३– बीसवीं शताब्दी से पूर्व के प्रमुख हिन्दी महाकाव्यों में वर्णित वीर-चरित्रों का काव्यशास्त्रीय अध्ययन — रत्नाकर लम्बोदरदत्त शास्त्री

—०—

पंजीकरण सं०–एल० १२७७

# फार्म ४

(नियम ८ देखिए)

| | |
|---|---|
| १. प्रकाशन-स्थान | : **गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार** |
| २. प्रकाशन-अवधि | : मासिक |
| ३. मुद्रक का नाम | : **जैना प्रिण्टर्स, ज्वालापुर** |
| क्या भारत का नागरिक है ? (यदि विदेशी है तो मूल देश) | : हाँ |
| पता | : उपरिवत् |
| ४. प्रकाशक नाम | : **श्री वीरेन्द्र अरोड़ा** कुल-सचिव, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार। |
| क्या भारत का नागरिक है ? (यदि विदेशी है तो मूल देश) | : हाँ |
| पता | : उपरिवत् |
| ५. सम्पादक का नाम | : **डॉ० मानसिंह** |
| क्या भारत का नागरिक है ? (यदि विदेशी है तो मूल देश) | : हाँ |
| पता | : प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, संस्कृत विभाग, : गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार। |
| ६. उन व्यक्तियों के नाम व पते जो समाचार-पत्र के स्वामी हों तथा जो समस्त पूंजी के एक प्रतिशत के अधिक के साझेदार या हिस्सेदार हों। | : गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार। |

मैं, वीरेन्द्र अरोड़ा, एतद्द्वारा घोषित करता हूँ कि मेरी अधिकतम जानकारी एवं विश्वास के अनुसार ऊपर दिए गए विवरण सत्य हैं।

दिनाङ्क : २८-२-१९८५

प्रकाशक के हस्ताक्षर
**(वीरेन्द्र अरोड़ा)**
कुल-सचिव
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

# गुरुकुल-पत्रिका

[गुरुकुल-कांगड़ी-विश्वविद्यालयस्य मासिकी पत्रिका]

सम्पादक

**डॉ जयदेव वेदालंकार**

न्यायाचार्य, पी-एच० डी०, डी० लिट्०

रीडर-अध्यक्ष, दर्शन विभाग




प्रकाशक

**गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार**



मूल्य—१)

मूल्य—१२ रुपये वार्षिक

प्रकाशक

**वीरेन्द्र अरोड़ा**, कुल-सचिव
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

मुद्रक—**जैना प्रिण्टर्स, ज्वालापुर ।**

# विषय-सूची

| क्रम-संख्या | | लेखक | पृष्ठ-संख्या |
|---|---|---|---|

ओ३म्


# गुरुकुल-पत्रिका

[गुरुकुल-कांगड़ी-विश्वविद्यालयस्य मासिकी पत्रिका]

ज्येष्ठ, २०४१ — अंक : ५
मई, १९८५ — वर्ष : ३७ — पूर्णांक : ३६८


## श्रुति-सुधा

**सक्तुमिव तितउना पुनन्तो यत्र धीरा मनसा वाचमक्रत।**
**अत्रा सखायः सख्यानि जानते भद्रैषां लक्ष्मीर्निहिताधि वाचि ॥**

शब्दार्थ—(सक्तु) सत्तु आटा (इव) के समान, (तितउना) चलनी से, (पुनन्तः पवित्र करते हुए, (यत्र)—जहाँ, जब (धीराः) विद्वानों ने (मनसा) मन से, विचार द्वारा, (वाचं) वाणी को, (अक्रत) आविष्कृत किया, (अत्र) यहाँ, इस समय, अब (सखायः) मित्र, साथ ज्ञान प्राप्त करने वाले, सहपाठी, एकसी प्रार्थना करने वाले (सख्यानि) ज्ञानों को, (अजानते) जानते हैं, (एषां) इनकी, (वाचि) वाणी में, (भद्रा) कल्याण करने वाली, (लक्ष्मीः) सुख-सम्पत्ति देने वाली लक्ष्मी, (अधिनिहिता) रक्खी हुई है, अधिगुप्त है ।

जैसे चलनी में सत्तु शुद्ध किये जाते हैं इस प्रकार जब विद्वानों ने मन को शुद्ध करके वाणी को उच्चारा, तो मित्रों पर मित्रों के भाव (ज्ञान) आविर्भूत हो गये। उनकी वाणी में लक्ष्मी रख दी गई ।

भाव—हे मनुष्यों ऋषियों की विचार द्वारा परिष्कृत वाणी संसार के ज्ञान और सुख दोनों का साधन है ।

# आरक्षण और अभिगर्हित जातिप्रथा

मानव, मानव के प्रति कितना क्रूर हो जाता है कि वह मानवता को भूलकर, एक को श्रेष्ठ अथवा एक को नीच तथा त्याज्य समझने लगता है। आइये अब हम वैदिक युग में प्रवेश करें, जिस समय सामाजिक वर्गीकरण का प्रारम्भ हुआ ही होगा । भारतीय वैदिक साहित्य में जाति शब्द और उससे समझा जाने वाला अभिप्राय नहीं मिलता है । उस समय के साहित्य में वर्ण शब्द का प्रयोग प्राप्त होता है । उस समय समाज को—वर्ण और आश्रम—इन दो रूपों में विभाजित किया था । वर्ण चार हैं—ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र । चार आश्रम हैं–ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और सन्यास । उस समय के ऋषियों ने एक आदर्श और वर्गहीन समाज की स्थापना की थी । वर्ण-रचना और विभाजन को हम संक्षिप्त रूप में इस प्रकार प्रस्तुत कर सकते हैं—:

यजुर्वेद के ३१वें अध्याय में ईश्वर को मूर्त रूप देकर समझाते हुए कहा है कि ब्राह्मण, उसका मुख है, क्षत्रिय उसकी भुजायें हैं, पेट उसका वैश्य है और पैर उसके शूद्र हैं—

**ब्राह्मणोऽस्यमुखमासीत् बाहूराजन्यकृतः ।**
**उरूतदस्य वैश्य पद्भ्यांशूद्रोऽजायत ।।**

इस उदाहरण में ऊँच और नीच को भावना की कल्पना भी नहीं है । अध्यापक मुख से छात्रों को शिक्षा देता है इसलिए उस अध्यापक को ब्राह्मण कहा है । हाँ, कोई हमारे अज्ञान को दूर करता है तो उसके प्रति श्रद्धा का होना स्वाभाविक बात है । इसी प्रकार जो रक्षा करता है, वह क्षत्रिय है, जो कृषि और व्यापार करके देश में धनाभाव को दूर करता है और हरित क्रान्ति के द्वारा देश को समृद्धिशाली बनाता है उसे वैश्य नाम दिया गया हैं । इसी प्रकार जो अन्य अधिक न पढ़कर केवल समाज को स्वस्थ एवं ठीक रखने वाला वर्ग है, उसे तकनीकी भाषा में शूद्र-शब्द से अभिषिक्त किया है । यहाँ यह कहना उचित होगा कि शूद्र शब्द कहते ही हमारे मन में जो भाव मूर्तरूप में आज उत्पन्न होता है

वह वैदिककालीन समाज में नहीं होता था। शूद्र शब्द के अर्थ का अपकर्ष होकर ऐसा रूढ़ अर्थ हो गया है कि वह निन्दित समझा जाने लगा है । मैं यहाँ पर यह बात जोर देकर और स्पष्ट रूप में कहना चाहूँगा कि उपर्युक्त ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र ये चारों शब्द वैदिककालीन समाज में शुद्ध तकनीकी अर्थ में प्रयुक्त हुए हैं जैसे कि आज विज्ञान के शब्द तकनीकी रूप में प्रयुक्त किए जाते हैं। इसीलिए वेद ने स्वयं अपने ज्ञान को सभी वर्गों के लोगों के लिए प्रयुक्त किया है। यजुर्वेद में कहा है कि यह मेरी कल्याणी वाणी किसी वर्ग-विशेष के लिए नहीं है अपितु ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और जन-जातियों के लिए समान रूप में है। जैसे सभी वर्गों के शरीर में रक्त समान रूप में प्रवाहित होता है, वायु समान रूप में सबके लिए बहता है—

**यथेमां वाचं कल्याणीमावदानि जनेभ्यः ।**
**ब्रह्मराजन्याभ्यां शूद्राय च आर्याय च स्वस्य चारणाय ।।**

(यजु० ३२)

इसीलिए स्मृतिकारों ने कहा कि जन्म से सभी शूद्र उत्पन्न हैं –

**जन्मनाशूद्रो जायते । संस्काराद् द्विज उच्यते ।**

जब बच्चा उत्पन्न होता है तो अज्ञानी ही उत्पन्न होता है। संस्कार अर्थात् शिक्षा देने के बाद वह ज्ञानी बनता है। इसका मतलब यह है कि जन्म से न कोई ब्राह्मण है, न क्षत्रिय, और न ही वैश्य—सभी शूद्र ही उत्पन्न हुए हैं। इसलिए ही महर्षि दयानन्द ने अपने सत्यार्थप्रकाश में कहा कि जन्म से कोई अछूत या शूद्र नहीं है अपितु जो छात्र बार-बार प्रथम श्रेणी में ही अनुत्तीर्ण रहे वह बार-बार प्रयास करने पर भी न पढ़ सके, अज्ञानी ही बना रहे, वह सेवा तो कर ही सकता है, उसे शूद्र कहेंगे—यहाँ पर भी शूद्र का मतलब नीच या अछूत नहीं अपितु एक स्तर का द्योतक है ।

वैदिक-साहित्य और शास्त्र-साहित्य में इस प्रकार प्रचुर सामग्री प्राप्त होती है। जैसा कि मनुस्मृति में यह स्पष्ट मिलता है कि शूद्र ब्राह्मणत्व को प्राप्त कर लेता है और ब्राह्मण घर में उत्पन्न बालक या व्यक्ति शूद्रता को प्राप्त कर सकता है। इसी प्रकार क्षत्रिय और वैश्य भी किसी भी वर्ण के गुणों को धारण करके किसी भी वर्ण के हो सकते हैं ।

**शूद्रो ब्राह्मणतामेति ब्राह्मणश्चैति शूद्रताम् ।**
**क्षत्रियाज्जातमेवन्तु विद्याद्वैश्यात्तथैव च ।। मनु० ।।**

इसी भाव को आपस्तम्ब सूत्र में भी कहा है कि धर्मानुष्ठान अर्थात् कर्मों से पूर्व वर्ण को छोड़कर श्रेष्ठ अर्थात् दूसरे व अच्छे वर्ण को प्राप्त हो सकते हैं। तथा अधर्म के आचरण से श्रेष्ठ वर्ण को छोड़ निम्न वर्ण को प्राप्त होता है । महाभारत में भी यह स्पष्ट संकेत मिलता है कि अपने कर्तव्यों से हीन ब्राह्मण शूद्रत्व को प्राप्त करता है और एक शूद्र अपने व्रतों को धारण करके ब्राह्मणत्व को प्राप्त करता है ।

**ब्राह्मणोक्रियाहीन: शूद्रादप्यवशे भवेत् ।**
**शूद्रोऽपिव्रत संयुक्तो ब्राह्मण: स युधिष्ठिर** ।। महाभारत ।।

**वर्णों का विभाजन :**

उपनिषद्-काल में छात्रों का पढ़ना राजनियम था। उस समय स्नातक बनने तक आचार्य किसी भी छात्र का वर्ण निश्चित नहीं करता था । वह वर्ण निश्चित करने से पूर्व उनके गुण, कर्म और स्वभाव की परीक्षा लेता था। उसके यह जांचने के अनेक उपाय थे। उनमें सबसे प्रसिद्ध यह उपाय था कि आचार्य कहता कि एक प्रान्त में अज्ञान फैला हुआ हे वहाँ पर जाकर विद्या को फैलाना है, ऐसा करने में प्राण भी जा सकते हैं। तुममें से कौन ज्ञान को फैलाने का व्रत लेता है। जो स्नातक उसका व्रत लेते थे, उन्हें ब्राह्मण वर्ण से विभूषित किया जाता था। आचार्य फिर एक दूसरे प्रकार से स्थिति की कल्पना का चित्र छात्रों के सम्मुख रखते थे। एक अन्य प्रान्त में अत्याचार फैले हुए हैं, निर्धन और निर्बल लोगों को सताया जाता है, उनमें जाकर उनकी रक्षा का व्रत कौन-कौन छात्र लेते हैं ? जो छात्र देश की रक्षा और अत्याचारों से पीड़ित लोगों की रक्षा का व्रत लेते थे, उन्हें क्षत्रिय वर्ण दे दिया जाता था। उसके बाद आचार्य तीसरी स्थिति को बतलाते थे कि कहीं पर लोगों में भुखमरी है, और धन का अत्यन्ताभाव है—कौन स्नातक वहाँ जाकर कृषि, व्यापार और वाणिज्य द्वारा वहाँ निर्धनता तथा भूखमरी आदि की समस्या को दूर करने का व्रत लेते हैं ? जो यह व्रत लेते थे, उन्हें वैश्य वर्ण प्रदान किया जाता था। इसके अनन्तर आचार्य छात्रों को एक चौथी प्रकार की अवस्था का चित्रण उपस्थित करते थे कि एक स्थान पर बहुत गन्दगी है, स्वच्छता की अत्यन्त आवश्यकता है, सेवा करना अपेक्षित है। जो स्नातक या छात्र सेवा का व्रत लेते थे, उन्हें शूद्र वर्ण दिया जाता था ।

महर्षि दयानन्द तो समाज-संरचना के सम्बन्ध में आदर्शवादी समाज की संरचना का चित्र खींचते हुए कहते हैं कि जिस वर्ण के माता-पिता हों, उसी वर्ण का स्नातक पुत्ररूप में उसे देना चाहिए। यदि माता-पिता ब्राह्मण वर्ण के

है और उनके पुत्र को वैश्य वर्ण मिला हो तो, वह पुत्र वैश्य वर्ण के माता-पिता को पुत्र रूप में सौंपा जाए ।

आदर्शवादी और इस वैज्ञानिक सामाजिक संरचना की व्यवस्था कालान्तर में अनेकों युगों के अन्तराल से गुजरती हुई केवल आज उपदेश और इतिहास की वस्तु प्रतीत होती है । कालप्रवाह के साथ जातिपांति का भयंकर रूढ़िवादी रोग सैकड़ों जातियों के रूप में विकराल रूप धारण करके भारतीय जनमानस की बुद्धि को कुण्ठित-सा कर रहा है । इस रोग से बचने के लिए अन्तर्जातीय विवाह तथा अनेक उपाय बतलाये जा रहे हैं । जातिपांति के विष का समूल विनाश कैसे किया जाये इसका कोई कारगर उपाय नहीं सूझ पा रहा है । इसको दूर करने के लिए स्वामी विवेकानन्द, महर्षि दयानन्द, कबीर, नानक आदि अनेक समाजसुधारक भारत-भूमि पर अपने-अपने युग में उत्पन्न हुए और उनके हजारों एवं लाखों शिष्य भी बने हैं, परन्तु जातिपांति का अभिशाप और भयंकर होता गया । यदि आज भी कोई अन्तर्जातीय विवाह सुधारवादी मिशनरी भावना से ओतप्रोत होकर हरिजन या पिछड़ी जातियों की लड़की से कर लेता है तो जीवन भर उसे सुख का नाम भी देखने को नहीं मिलता है । इतना ही नहीं २० वर्ष तक भी उस सवर्ण पति के साथ रहते हुए भी वह परिवार की दृष्टि में नीच ही बनी रहती है । आज के वैज्ञानिक युग में इससे भयंकर कोई पाप नहीं हो सकता है ।

जातिपांति की इस भयंकर बीमारी से बचने के लिए वर्गहीन समाज की संरचना का सुन्दर विचार आधुनिक जागरूक चेतना में बहुत ही अधिक सम्मान पाता है । प्रश्न फिर वही उपस्थित होता है कि वर्गहीन समाज की स्थापना कैसे हो कि जातिपांति का भयंकर रोग समाप्त हो सके । क्या सरकार कानून द्वारा, अध्यादेशों द्वारा या साम्यवादी सख्ती के साथ ऐसा कर सकती है ? इसका उत्तर एक ही है कि नहीं । क्योंकि वोट की राजनीति में यह सम्भव नही हो सकता है । इस विषय में मेरा निष्कर्ष यह है कि सरकार समाजवादी तरीके से इस समस्या का समाधान कर सकती है, वह समाधान है शिक्षा का आमूलचूल परिवर्तन । यह परिवर्तन इस प्रकार होगा कि जब भी बच्चा उत्पन्न होगा चार या पाँच वर्ष की अवस्था में यह आवश्यक राजनियम बनाया जाय कि वह बच्चा राष्ट्र की सम्पत्ति हो । उसकी शिक्षा का पूर्ण दायित्व माता-पिता का नहीं अपितु राज्य का होगा । समस्त राष्ट्र के बच्चों को शिक्षणालयों के बोर्डिंगों (आश्रमों) में रखा जाए । समान वस्त्र, समान शिक्षा, आवश्यक रूप में होगी । जैसे कि गुरुकुल शिक्षा में प्राचीन काल में, सन्दीपन मुनि के आश्रम में राजा का पुत्र कृष्ण और निर्धन सुदामा सहपाठी थे । उन शिक्षणालयों में चाहे किसी करोड़पति का बालक हो या निर्धन का अथवा प्रधानमन्त्री का पुत्र हो, सभी को

साथ रखकर समान सभी वस्तुयें प्रदान की जाएं । यह क्रान्तिकारी कदम हमारी सरकार भारतीय संविधान में परिवर्तन करके कर सकती है । इन शिक्षणालयों में पढ़ने वाले छात्र-छात्रायें दूसरी पीढ़ी में जातिपांति के भयंकर रोग से पूर्णरूप में मुक्त होंगे । प्रधानमन्त्री यदि इस समस्या के प्रति गम्भीर हों तो यह परिवर्तन वे करें । इस समस्या के समाधान में सबसे बड़ी बाधा धन और राजनेताओं का अहं हो सकता है । प्रथम समस्या का समाधान प्रत्येक परिवार की आर्थिक आय पर शिक्षा कर लगाया जाय । जब पारिवार के बच्चों का सम्पूर्ण उत्तर-दायित्व सरकार पर होगा तो उनकी आर्थिक जिम्मेवारी नहीं के बराबर ही तो होगी । मान लीजिए एक परिवार के तीन बच्चे हैं, उस परिवार की मासिक आय दस हजार रुपये है । उसके तीनों बच्चों का सम्पूर्ण दायित्व सरकार पर है तो उस परिवार पर तीन हजार रुपये मासिक शिक्षा कर लगाया जा सकता है । इस तरह आर्थिक समस्या समाप्त हो जायगी । जो गरीबी रेखा के नीचे के लोग हैं, उन पर उनकी आमदनी के अनुसार शिक्षा कर कम लगाया जा सकता है । इस नियम का पालन सरकार कठोरता से करा सकती है । जब समस्त वर्गों के बच्चे बिना किसी ऊँच-नीच के साथ-साथ पढ़ेंगे तो जातिपांति विष अमृत में बदल जायेगा । यह शिक्षा साम्यवादो ढांचे में न होकर गुरुकुलों की आश्रम प्रणाली के द्वारा भारतीय धर्म और मूल्यों के साथ देनी चाहिए । हमें भारतीय धरोहर और संस्कृति को समाप्त नहीं करना है अपितु उसकी विकृति को दूर करके, उसके तकनोकी रूप को उजागर करना अपेक्षित है ।

**आरक्षण :**

स्वतन्त्रता के साथ हरिजन और पिछड़ी जातियों के उत्थान के लिए आरक्षण प्रारम्भ हुआ था । यदि शिक्षा में आमूल-चूल परिवर्तन उपर्युक्त प्रकार किया जाय तो आरक्षण की बहस अपने आप समाप्त हो जायेगी । इसकी आवश्यकता ही नहीं रहेगी । सभी बच्चों को समान अवसर अध्ययन और रोजगार के होंगे तो आरक्षण की आवश्यकता स्वतः समाप्त हो जायेगी । गुजरात का आन्दोलन स्वतः समाप्त हो जायेगा ।

परन्तु जब तक यह व्यवस्था न हो तब तक आरक्षण का महत्त्व है । इसे किसी-न-किसी अवस्था में बने रहना चाहिए । लगभग तीन वर्ष से देश में एक जोरदार बहस छिड़ी हुई है कि आरक्षण का जातिपरक दृष्टिकोण समाप्त करके उसे शुद्ध आर्थिक अवस्था पर अवलम्बित किया जाय । जो भी गरीबी-रेखा के नीचे है, वह किसी भी जाति का होगा, उसके बच्चों को आरक्षण का लाभ मिलना चाहिए । इस विषय में यह भी दृष्टिकोण प्रस्तुत किया जा रहा है कि वह पढ़कर तथा अच्छे-अच्छे पदों पर सर्विस करता हुआ सदा के लिए नीची जाति में क्यों माना जाये ? इससे अच्छा तो उसका कार्य के आधार पर वर्ण परिवर्तन करना अधिक श्रेष्ठकर होगा । यह वर्ण परिवर्तन का अधिकार

केवल पिछड़ी जातियों को ही न हो अपितु गरीबो रेखा के नीचे के समस्त वर्गों को दिया जाना चाहिए। इससे सामञ्जस्य स्थापित हो सकता है। इस समस्या पर निष्कर्ष रूप में समाधान हेतु मेरा मत है कि इस आरक्षण समस्या का समाधान इस प्रकार किया जाय कि जो परिवार पिछड़ी या जनजातियों के इस आरक्षण का लाभ प्राप्त करके अपने स्तर को उठा चुके हैं, उनकी आरक्षण की सुविधा अध्यादेश द्वारा समाप्त कर दी जाये। इन जातियों के उन लोगों को सुविधा दी जाये, जिनको इसका लाभ न मिला हो। कुछ प्रतिशत सवर्ण कहे जाने वाले उन लोगों को भी आरक्षण का लाभ मिलना अपेक्षित एवं आवश्यक है जो लाखों परिवार गरीबी रेखा के नीचे हैं। जो लोग पिछड़ी जातियों के मन्त्री, अन्य उच्च पदों पर आई०ए०एस० आदि हैं उन परिवारों को आरक्षण का लाभ देना गरीबों के प्रति स्पष्ट घोर अन्याय है, तथा बुद्धिहीन और तर्कहीन भी है। अतः आरक्षण की सुविधा को दो भागों में विभाजित करना तर्कसंगत और औचित्यपूर्ण है।

जातिपाति के भयंकर परिणामों के स्वरूप देश की अखण्डता और प्रभुसत्ता अनेक बार खतरे में पड़ जाती है। कई बार विदेशी गुप्तचर ऐजेन्सीज़ किसी जातिविशेष के लोगों को बहकाकर देश की शान्ति एवं राष्ट्रीय एकता के भावनात्मक सम्बन्ध को नष्ट करने का प्रयास करती है। अतः इस भयंकर समस्या का समाधान अवश्य खोजना चाहिए। देश के बुद्धिजीवी वर्ग को कोई न कोई समाधान ढूँढना ही चाहिए। अन्यथा अखण्डता के नाम पर देश में चुनाव तो अनेक बार जीते जा सकेंगे परन्तु देश की अखण्डता खतरे में रहेगी। इसका समाधान यही है कि समस्त देश के बच्चे राष्ट्रीय सम्पत्ति घोषित किये जायें, उनको बोर्डिंग में एक साथ रखकर समान शिक्षा-वस्त्र, खानपान और समान आचरण आवश्यक रूप में कराया जाए।

**—डॉ० जयदेव वेदालंकार**

—o—

# दीक्षान्त-समारोह पर स्वागत-भाषण

(मुख्य-अंश)

**बलभद्रकुमार हूजा**
कुलपति

अर्चनीय संन्यासीवृन्द, मान्यवर कुलाधिपति जी, परिद्रष्टा महोदय, श्री भारद्वाज जी, माताओं, सज्जनों तथा ब्रह्मचारियो !

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के ८५वें वार्षिकोत्सव और दीक्षान्त पर आप सबका हार्दिक स्वागत करते हुए मुझे प्रसन्नता हो रही है । इस प्रसन्नता का एक कारण यह भी है कि आज नव-स्नातकों को आशीर्वाद देने हमारे मध्य इस विश्वविद्यालय के लब्ध-प्रतिष्ठ स्नातक श्री सत्यदेव भारद्वाज विद्यालंकर पधारे हैं। आपने चौदह वर्ष तक गुरुकुल में रह कर वेद-वेदांगों का अध्ययन किया और फिर लुधियाना में सरकारी शिक्षणालय से नीटिंग इन्डस्ट्री का डिप्लोमा लेकर व्यावसायिक क्षेत्र में प्रवेश किया । १९३४ में आप केनिया के नैरोबी शहर में गए और फिर १९४९ में 'सन फ्लैग निटिंग वर्क्स' के नाम से उद्योग की स्थापना की । आपकी दूरदर्शिता, लगन, कर्मठता तथा व्यावसायिक पैनी दृष्टि का ही परिणाम है कि आज सन फ्लैग उद्योग के केन्द्र भारत, केनिया, तन्जानिया, नाइजीरिया, केमरून तथा लंदन में स्थापित होकर निरन्तर प्रगति कर रहे हैं । वेद भगवान् के इस आदेश का कि सौ हाथों से एकत्र करो तथा हजार हाथों से दान करो, आपने अक्षरशः पालन किया है । वैदिक धर्म के प्रचार-प्रसार तथा लोक-कल्याण के लिए आप द्वारा स्थापित 'भारद्वाज वैलफेयर ट्रस्ट' अनेक उल्लेखनीय कार्य कर रहा है । २० मार्च १९७८ को नैरोबी में आर्य महासम्मेलन का विराट् आयोजन आपके ही सहयोग से सम्पन्न हुआ । लंदन में होने वाले सार्वभौम आर्य महासम्मेलन की सफलता में भी आपका अविस्मरणीय योगदान रहा है । श्री भारद्वाज ने समग्र भारत का भ्रमण कर जहाँ इसकी सांस्कृतिक विरासत का गहरा अध्ययन किया, वहाँ वर्मा, स्याम, सिंगापुर, इन्डोनेशिया, हांगकांग, टाइवान, जापान, नेपाल, अफ्रीका, अमेरिका, फ्रांस, इंग्लैण्ड, जर्मनी, नार्वे, स्विट्जरलैण्ड तथा इटली आदि देशों का पर्यटन कर, प्रचुर अनुभव अर्जित किए हैं । ऐसे आर्य-सिद्धान्तों के प्रचार-प्रसार के लिए यायावरीवृत्ति ग्रहण करने वाले 'परिव्राजक' श्री भारद्वाज को अपने बीच पाकर हमारा गौरवान्वित होना स्वाभाविक ही है ।

आज से ६ वर्ष पूर्व, जब मैंने विश्वविद्यालय के कुलपति पद का भार स्वीकार किया तब, विश्वविद्यालय एक विकट संकट के दौर से गुजर रहा था। विश्वविद्यालय अनुदान आयोग ने कह दिया था कि विश्वविद्यालय स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज द्वारा निर्धारित तथा आयोग द्वारा अपेक्षित लक्ष्य को पूर्ण करने में असमर्थ रहा है, अतः इसका विश्वविद्यालय के समकक्ष स्तर समाप्त कर, इसे मेरठ विश्वविद्यालय में विलीन कर देना चाहिए। आयुर्वेद महाविद्यालय तब हमारा अंग था। वहाँ के अध्यापकों को कई मास से वेतन नहीं मिला था। वेतनभोगियों की उस दुर्वह स्थिति के निराकरण हेतु तत्कालीन कुलसचिव डा० गंगाराम ने विश्वविद्यालय फंड से तीस हजार रुपया कर्ज देकर उनका कष्ट दूर किया। परन्तु इस प्रकार स्थिति में सुधार तो नहीं हो सकता था। अतः कालान्तर में आयुर्वेद महाविद्यालय में उत्पात हुए और यह राष्ट्र-प्रसिद्ध और सुसंपन्न संस्था आर्य समाज के हाथ से निकलकर सरकार के हस्तगत हो गई। आर्थिक और नैतिक संकट से विपन्न विश्वविद्यालय की समस्याओं के बारे में जब गुरुजन से परामर्श हुआ तो पाया गया कि विश्वविद्यालयीय संविधान में अपेक्षित संशोधन के बिना विश्वविद्यालय शिक्षा, अनुसन्धान और प्रचार के कार्य में अग्रसर नहीं हो सकता। फलतः इस हेतु पंजाब विश्वविद्यालय के पूर्व कुलपति पद्मभूषण डा० सूरजभान की अध्यक्षता में दस-सदस्यीय समिति का निर्माण हुआ जिसने संविधान में उपयुक्त संशोधन प्रस्तावित किए। संतोष का विषय है कि आज विश्वविद्यालय के पास अपना ऐसा संविधान है जो उसके आधारभूत मौलिकस्वरूप की रक्षा तथा स्थायित्व में पूर्णरूपेण सक्षम एवं सहायक है। इसके लिए तत्कालीन शिक्षा-सचिव श्री त्रिलोकीनाथ चतुर्वेदी धन्यवाद के पात्र हैं।

इसके साथ ही हमने पाया कि गुरुकुल में गुरु-शिष्य परम्परा का पूर्ण ह्रास हो चुका है। गुरुजन ब्रह्मचारियों के आश्रमों में जाने से घबराते थे। दो वर्ष पूर्व ही एक विद्यार्थी ने पूज्य गुरु ओम्प्रकाश जी की इसलिए हत्या कर दी थी कि उन्होंने उसे परीक्षा में गलत साधनों का उपयोग करते हुए पकड़ा था। अतः गुरुजन के साथ बातचीत करके निश्चय हुआ कि गुरु-शिष्य परम्परा के पुनरुद्धार के लिए दयानन्द, श्रद्धानन्द, लाजपतराय, भगतसिंह तथा नेहरू इत्यादि परिवारों का गठन किया जाय और आश्रमों में दैनिक संध्या का प्रबन्ध कराया जाय। इससे गुरुकुल का वातावरण बदला और उन मूल्यों को बढ़ावा मिला जिनके प्रचार-प्रसार के लिए स्वामी श्रद्धानन्द ने गुरुकुल शिक्षा प्रणाली का अवलम्बन किया था। सन् ७७ के बाद ८० तक के काल में विश्वविद्यालय के इतिहास मे एक बार फिर तूफान आया। प्रसिद्ध विधिवेत्ता श्री सोमनाथ जी मरवाह एवं ऋषिपाल जी के नेतृत्व तथा गुरुजन और कर्मचारियों के सहयोग से गुरुकुल इस संकट से पुनः उभरा और जुलाई ८० में सहारनपुर जिला जज

के निर्णय के बाद यह कुहरा छँटा। गुरुकुल में नये युग की शुरुआत हुई तथा शिक्षा मन्त्रालय और अनुदान आयोग ने गुरुकुल के वास्तविक अधिकारियों को मान्यता दी। परिद्रष्टा डा० सत्यव्रत सिद्धान्तालंकार तथा कुलाधिपति श्री वीरेन्द्र के नेतृत्व में पुनः विधिवत् कार्य प्रारम्भ हुआ। अनुदान नियमित रूप से मिलने लगा। गुरुजनों तथा कर्मचारियों को रुका हुआ वेतन मिला। आर्थिक तथा परिसरगत शांति की दृष्टि से सबने राहत की सांस ली। इस वर्ष दीक्षान्त के लिए उच्चतम न्यायालय के न्यायाधीश श्री एच० आर० खन्ना पधारे। उन्होंने जहाँ इस संस्था की महान् परम्पराओं और राष्ट्रीय सेवाओं का उल्लेख किया, वहाँ इसकी विकासोन्मुख प्रवृत्ति पर प्रसन्नता भी प्रकट की। फिर तो क्रमशः तीन दीक्षान्त भाषण, लोकसभा के अध्यक्ष श्री बलराम जाखड़, महामहिम राष्ट्रपति ज्ञानी जैलसिंह तथा लब्ध-प्रतिष्ठ आर्य-संन्यासी डा० सत्यप्रकाश सरस्वती, डी० एस० सी० ने, देकर हमारे गौरव को चार चाँद लगा दिए। इसी क्रम में मुख्य अतिथि जी, आज आपका मार्गदर्शन पाकर हम गौरव का अनुभव कर रहे हैं। आपके बहुमुखी एवं लोकसेवी व्यक्तित्व से स्नातकों को प्रेरणा मिलेगी।

**श्रीमन् !**

गुरुकुल विश्वविद्यालय भारतीयतामूलक पद्धति पर आधारित संपूर्ण शिक्षा की आदर्श प्रयोगशाला है। आज हमारे प्रधानमन्त्री श्री राजीव गाँधी तथा शिक्षामन्त्री श्री कृष्णचन्द्र पन्त शिक्षा के परम्परित ढाँचे में आमूल-चूल परिवर्तन के लिए कृत संकल्प हैं। अनुभव किया जा रहा है कि विश्वविद्यालयीय शिक्षा का वर्तमान ढाँचा राष्ट्रीय समस्याओं की पूर्ति नहीं कर सकता। समाज-सेवा, ग्रामोत्थान तथा प्रसार की धारा से विच्छिन्न होकर वह समाज से कट गया है। गत मार्च मास में दिल्ली में होने वाले एशिया के कुलपतियों के सम्मेलन में विश्वविद्यालय अनुदान आयोग की अध्यक्षा श्रीमती माधुरी शाह ने मानवीय मूल्यों पर आधारित राष्ट्रीय शिक्षा प्रणाली की रूप-रेखा प्रस्तावित की और कहा कि यही प्रणाली वर्तमान परिप्रेक्ष्य में राष्ट्रीय अखण्डता, समाज-सेवा, मानवजाति की एकता, विश्वव्यापी प्रेम, चरित्र निर्माण, आत्मानुशासन, सामाजिक तथा लोकतान्त्रिक न्याय, सामूहिक कार्य-चेतना, ज्ञान की खोज एवं प्रसार जैसे उद्देश्यों की पूर्ति में सहायक हो सकती है।

**महोदय !**

गुरुकुल में, विगत वर्षों में, हम इन्हीं मूल्यों की खोज का यत्न करते रहे हैं। अपने सीमित साधनों के बावजूद जहाँ एक ओर यहाँ आश्रम व्यवस्था का सुधार किया गया वहाँ ब्रह्मचारियों के आध्यात्मिक विकास के लिए व्रताभ्यास,

योगाभ्यास तथा वेदमन्त्रपाठ पर अधिकाधिक बल दिया गया। ब्रह्मचारियों ने प्रतिवर्ष जो सौ मन्त्र याद किये उनको 'गोवर्धन ज्योति रश्मियों' के नाम से संघड़ विद्यासभा जयपुर की ओर से मुद्रित करवाकर निःशुल्क वितरित किया गया। इस बार वैदिक-सूक्तियों तथा ब्रह्मचर्य-सूक्त का प्रकाशन श्री सत्यकाम विद्यालंकार ने दिल्ली के राज्यपाल एण्ड सन्स से करवाया है। इनका विमोचन गत मास लुधियाना में पण्डित सत्यव्रत सिद्धान्तालंकार कर चुके हैं। पिछली शताब्दी में प्रोफेसर गुरुदत्त ने वैदिक मैगज़ीन नामक एक पत्रिका निकाली थी। बाद में इसकी उपयोगिता समझते हुए आचार्य रामदेव ने पुनः इसका प्रकाशन आरम्भ किया। इस पत्रिका के माध्यम से ही आचार्य रामदेव ने टालस्टॉय तथा रोमियां रोलां जैसे अन्तर्राष्ट्रीय ख्यातिलब्ध साहित्यकारों से पत्रव्यवहार किया था। कालान्तर में यह पत्रिका बन्द हो गई थी। अब डा० हरगोपाल सिंह के सम्पादन में वैदिक पाथ नाम से इसे पुनः जीवित किया गया है। बच्चों के लिए ध्रुव, गुरुकुल हितैषियों के लिए गुरुकुल पत्रिका, विज्ञान के प्रसार के लिए आर्य-भट्ट तथा पुराविद्याओं की गवेषणा के लिए प्रह्लाद पत्रिकाएँ निकाली गईं, जो क्रमशः डा० दीनानाथ, डा० मानसिंह, डा० विजयशंकर तथा डा० विष्णुदत्त राकेश के सम्पादन में नियमित प्रकाशित हो रही हैं। अनुदान आयोग द्वारा प्रदत्त राशि से इस वर्ष तीन शोध-ग्रन्थ 'स्वामी सत्यदेव परिव्राजक', 'भवभूति : उनका व्यक्तित्व तथा पात्र' एवं 'कम्बुज का प्राचीन इतिहास' ग्रन्थ भी राजपाल एण्ड सन्स दिल्ली तथा मीनाक्षी प्रकाशन से प्रकाशित हुए हैं। अंग्रेजी में डा० गंगाराम की पुस्तक 'वर्ल्ड पर्सपैक्टिव्स आन दयानन्द' तथा पण्डित प्रियव्रत वेद-वाचस्पति की हिन्दी में तीन खण्डों में प्रकाशित 'वेदों के राजनीतिक सिद्धान्त' ग्रन्थों से विश्वविद्यालय का सम्मान बढ़ा है। पण्डित प्रियव्रत जी की पुस्तक का विमोचन स्वर्गीय श्रीमती इन्दिरा गांधी, प्रधानमन्त्री, भारत सरकार ने किया था।

गुरुकुल का एक प्रमुख दर्शनीय स्थान गुरुकुल का पुरातत्व संग्रहालय है। इसमें पुरातत्व, अभिलेखशास्त्र तथा मुद्राशास्त्र की विविध दुर्लभ तथा रोचक सामग्री प्रदर्शित है। जनसाधारण को दिखाने के उद्देश्य से प्रचुर ऐतिहासिक सामग्री वीथिकाओं में सजाई गई है। राजस्थान सरकार के पूर्व पुरातत्व निदेशक तथा गुरुकुल विश्वविद्यालय के विजिटिंग प्रोफेसर डा० आर० सी० अग्रवाल ने डा० विनोदचन्द्र सिन्हा तथा उनके सहयोगियों के साथ कांगड़ी के सिद्धस्रोत स्थान से ललितासनस्थ अग्निवेद, दिक्पाल ईशान या यम, सप्तमातृकाएँ, सर्वतोभद्रिका, सिंहवाहिनी तथा शिरविहीन कुबेर की मूर्तियाँ खोज कर इस वर्ष संग्रहालय को दीं। कुण्डी-सोटा नामक स्थान से अन्वेषित महिषमर्दिनी मूर्ति तो ईसा की नवीं शती की है। कला सौष्ठव की दृष्टि से नव-अन्वेषित कुबेर की प्रतिमा देश में उपलब्ध अन्य कुबेर मूर्तियों से भिन्न तथा स्वतन्त्र अस्तित्व रखती है।

छटी योजनान्तर्गत अनुदान आयोग ने दस विभागों में दस प्रोफेसर पद निर्मित करने की स्वीकृति भी दी। प्रोन्नति योजना के तहत वरिष्ठ प्रवक्ताओं को रीडर तथा रीडरों को प्रोफेसर पद पर प्रोन्नत किया गया। प्रोफेसरों का चयन भी हुआ। अनुदान आयोग की जो समिति गुरुकुल पधारी, उसने लाजपतराय पीठ की स्थापना का अनुमोदन किया। भारतीय इतिहास की पुनर्रचना तथा स्वाधीनता आन्दोलन के मूल्यांकन का कार्य यह पीठ करेगी।

विश्वविद्यालय के आचार्यों के क्वार्टर्स के लिए आयोग ने लगभग १८लाख रु० की राशि प्रदान की। विभिन्न अधिवेशन, परीक्षा सुधार-कार्यशाला तथा दयानन्द निर्वाण शताब्दी व्याख्यानमाला का आयोजन विश्वविद्यालय की शैक्षिक, गवेषणात्मक तथा प्रसार-कार्य की उपलब्धियाँ हैं। उत्तरक्षेत्रीय, ४० के लगभग, विश्वविद्यालयों के खिलाड़ी-दलों का बैडमिंटन टूर्नामेन्ट जिस धूम-धाम से सम्पन्न हुआ, उसका उल्लेख करते हुए मुझे हर्ष होता है। गत जनवरी में अखिल भारतीय विश्वविद्यालय संघ के तत्वावधान में विश्वविद्यालयों में अनुसूचित तथा जन-जातियों के आरक्षण के प्रश्न को लेकर उत्तरक्षेत्रीय कुलपतियों का दो-दिवसीय सम्मेलन यहाँ हुआ।

**बन्धुओ !**

आर्य समाज की उपलब्धियों और अपेक्षाओं से जन-सामान्य का परिचय कराने के लिए इस वर्ष हमने महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी व्याख्यानमाला का आयोजन भी किया। स्वामी जी के निर्वाण के सौ वर्षों के लम्बे समय में देश ने कई उतार-चढ़ाव देखे और जिन विस्फोटक परिस्थितियों में आज देश खड़ा हुआ है, उनमें स्वामी जी की प्रासंगिकता बढ़ गई है। नव-जागरण के युग में उन्होंने राष्ट्रीय एकता, सामाजिक जाग्रति, भारतीय शिक्षा, सामाजिक न्याय, स्वदेशी और स्वभाषा का जो शख फूँका, उसने समृद्ध, रूढ़िमुक्त तथा आत्म-निर्भर राष्ट्र के निर्माण की अहम भूमिका अदा की। सत्यार्थप्रकाश में उन्होंने मनु आदि धर्मशास्त्रकारों का युगानुरूप नवीन भाष्य प्रस्तुत किया। दयानन्द की दयालु तथा अन्तःभेदिनी दृष्टि ह्रासोन्मुखी सामन्ती समाज, पिछड़ी हुई दलित जातियों तथा नारी परतन्त्रता की ओर भी गई।

**अध्यक्ष जी !**

विश्वविद्यालय अनुदान आयोग की अध्यक्ष श्रीमती माधुरी शाह भी इस वर्ष गुरुकुल में पधारीं। विश्वविद्यालय द्वारा संचालित योजनाओं और शैक्षिक गतिविधियों को देखकर उन्होंने संतोष व्यक्त किया।

इस अवसर पर चूंकि यह मेरा अन्तिम प्रतिवेदन होगा, इसलिए मैं विश्वविद्यालय के आचार्यों, ब्रह्मचारियों तथा कर्मचारियों से भी कुछ कहना चाहूँगा। गुरुदेव महर्षि विरजानन्द जी ने जैसे महर्षि दयानन्द से गुरुदक्षिणा मांगी थी, इस अवसर पर मैं श्रद्धानन्द जी का नाम लेकर आपसे कुल-दक्षिणा की मांग करता हूँ। आज आप स्तर, वेतनमान तथा अन्य सुविधाओं की दृष्टि से देश के दूसरे विश्वविद्यालयों के समकक्ष खड़े हैं। मैं चाहूँगा कि आप वर्ष में कम से कम २५० दिन तथा एक सप्ताह में चालीस घण्टे विश्वविद्यालय के लिए कार्य करने का व्रत लें। गुरुकुल के कर्मचारी आर्य समाज के कोष में अपनी आय का एक प्रतिशत दें तथा जन-साधारण तक कल्याणी वेदवाणी का संदेश पहुंचाएँ। सत्य, ऋत, दीक्षा, दृढ़-संकल्प, तप, आस्तिकता और यज्ञ का व्रत लेकर मन, कर्म और विचार से समाज और राष्ट्र की सेवा करें तभी गुरुकुल शब्द अपनी सार्थकता प्रमाणित कर सकेगा। मुझे संतोष तब होगा जब यहाँ का प्रत्येक आचार्य तथा शिष्य संस्कृत में सभाषण करेगा, अंग्रेजी तथा अन्य अन्तर्राष्ट्रीय भाषाओं में दक्षता प्राप्त करेगा तथा संस्कृत का संदेश पूर्वोत्तर भारत में तथा विदेशों में विदेशी भाषाओं के माध्यम से पहुंचाएगा। दयानन्द की व्याख्याएँ विदेशी भाषाओं में करें आप। आप लोगों को यह अन्तर्राष्ट्रीय चुनौती है।

**आचार्यों तथा ब्रह्मचारियों !**

प्रतिज्ञा करो कि आप लोग अपने देश तथा अपने कुल की गौरवमयी परम्पराओं का, ऋषि-मुनियों की विचार-सरणियों का, राष्ट्रीय और सामाजिक मूल्यों का तथा स्वकीय विकास के साथ मानव-मात्र के कल्याण और सेवा का व्रत कभी नहीं तोड़ोगे। आगामी वर्ष हरिद्वार में कुम्भ हो रहा है। स्वामी जी ने हरिद्वार में कुम्भ पर ही पाखण्ड-खण्डिनी पताका फहराई थी। देश में अभी भी पाखण्ड और अज्ञान का कुशासन व्याप्त है। कितना ही अच्छा हो कि गुरुकुल के आचार्य तथा ब्रह्मचारी और सार्वदेशिक सभा के अधिकारी इस अवसर पर एक वेद-विज्ञान शिविर लगाकर देवदयानन्द की पताका की पुनः प्रतिष्ठा करें। साथ में समाज-कल्याण और सम्पूर्ण उत्थान हेतु अपने समीपस्थ ब्लाकों नजीबाबाद और बहादराबाद की सेवा का व्रत लें।

**देवियों और सज्जनों !**

आपको जानकर प्रसन्नता होगी कि विश्वविद्यालय की शिष्ट परिषद् ने श्री सत्यदेव भारद्वाज जी को विद्यामार्तण्ड की मानद-उपाधि से अलंकृत करने का अनुमोदन किया है। मैं उन्हें विद्यामार्तण्ड की उपाधि प्रदान करने की घोषणा करता हूँ।

मैं एक बार फिर गुरुकुल की गत वर्ष की उपलब्धियों के लिए विश्वविद्यालय अनुदान आयोग, शिक्षा-मन्त्रालय भारत सरकार, उत्तर प्रदेश सरकार, आकाशवाणी नजीबाबाद, विश्वविद्यालय की शिष्ट-परिषद्, कार्य-परिषद् तथा शिक्षापटल के मान्य सदस्यगण के प्रति आभार प्रकट करना चाहूँगा जिन्होंने समय-समय पर हमें अपना अमूल्य सहयोग प्रदान किया तथा हमारा मार्ग-प्रदर्शन किया। इसके साथ ही मैं स्थानीय प्रशासन को भी धन्यवाद देना चाहूँगा जिन्होने यहाँ व्यवस्था बनाये रखने मे अपना सहयोग दिया।

मैं इस अवसर पर अपने आचार्यों, ब्रह्मचारियों तथा कर्मचारियों को भी साधुवाद देना चाहूँगा जिन्होंने मेहनत और लगन से ये सब उपलब्धियां प्राप्त की।

**मान्यवर भारद्वाज जी!**

इस वर्ष पी-एच० डी० की ८, एम० ए० की ५०, एम० एस-सी० की १८, बी० एस-सी० की ३० तथा अलंकार की १३ उपाधियाँ प्रदान की गई हैं।

अब आपसे निवेदन है कि नव-स्नातकों को आशीर्वाद देने की कृपा करें।

—०—

## श्री आर्यरत्न पं० सत्यदेव भारद्वाज वेदालंकार द्वारा

# दीक्षान्त-भाषण

(मुख्य-अंश)

"सत्यं शिवं सुन्दरम्"—"सत्यं परं धीमहि"

कुलं पवित्रं जननी कृतार्था वसुंधरा पुण्यवती च तेन ।
अपारसंवित्सुखसागरेऽस्मिन् लीनं परे ब्रह्मणि यस्य चेतः ॥

इन शब्दों के साथ, सौम्य-स्वभाव नवदीक्षित नवस्नातको ! मेरा स्नेह और सत्कार तुम्हें स्वीकृत हो ।

विश्वविद्यालय गुरुकुल कांगड़ी के अधिकारिगण ने इस वर्ष दीक्षान्त-भाषण देने के लिए निमन्त्रित कर मुझे आदृत किया है; इसके लिए मैं सब का आभारी हूँ । मुझे अपने गुरुकुलों से विशेष स्नेह है, जो स्वाभाविक है, क्योंकि मैं भी आपकी तरह से ही, गुरुकुलों में ब्रह्मचारी रहते हुए, इसी कुलभूमि से स्नातक रूप में दीक्षित हुआ था । मेरे मन, बुद्धि और आचार-विचार पर गुरुकुल शिक्षा का अमिट प्रभाव रहा है और उसके द्वारा संसार की सब तरह की भिन्न-भिन्न विपदाओं, संकटों और आधि-व्याधियों में से गुजरते हुए, प्रभु में अगाध विश्वास रखते हुए, किसी भी रूप में सदा कर्मयोगी-निःश्रेयस् मार्ग का दर्शन करता रहा हूँ । जीवन-यात्रा में समय-समय पर गुरुकुल बन्धुओं से मिलते हुए सदा ऐसा अनुभव हुआ है जैसे अपने सगे-जैसे गुरु-भाइयों से मिलने का सौभाग्य प्राप्त हुआ हो । इस मिलन में कितना स्नेह, श्रद्धा, सरलता और पारस्परिक विश्वास प्राप्त होता है, इसके बारे में तो यही कहूंगा—"स्वयं तदन्तःकरणेन गृह्यते ।"

जब गुरुकुल कुरुक्षेत्र में अध्ययन किया तो वैदिक ब्रह्मचर्य जीवन में 'भगवद्गीता' ने अद्भुत जीवन-ज्योति के लिए वैदिक कर्मयोग का अमिट

आलोक प्रदान किया। गुरुकुल इन्द्रप्रस्थ में भारत की राजधानी दिल्ली या इन्द्र-प्रस्थ के उत्थान और पतन का इतिहास सदा सामने रहा और जब गुरुकुल कांगड़ी की पुरानी और नई भूमि में आवास हुआ तो गंगा का वातावरण सदा के लिए जीवन पर छा गया। गंगा अपने साधारण स्वरूप को छोड़कर 'ज्ञान-गंगा' के प्रवाह में हमें तराती थी, डुबकियां दिलाती थी और अनमोल जीवन-प्रवाह का मधुर सन्देश देती थी। यहाँ पर ही अनुभव होता था कि गंगा के साथ खड़े पर्वत, जंगल, नदी नीर, सभी अपना-अपना संदेश लिए हमें जीवन के विशाल रूप को दे रहे थे। गुरुजनों की कृपा से हमें कर्तव्य का उद्बोधन होता था और जिस कुलमाता की गोद में हम प्रेम से पल रहे थे उसके संवेदन से सहसा हृदय की धड़कनों में एक गूँज उठती अनुभव होती थी, जिसके स्वर थे--

**वन पर्वत में नदी नीर में माता जो पाया संदेश ।**
**तेरी पुण्यपताका लेकर फैला दूंगा देश-विदेश ।।**

सचमुच यह भावना सदा साथ में रही और तदनुसार भारत तथा विश्व के विविध प्रदेशों में यथाशक्ति और यथासम्भव वैदिक पुनीत संदेश पहुंचाने में मैंने तन, मन, धन आदि सभी साधनों से कार्य किया है। आर्य संस्कारों के पले सभी अपने पारिवारिक जनों से भी पर्याप्त सहायता मिली।

यह सब कुछ गुरु-जनों की कृपा का फल था। गुरु-जनों का प्रेम तथा जिज्ञासाओं में उद्बोधन सदा आनन्दप्रद रहा है। उनके आशीस् वचनों का वर-दान भी मिलता रहा है, इसी से नतमस्तक होकर अपने सब गुरु-जनों का विशेष श्रद्धा के साथ अभिनन्दन करता हूँ। यथायोग्य रूप से गुरुकुल शिक्षा प्रणाली के परमोत्कर्ष की भी हृदय से कामना करता हूँ।

अपने इस कुल की आत्मा का स्वरूप कुलपिता श्रद्धेय स्वामी श्रद्धानन्द के व्यक्तित्व से अनुप्राणित था। वैदिक ज्ञान की विशुद्ध धारा, गुरु-शिष्य परम्परा द्वारा, शिक्षा-दीक्षा की सरस्वती के प्रवाह रूप में अक्षुण्ण रूप से प्रवाहित हुई थी। परन्तु बीच में आगयी बहुत सी चट्टानों से टकरा गई और भिन्न-भिन्न धाराओं में बहने लगी। मुख्य धारा कुछ विलुप्त-सी प्रतीत होती है—जब से भारत विप्लव या विभाजन की अवस्थाओं में से गुजर रहा है; भविष्य ने इस सब का निर्णय करना है। इसी से यह कहने का साहस करता हूँ कि महर्षि दयानन्द की वैदिक श्रद्धा फिर से किस रूप में उभरेगी यह अब भविष्य का विषय हो गया है। वर्तमान तो धूलधूसरित या धूमिल है।

वैदिक वाङ्मय में, "व्रतेन दीक्षामाप्नोति, दीक्षया दक्षिणामाप्नोति, दक्षिणया श्रद्धामाप्नोति, श्रद्धया सप्तमाप्यते" इस मन्त्र का सन्देश हमारी संपूर्ण

शिक्षा का उपसंहार बता रहा है। ब्रह्मचर्य व्रत से आगे बढ़ते-बढ़ते श्रद्धा की प्राप्ति और उसमें परम सत्य का दर्शन या अनुभव, यही परमार्थता है जिससे अभ्युदय और निःश्रेयस् का मार्ग प्रशस्त होता है। "यो यच्छ्रद्धः स एव सः।"

हमारे ऋषियों ने या धर्म ग्रन्थों ने दैशिक दृष्टि (Nationalist View) को तुच्छ समझते हुए मानव मात्र को भाई-बन्धु रूप में ही पहिचाना है। "माता भूमिः पुत्रोऽहंपृथिव्याः", "पृथिव्यै अकरं नमः", "नमो मात्रे पृथिव्यै" आदि वैदिक पृथिवी सूक्त के मन्त्रोपदेश और निर्देश हमारी संस्कृति को संसार के उच्चतम शिखर पर ले जाते हैं।

भौतिक विज्ञान की उपलब्धियों से संसार एक बहुत छोटी इकाई बन गया है। रेडियो, टेलीविजन, टेलीफोन, कम्प्यूटर आदि के आविष्कार तथा तेज रफ्तार से उड़ने वाले हवाई जहाजों से दुनिया अब एकदेशीय है। हमारे सब विचार अब सार्वभौम दृष्टि से ही होने चाहिए। संसार को विनष्ट करने वाली प्रवृत्तियों—बड़े-बड़े एटम बम, मिसाईल्स, जंगी जहाज, विषैली गैसें, कीटाणु बम आदि के हथियारों—का सम्बन्ध प्राणिमात्र के जीवनों से है। आवश्यकता है कि जीवनमात्र को नष्ट करने वालों—आसुरी प्रवृत्ति वालों—के प्रति विरोध भावना बचपन से ही बच्चों की शिक्षा का अभिन्न अंग हो। इससे जहाँ सदाचार या धर्मसंस्थापना होती है और नैतिकता के धर्मचक्र का प्रवर्तन होता है, मनुष्यों को संरक्षा पाने में जनता के नैतिक प्रभाव का बल प्राप्त हो जाता है। पृथिवी सूक्त के वैदिक संदेश को एक सार्वभौम शाश्वत धर्म के रूप में संसार की सब संस्थाओं, शिक्षणालयों धर्मस्थानों में गर्व से रख सकते हैं। कोई भी मतमतान्तर इससे उच्च रूप में नेतृत्व न दे सकेगा। शब्द स्पष्ट हैं:—

"सत्यं बृहद् ऋतमुग्रं दीक्षा तपो ब्रह्म यज्ञः पृथिवीं धारयन्ति, सा नो भूतस्य भव्यस्य पत्नी, उरुं लोकं पृथिवी नः कृणोतु।" "मानो द्विक्षत कश्चन मा नो द्विक्षत कश्चन।"

नवदीक्षित स्नातको, यहाँ पर 'दीक्षा' शब्द पर विशेष ध्यान देना। साथ के शास्त्र वचनों को भी याद रखना:—

**माता मे पृथिवी देवी, पिता देवो महेश्वरः।**
**मनुजाः भ्रातरः सर्वे स्वदेशो भुवनत्रयम्॥**

इसके बाद मैं आपको याज्ञिक-दीक्षा की तरफ भी आकर्षित करना चाहूँगा। हमारी शिक्षा-दीक्षा में यज्ञ की प्रधानता है—"यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्म।" हमें पञ्चमहायज्ञों पर चिन्तन को समाप्त नहीं करना चाहिए। राष्ट्रीय दृष्टि से राजसूय तथा राष्ट्रमेध यज्ञों का भी नवीन रूप में विधान समझना चाहिए। इससे हम चक्रवर्ती राज्य (One-World Welfare State) की दिशा को भी दृष्टि

में रख सकते हैं। भिन्न-भिन्न अन्तर्राष्ट्रीय संगठन संगतिकरण रूप से यज्ञ रूप में प्रवृत्त हो रहे हैं। हमें भी इस तरफ आगे बढ़ना है। इन यज्ञों में लौकिकता का विशेष प्रभाव न हो सके परन्तु आध्यात्मिकता पनपती हो, इसे ध्यान में रखना चाहिए।

संसार में आधुनिक वैज्ञानिक युग में मनुष्य आकाश में दूर से दूर पहुंच रहा है। चन्द्रमा पर तो वह अपने पैर भी फैला चुका है। धरती के विस्तृत भू-खण्डों पर, उत्तरी व दक्षिणी ध्रुवों के विशाल प्रदेशों पर भी पर्यवलोकन हो रहा है। समुद्रों और धरती की गहराइयां भी मापी जा रही हैं। इन सब बड़ी-बड़ी दूरियों और गहराइयों को मापते हुए लौकिक पुरुषों ने अपनी बड़ी से बड़ी विजयों के झण्डे गाडे हैं। परन्तु इस धरती पर बसने वाले मानवों के हृदयों, मनों और बुद्धियों की गहराइयों को मापना अभी तक सीखा नहीं गया है। मनुष्य के मन और हृदय को अन्दर से जीतने में और उसमें प्रेम, सहानुभूति, उत्साह, सहायता तथा धीरता आदि का शांतिमय संदेश नहीं दिया जा सका है। यह मार्ग अभी तक प्रशस्त नहीं हुआ। यहां पर एक भौतिक विज्ञान असफल हो गया है। यहीं से हमें श्रेयमार्ग को प्रशस्त करना है और यह यज्ञमय जीवन से प्रारम्भ होता है। "बहुविधा यज्ञाः वितताः ब्रह्मणो मुखे" का ध्यान रखते हुए हमें वर्तमान में द्रव्य-यज्ञों के प्रति बढ़ती प्रवृत्ति को अन्ध-श्रद्धा की तरफ जाने से रोकना होगा। हमें यज्ञों की विविधता तथा विशालता को भी समझना चाहिए। संयतेन्द्रियता से ये यज्ञ ज्योतिर्मय हो जाते हैं।

बड़े-बड़े ऋषि, मुनि और आचार्य जब असत् और सत् विचारधाराओं पर गम्भीर मंथन करते थे तो जातियों के जीवन परिवर्तित हो जाते थे। धर्म, संस्कृति, सभ्यता और समाज-रचना के नये-नये स्रोत बह निकलते थे और संसार को नवजीवन प्राप्त होता था। मैं वर्तमान युग में ज्ञानी पुरुषों में भारतीय आन्वीक्षिकी विद्या या दर्शन शास्त्र की पूर्ण चर्चा का किया जाना आवश्यक समझता हूँ। यह विश्वविद्यालयों की पुण्यस्थली में ही समुचित रूप से हो सकेगा। जब 'धर्मनिरपेक्ष' शब्द बार-बार सुना जाता है तो लौकिक दृष्टि से धर्म शब्द तिरस्कृत हो जाता है। जब वैदिकी ज्ञानधारा "आचारः प्रथमो धर्मः", "धर्मं चर" का उद्घोष करती है तो 'Secular' शब्द धर्मनिरपेक्षता के अर्थों में 'आचार-निरपेक्षता' की तरफ खींच ले जाता है। यही कारण है कि वर्तमान भारतीय समाज में 'भ्रष्टाचार' बुरी तरह से फैलता जा रहा है और नैतिक मूल्य गिर रहे हैं। 'धर्मसंस्थापन' या 'धर्मचक्र प्रवर्तन' एक हंसीमात्र दिखाई देते हैं। धर्म शब्द महान् है—यह कर्तव्य, पुण्यकार्य, कानून तथा व्यवस्था आदि में मुख्यतः प्रयुक्त होता है। 'धर्मनिरपेक्ष' शब्द को सरकारी रूप से तिलाञ्जलि दी जानी चाहिए। भिन्न-भिन्न मतों या सम्प्रदायों के साथ धर्म शब्द का व्यवहार हमारी अशिक्षा का परिचायक है। सब सम्प्रदायों के प्रति उदारता का परिचय देना, विभिन्न मतभेदों में भी पारस्परिक आदरभाव रखना, मानवमात्र को भाईचारे

से वर्तना, ईश्वर के प्रति श्रद्धा और विश्वास रखना 'Secular' शब्द का अर्थ नहीं है। भारत में इस विषय में अर्थ का अनर्थ किया जाना रोकना चाहिए। 'Secular' विचारधारा वामपक्षीय लौकिक विचारधारा है जो अनीश्वरवादी नास्तिक विचारों से ओतप्रोत हो जाती है ।

इसी तरह से 'रघुवंश' में रघु की सेनाओं ने जिस स्वराज्य की स्थापना की थी और जिसके द्वारा सूर्यवंश या रघुवंश ने भारतीय राजतन्त्र में 'रामराज्य' की विचाराधारा को सनातन रूप दिया था, वह भी भुलाया नहीं जा सकता। रघुवंश ने भारत के भौगोलिक स्वरूप को स्थाई दृष्टि दी थी । राघव वंश के रामराज्य की दृष्टि से भारत का केन्द्रीकरण सदा ही हमारा उद्देश्य रहना चाहिए ।

वैदिक धर्म हमारी सभ्यता, संस्कृति, दर्शन, आचार, मर्यादाओं आदि का आधार है, जिसके बिना हम खड़े नहीं हो सकते। आर्यसमाज या आर्य राष्ट्र एक समाज-रचना या राष्ट्र-रचना का विशिष्ट विधान है जो सब संसार को, प्राणिमात्र के उपकार के उद्देश्य से, मानव को मानव से भाईचारे में जोड़ देता है। यहाँ "वसुधैव कुटुम्बकम्" का आदर्श सामने आ जाता है । इस दिशा को दिखाने वाला महान् नेता दयानन्द है, जिसने हमें अपने भूत, वर्तमान और भविष्य के लिए उद्बोध किया है। हम औरों की दृष्टि में बहुत पिछड़ गए प्रतीत होते हैं। इसी से जागरूक होने की हमारी आवश्यकता है । हमारी वाणी में, हमारे आर्य नेता जागरूक नहीं, इसी से कहता हूं—"वयं राष्ट्रे जागृयाम स्याम पुरोहितः", "अस्माकं वीरा उत्तरे भवन्तु", "देवसेनाः सूर्यकेतवः प्रचेतस अमित्रान् नो जयन्तु", "कृतं (सत्य) मे दक्षिणे हस्ते जयो मे सव्य आहितः" इत्यादि, इत्यादि।

निरुक्त में महर्षि यास्क ने, जो एक पारसी ऋषि थे, हमें परमात्मा के दो विशेष वैदिक नामों का परिचय दिया है—प्रथम 'राष्ट्री' और द्वितीय 'अर्य'। ब्रह्माण्ड राष्ट्र का राष्ट्रपति राष्ट्री परमात्मा है और 'अर्य' अर्थात् संसार का स्वामी या मालिक। "अर्यस्यापत्यं आर्यः", अर्थात् ईश्वरपुत्र हम 'अर्य' परमात्मा के पुत्र हैं। इसी से आर्य मानव है। सारा संसार हमारे पिता का राष्ट्र है, इसी से सब संसार हमारा राष्ट्र है। उसके उत्तराधिकारी हम 'राष्ट्रीय आर्य हैं'। इसी से कहता हूँ :—

**"श्रृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्राः"। "कृण्वन्तो विश्वमार्यम्।"**

आर्यत्व में भद्रता है, उच्च चारित्र है, Nobility है। संसार को इसकी सबसे अधिक आवश्यकता है। भौतिक विज्ञान की तरक्की ने लौकिक अभ्युदय

में महान् सिद्धियों को प्राप्त करते हुए अभ्युदय का मार्ग प्रशस्त किया है, परन्तु आर्यत्व या निःश्रेयस् को नहीं दिया है। यही अब भारतीय संस्कृति में पोषित शिक्षणालयों से अपेक्षित है।

इस समय हमने शिक्षा के क्षेत्र में विशेष उन्नति के मार्ग पर चलना है। हमारे कुछ स्नातकों को जर्मनी, फ्रांस, इटली आदि प्रदेशों में मान्यता मिली थी, जिससे स्नातक बनने के बाद कुछ स्नातकों ने सीधे ही उन प्रदेशों के विश्वविद्यालयों से उच्चतम उपाधियां प्राप्त की थी। अब हमें भारत सरकार से मान्यता प्राप्त होने से दूसरे देशों में भी मान्यता प्राप्त हो रही है। इसमें अधिकारिवर्ग धन्यवाद के पात्र हैं। हमारा उद्देश्य महान् होना चाहिए। हमारा विश्वविद्यालय "सार्वभौम आर्य विश्वविद्यालय गुरुकुल कांगड़ी" के रूप में पनपे। संसार के सब देशों के विश्वविद्यालयों से हमारा सम्पर्क बढ़े, उनसे सहायता प्राप्त करने में कभी संकोच न होना चाहिए। संसार की भिन्न-भिन्न राज्य-संस्थाओं और राज्याधिकारियों को भी सम्मानित कर उनसे सब तरह की सहायता लेनी चाहिए। प्रत्येक देश को अपनी विशाल शाला (Wing) हो, जिसमें उस देश की सर्वोत्कृष्टता को ग्रहण करने में कभी संकोच न हो। उनकी भाषा, दर्शन, विज्ञान आदि हमें सहज में प्राप्त होते हों। संसार के बड़े परोपकार कृत्यों को करने वाले संस्थानों (Foundations) से सम्पर्क कर उनसे विशिष्ट आर्थिक सहायता भी हमें लेनी चाहिए, क्योंकि हमारे उद्देश्यों में 'सारे संसार का उपकार करना' भी हमारा उद्देश्य है। इसमें, संक्षेप से, उन्नति पथ की तरफ आपका ध्यान खींच रहा हूँ। आशा है, आर्य समाज तथा गुरुकुल के अधिकारिगण इस पर विशेष ध्यान देंगे।

जब हम गुरुकुल में पढ़ते थे तो जामिया मिलिया, देवबन्द आदि विद्यालयों के विद्यार्थी हमारे यहाँ आते थे, हम उनके स्थानों पर जाते थे, आपस में वाग्प्रतियोगितायें होती थीं, कभी कोई प्रथम होता था कभी कोई। कभी कोई वैमनस्य पैदा नहीं हुआ। क्या यह प्रथा अब अपनी विशालता को पनपा नहीं सकती? हमने समन्वयात्मक धर्म, संस्कृति, सभ्यता आदि को सार्वभौम दृष्टि से पैदा करना है- "एष कामः, एष निर्देशः, एष सन्देशः, एषा वैदिकी उपनिषद्।"

प्रिय स्नेहपूर्ण नवस्नातको! अन्त में "सत्यं वद", "धर्मं चर" के ऋषियों के सनातन शिक्षा-आदेश या दीक्षा की तरफ ध्यान दिलाते हुए यह कहकर समाप्त करता हूं कि "सत्यस्वरूप परमात्मा के विषय में प्रवचन करना और चिन्तन करना, सत्य के दर्शन से धर्म के स्वरूप को समझते हुए उससे कभी निरपेक्ष न होना, सदा उस पर आचरण करते रहना" यही "सत्यं शिवं सुन्दरं"

का प्रशस्त मार्ग है। यह तुम्हें सदा प्राप्त होता रहे। अपने प्रेम, सद्भावना, सहृदयता तथा शिक्षा-संस्थान (गुरुकुल) की उन्नति में सदा अग्रसर रहने में सहायक होना – यह कहते हुए तुम्हारा बहुत स्नेह अभिनन्दन करता हूं। गुरुकुल विश्वविद्यालय के सब अधिकारिवर्ग तथा गुरु-जनों के सामने नतमस्तक होकर अपनी श्रद्धा के सुमन उपस्थित करता हूं। स्वामी श्रद्धानन्द जी की आत्म-ज्योति आपको सदा प्रकाश देती रहे। प्रभु का सब पर सदा वरद हस्त बना रहे।

हिमालय की सुपुत्री पार्वती कहूं या गंगामाता से कुलमाता को याद करूँ—कुछ भी हो—अपनी भावभीनी श्रद्धाञ्जलि समर्पित करते हुए कहना चाहूंगा—

**जन्म यहीं मृत्यु यहीं खेलूँ यहीं आ-आ कर।**
**हँसना रोना हो यहीं माता तेरे चरणों में॥**

समाप्त करने से पूर्व 'कुलमाता की पताका' पर ध्यान दिलाता हूं। यह सूर्य-ज्योति से उज्ज्वलित है। यही 'ओ३म्' की सच्ची ध्वजा है—"सूर्यमगन्म ज्योतिरुत्तमम्।" इसका संदेश भी सामने रक्खो। इसमें श्रद्धा प्राप्त करो, सविता या सूर्यदेव के गुरुमन्त्र का भी मनन करो। इसे हम 'वेदमाता' से पुकारते हैं। यही हमारी 'वन्देमातरम्' है।

**"श्रद्धया सत्यमाप्यते।"**
**"सत्यमेव जयते नानृतम्।"**

**ओ३म् शम्! ओ३म् स्वस्ति!! ओ३म् शान्तिः!!!**

—o—

# वेदों में मानवतावाद

डॉ० गणेशदत्त शर्मा
अध्यक्ष–संस्कृत विभाग मेरठ विश्वविद्यालय

## विश्व बन्धुत्व

विश्व बन्धुत्व की भव्यभावना का मूल वेद में है। ऋक्० १/१६४/३३ में इस विशाल पृथिवी को ही बन्धु कहा गया है—"बन्धुर्मे माता पृथिवी महीयम्"।

परमात्मा भी सबका मित्र एवं मित्र की भाँति सबका कल्याण करने वाला है—

"स नो मित्रमहस्त्वम्"। ऋक्० ८/४४/१४
"मित्रं न शेवं दिव्याय जन्मने"। ऋक्० १/५८/६

यजुर्वेद में तो विश्व के समस्त प्राणियों को मित्र की दृष्टि से देखने का संकल्प है—

"मित्रस्याहं चक्षुसा सर्वाणि भूतानि समीक्षे"। यजु० ३६/१८

और अथर्ववेद में सारी दिशाओं को ही अपना मित्र बनाने की भावना है

## एकता व समानता

ऋग्वेद के अन्तिम सूक्त (१०/१९१) में मन, वचन एवं कर्म से एकता की की भावना पर बल दिया गया है—

"संगच्छध्वं संवदध्वं सं वो मनांसि जानताम्"।

इसके अगले मन्त्रों में मानव की मन्त्रणाओं, समितियों, विचारों, संकल्पों एवं अभिप्रायों में भी एकता व समानता लाने की प्रार्थनाएँ हैं। एकता, समानता व सहृदयता का यह वैदिक आदर्श ही संसार को एक परिवार की भावना में बाँधने का मंगलसूत्र है। यही आदर्श अथर्ववेद में भी रमणीयता से चित्रित है। ऋक्० ५/६०/५ में कहा गया है कि (मनुष्यों में)—न कोई बड़ा है और न ही कोई छोटा है।

## लोक-कल्याण की भावना

वेदवाणी लोक कल्याण के लिए ही आविर्भूत हुई है। अतः उसमें मानव

एवं पशु आदि (द्विपाद् चतुष्पाद्) सब प्राणियों के कल्याण की कमनीय कामना है—

**"शं नो भव द्विपदे शं चतुष्पदे"** । ऋक्० ७/५४/१ ।

एक मन्त्र में प्रार्थना है—वायु हम सबके लिए सुखरूप होकर चले । सूर्य हमारे लिए सुखमय होकर तपे । अत्यन्त गरजने वाले मेघ भी हमारे लिए सुखमय वर्षा करें—

**शं नो वातः पवताशँ शं नस्तपतु सूर्यः ।**
**शं नः कोनक्रदद् देवः पर्जन्यो अभिवर्षतु ।।**

ऋ०क् ३/५७/६ में ऐसी बुद्धि एवं ऐसी संपदा की याचना की गई है जो कि विश्वकल्याण एवं सार्वजनिक हित का सम्पादन करने वाली हो—

**"तामस्यभ्यं प्रमतिं जातवेदो**
**वसो रास्व सुमतिं विश्वजन्याम्" ।**

वैदिक प्रार्थनाओं की गरिमा है कि वे समष्टि के लिए की गई हैं व्यष्टि के लिए नहीं । उपर्युक्त मन्त्रों में कल्याण की कामना करते हुए उत्तम पुरुष बहुवचन का प्रयोग इसका ज्वलन्त प्रमाण है ।

**दान एवं उदारता**

ऋग्वेद में दान एवं उदारता आदि ऐसे नैतिक मूल्यों का भी संकेत है जो कि संस्कृति के आधारस्तम्भ कहे जा सकते हैं । ऋक्० ६/५३/२ में ऐसे गृहपति की याचना की गई है जो मानवहितैषी, वीर एवं दानी हो—

**अभिनो नर्यं वसु वीरं प्रयतदक्षिणाम् वामं गृहपतिं नय" ।**

एक मन्त्र में उत्तम दानी के लिए अतिथि सत्कार का विधान है—

**"अतिथ्यमस्मै चक्रमा सुदान्वे" ।**

ऋग्वेद के एक सम्पूर्ण सूक्त में दक्षिणा एवं दक्षिणा देने वाले उदार व्यक्ति की महिमा का गान किया गया है । वहाँ वर्णन है—"दक्षिणा देने वाले को सर्वप्रथम निमन्त्रण (आहूत) किया जाता है । वह (दक्षिणावान्) ग्रामाध्यक्ष एवं सबका अगुआ होता है—

**"दक्षिणावान् प्रथमो हूत एति दक्षिणावान् गामणीरग्रमेति" ।**

दानी व्यक्ति के स्वर्ग की पीठ पर अधिष्ठित होने का भी उल्लेख है। इतना ही नहीं दक्षिणा देने वाले उदार दानी व्यक्ति ही ऋग्वेद के अनुसार अमृतत्व की प्राप्ति करते हैं।

ऋग्वेद के अनुसार अकेला खाने वाला अनुदार एवं अदानी व्यक्ति पापी है। अथर्ववेद (३/१५/१) में तो ऐसे व्यक्ति को 'अराति' कहा गया है। वस्तुतः दान न करने वाले अनुदार व्यक्ति मानवता के शत्रु हैं। ऋक्० ६/५३/३१ में प्रार्थना है—हे सबका पोषण करने वाले दीप्तिमान् भगवान् दान देने की इच्छा न करने वाले को दान के लिए प्रेरित करो और कृपण व्यापारी के मन को भी कोमल व उदार बना दो।

**"अदित्सन्तं चिदाघृणे पूषन् दानाय चोदय।**
**पणेश्चिद् विम्रदा मनः ॥**

इस सूक्त में आगे-आदानी, अनुदार व कंजूस व्यापारियों के कठोर हृदय को बेधने व उनको मार डालने तक की प्रार्थनायें की गई हैं।

अदानी की निन्दा एवं दानी की प्रशंसा के उपर्युक्त ऋग्वैदिक वर्णनों से यह सिद्ध होता है कि 'उदारतापूर्वक दान देना' वैदिक आर्यों के जीवन का प्रमुख आचार बन गया था।

ऋग्वेद के विविध सूक्तों से उद्धृत उपर्युक्त मन्त्र इस बात की साक्षी देते हैं कि—ऋग्वेद ऋत, सत्य, अहिंसा, मानव प्रेम, लोक कल्याण, दान एवं उदारता आदि उन सभी नैतिक आदर्शों का आदि स्रोत है, जिन्हें बाद में संसार के विविध धर्माचार्यों ने मानव धर्म अथवा शाश्वत आचार के रूप में स्वीकार किया। सारा जगत् इस दृष्टि से वेद भगवान् का ऋणी है। वैदिक आचार के द्वारा ही विश्व में सुख एवं शान्ति की स्थापना संभव है।

—०—

# जीवन-मूल्य और वसुधैव कुटुम्बकम्

डॉ० छायाराय
रीडर, दर्शन विभाग, जबलपुर विश्वविद्यालय

न्याय-अन्याय के विवेक तथा समुचित न्याय के लिए भी यह नीति शिक्षा परम आवश्यक है। स्मरणीय है कि अन्याय का स्रोत ही यह है कि हम दूसरे व्यक्ति को पराया मानते हैं। जिस व्यक्ति से हम आत्मीयता अनुभव करते हैं अर्थात् जिसे हम अपना मानते हैं, उसके प्रति हम अन्याय कदापि नहीं कर सकते। प्रखर न्यायचेतना का अभाव समाज में अन्याय के लिए उर्वरभूमि प्रदान करता है। इस चेतना के अभाव में यदि हम किसी व्यक्ति के प्रति अन्याय करते भी हैं तो उसे अन्याय मानने को ही तैयार नहीं होते हैं। इसी तरह, यदि हमारा कोई आत्मीय या परिवारजन किसी पर अन्याय करता है तो हम मानों उसे अपराधी ही नहीं मानते। ऐसी स्थिति में हम अन्याय के शिकार का पक्ष न लेकर, अपने परिवारजन का ही पक्ष लेते हैं। यह अपने पराये का भेदभाव ही अन्याय की जड़ है जिसे हम वसुधैव कुटुम्बकम् के आदर्श को स्वीकार कर, अपना कर समाप्त कर सकते हैं। यदि हम प्रत्येक व्यक्ति को अपना मान लें, तो अन्यायी को दण्ड और अन्याय के शिकार का पक्ष लेना भी सीख जायेंगे। परिणामस्वरूप समाज में अन्यायी समुचित दण्ड का भागीदार बनेगा। और ऐसा दण्ड विधान अन्याय को समूल नष्ट करने में सक्षम सिद्ध होगा। प्रखर न्याय-चेतना के अभाव में, न्यायालय व न्यायप्रणाली आज निरर्थक सिद्ध हो रही हैं।

पश्चिम में "मानवतावाद" का बहुत शोर है। समझा जाता है कि मानवतावाद पश्चिम की देन है, पर गहराई से देखें, तो पायेंगे कि उक्त मानवतावाद का आधार व आत्मा यही वसुधैव कुटुम्बकम् की भावना है, बोध है। मानवतावाद का अर्थ है मानव-मानव के मध्य अर्थात् विश्व के समस्त मानवों के मध्य माधुर्यपूर्ण संबंधों को स्थापना और यह तभी संभव है जब हम संपूर्ण धरती को, विश्व को एक परिवार मानकर चलें। जो आज पाश्चात्य जगत् में "फैशन" या चिन्तन-प्रणाली या 'वाद' के रूप में प्रस्तुत है, उस मानवतावाद की शिक्षा प्रारम्भ से ही भारतीय संस्कृति का अभिन्न अंग रही है और 'वसुधैव कुटुम्बकम्' के आदर्श में अभिव्यक्त होती रही है।

वस्तुस्थिति यह है कि यद्यपि विश्व के विभिन्न देशों में पारस्परिक संबंधों के कारण दूरी कम हुई है, पर यह दावा नहीं किया जा सकता कि ये संबंध सदैव सौहार्दपूर्ण रहे हैं। इसका कारण यह है कि हमने अर्थात् मनुष्य ने अपने को अनेक सीमाओं में कैद कर लिया है। धर्म, भाषा, जाति, राष्ट्र, प्रदेश, शहर, क्षेत्र, परिवार, यहाँ तक की कुछ लोगों ने अपने 'स्व' या 'अहम्' तक अपने को सीमित कर रखा है। उदाहरणार्थ, हम में से कुछ ने इंसान से ज्यादा महत्व धर्म-संप्रदाय को दिया और विशिष्ट धर्म के पिंजरे में अपने को कैद कर लिया। इन धर्मांधों ने इस तथ्य को विस्मृत कर दिया कि धर्म मनुष्य के लिये है, मनुष्य धर्म के लिए नहीं। विभिन्न धार्मिक संप्रदाओं के दंगे, भाषा के आधार पर किये जानेवाले उपद्रव, प्रादेशिक सीमा के लिए किए जाने वाले आन्दोलन, पारिवारिक व जातिगत संघर्ष, सभी इस तथ्य के संकेतक हैं कि हम में से कुछ लोगों ने अपने को अर्थात् अपने मनोमस्तिष्क को विभिन्न दायरों में कैद कर रखा है। किसी को केवल अपनी भाषा बोलने वाले अपने लगते हैं, गैरभाषी पराये और कभी-कभी तो ये अन्य भाषाभाषी से ऐसा व्यवहार करते हैं मानों वे मनुष्य न हों। कुछ ऐसे भी नागरिक होते हैं जिन्हें एक राष्ट्र नहीं दिखता, केवल अपना 'प्रदेश' दिखता है। ऐसे लोगों की भी कमी नहीं जो केवल अपना 'शहर' ही देख पाते हैं। इन लोगों से भी गयेगुजरे हैं वे लोग जो केवल अपने परिवार तक ही सीमित हैं और अपने इस प्रिय परिवार के लिए वे दूसरे परिवार की बलि लेने में भी नहीं हिचकते। सर्वाधिक शोचनीय स्थिति वह है जब कोई व्यक्ति केवल अपने तक ही सीमित हो जाता है अर्थात् स्वकेन्द्रित या स्वार्थी बन जाता है। ऐसा व्यक्ति अपने परिवार से भी आत्मीयता का अनुभव नहीं कर पाता।

सर्वाधिक दुःखद स्थिति यह है कि जो देश हजारों वर्ष पूर्व से 'वसुधैव कुटुम्बकम्' का उपदेश देता रहा है, उसके ही नागरिक आज अत्यन्त व्यक्तिवादी तथा स्वार्थी होते जा रहे हैं। हम केवल 'स्वयं' तक सीमित होते जा रहे हैं, और यही स्वार्थपरक दृष्टि अनेक अनिष्टकारी घटनाओं की जननी है। व्यक्तिपरक तथा स्वार्थपरक दृष्टिकोण से उपजी घटनायें शहर, प्रदेश, देश, महाद्वीप तथा विश्व में निरन्तर घट रही हैं व दिनोंदिन इनकी संख्या में वृद्धि होती जा रही है। आज हम दिग्भ्रांत हैं कि इन विघटनकारी ताकतों से किस तरह निपटें? जो भी प्रयास राष्ट्रीय एवं अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर इनकी रोकथाम एवं निवारण हेतु अपनाए जा रहे हैं, उनकी निरर्थकता सर्वविदित है। ठोस उपाय यह है कि संपूर्ण विश्व के जन-जन में, विभिन्न माध्यमो से 'वसुधैव कुटुम्बकम्' की भावना जगाई जाए, तभी विश्व-शान्ति की स्थापना संभव है।

यद्यपि अभी तक मैंने केवल मानव के संदर्भ में वसुधैव कुटुम्बकम् की चर्चा की है, किन्तु यह भावना मानवेतर प्राणियों, यहाँ तक की प्रकृति को भी

अपना मानने की शिक्षा देती है। इसे जीवन में उतारने पर न तो हम पशु-पक्षियों के प्रति क्रूर व हिंसक रहेंगे और न ही मूक प्रकृति का शोषण करने के इच्छुक रह जायेंगे। आज प्रकृति के साथ मानव का संबन्ध मैत्री का नहीं रह गया है; अपितु शासित-शासक का हो गया है। सोचिए, कोई व्यक्ति यदि हमारे लिए कुछ कर देता है तो हम उसके कितने आभारी होते हैं, उसे कितनी बार धन्यवाद देते हैं; किन्तु इस मूक प्रकृति का (जो निरन्तर, हर क्षण हमारी सेवा में उपस्थित है) उपकार मानना तो दूर, हम उसके साथ दुर्व्यवहार करते हैं। वनों की मूर्खतापूर्ण कटाई ऐसे ही दुर्व्यवहार का जीता-जागता नमूना है।

वसुधैव कुटुम्बकम् की भावना एवं आत्मीय सर्वसमावेशी जीवन-दृष्टि प्रदान करती है। इस दृष्टि की प्राप्ति के पश्चात् हमें सब कुछ 'अपना' लगता है, सबके प्रति हमारे मन में प्रेम और सौहार्द रहता है; फिर चाहे वह मनुष्य हो, या अन्य सजीव प्राणी अथवा मूक प्रकृति। संपूर्ण विश्व को, वसुधा को अपना कुटुम्ब मानकर व्यवहार करना आज के युग की पहली माँग है, जिसकी पूर्ति आत्म-संहार के कगार पर खड़े विश्व को मृत्यु-द्वार से लौटाने में सक्षम सिद्ध होगी। विश्व-कल्याण एवं विश्व-शांति, "वसुधैव कुटुम्बकम्" की नीति-शिक्षा के माध्यम से, प्रत्येक व्यक्ति के जीवन-दृष्टिकोण में परिवर्तन कर ही स्थापित की जा सकती है। आइये, हम संकल्प लें कि अपने आचरण में हम इसे साकार करेंगे।

—०—

## लेखकों से निवेदन

गुरुकुल पत्रिका के पाठकों एवं समस्त आर्य विद्वानो एवं विश्वविद्यालयों/महाविद्यालयों के प्राध्यापकगण से विनम्र प्रार्थना है कि गुरुकुल पत्रिका में अपने लेख, कविता, चुटकले आदि, नारी उत्थान, वेद दर्शन शास्त्र, इतिहास साहित्य, देश-भक्ति, सामाजिक सुधार, राष्ट्रोत्थान राजनीति आदि विषयों पर अवश्य भेजकर हमें सहयोग प्रदान करें। इससे गुरुकुल पत्रिका के पाठक सुरुचि-पूर्ण वैविध्य युक्त सामग्री का अध्ययन कर सकेंगे।

—सम्पादक

—०—

# चिकित्सक का जीवन दृष्टिकोण

डॉ० दयानन्द शर्मा
प्रवक्ता–राजकीय आयुर्वेदिक कालेज, गुरुकुल कांगड़ी

मानव जीवन एक दुष्प्राप्य उद्देश्य है। जिसकी प्राप्ति के लिए मनुष्य सदैव अथक् प्रयत्नशील रहा है। इसी मानव जीवन के कल्याण एवं दुःख निवारण के लिए सर्वभूतानुकम्पा तथा प्रजाहित कामना की दृष्टि से आयुर्वेद का अवतरण हुआ। प्राणिमात्र के जीवन मूल्य को ध्यान में रखकर आयुर्वेद चिकित्सा विज्ञान में चिकित्सक के कुछ कर्तव्यों को बताया गया है जिससे मानव जीवन की रुग्णावस्था में उसके जीवन को अक्षुण्ण बनायें रखे तथा रोग से मुक्त कर सके।

आयुर्वेद का दृष्टिकोण सदैव मानव जीवन के प्रति सहानुभूति रखना है। आयुर्वेद के ग्रन्थों में स्थान-स्थान पर यही बताया है कि वैद्य (चिकित्सक) का कर्तव्य धनोपार्जन नहीं अपितु रोगी-सेवा है और उसकी चिकित्सा अपने पुत्र के सदृश करनी चाहिए। रोगी के प्रति किसी भी प्रकार की लोभ-वृत्ति नहीं अपनानी चाहिए।

**भिषगप्यातुरान् सर्वान् स्वसुतानिव यत्नवान्।**
**आबाधेभ्यो हि संरक्षेदिच्छन् धर्ममनुत्तमम्** ॥ च०चि० १-४/५६

चिकित्सक का आर्त प्राणियों पर दया करना ही उत्तम धर्म है यह समझ कर जो चिकित्सा में प्रवृत्त होता है वह सफल मनोरथ तथा अत्यन्त सुखभागी होता है।

**परोभूतदयाधर्म इति मत्वा चिकित्सया।**
**वर्तते यः स सिद्धार्थः सुखमत्यन्तमश्नुते** ॥ च०चि० १-४/६२

चिकित्सक यथेष्ठ धर्म की इच्छा से रोग रूपी बाधा से जनता की रक्षा करे। आयुर्वेदवित् वैद्य को चिकित्सा करते हुए अर्थ (धन), काम (विशेष मनोरथ) को ध्यान में न रखकर केवल प्राणियों पर दया रख कर ही अपने कार्य में प्रवृत्त होना चाहिए। चिकित्सा कार्य को व्यवसाय न बनाकर मानवोपसेवा

समझ कर ही कार्य करना चाहिए। वैद्य को योग दर्शन की भाँति प्राणि (रोगी) मात्र के साथ मित्रता का व्यवहार, रोगी व्यक्तियों पर दया का भाव, साध्य रोगों में प्रेमपूर्वक चिकित्सा करना तथा असाध्य रोगी या रोग में अपेक्षा का भाव रखना ये चार प्रकार की वृत्तियाँ वैद्य में होनी चाहिए।

**मैत्री कारुण्यमार्तेषु शक्ये प्रीतिरूपेक्षणम्।**
**प्रकृतिस्थेषु भूतेषु वैद्यवृत्तिश्चतुर्विधा॥** च०सू० ६/२६

चिकित्सा के समय वैद्य में छः गुणों का होना आवश्यक है। इन छः गुणों (विद्या, वितर्क-बुद्धि, अच्छा-ज्ञान, स्मृति, तत्परता तथा क्रियाशीलता) के होने पर वैद्य साध्य रोगों को अवश्यमेव ठीक कर देता है।

**विद्या वितर्को विज्ञानं स्मृतिस्तत्परता क्रिया।**
**यस्यैते षड्गुणास्तस्य न साध्यमतिवर्तते॥** च०सू० ६/२१

वैद्य को समग्र औषधियों का ज्ञाता होना चाहिए तथा प्रत्येक पुरुष की परीक्षा करके देश, काल के अनुसार औषधियों के प्रयोग को जानने वाला होना चाहिए। अन्यथा न जानी हुई (अविज्ञात) औषधि उसी प्रकार प्राणघातिका होती है जिस प्रकार विष, शस्त्र, अग्नि या इन्द्र का वज्र प्राण को हर लेते हैं। इसके विपरीत जानी हुई औषधि अमृत के समान प्राणरक्षिका होती है।

**यथा विषं यथा शस्त्रं यथाग्निरशनिर्यथा।**
**तथौषधमविज्ञातं विज्ञातममृतं यथा॥** च०सू० १/१२५

यही नहीं अपितु तेज विष भी सम्यक् प्रयोग से श्रेष्ठ औषधि का कार्य करता है और श्रेष्ठ औषधि दुर्युक्त (असम्यक् प्रयोग) होने पर तीव्र विष का स्वरूप धारण कर लेती है। अतः औषधि के सम्यक् प्रयोग को जानने वाले वैद्य से ही औषधि लेना उत्तम है।

**योगादपि विषं तीक्ष्णमुत्तमं भेषजं भवेत्।**
**भेषजं चापि दुर्युक्तं तीक्ष्णं सम्पद्यते विषम्॥** च०सू०१/१२७

इसी कारण मूर्ख वैद्य की निन्दा करते हुए कहा है कि यदि शिर के ऊपर इन्द्र का वज्र गिर पड़े तो शायद वह मरने से बच जाये परन्तु मूर्ख वैद्य द्वारा प्रयुक्त औषधियाँ कभी भी रोगी की आयु को शेष नहीं रखतीं अर्थात् निश्चित ही मार डालती हैं। इतना ही नहीं अपने को ज्ञानी समझने वाला जो वैद्य दुःखी, शय्या पर पड़े हुए श्रद्धालु रोगी को बिना समझे बूझे औषधि देता है, उस धर्म-हीन, पापी, मृत्युतुल्य, दुर्मति (मूर्ख) वैद्य से बातचीत करने में भी मनुष्य नरक

का गामी होता है। इस प्रकार ऐसे वैद्यजनों का सामाजिक बहिष्कार करने का सकेत किया गया है। मूर्ख वैद्य से औषधि न लें क्योंकि उससे जीबित रहने की आशा नहीं रहती है। मूर्ख वैद्य से भी कहा है—

**वरमाशीविषविषं क्वथितं ताम्रमेव वा ।**
**पीतमत्यग्निसंतप्ता भक्षिता वाऽप्ययोगुडाः ।।**
**नतु श्रुतवतां वेषं विभ्रता शरणागतात् ।**
**गृहीतमन्नं पानं वा वित्तं वा रोगपीडितात् ।।** च०सू०१/१३२-१३३

अर्थात् मूर्ख वैद्य को सर्प विष खाकर या उबाले हुए ताम्र का विष खाकर या अग्नि से तप्त लोहे के गोले खाकर प्राण गँवा लेना श्रेयस्कर है परन्तु वैद्य वेषधारी मूर्ख वैद्य को नैतिक दृष्टि से बिना सोचे बूझे औषधियाँ देकर रोगी से धन लेना उचित नहीं है।

इसीलिए उत्तम वद्य को हेतु (निदान), लिङ्ग (रोगों के लक्षण), प्रशमन (रोगों की शान्ति के उपाय),रोगों के पुनः उत्पन्न न होने में यत्न,इन चार विषयों का ज्ञान करने वाला कुशल वैद्य कहलाता है। जो राजा की भी चिकित्सा करने में योग्य होता है।

चिकित्सा कार्य सर्वश्रेष्ठ धार्मिक कार्य है क्योंकि जो दारुण रोगों से पीड़ित, यमराज के राज्य मे जाते हुए रोगियों को यमपाशों से छुड़ाता है उसके लिए अन्य कोई धर्मकार्य श्रेष्ठ नहीं। अर्थात् जीवनदान से बढ़कर दूसरा कोई धर्म नहीं। भूतदया ही सबसे बड़ा धर्म है। यही जानकर चिकित्सा करनी चाहिए। इसी से रोगी को ही नहीं आपितु स्वय को भी आत्यन्तिक सुख तथा मोक्ष मिलता है।

अतः जो चिकित्सक अच्छे स्वभाव वाला हो, बुद्धिमान हो, अपने चिकित्सा कार्य में सदा तत्पर हो, द्विजाति हो, आयुर्वेद शास्त्र का भलीभाँति अध्ययन किया हो इस प्रकार के योग्य वैद्य को प्राणाचार्य कहते हैं जो प्राणि के लिए गुरु के समान पूजनीय है।

**शीलवान्मतिमान् युक्तो द्विजातिः शास्त्रपारगः ।**
**प्राणिभिर्गुरुवत् पूज्यः प्राणाचार्यः स हि स्मृतः ।।** च०चि०१-४/५१

आयुर्वेद संहिताओं में चिकित्सक के कर्तव्यों तथा उसका समाज में क्या स्थान है, का विशद् विवेचन किया गया है। परन्तु आज चिकित्सकवर्ग अपने प्राचीन गरिमामय जीवनमूल्यों को भुला बैठा है। आज के राजनीति के परिवेश

में वह अपने कर्तव्यों के प्रति विमुख हो गया है । विभिन्न परिस्थितियों में निरोग व्यक्ति को असाध्य रोग पीड़ित तथा रुग्ण को स्वस्थ बना देना एक व्यवसाय हो गया है । आजकल किञ्चित धन के लोभवश अधिकाँश चिकित्सक असत्यता को सदा सत्य प्रमाणित करने में तनिक भी संकोच नहीं करते हैं ।

चिकित्सक को आज वृत्त की अपेक्षा वित्त प्रिय हो गया है । चिकित्सा अब पूर्णरूपेण व्यापार बन गई है । रोगी का जीवन रहे या जाये इस बात से चिकित्सक को प्रयोजन नहीं । वित्त का आगम होना चाहिए ।

चिकित्सक यदि मूल्यहीन हो गया है तो इसका उत्तरदायित्व केवल उसी पर नहीं है । इसका उत्तरदायित्व उसके परिवेश और समाज पर भी है । समाज के व्यक्ति भी उसे अनैतिक आचरण के लिए विवश कर देते हैं । यदि आज पूरे समाज का जीवन-मूल्य केवल धनोपार्जन ही है तो चिकित्सक इस मूल्य से कैसे बच सकता है । कुएँ में यदि भाँग पड़ी हो तो पानी पीने वाला उसके प्रभाव से कैसे अस्पृश्य रहे ।

मूल्य परिवर्तन के इस युग में चिकित्सकों से मेरा निवेदन है कि राजनीति का मालिन्य यदि आज सर्वत्र व्याप्त है तो भी हमें कर्तव्यों से पलायन नहीं करना है । हम चिकित्सकों को पुनः अपने शाश्वत मूल्यों का संग्रह करना है । कीचड़ में रहकर भी कमल निर्मल रहता है । वित्त का मोह छोड़कर वृत्त की रक्षा करने में ही चिअित्सक की गरिमा है ।

—o—

# संस्कृतभाषाया महत्वम्

**श्रीमती सुषमा स्नातिका**
व्याकरणाचार्य, एम० ए० संस्कृत + हिन्दी
प्राध्यापिका, केन्द्रीय विद्यालय, हरिद्वार

संस्कृतभाषा भाषास्वादिभाषा। संस्कृतभाषा सर्वासां न केवलं भारतीय-भाषाणामेव, किन्तु या का अपि भाषा अद्य जगति प्रचलिताः सन्ति किं वा याश्चापि अतीतकाले काञ्चन कालकलां यावज्जीवनमवाप्य विलुप्ता अभवन् तासां निखिलानामपि भाषाणां स्रोत इयमेव अमरभाषा अस्ति। यं हि ऋग्वेदं संसारस्याद्यं पुस्तक सर्वे अपि प्राच्याः प्रतीच्याश्च पण्डिता एकस्वरेण स्वीकुर्वन्ति, स स्वर्गापवर्गमार्गप्रदर्शि ज्ञानज्योतिः पुञ्जपावनप्रदीपो वेदः संस्कृतभाषायामेव संशोभते।

संस्कृतभाषा तान् सर्वान् अपि गुणान् बिर्भति ये हि कस्याश्चन भाषायाः सर्वजनीनत्वाय सर्वविधिविषयोद्भाववत्वायाखिलभावविभावनत्वाय सार्वभौम-त्वाय च काम्यन्ते। संस्कृतं भारतीयानाम् अनुपममक्षयं पैत्रिकं धनमस्ति। यावत् एतद् धनं भारतमधिकरोति, न जगति कोऽपि देशस्तावत् देशमिमं ज्ञानेऽधरीकर्तुं प्रभविष्णुः। संस्कृतभाषायामाध्यात्मिकं ज्ञानं विपुलम् अन्यदपि ज्ञानप्रचुरम्। अस्ति संस्कृतभाषानेकवैशिष्ट्यशालिनी। तत्र सा संस्कृतिमन्दाकिनी प्रवहति यथा मानवता जीवनमश्नुवाना सततमुपचयमधिगच्छति। तदीय उद्घोषोऽयम्--

> **यावद् भ्रियेद जठरं तावत् स्वत्वं हि देहिनाम्।**
> **अधिकं योऽभिमन्येत स स्तेनो दण्डमर्हति ॥**

संस्कृतभाषायां यस्य धर्मस्य निरूपणं कृतमस्ति स प्राणिमात्रस्य सुहृत्। स--

> **सर्वेऽपि सुखिनः सन्तु सर्वे सन्तु निरामयाः।**
> **सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद् दुःखभाग् भवेत् ॥**

संस्कृतभाषाप्रतिपादितधर्मस्यात्मा 'अहिंसा' स्ति। आचारतपस्त्यागसत्य-शुचिता-स्तस्य प्राणाः सन्ति।

सस्कृतभाषायां ये हि अर्थसम्बन्धिनो ग्रन्थाः सन्ति तेष्वर्थस्य महत्त्वं सम्यक् स्वीकृतमस्ति।

संस्कृतभाषायाम् इयमर्थसम्बन्धिनी विद्या "वार्ता" इत्येतया संज्ञया प्रसिद्धा । अर्थशास्त्रमधिकृत्य तदीयेयं भावना भव्या--

**धर्ममर्थञ्च कामं च प्रवर्तयति पाति च ।**
**अधर्मानर्थविद्वेषानिदं शास्त्रं निहन्ति च ।।**

लक्षेभ्योऽपि अधिकानि वर्षाणि भारतं भारतीयतां च उन्मूलयितुं नाशकन् इत्यत्र यत्कारणं तदस्ति "संस्कृतभाषा' । सा सर्वान् अपि विभिन्नवेशभूषोपयोगिनो भारतीयान् स्वस्तन्यपरिपोषितसंस्कृतिरश्मिना निबन्ध्य एकीकुरुते ।

संस्कृतभाषायाः साहित्य गुरुतमम् । न कस्या अपि भाषायाः साहित्यम् अद्यापि तज्जेतुं पारयति । कामं प्रकामं कस्याऽपि अन्यस्या भाषायाः ग्रन्थाः संख्यायां च शब्दावलिर्गणनायां विशालतरा स्यात् ।

अत्रत्यं साहित्यं वैदिक-लौकिकभेदेन द्विविधम् । वैदिके साहित्ये संहिता-षडङ्ग-ब्राह्मणारण्यकोपनिषयादयो अन्तर्भवन्ति । लौकिके च दर्शन-पुराण-रामायणमहाभारतकाव्यादीनि सन्निविशन्ते । प्रतीच्यं साहित्यं न भारतीयसाहित्यात्–न संस्कृतभाषायाः साहित्यात्--पुरातनतरम् । तत् संस्कृतभाषायाः साहित्यस्य विभर्ति ऋणम् । संस्कृतसाहित्यस्य बहवो ग्रन्था ध्वस्ततां नीताः, बहवः कालेन कवलिताः, बहवः क्वापि अन्यत्र नीताः, बहवः अज्ञातस्थान-स्थिति-जुषः सञ्जाताः सन्ति । अतोऽनेके विषयाः संस्कृतसाहित्यप्रतिपादिताः साम्प्रतं समवाप्ते संस्कृतसाहित्ये न दृश्यन्ते ।

संस्कृतसाहित्यस्य यद् व्याकरणं वर्त्तते तस्य सामर्थ्यन्तु नानुमातुं शक्यम् । विश्वस्य का अपि भाषाः प्रथमन्तु अस्याः संस्कृतभाषायाः समक्षं स्वीयं शिर उन्नमयितुम् अस्मादपि कारणात्, न समर्था भवन्ति यद् भाषाया अस्याः केवलं व्याकरणमेव तद्विधं यद्विधं न कस्या अपि भाषायाः भाति । कस्मिञ्चन काले भारतोयजनता स्वकीयान् भावान् अनयैव भाषायाभ्यधुः सा संस्कृतभाषा अस्मिन् समये जनतासरकारद्वारा न उचितस्थानं प्राप्नोति । प्राचीनयुगे या भाषा ग्रन्थेषु प्रयुक्ताभूत्, सैव भाषा जनैस्तत्तद्ग्रन्थलेखकैश्च स्वकीये व्यवहारेष्याह्रियत । अतः संस्कृतभाषा कदापि व्यावहारिकी भाषा नासीदिति मतं न युक्तम् । संस्कृत-भाषाया जन-भाषात्वादेव कोशेषु 'भाषा' इत्येतन्नाम विलोक्यते--"ब्राह्मी तु भारती भाषा गीर्वाग्वाणी सरस्वती" ।

स कोशः संस्कृतभाषां व्यावहारिकभाषात्वेन प्रमाणीकरोति । वैदिक-संस्कृताद् भिन्ना साधारणजनताया भाषा यास्केन स्थाने-स्थाने भाषात्वेनोप-पादितास्ति । पाणिनेरपि समये संस्कृतभाषाया देशे प्रचारः आसीत् । अत्रत्यानां बहूनां प्राचीनानां महीपानां राज्येषु राज्यभाषात्वेनान्तःपुरभाषात्वेन च संस्कृत-भाषा प्रायुज्यत । राजशेखरोऽस्मिन् सन्दर्भे काव्यमीमांसायामुल्लिखन् अवाप्यते ।

राजा भोजः संस्कृतभाषाया व्यवहारे प्रचारे प्रसारे च यां रुचिमनुकरणीयामदर्शयत् सा तु कवीनां गेयैव संवृत्ता ।

संस्कृतभाषा परमानन्दसन्दोहमधुरा । नानाज्ञानविज्ञानमस्यां भाषायां सन्निविष्टम् ।

वस्तुतः सकलमपि भारतं यावत् संस्कृतमातरं शरणं न प्रपत्स्यते, न तावदत्र राष्ट्रे शान्तिः, सदाचारः, सरलता, सुखञ्च सम्भवन्ति ।

कस्मिन् समये कोऽपि संस्कृतज्ञः संस्कृतप्रेमी अस्मिन् भाषाया विषये कथयति—

**भारतस्योन्नतिः शान्तिर्भवेत् संस्कृतभाषया ।**
**वदामि करमुद्धृत्य सर्वेषां सदसि स्थितः ।।**

समस्तेऽपि संसारे भारतीयायाः संस्कृतेश्चिह्नानि भवन्ति दृग्गोचराणि । तानि ज्ञापयन्ति यत् कदापि सा मनोज्ञा वेला विललास यदा संस्कृतभाषायाः साम्राज्यं सर्वत्र क्षितिमण्डले सर्वथालोकितामासीत् ।

नात्र संशयः कोपि संस्कृतभाषासदृशी न कापि भाषा । या भाषा सर्वाभ्योऽपि भाषाभ्यो गरिष्ठा ।—कस्यापि कवेर्गीतयानया पदावल्या प्राथ्यते—

सवर्णा सद्वृत्ताः विविधललितालङ्कृतिचणा,
गुणाढ्या निर्दोषा विबुधनिवहाराधितपदा ।
सुरीतिप्रख्याता भवविभवरूपाश्रितरसा,
सदेयं शर्वाणी जयतु सुरवाणीह सततम् ।।
अध्यात्मज्ञानगेहं स्मृतिललितकलावल्लरीवाटिका भू-
विद्यानामादिबीजं कविकुमुदविधुर्विश्वसाहित्यसम्पद् ।
देशस्यास्य प्रतिष्ठागमनिगमनिधिर्गौरवं चार्यजातेः,
श्रीकृष्णस्य प्रसादाद् भरतभुवि पुनर्द्योततां भारती नः ।।

मैक्समूलरः सत्यमेवाह भाषामिमाधिकृत्य—

"The greatest language in the world, the most wonderful and the most perfect."

श्री के० एम० मुन्शीमहाभागानामक्षरशः इदं कथनं सत्यम्—

"Without Sanskrit India will be nothing but a bundle of linguistic groups."

श्रीमती क्षमारावकवयित्री प्राच्यप्रतीच्यसाहित्यपारावारीणा धन्या, या संस्कृतभाषाया महनीयतां सम्यग् विज्ञाय भारतस्य कल्याणं यत्र, तत् सादरं प्रार्थयत एवम्—

संस्कृताधीतिनः सन्तु सर्वे भारतभूमिजाः ।
संस्कृतेनैव कुर्वन्तु, व्यवहारं परस्परम् ।।
संस्कृतज्ञानमासाद्य संस्कृताचारवृत्तयः ।
सर्वतः संस्कृतीभूय सुखिनः सन्तु सर्वतः ।।

संस्कृतभाषाया भाविकालः परमोज्ज्वलः । अतः स्तोक एव यत्नश्चेत् तदा साध्ये सिद्धिः सुनिश्चितेति मम मतिः —

भावी कालः परमविमलः संस्कृतस्यास्ति भव्यो,
भक्तिं प्रौढ़ां सुरवचसि चेद् दर्शयेयुः स्वकीयाम् ।
तिग्मप्रज्ञा निजजनिरसाः प्रीतिमन्तः प्रधीन्द्रा,
लोकश्रेयो ननु हि निहितं देववाणीविकासे ।

—०—

**गुरुकुल कांगड़ी विद्यालय विभाग हेतु—**

# दान की अपील

गुरुकुल पत्रिका के माध्यम से मैं समस्त दानियों से विनम्र निवेदन करता हूँ कि गुरुकुल कांगड़ी का विद्यालय विभाग आपसे उपेक्षित-सा हो गया है। गुरुकुल कांगड़ी में दो विभाग हैं, एक विश्वविद्यालय और दूसरा विद्यालय विभाग। सरकार केवल विश्वविद्यालय को अनुदान देती है। विद्यालय विभाग को सरकार से एक पैसा भी अनुदान नहीं मिलता है, न ही सभा ने सरकार से मांगना कभी उचित समझा है। आज के इस युग में विद्यार्थियों के लिए आधुनिक **शौचालय** तक नहीं हैं। आधुनिक शौचालयों हेतु विद्यालय विभाग को लगभग चालीस शौचालयों की आवश्यकता हैं। आधुनिक शौचालयों के निर्माण हेतु **एक लाख** रुपये की अत्यन्त आवश्यकता है। आप समस्त महानुभावों से नम्र निवेदन है कि इस उपर्युक्त कार्य हेतु अधिक से अधिक धन भेजने का कष्ट करें। यदि एक ही दानी महानुभाव उक्त एक लाख रुपये की राशि प्रदान कर सके तो हमें अत्यधिक प्रसन्नता होगी। यह दान आप मुख्याधिष्ठाता, गुरुकुल कांगड़ी के नाम पर भेजने का कष्ट करें।

**डॉ० हरिप्रकाश आयुर्वेदालंकार**
मुख्याधिष्ठाता गुरुकुल

# श्लोक चतुष्टयम्

## मधुतपयोर्मासयोः

**डॉ० रामप्रकाश शर्मा**
प्रवक्ता—संस्कृत विभाग

नरीनृत्यन्ते ये प्रमदमनसा प्रष्पसमये,
सदा वायोर्व्राते मधुररसकेका शिखरिणः ।
शिखण्डा धार्यन्ते मृदुरुचिरदीर्घायुपवने,
मधौ मौमुद्येऽह्न्ननु फणधरा यान्ति त्रिपदम् ।।

(१)

पिपासन्तीमे वाः विमलजलधारन्ध्रवलितम्,
मुदा तिष्ठासन्तीहसबलसुवाते कृषिवलाः ।
खगा गावस्सिहास्सपदि नु पिबन्त्याशु सलिलम्,
निदाघे राधेस्मिञ्झटिति विचलन्तो दधति भाः ।।

(२)

सुदीर्घो घस्रो वै प्रलघुक्षणदाभावि विधिना,
त्रिसन्ध्ये कुश्यन्ते सबलवलयोर्हसदहनैः ।
न चाचल्यन्ते तान् ननु सरससालांश्च सुमरूतः,
तपे चोकूज्यन्ते सुपिकनिचयाश्चञ्चुचलिताः ।।

(३)

सहस्रांशोरुस्रा रूचिरपृथवो भान्ति गगने,
मयूरवैस्तप्यन्ते विहगसमवायास्तरूतले ।
जगत्प्राणैः प्राणास्सुखमनुभवन्त्याशुगतिभिः ।
निदाघे वैशाखे विपदि विरमन्ते पथिजनाः ।।

# पुस्तक-समीक्षा

| | | |
|---|---|---|
| पुस्तक का नाम | — | **श्री अरविन्द का समाजदर्शन** |
| लेखक | — | **डॉ० रामनाथ शर्मा** |
| | | डी०लिट्०, मेरठ कालिज मेरठ |
| प्रकाशक | — | विवेक प्रकाशन |
| | | 7-UA, जवाहरनगर, दिल्ली ११०००७ |
| पृष्ठ | — | २५६ |
| मूल्य | — | ६० रुपये |

मानव-जीवन की समस्याओं का मूल और उनका निदान खोजना,प्रबुद्ध मनीषियों का एक चिरन्तन प्रयास रहा है। युग परिवर्तन के साथ समस्याओं का जन्म होता है और उसी के साथ प्रारम्भ होता है बौद्धिक वर्ग का मानस-मन्थन और समस्याओं के निराकरण के अभूतपूर्व आविष्कार समकालीन सामाजिक जीवन की अशान्ति का उपचार लेकर इस कठिन काल में प्रादुर्भूत हुए थे योगिजन वन्द्य महामना श्री अरविन्द ।

श्री अरविन्द ने सामाजिक विकास के आदर्श को स्पष्ट किया और उस आदर्श के उपार्जन के लिए वर्तमान प्रचलित विभिन्न प्रणालियों का विश्लेषण और विवेचन किया। उन्होंने सामाजिक विकास की एक सर्वथा भिन्न प्रणाली निकाली । उसी प्रणाली के समीक्षण में प्रवृत्त होकर मनस्वी लेखक डा० रामनाथ शर्मा ने इस पुस्तक का प्रणयन किया ।

अभी तक श्री अरविन्द एक आदर्श योगी के रूप में ही ज्ञात थे । किन्तु इस पुस्तक के अध्ययन से पता चला है कि वे एक उच्च कोटि के समाजदर्शक भी थे। श्री अरविन्द का समाज दर्शन अभी तक उजागर नहीं था। उनके समाज-दर्शन को इस पुस्तक में व्यवस्थित रूप से उपस्थित किया गया है।

विद्वान् लेखक ने इस ग्रन्थ में श्री अरविन्द के विचारों की तुलना गान्धी,

रवीन्द्र तथा कार्ल मार्क्स के विचारों से करके उनके गुण-दोषों की निष्पक्ष समीक्षा की है ।

इस पुस्तक में १५ अध्याय हैं । ग्रन्थ का आरम्भ मानव-जीवन के संकटों की व्याख्या के साथ किया गया है तथा उसका उससंहार उन संकटों के उपचार से किया गया है । संक्षेप में यह ग्रन्थ श्री अरविन्द के नीतिदर्शन धर्मदर्शन राज-दर्शन और समाजदर्शन की विवेचना करता है ।

समकालीन दर्शन के अध्येताओं और समाज-शास्त्रियों का इस ग्रन्थ का परिशीलन अवश्य करना चाहिए ।

**डॉ० विजयपाल शास्त्री**
प्रवक्ता–दर्शन विभाग
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

—०—

# गुरुकुल-समाचार

## मुख्याधिष्ठाता की नियुक्ति :

गुरुकुल कांगड़ी की विद्या सभा ने डॉ० हरिप्रकाश आयुर्वेदालंकार को गुरुकुल कांगड़ी का मुख्याधिष्ठाता नियुक्त किया है। आप आर्यप्रतिनिधि सभा पंजाब के यशस्वी मन्त्री रहे हैं। अनेकों वर्षों तक आर्य कन्या महाविद्यालय अम्बाला के व्यवस्थापक पद पर कार्य किया है। गुरुकुल कांगड़ी फार्मेसी के जनरल मैनेजर भी अनेकों वर्षों तक रहे, अभी २ वहां से सेवानिवृत्त हुए हैं। आपसे आशा की जाती है कि आपके कार्यकाल में गुरुकुल अधिकाधिक उन्नति-पथ पर अग्रसर होगा।

## नये सम्पादक की नियुक्ति :

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के मान्य कुलपति महोदय ने डा० जयदेव वेदालंकार, रीडर-अध्यक्ष दर्शन विभाग को गुरुकुल पत्रिका का सम्पादक नियुक्त किया है। आप दर्शन शास्त्र के उद्भट्ट विद्वान् हैं,अनेक आपकी रचनायें छप चुकी है। आशा है कि इनके सम्पादकत्व में गुरुकुल पत्रिका नियमित रूप से प्रकाशित होगी और इसका स्तर और भी ऊँचा एवं पाठकों के लिए हृदयग्राही होगा।

**प्रो० रामप्रसाद वेदालंकार**

## वार्षिकोत्सव एवं दीक्षान्त समारोह :

### यजुर्वेदपारायण महायज्ञ :

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय का ८५वां वार्षिकोत्सव एवं दीक्षान्त समारोह का शुभारम्भ ९ अप्रैल ८५ से यजुर्वेद पारायण महायज्ञ से हुआ। इस यज्ञ की पूर्णाहूति १४ अप्रैल को धूमधाम के साथ सम्पन्न हुई। यज्ञ के ब्रह्मा श्री श्यामसुन्दर स्नातक थे। आपके सुमधुर वेदपाठ और सुरुचिपूर्ण व्याख्यानों से

समस्त जनता अत्यधिक प्रभावित हुई । यज्ञ में वेदपाठ, डा० भारतभूषण विद्यालंकार, प्रोफेसर वेदप्रकाश शास्त्री, डा० सत्यव्रत राजेश और श्रीमती सुषमा स्नातिका ने बड़ो सफलतापूर्वक किया ।

यज्ञ का संयोजकत्व डा० हरिप्रकाश आयुर्वेदालंकार, मुख्याधिष्ठाता गुरुकुल कांगड़ी ने किया ।

**ध्वजारोहण**—श्री वीरेन्द्र जी,कुलाधिपति एवं प्रधान आर्यप्रतिनिधि सभा पंजाब के कर-कमलों द्वारा १२ अप्रैल को ध्वजारोहण से उत्सव का मुख्य कार्य-क्रम प्रारम्भ हुआ ।

**वेद सम्मेलन**—१२ अप्रैल को ही वेदसम्भेलन सम्पन्न हुआ । इस सम्मेलन की अध्यक्षता डॉ०सत्यव्रत सिद्धान्तालंकार, विजिटर, गुरुकुल विश्वविद्यालय ने की । मुख्य-अतिथि आचार्य प्रियव्रत, पूर्व कुलपति थे । इसमें डॉ० भारतभूषण विद्यालंकार, डॉ० निगम शर्मा, आचार्य रामनाथ वेदालंकार प्रभृति विद्वानों ने भाषण दिए । आचार्य रामप्रसाद वेदालंकार ने वेद सम्मेलन का सफल संचालन किया ।

**सांस्कृतिक कार्यक्रम**—विद्यालय विभाग के छात्रों द्वारा साँस्कृतिक कार्यक्रम प्रस्तुत किया गया । आचार्य सत्यकाम विद्यालंकार के निदेशकत्व में छात्रों की सज्जा प्रशंसनीय थी । डा० दीनानाथ, मुख्याध्यापक ने इस कार्यक्रम का संचालन किया ।

## राष्ट्रनिर्माण सम्मेलन :

इस सम्मेलन की अध्यक्षता श्री सोमनाथ मरवाह एडवोकेट ने की । उदघाटन भाषण आचार्य भगवानदेव, पूर्व सांसद ने, देते हुए कहा कि हम राष्ट्र-निर्माण तभी कर सकते हैं जबकि भारतीय संस्कृति की रक्षा करने का व्रत लें । एक-एक व्यक्ति के निर्माण से राष्ट्र का निर्माण सम्भव है ।

इस समारोह के मुख्य अतिथि श्री वीरेन्द्र, कुलाधिपति एवं प्रधान आर्य प्रतिनिनिधि सभा पंजाब ने अपने ओजस्वी भाषण में पंजाब की समस्या का विस्तारपूर्वक वर्णन करते हुए बताया कि पंजाब के हिन्दु प्रत्येक दिन मौत के दिन गिन रहे हैं, फिर भी हम पंजाब को किसी भी कीमत पर नहीं छोड़ेंगे। चाहे सभी हिन्दु बलिदान क्यों न हो जायें ।

इस सम्मेलन में प्रो० वेदप्रकाश शास्त्री ने निम्नलिखित प्रस्तावों को प्रस्तुत किया :

(१) राष्ट्र की अखण्डता को सुरक्षित रखने के लिए जातिवाद, धर्मवाद एवं भाषावाद के नाम पर उत्तेजना फैलाने वालों को कठोर दण्ड देना चाहिए।

(२) राष्ट्र की सुरक्षा वैदिक उदात्त मान्यताओं के अनुसार ही सम्भव है।

इस अवसर पर मान्य कुलपति श्री बलभद्रकुमार हूजा ने अपने सारगर्भित भाषण में कहा कि राष्ट्र का निर्माण शिक्षा से ही सम्भव है। आपने प्रस्ताव रखते हुए कहा कि—

(१) हम सभी भारतीयों को देश के प्रत्येक भाग में आने-जाने, भूमि क्रय करने का अधिकार होना चाहिए।

(२) राष्ट्र-निर्माण में संस्कृत की भूमिका महत्वपूर्ण हो सकती है। सभी प्रान्तीय सरकारों से यह गोष्ठी निवेदन करती है कि संस्कृत-भाषा के उत्थान को सर्वाधिक महत्व दें।

उपर्युक्त इन सभी प्रस्तावों को सर्वसम्मति से स्वीकृत किया गया।

इस सम्मेलन के संयोजक डा० जयदेव वेदालंकार, अध्यक्ष-दर्शन विभाग ने अपने व्याख्यान में कहा कि जो जाति व देश, संगठन की तथा बलिदान की भावना नहीं रखते, उनकी रक्षा नहीं हो सकती है, वे नष्ट हो जाते हैं। हमें राष्ट्र की रक्षा हेतु तन,मन और धन से बलिदान हेतु सदैव तत्पर रहना चाहिए।

## पुस्तक विमोचन समारोह :

इस वार्षिक उत्सव के अवसर पर निम्नलिखित पुस्तकों/पत्रिकाओं का विमोचन मान्य कुलाधिपति श्री वीरेन्द्र जी ने किया :—

१- मानवीय मूल्य और समाज में अन्तःसम्बन्ध — निदेशक एवं सम्पादक **डॉ० जयदेव वेदालंकार** अध्यक्ष–दर्शन विभाग

२- शिक्षामूल्य और समाज — **बलभद्रकुमार हूजा**, कुलपति

३- गुरुकुल कांगड़ी का शोध एवं प्रकाशन सन्दर्भ — **जगदीश विद्यालंकार**

संघड़ विद्या सभा ट्रस्ट जयपुर द्वारा प्रदत्त अनुदान से प्रकाशित—

४- ब्रह्मचर्येणतपसा — **बलभद्रकुमार हूजा**

५- वेद सुभाषित — सम्पादन–आचार्य **सत्यकाम विद्यालंकार**

६- वेद सौरभ — ,, ,, ,,

७- दैनिक सन्ध्या एवं अग्निहोत्र — ,, ,, ,,

## श्री गोवर्धनप्रसाद शास्त्री पुरस्कार :

मान्य कुलपति श्री बलभद्रकुमार हूजा के पूज्य-पिता स्व० श्री गोवर्धन शास्त्री की स्मृति में संघड़ विद्या सभा ट्रस्ट, जयपुर ने इस वर्ष पण्डित **भगवद्दत्त वेदालंकार** को गोवर्धन शास्त्री पुरस्कार प्रदान किया । इस पुरस्कार में एक हजार एक सौ (११००) रुपये नकद और एक शाल मान्य विद्वान को भेंट किया गया। इस समारोह की अध्यक्षता डॉ० सत्यव्रत सिद्धान्तालंकार, विजिटर महोदय ने की। आपने बतलाया कि श्री भगवद्दत्त जी ने यौवन अवस्था से वेदों पर शोध कार्य किया है । वेदों पर उनके अनेक उच्च शोध के द्योतक ग्रन्थ उपलब्ध हैं।

## दीक्षान्त समारोह :

विश्वविद्यालय का दीक्षान्त समारोह १३ अप्रैल ८५ को सम्पन्न हुआ। इस समारोह में मुख्य-अतिथि मान्य सत्यदेव भारद्वाज थे, जो कि इसी विश्वविद्यालय के स्नातक हैं। आप सुविख्यात अन्तर्राष्ट्रीय ख्यातिप्राप्त धनी एवं आर्यसमाज के प्रसिद्ध हितचिन्तकों में से हैं। आपका दीक्षान्त अभिभाषण पीछे इसी पत्रिका में छप चुका है। आपने स्नातकों को उपदेश देते हुए कहा कि सदा "चरैवेति, चरैवेति" कर्मशील एवं कर्मयोगी बनकर रहो ।

इस अवसर पर श्री वीरेन्द्रजी कुलाधिपति, कुलपति श्री बलभद्रकुमार हूजा, आचार्य रामप्रसाद वेदालंकार, स्वामी शक्तिवेष, डॉ० सत्यव्रत सिद्धान्तालंकार विजिटर आदि विद्वानों ने स्नातकों को आशीर्वाद प्रदान किए। दीक्षान्त समारोह का संयोजन प्रो० वीरेन्द्र अरोड़ा, कुलसचिव विश्वविद्यालय ने किया।

## कुलपति की डायरी से :

श्री मान्य कुलपति जी ने दिसम्बर में जयपुर कुलपति सम्मेलन में सक्रिय भाग लिया। इस सम्मेलन का विषय "मूल्यों का शिक्षा में महत्त्व" था। आपको इस की कार्य-समिति में मनोनीत किया गया, इसी सम्मेलन में आपने संस्कृत विश्वविद्यालयों के कुलपति सम्मेलन बुलाने का सुझाव दिया और एक समिति भी इस सम्बन्ध में गठित की गई ।

(२) **शिलांग कुलपति सम्मेलन २६ से २८ फरवरी तक :** इस समारोह में मान्य कुलपति श्री बलभद्रकुमार हूजा सम्मिलित हुए। आपने इसमें भाषण दिया।

यहीं से आप तवाँग बोन्दिल शेल जंग गये, जहाँ पर आपने सीमा के

प्रहरी सैनिक जवानों और सेना आफिसरों को हिमालय को चोटी पर सेवा एवं रक्षा करते हुए देखा और उनसे वार्तालाप किया ।

(३) **एशियन कुलपति सम्मेलन १८ से २० मार्च तक** : मान्य कुलपति महोदय ने इसमें भी भाग लिया और महर्षि दयानन्द की शिक्षा नीति पर विस्तार-पूर्वक अपना शोध-पत्र वाचन किया ।

(४) **इलाहाबाद विश्वविद्यालय** के कुलपति महोदय के आमन्त्रण पर आपने ४ अप्रैल को वहाँ शिक्ष नीति की बैठक में भाग लिया । आपने राष्ट्रीय महाकवियित्री श्रीमती महादेवी वर्मा से भेंट करके उनको गुरुकुल विश्व-विद्यालय में आने हेतु आमन्त्रण भी दिया । आप महादेवो जी वर्मा के गाँव भी गए ।

(५) **श्यामपुर गाँव को प्रस्थान** : श्री कुलपति जी १४ से १८ अप्रेल तक श्यामपुर गांव में विशेष चिन्तन एवं वहां गाँव की समस्या का समीप स दिग्दर्शन करने हेतु तीन दिन तक वहां रहे । इन्हीं दिनों में प्रौढ़ शिक्षा की बैठक को सम्बोन्धित किया ।

(६) **प्रधानमन्त्री श्री राजीव गाँधो से भेंट** : श्री कुलपति जी ने २७ अप्रैल को प्रधानमन्त्री भारत सरकार से भेंट की और उन्हें गुरुकुल कांगड़ी विश्व-विद्यालय से परिचित कराया । इसके साथ हो डॉ० गंगाराम गर्ग की पुस्तक भी मान्य प्रधानमन्त्री जी को आपने भेंट की ।

## अन्तर्राष्ट्रीय युवा वर्ष समारोह सम्पन्न :

स्वामी विवेकानन्द की स्मृति में नजीबाबाद आकाशवाणी के तत्वावधान में यह उक्त समारोह धूम-धाम से विश्वविद्यालय के वेद मन्दिर में सम्पन्न हुआ । मान्य कुलपति ने कहा कि युवा शक्ति को कर्मक्षेत्र में कूद कर राष्ट्र के निर्माण में जुटना चाहिए ।

## उत्तरक्षेत्रीय कुलपति सम्मेलन :

१८ जनवरी ८५ से २० जनवरी ८५ तक विश्वविद्यालय में उक्त कुलपति सम्मेलन बड़ी धूम-धाम से मनाया गया । इसका विषय "जनजाति और पिछड़ी जातियों की आरक्षण नीति" (विश्वविद्यालयों और कालेजों में)था । इस सम्मेलन में उक्त विषय पर तीन दिन तक विचार मन्थन हुआ । सम्मेलन का उद्घाटन-भाषण मुख्यातिथि श्री टी० एन० चतुर्वेदी ने किया । मुख्य भाषण श्री अञ्जनो

कुमार, सचिव ए० आई० यू०, नई दिल्ली ने दिया । कुलपति श्री बलभद्र कुमार हूजा ने मान्य अतिथियों का स्वागत करते हुए कहा कि आप बड़े-बड़े विश्वविद्यालयों से पधारे हैं, मैं आपका हृदय से स्वागत करता हूँ। इस समारोह की अध्यक्षता डॉ० मिश्र कुलपति लखनऊ विश्वविद्यालय ने की। इसमें पन्तनगर विश्वविद्यालय, बनारस विश्वविद्यालय, जवाहरलाल नेहरू वि०वि०, दिल्ली, हिसार कृषि विश्वविद्यालय, रुड़की वि०वि०, फैजाबाद वि०वि० कानपुर वि०वि० आदि विश्वविद्यालयों के कुलपति एवं उनके प्रतिनिधियों ने भाग लिया। इस समारोह में सर्वसम्मति से संस्तुतियाँ भी स्वीकृत की गई।

## राष्ट्रीय शिक्षा-नीति समिति का गठन :

मान्य कुलाधिपति श्री वीरेन्द्र जी फरवरी मास में विश्वविद्यालय में पधारे। आपने स्टाफ की बैठक बुलाई और प्रधानमन्त्री की शिक्षा प्रणाली के परिवर्तन की नीति को विस्तारपूर्वक प्रस्तुत किया। आपने विश्वविद्यालय में एक राष्ट्रीय शिक्षा नीति समिति का गठन किया। डा० जयदेव वेदालंकार, अध्यक्ष दर्शन विभाग और डॉ० बी०डी० जोशी अध्यक्ष जन्तु विभाग को क्रमशः संयोजक और सह-संयोजक मनोनीत किया।

यह ज्ञातव्य है कि यह समिति शीघ्र ही शिक्षामन्त्री भारत सरकार को राष्ट्रीय शिक्षा के मूल-सिद्धान्त प्रस्तुत करने जा रही है।

**विद्यासभा की बैठक** : १७ मार्च को विद्या सभा की बैठक लुधियाना (पंजाब) में सम्पन्न हुई। इसमें अनेक महत्त्वपूर्ण निर्णय लिये गये।

## सिण्डीकेट की बैठक :

२१मार्च को सिण्डीकेट की बैठक आर्य समाज,१५ हनुमान रोड, नई दिल्ली में सम्पन्न हुई। इस बैठक में अन्य प्रस्तावों के अतिरिक्त अनेक प्राध्यापकगण और कर्मचारियों को स्थायी किया गया।

## सीनेट की बैठक :

१२ अप्रैल को सीनेट की बैठक विश्वविद्यालय के पुस्तकालय में सम्पन्न हुई। इस बैठक में मान्य कुलपति महोदय ने विश्वविद्यालय की प्रगति से सदस्यों को अवगत कराया। सभी सदस्यों ने इस प्रगति पर संतोष अभिव्यक्त किया और कुलपति जी को धन्यवाद दिया।

## महर्षि दयानन्द व्याख्यानमाला :

इस वर्ष इस व्याख्यानमाला के अन्तर्गत चार प्रसिद्ध विद्वानों के व्याख्यान

आयोजित किये गये । डॉ. भवानीलाल भारती, पंजाब विश्वविद्यालय, मान्य प्रभाकर माचवे, श्री क्षेमकरण सुमन आदि प्रसिद्ध शिक्षा-शास्त्रियों ने अपने २ शोध-पत्र प्रस्तुत किये ।

## वार्षिक परीक्षा सम्पन्न :

इस वर्ष २२ अप्रैल से वार्षिक परीक्षा प्रारम्भ हुई । ये परिक्षायें कला संकाय और विज्ञान संकाय में एक साथ प्रारम्भ हुई । परीक्षायें निर्विघ्न और शान्तिपूर्वक सम्पन्न हुई ।

## प्रोन्नत योजना :

गत वर्ष से विश्वविद्यालय के प्राध्यापकगण के लिए प्रोन्नत योजना के अन्तर्गत अपने-अपने विभागों में यह योजना लागू की गई थी । इस वर्ष भी इस योजना के अन्तर्गत श्री सुरेशचन्द्र त्यागी, डॉ. नारायण शर्मा, प्रो० वेदप्रकाश शास्त्री, प्रो० विजयेन्द्र शर्मा, प्रभृति को प्रोफेसर एवं रीडर पद पर प्रोन्नत किया गया ।

## शिक्षा पटल में नए सदस्य मनोनीत :

(१) **डॉ० आर० सी० छाबड़ा :** प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, रसायन विज्ञान विभाग, राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर ।

(२) **डॉ० राजाराम शास्त्री :** पूर्व कुलपति, काशी विद्यापीठ, वाराणसी ।

(३) **श्री आर० के० छाबड़ा :** पूर्व कुलसचिव, शिक्षा अनुदान आयोग को योजना-पटल का सदस्य नियुक्त किया गया ।

—छात्र सम्पादक

—०—

# गुरुकुल-पत्रिका

वर्तमान सन्दर्भ में

## राष्ट्रीय शिक्षा-नीति के मूल सिद्धान्त

## Basic Principles of National Education Policy

**In Present Context**



सम्पादक
डा० जयदेव वेदालंकार

आषाढ़, २०४१
जून, १९८५

वर्ष : ३७

अङ्क : ६
पूर्णाङ्क : ३६९

गुरुकुल-कांगड़ी-विश्वविद्यालयस्य मासिकी पत्रिका

## वर्तमान सन्दर्भ में

# राष्ट्रीय शिक्षा-नीति के मूल सिद्धान्त

# Basic Principles of National Education Policy

**In Present Context**


संयोजन एवं सम्पादन :

**डॉ० जयदेव वेदालंकार**

एम०ए० (दर्शन, मनोविज्ञान), दर्शनाचार्य, पी-एच०डी०, डी०लिट्०

रीडर–अध्यक्ष, दर्शन विभाग

एवं

संयोजक, राष्ट्रीय शिक्षा नीति समिति





**गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार (उ०प्र०)**

प्रधान संरक्षक :

**श्री बलभद्रकुमार हूजा**
कुलपति

संरक्षक :

**प्रो० रामप्रसाद वेदालंकार**
आचार्य एवं उप-कुलपति

सह-संयोजक :

**डॉ० बी०डी० जोशी**
प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, जन्तु विज्ञान विभाग

सह-सम्पादक :

**डॉ० रामप्रकाश**
संस्कृत विभाग

**डॉ० विजयपाल शास्त्री**
दर्शनशास्त्र विभाग

प्रकाशक :

**वीरेन्द्र अरोड़ा**, कुलसचिव

**जैना प्रिंटर्स, ज्वालापुर में मुद्रित**

# पुरोवाक्

स्वामी श्रद्धानन्द और पण्डित गुरुदत्त ने १९०० में गुरुकुल आन्दोलन की स्थापना की। याद रहे कि गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय देश के विश्वविद्यालयों में स्थापना की दृष्टि से ५वाँ विश्वविद्यालय है। पहले तीन १८५७ में बम्बई, मद्रास और कलकत्ता में स्थापित हुए चौथा १८८७ में इलाहाबाद में और पांचवा गुरुकुल कांगड़ी। स्वामी श्रद्धानन्द तत्कालीन विश्व के स्नातकों के स्तर से असंतुष्ट थे। इसके बाद १९०५ में गुरुदेव टैगोर ने शान्ति निकेतन की स्थापना की। १९१६ में बनारस हिन्दु यूनिवर्सिटी उसके बाद अलीगढ़ विश्वविद्यालय गुजरात विद्यापीठ, अरविन्दो आश्रम इत्यादि ने जन्म लिया। यह सब संस्थायें शिक्षा के क्षेत्र में राष्ट्रीयता पर बल देने हेतु स्थापित की गई थीं। इन्होंने अपने आदिकाल में नये प्रयोग भी किये और यथेष्ठ मात्रा में सफलता भी प्राप्त की। परन्तु कालान्तर में ये विश्वविद्यालय भी अन्य विश्वविद्यालयों की तरह पारम्परिक बन गये। इनकी क्रान्ति की भावना धीरे-धीरे धूमिल होती गई।

स्वराज्य प्राप्ति के बाद तो ऐसा लगा कि मानो अब क्रान्ति का लक्ष्य ही समाप्त हो गया है।

लेकिन जब तक देश में गरीबी है, विषमता है, अज्ञान है, अभाव है, चरित्र संकट है विभाजन की शक्तियाँ विद्यमान हैं। क्रान्ति का लक्ष्य कैसे समाप्त हो सकता है दहेज प्रथाएँ, बाल विवाह है, भ्रष्टाचार है, राजनैतिक क्रान्ति होने से क्रान्ति का केवल एक कारण समाप्त हुआ। हम जैसा चाहें राष्ट्र निर्माण करे, इसकी स्वतन्त्रता और क्षमता प्राप्त हुई। लेकिन हमें किधर जाना है और देश को किधर ले जाना है इसका निर्णय करने हेतु विद्वान् और राष्ट्रवादी सम्प्रदाय की अत्यधिक आवश्यकता है। देश का सम्पूर्ण क्रान्ति का लक्ष्य अभी बहुत दूर है।

शिक्षा प्रणाली में परिवर्तन हेतु डा० राधाकृष्णन कमीशन, मुद्गल कमीशन और कोठारी कमीशन आदि कमीशनों का गठन हुआ परन्तु शिक्षा नीति में आमूल चूल परिवर्तन नहीं हो सका।

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय ने शिक्षा नीति और शिक्षा के स्वरूप के विषय में अनेकों राष्टीय संगोष्ठियों का आयोजन किया है। सितम्बर १९८२ में वैदिक

शिक्षा राष्ट्रीय कार्यशाला का आयोजन किया था। इसमें भारत के अनेक शिक्षाविदों ने शिक्षा नीति के स्वरूप पर विचार मंथन प्रस्तुत किया, इसका उद्घाटन करते हुये डा० श्रीमती माधुरी शाह, अध्यक्षा विश्वविद्यालय अनुदान आयोग ने कहा था कि "शिक्षा का उद्देश्य जहाँ अज्ञान को दूर करके विद्या का प्रचार एवं प्रसार करना है वहाँ मैं यह भी कहना चाहूँगी कि जो शिक्षा नैतिक मूल्यों के विकास की अवहेलना करती है उसे शिक्षा की संज्ञा नहीं दी जा सकती।"

इसके बाद सितम्बर सन् १९८४ में दर्शन विभाग के तत्त्वावधान में विश्वविद्यालय ने मानवीय मूल्य और समाज में अन्त: सम्बन्ध पर राष्ट्रीय कान्फ्रेंस का आयोजन किया इसमें ५० विश्वविद्यालयों के शिक्षाविद् प्रोफेसरों ने मानवीय मूल्यों का ह्रास और शिक्षा के माध्यम से मानवीय मूल्यों की पुन: स्थापना कैसे की जाये आदि विषयों पर विचार प्रस्तुत किये। इसी प्रकार उत्तर क्षेत्रीय कुलपति सम्मेलन में भी अनेक शिक्षाविद् कुलपतियों ने शिक्षा नीति पर अपने-२ विचार रखे।

इन उपर्युक्त कार्यशाला एवं सम्मेलनों में अनेक संस्तुतियां स्वीकृत की गई। इन स्वीकृतियों के आधार पर गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के प्राध्यापक गण ने वर्तमान सन्दर्भ में "राष्ट्रीय शिक्षा नीति के मूल सिद्धान्त नामक प्रारूप" तैयार किया है ताकि गुरुकुल विश्वविद्यालय भी राष्ट्रीय शिक्षा नीति में अपना योगदान कर सके।

प्रधानमंत्री श्री राजीव गाँधी और शिक्षा मन्त्री श्री के०सी० पन्त से निवेदन है कि राष्ट्रीय शिक्षा नीति समिति गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के राष्ट्रीय शिक्षा नीति के प्रारूप को भारतीय शिक्षा नीति में अवश्य सम्मिलित करने का कष्ट करें।

**बलभद्रकुमार हूजा**
कुलपति

---




गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के दीक्षान्त-समारोह की एक झाँकी।

(चित्र में) बाएँ से—डा० सत्यव्रत सिद्धान्तालंकार, परिद्रष्टा; श्री वीरेन्द्र जी, कुलाधिपति; श्री सत्यदेव ारद्वाज वेदालंकार, मुख्य अतिथि; श्री बलभद्रकुमार हूजा, कुलपति तथा डा० सत्यकेतु विद्यालंकार, ीनेट, सिंडीकेट तथा शिक्षा-पटल के मान्य सदस्यों तथा प्राध्यापकों के साथ कुलवन्दना करते हुए।

वर्तमान सन्दर्भ में

# राष्ट्रीय शिक्षा-नीति के मूल सिद्धान्त

## (१) शिक्षा का उद्देश्य :—

शिक्षा का उद्देश्य व्यक्ति के व्यक्तित्व का समग्र एवं समन्वित विकास करना है। विद्यार्थी का विकास शारीरिक, शैक्षणिक, चारित्रिक, सामाजिक, आध्यात्मिक, बौद्धिक, राष्ट्र-भक्ति और मनोवैज्ञानिक आदि समस्त क्षेत्रों में अनिवार्य रूप से होना चाहिए। वर्गहीन समाज का निर्माण करना शिक्षा का लक्ष्य होना चाहिए।

शिक्षा का उद्देश्य यह भी होना चाहिए कि वह प्रत्येक व्यक्ति को आजीविका के योग्य बनाए एवं आजीविका हेतु स्वावलम्बन प्रदान करे। प्रत्येक व्यक्ति 'सत्यं शिवं सुन्दरं' अर्थात् सत्य का बोध, शिव-संकल्प और सौन्दर्य-रचना से ओत-प्रोत होना चाहिये।

## (२) अनिवार्य प्राथमिक शिक्षा—प्रान्तीय सरकार/केन्द्रीय सरकार का दायित्वः-

कोई भी नागरिक आठ वर्ष के पश्चात् यदि अपने बच्चों को किसी भी पाठशाला में न भेजे तो उसे कानूनी दृष्टि से दण्डनीय घोषित किया जाये। यद्यपि राष्ट्रीय एवं प्रादेशिक सरकारों की यह नीति है कि प्रत्येक ५ वर्ष का बालक पाठशाला में जाये लेकिन बहुधा यह देखा गया है कि निर्धन वर्ग के बच्चे बीच में ही पाठशाला छोड़ देते हैं। शिक्षा में फैले इस भयंकर अपव्यय एवं अवरोधन के निदान हेतु निम्नलिखित प्रस्तावों को शिक्षा नीति में सम्मिलित किया जाये :-

(क) पाठविधि में अर्थकारी शिक्षा का समावेश किया जाये।

(ख) शिक्षा-संस्थानों को रुचि वैवध्यपूर्ण एवं आकर्षक बनाया जाये।

(ग) खेल-खेल में शिक्षा देने की प्रणाली का विकास किया जाये।

(घ) पौष्टिक आहार की व्यवस्था की जाये। समय-समय पर विद्यार्थियों का स्वास्थ्य-परीक्षण कराया जाये।

(ङ) अशिक्षित अभिभावकों को रात्रि-पाठशालाओं द्वारा शिक्षित कराया जाये।

(च) गरीबी की रेखा के नीचे के छात्रों को निःशुल्क शिक्षा, वस्त्र एवं भोजन आदि दिया जाये।

(छ) माध्यमिक स्तर तक की शिक्षा में विद्यार्थी के स्वावलम्बन की ऐसी उच्चतर क्षमता का निर्माण अवश्य हो जाना चाहिए तत्पश्चात् वह कुटीर-उद्योगों एवं हस्तकलाओं के आधार पर स्वतन्त्र रूप से उपार्जन के योग्य बन सके।

(ज) बच्चे को प्रारम्भिक शिक्षा उसकी मातृ-भाषा में दी जानी चाहिए जिसका निर्णय माता-पिता द्वारा होना अपेक्षित है। माध्यमिक स्तर से मातृभाषा के अतिरिक्त राष्ट्रीय-भाषा और एक अन्य भाषा की शिक्षा दी जानी चाहिए। उच्चतम शिक्षा का माध्यम राष्ट्रभाषा हो, इसलिए हिन्दी भाषा को विज्ञान, तकनीकी साहित्य से समृद्ध किया जाना परम आवश्यक है। विज्ञान के उच्चतम एवं मूल-ग्रन्थों को हिन्दी में अनुदित करने हेतु विश्वविद्यालयों में अनुवाद एवं प्रकाशन निदेशालयों की स्थापना की जानी चाहिए जिससे विज्ञान आदि की पुस्तकों का हिन्दी में अभाव न हो।

**(३) गुरु-शिष्य सम्बन्ध : –**

(क) आचार्य-शिष्य का सम्बन्ध गर्भस्थ शिशु की तरह अन्तरंग होना चाहिए। प्रत्येक अध्यापक छात्रों के एक छोटे समुदाय के सर्वतोमुखी विकास के लिए उत्तरदायी होना चाहिए। विद्यार्थी-अध्यापक सम्बन्ध कक्षा तक सीमित न रहकर खेल-कूद तथा अन्य क्रिया कलापों में बना रहना चाहिये।

(ख) बच्चों में अनुकरण की सहज प्रवृत्ति होती है। अतः माता-पिता और आचार्य को यथा सम्भव स्वयं के आचार-विचार और व्यवहार पर पूरी तरह निगरानी रखनी चाहिए।

(ग) विद्यार्थियों को आश्रम प्रणाली (होस्टल) के द्वारा ही अध्ययन कराया जाये। इससे जातिप्रथा स्वतः ही समाप्त हो जायेगी।

## (४) महिला शिक्षा :—

अनिवार्य शिक्षा योजना के अन्तर्गत इस बात का सर्वाधिक ध्यान रखना चाहिए कि महिलाओं की शिक्षा की किसी तरह उपेक्षा नहीं होनी चाहिए। महिलाओं को सामान्य शिक्षा ही नहीं अपितु तकनीकी और विज्ञान के साथ गृह-विज्ञान आदि सभी प्रकार की शिक्षा का समान अवसर होना चाहिए।

## (५) परीक्षा एवं मूल्यांकन :—

वर्तमान परीक्षा प्रणाली के स्थान पर क्रेडिट्स प्रणाली को अपनाया जाय। मूल्यांकन आन्तरिक और साक्षात्कार के आधार पर होना चाहिए। एक वर्ष में क्रेडिट्स् की संख्या निर्धारित होनी चाहिये। विद्यार्थी को यह भी छूट हो कि इन क्रैडिट्स को वह निर्धारित समय में भी प्राप्त कर सकता है। बी०ए० आदि परीक्षाओं हेतु क्रैडिट्स की संख्या अवश्य निर्धारित होनी चाहिए। प्राचीन शिक्षा प्रणाली का भी यही सार है।

## (६) अध्यापक-प्रशिक्षण (ओरियन्टेशन) :—

शिक्षा नीति की समस्त नीति शिक्षक पर अवलम्बित है। अतः सव-प्रथम देश के २० लाख शिक्षक शिक्षित वर्ग को शिक्षा के वास्तविक लक्ष्यों एवं आदर्शों के अभ्यस्त करने हेतु प्रशिक्षित किया जाये, जिसके लिए निम्न संस्तुतियां दी जाती हैं :

(क) शिक्षकों को भी शिक्षित करने हेतु शिक्षा-शास्त्री विद्वानों द्वारा समस्त पाठ्य-क्रम को निर्मित किया जाये।

(ख) देश के चुने हुए विद्यालयों से महाविद्यालयों एवं विश्वविद्यालयों में विभिन्न चरणों में दो-दो सप्ताह का शिक्षकों को शिक्षित करने हेतु अल्पकालिक प्रशिक्षण कार्यशाला शिविर लगाया जाये।

(ग) प्रत्येक संस्थान इन शिविरों के माध्यम से एक वर्ष में २००० शिक्षकों को शिक्षित करने के व्यापक कार्यक्रम में योगदान दे। तभी कहीं जाकर शिक्षा के आधारभूत सिद्धान्त शिक्षा क्षेत्र में कार्यरत शिक्षक तक पहुंच सकेंगे क्योंकि राष्ट्रीय शिक्षा के वही प्रहरी हैं।

**(७) अनुशासन एवं आचरण :—**

अनुशासन और आचरण किसी भी राष्ट्र के उत्थान का आधारभू स्तम्भ होता है। शिक्षण-संस्थाओं में इसका पालन अनिवार्य रूप में होना चाहिए। प्रत्येक शिक्षण-संस्था में अनुशासन एवं आचरण संहिता होनी चाहिए।

(क) **अध्यापक :–** अनुशासन एवं आचरण का अनिवार्य नियम अध्यापक पर भी लागू होना चाहिए। वह अन्य किसी कार्य को न कर सके। अध्यापकों का प्रतिनिधित्व अनुशासन एवं आचरण समिति में होना अपेक्षित है। ट्यूशन या कोई अन्य व्यवसाय अनुशासनहीनता माना जाय। जो छात्र कमजोर हों उनका नियमित कक्षाओं के अतिरिक्त प्रबन्ध पृथक् होना चाहिये।

(ख) विद्यार्थियों का निर्माण वास्तव में राष्ट्र का निर्माण है। अत: शिक्षण-संस्थाओं में विद्यार्थियों को अनुशासन में पूर्ण रूप से दीक्षित करना अनिवार्य नियम होना चाहिए। अनुशासन एवं आचरण संहिता निर्माण समिति में विद्यार्थियों का प्रतिनिधित्व अनिवार्य रूप से होना चाहिए।

**(८) शिक्षा में अभिभावकों की भूमिका :—**

वर्तमान शिक्षा प्रणाली में अभिभावक की भूमिका को सबसे नगण्य रूप में रखा हुआ है। जबकि शिक्षा के सारे व्यय की जिम्मेवारी उस पर है तथा वह उपभोक्ता के रूप में है। विद्यार्थी की अनुशासनहीनता पर नियन्त्रण हेतु गुरुजनों को माता व पिता से सतत् सम्पर्क स्थापित रखना चाहिए तथा अधिकाधिक रूप से छात्र आचार-व्यवहार की रिपोर्ट अध्यापक द्वारा उसके पिता को विशेषकर जन्मदात्री मां को समय-समय पर अवगत कराते रहना चाहिए। बहुधा यह देखा गया है कि उद्दण्ड से उद्दण्ड शरारती विद्यार्थी भी माता-पिता को सूचना दिये जाने पर सर्वाधिक भय खाता है। अध्यापक भी विद्यार्थी के व्यक्तित्व का समग्र विकास माता-पिता की सहायता के बिना नहीं कर सकता है। वही "मातृमान् पितृमान् आचार्यवान् पुरुषों वेद" का क्रियात्मक रूप है। तीन महीने में एक बार अभिभावक एवं अध्यापकों की बैठक करना समूची शिक्षा व्यवस्था का अविभाज्य अंग माना जाना चाहिए।

**(९) भारतीय शिक्षा सेवा (योजना) :—**

शिक्षा का स्तर पूरे देश में एक सा हो और अत्यन्त उच्च हो और पूर्ण प्रतिभाशाली युवा इस पवित्र देश को अपनाएँ। अत: एक यू०पी०एस०सी० के द्वारा

राष्ट्रीय प्रतियोगिता—'भारतीय शिक्षा सेवा' के नाम से होनी चाहिए। उसमें चुने गए प्रत्याशी प्रारम्भ प्राध्यापकों को समुचित प्रशिक्षण देकर देश के विभिन्न विश्वविद्यालयों में नियुक्त किया जाय। भारतीय प्रशासनिक सेवाओं की तरह राष्ट्रीय सेवा-योजना को प्रारम्भ किया जाय।

**(१०) डिग्री एवं रोजगार :—**

डिग्री और व्यवसाय का अलगाव—यह बात कई वर्षों से चल रही है परन्तु इसको क्रियान्वित नहीं किया जा सका है। यह विश्वविद्यालयों का कार्य नहीं है। यह कार्य पब्लिक सर्विस कमीशन एवं सरकारी तन्त्र के अध्यक्षों का है। किस पद/कार्य के लिए क्या अर्हता हो, यह निश्चित किया जाना चाहिए। बहुत से पदों के लिए बी०ए० आदि की अनिवार्यता समाप्त की जा सकती है।

**(११) पाठ्यक्रमों का पुनर्गठन :—**

समस्त शिक्षण-संस्थाओं में पाठ्यक्रमों का निर्माण वहां को शिक्षण-समितियाँ करती हैं। उन्हें चाहिये कि पाठ्यक्रमों का पुनर्गठन रोजगारोन्मुख एवं जीवनोपयोगी करें।

**(१२) उच्च शिक्षा : योग्यता :—**

विश्वविद्यालय की स्नातक कक्षा में प्रवेश हेतु यह अनिवार्य नियम हो कि पूर्व अर्जित योग्यता के साथ-साथ एक वर्ष तक वह देहात के ग्रामों / कस्बों, गरीब बस्तियों में जाकर शिक्षा प्रसार हेतु कार्य करे। इससे प्रौढ़ शिक्षा हेतु विशाल जनशक्ति स्वतः प्राप्त हो जायेगी। बेरोजगार युवकों की जनशक्ति का उपयोग भी हो जायेगा और देहात में जाकर वे निर्धनता का स्वयं साक्षात्कार भी कर सकेंगे। तत्पश्चात् ही उनको स्नातक कक्षा में प्रवेश में दिया जाय।

**(१३) शिक्षा : राष्ट्रीय एकता एवं चरित्र–निर्माण :**

प्रत्येक विद्यार्थी को राष्ट्रीय एकता एवं चरित्र-निर्माण की शिक्षा देना, उसके पाठ्यक्रम का अंग अनिवार्य अंग हो। समस्त शिक्षण-संस्थाओं में ऐसे पाठ्यक्रम हों कि विद्यार्थी को राष्ट्रीय-एकता तथा गौरव की भावना अधिक से अधिक प्राप्त हो। वस्तुतः एक विषय के रूप में इसे अध्ययन कराया जाय।

### (१४) शोध : समस्यापरक :—

विश्वविद्यालयों में शोध के विषय समस्यापरक होने चाहिए। शोध का उद्देश्य उपाधिअर्जन के साथ-साथ देश—विश्व की समस्याओं का समाधान खोजने की दिशा में होना चाहिए। किसी भी शोध का परिणाम किसी समस्या के निराकरण से अनिवार्य रूप से जुड़ा होना चाहिए।

### (१५) शिक्षा में आधुनिक तकनीकों का प्रयोग :

शिक्षा देने के साधनों का प्रयोग विज्ञान की उन्नति के साथ-साथ परिवर्तित होते रहने चाहिए। आधुनिक शिक्षासाधनों में रेड़ियो, दूरदर्शन और कम्प्यूटर का उपयोग एवं प्रबन्ध शिक्षण-संस्थाओं में किया जाये।

### (१६) शिक्षा : वित्त–व्यवस्था :

शिक्षा देने का उत्तरदायित्व सरकार का है। शिक्षा के समुचित प्रबन्ध हेतु "शिक्षा-कर" लगाना चाहिए। यह कर आय के अनुसार, उसका कुछ प्रतिशत तय किया जाये। इसके साथ सामाजिक संगठनों एवं ट्रस्टों से इस कार्य हेतु धनसंग्रह किया जाये।

### (१७) शिक्षा में आरक्षण :

पिछड़ी जाति एवं जनजातियों के लिए आरक्षण जारी रहना चाहिए, परन्तु गरीबी की रेखा के नीचे के अन्य निर्धन लोगों के लिए भी शिक्षा पूर्णरूपेण निःशुल्क होनी अपेक्षित है। शिक्षा का समान अवसर उनको भी मिलना चाहिए। जो व्यक्ति या परिवार आरक्षण का लाभ उठाकर अपना उत्थान कर चुके हैं, उनके बच्चों के लिए आरक्षण तुरन्त बन्द कर देना चाहिए।

### (१८) शिक्षण-संस्था : समानता :—

प्रजातान्त्रिक मूल्यों के विकास हेतु अर्थात् प्रजातन्त्र को ठोस रूप में स्थापित करने हेतु यह आवश्यक है कि राजा और रंक तक की शिक्षा-दीक्षा एक जैसी हो। उच्च श्रेणी एवं निम्न श्रेणी के स्कूलों का वर्गीकरण समाप्त होना

चाहिए। पब्लिक स्कूलों तथा सरकारी म्युनिस्पिल एवं पंचायत स्कूलों में विषमता समाप्त होनी चाहिए। इस कार्य को मूर्तरूप देने हेतु व्यापक रूप से मौहल्ला-पाठशालाओं के सिद्धान्त को सक्रिय रूप से अपनाया जाय। ग्राम, मुहल्ला पाठशालाओं के सम्बन्ध में विशेष स्तुतियां—

(१) मौहल्ले के प्रतिनिधियों को प्रबन्ध-समिति में सम्मिलित किया जाए।

(२) शिक्षा का स्तर एक जैसा हो। वेशभूषा की समानता हो।

(३) प्रत्येक मुहल्ला / ग्राम स्कूल की यह जिम्मेदारी होनी चाहिए कि वह आस-पास के वातावरण को स्वच्छ रखे। पेड़-पौधों को लगाए। मुहल्ले को साफ रखने का अभियान चलाये। वह निरक्षरता दूर करे।

(४) हर पाठशाला, अपने मुहल्ले में एक ज्योतिदीप के रूप में कार्य करे। विश्वविद्यालय की शिक्षा केवल विषय की अत्यधिक विशेषता प्राप्त करने हेतु जिज्ञासु छात्रों के लिए ही होनी चाहिए। प्रत्येक विश्वविद्यालय ज्योति-स्तम्भ का कार्य करे।

## (१९) लिपि :—

राष्ट्रीय-एकता की भावना प्रारम्भ से ही विद्यार्थी के मन में ओतप्रोत हो, उसे प्रारम्भिक शिक्षा उसकी मातृभाषा में दी जाय। मातृभाषा का निर्णय माता-पिता पर छोड़ा जाय। समस्त प्रान्तों की मातृभाषाओं की लिपि हिन्दी अर्थात् नागरी लिपि होना अपेक्षित है। इससे क्रया-विक्रयादि का व्यवहारिक लाभ भी होगा।

राष्ट्रीय एकता की दृष्टि से संस्कृत भाषा का ज्ञान अनिवार्य करना अत्यधिक उपयोगी होगा।

## (२०) शिक्षण कार्यकाल और अवकाश :—

प्राचीनकाल में गुरुकुल में प्रत्येक दिन कार्य होता था। शिक्षण-संस्थाओं में अध्यापन आदि की कार्य अवधि सप्ताह में ४० घण्टे हो। इसमें सिद्धान्त-शिक्षण एवं क्रियात्मक शिक्षण सम्मिलित हैं।

परीक्षा-प्रणाली में क्रेडिट पद्धति प्रारम्भ होने से दो महीनों के अवकाश की उपयोगिता स्वतः समाप्त हो जाती है। अतः वर्ष में कम कम से २५० दिन कार्य होना चाहिये। सभी शिक्षण-संस्थाओं में दो महीने का अवकाश समाप्त किया जाय।

## (२१) प्रौढ़ शिक्षा :

समस्त देश में प्रौढ़ शिक्षा का प्रचार एवं प्रसार अनिवार्यरूपेण होना चाहिये। इस कार्यक्रम के अन्तर्गत विश्वविद्यालय के समस्त विभागों को योगदान देना चाहिये जिससे कि जन-साधारण में व्याप्त अज्ञान का निराकरण एवं नव-चेतना का अभ्युदय हो। इस विभाग के अन्तर्गत सामाजिक कार्यों को सम्मिलित किया जाना चाहिये जिसका निर्देश मौहल्ला स्कूल प्रसंग में कर आये हैं।

---

# Basic Principles of National Education Policy
## (In Present Context)

### 1. Aim of Education :

The main aim of Education is to develop and shape out a fully integrated personality of the person. This essentially includes physical, mental, cultural, social, spiritual, national and psychological development with a strong character of the person.

Education should be such, as to make a person capable of getting a suitable job or helping one to go for self-employment. Education must be able to inculcate the concept of *Satayam Shivam Sundaram* i.e., Truthful Vision, feeling of alround welfare and sense of beauty in all needs and duties.

### 2. Compulsory Primary Education : A State/Centre subject :

All guardians under law, must send their children to the school by the time the child reaches eight years of age failure in it must be made a punishable offence. Though our Govt., in principle, agrees on this aspect of recruiting the children in the school by the age of five years, but it has often been seen that there are a large number of dropouts between 5–15 years of age. This is a great loss of national wealth in terms of time, money and man power. This must be checked by making the following provisions :

(a) Present day education should be job oriented.

(b) Educational institutions and schools should be attractive and inviting in all respects.

(c) Play-way learning be introduced for children.

(d) Free provision of midday meals.

(e) Free medical checkup of children/students at a regular inteival.

(f) Illiterate parents be educated through NAEP and evening classes.

(g) Students coming from the families of "Below poverty-line" be given free education at all stages and alongwith required financial assistance to meet food, dress and other costs.

(h) Students should be trained at least in one of the handicrafts etc, as to become self dependent after middle school education.

(i) Primary education to the infants be, preferably, given in their mother-tongue as may by desired by their parents. In the middle classes the students be taught national language and one more language. Higher education be given in Hindi only. For this reason the literature on all science subjects should be richly made available and Govt. should encourage and fund translation of Science literature from other languages into Hindi. A separate Directorate of translation for this purpose with its branches in various Universites could be developed. Best published literature in Hindi (in the field of sciences) should be suitably awarded by States, Central Govt. and the Sahitya Academies.

### 3. Teacher–Taught Relations :

(a) Intimate *Guru-Shisya* relationship is the crux of Gurukula System of Education, closer they are better the education. The students should be cared like gestating infants by the teachers. Each teacher should be made responsible for the all round development of a small group of students. Involvement of the teachers with his descipline should be expanded up to the playground and other extra curricular and extension activities.

(b) The children hold a natural instinct of imitation of their elders. Hence the teachers and the parents should perform and behave in the best manner before them.

(c) Hostel system should be made compulsory in educational institutions as for as possible through this castism will get automatically eradicated.

### 4. Women Education :

Under the compulsory education scheme prime importance be given to women education and the same should not be neglected or discriminated at any level. Women should also be given some sort of technical training related to home management, home science and in self employing projects.

**5. Examination and Evaluation :**

Credit system of education should be followed instead of the persent annual system. Examinees must be assessed continuously by internal and external examiners following viva, interviews, etc. Number of credits for each academic year should be decided and students be given freedom to pass the credit, as may be convenient to them to stop failures or drop-outs & use of unfair means in the exams.

**6. Teachers Orientation Courses :**

In our present system there is no provision of training of teachers, while the fact is that the teachers are the backbone of our education system. Therefore first of all about 20 Lakh teachers of our country must be given a well organised orientation on the following lines :

(a) Training course for the teachers should be drafted by the learned and eminent educationists in the related field.

(b) Training camps or workshop of short tenures of two-weeks should be arranged at selected University Centres, through out the country.

(c) At least two thousand teachers should be given such training at each centre during one year. Then only basic principles of teaching could by well propagated and imbibed by the teachers of the country, as they are real torch bearers of a nation's culture and education.

**7. Discipline and Code of Conduct :**

A well disciplined youth in particular and people in general are the basis of a nation's progress and prosperity. Therefore strict discipline must be followed by all in all educational institutions. In every institution there must be committees for the proper enforcement of discipline and code of conduct.

(a) **Teachers** ; A definite code of conduct should also be there for teachers. They must not be allowed to do any other business including tuition other than the teaching. The disciplinarry, committee of the University/College should consist of teachers and a representative of students (by virtue of merit).

(b) **Students** : Educating youth in fact is the process of nursing the nation for the future. Therefore, in every educational institution a strict code of conduct and disciplinary rules must be enforced.

**8. Role of Guardians :**

It is noted with regret that the guardians, who have to support their wards financially for education at every level and are the nucleus of their family, have no role to play in our educational system To check the instances of indiscipline among students at school/college or university level, involvement of their guardians must be maintained at every level.

Guardians must be kept well informed, regularly of the progress and behaviour of their ward or the dependent.. It has been noted that often, even the most mischievous student starts behaving himself in the presence of his/her parents. Teachers cannot help in the complete development of the student without the proper and due involvement and co-operation of the guardians or the parents. And unless this is not practised the vedic concept of *Matriman Pitraman Acharyaman Pursho Ved* cannot be achieved. There must be a meeting of the authorities/teachers with the guardians of the students, at least quarterly.

**9. Indian Education Service Scheme :**

The Standard of education should be uniformly high in the whole country, and highly bright and brilliant young people should be encouraged to opt this profession. Therefore, a national competetion to recurit teachers for education service, through U.P.S.C. etc. should be conducted. It can be called "Indian Education Service (I.E.S.)." Selected candidates be given rigorous training of teaching methodology and they must be of high character and integrity.

**10. Delinking of Degrees f o.n Jobs :**

The concept that jobs be delinked from degrees is being debated, at various levels, for last many years. But somehow or the orher it could not be brought in practice. And perhaps this is not the sphere of the Universities this must be taken care by the various heads of the department of public service commissions who may decide that what should be the minimum qualification for any given job. It appears well intended that for a number of handicrafts related jobs or vocational courses like music, wcodwork or sclupturing there is no genuine need of a university degree. However, for varities of administrative, accounting, banking, research and educational jobs the University

degree is almost a must. It is also suggested tnat some sort of practically money earning technical training must be compulsorily imparted to the student at higher secondary level.

**11. Restructuring of Syllabi :**

Every institution must be free to develop its curriculum at every stage. Syllabi must be job and lije oriented.

**12. Higher Education :**

Those who seek admission to earn a University degree must compulsorily undertake social/village developments and extension works in the rural areas. Through this huge man power for various activites like the adult education programme can be easily obtained. This will be the best use of our national youth power, beside the youth will have a direct contact and experience of poverty and tottering conditions of rural areas.

**13. Education : National Integration and Character Building :**

There must be a compulsory curriculum for the students related to national integration and character building.

**14. Research : Problem Solving :**

The resarch topics being taken by the scholars in the Universities must have some sort of direct social and national relevance. The research projects must be problem solving type. Research should not be done merely to earn a degree but to solve various types of national and international problems. Each thesis should be related with any burning problem and its results must necessarily be helpful in solving the related problem.

**15. Use of Modern Techniques in Education :**

With the rapid progress of science and technology maximum use of radio, video, television, computer and satellites must be made in the field of education at every level.

**16. Education ; Financial Aspects :**

Education must be a subject of Central Govt. We ere aware of it that it is a very costly business. For that a special "Education-Cess" be imposed over every earning individual as a part of certain percentage of his earning. Besides various business organisations and trusts must be encouraged to provide or to collect funds for education.

## 17. Reservation in Education :

While there should be some reservation for the students belonging to backward class and tribes the formula should be made such that a free education could be made available to the students coming from the economically backward class. Those who have been benefited once through the policy of reservation should not be given benefits of reservation second time.

## 18. Equality in Educational Institution :

For the proper growth of democracy and social equality there should be uniformity of the School,/College/and Universities through out the nations. This is specifically at primary level where a variety of Public Schools and Convents cater the needs of some elites. This should be ended forthwith. To give a practical uniformity on this aspect the concept of Mohalla (block) Schools can be followed. This would include :

(a) A uniform standard of education.

(b) A standard uniform.

(c) These schools should be responsible for preserving and protecting their the environment of their neighbour hood.

(d) Every school in its area must act as a beacon.

## 19. Script :

The primary education must be given in the mother tongue of a child as opted by theit parents. All Indian languages must adopt 'Devnagri Script". The learning of Sanskrit must be made compulsary for every Indian

## 20. Education Period and Vacation :

A five day week in educational institution would prove a better proposition. And every day there should a work schedule of eight hours which shall include theory and practicals.

Credit system should be introduced in our educational curiculla. Thtis would automatically wipe out the need of two months vacation taking place at the end of each terminal examination.

**21. Adult education :**

Adult education programme be carried on vigorously as a national movement of public life. Community welfare programme should be included as a part of teaching.

---

मानव-कल्याण की ओर अग्रसर करती है तथा स्वार्थहीन तथा आत्मविजयी बनाकर विश्वात्मा की अनुभूति कराती है।

राजनीति को आध्यात्मिकता का अविभाज्य अंग मानने पर अनैतिकता से छुटकारा मिल सकता है। आध्यात्मिकता से पृथक् राजनीति मूल्यहीन होती है। अध्यात्मभावना बिना विलास एवं आधिपत्य की उद्दाम कामना की पूर्ति कभी हो हा नहीं सकती। धर्म और ईश्वर की कल्पना न होने से ही व्यक्ति, समाज और राष्ट्र परस्पर एक दूसरे से जाल-फरेब करते हैं। धर्म और ईश्वर पर विश्वास होने से प्राणिमात्र में ईश्वर का अस्तित्व दिखायी देता है। संपूर्ण प्राणी ईश्वर की संतान हैं।[2] फिर किससे विग्रह और किससे बैर? अध्यात्मवाद में ही "वसुधैव कुटुम्बकम्" का पाठ पढ़ाया जाता है। गाँधी जी के शब्दों में, "मैं यह नहीं मानता कि जीवन से अलग अध्यात्म का कोई अपना दूसरा क्षेत्र होता है, बल्कि मैं तो यह मानता हूँ कि हमारे दैनिक व्यवहारों और क्रिया-कलापों में ही अध्यात्म की अभिव्यक्ति होती है। इसलिए इससे हमारा आर्थिक, सामाजिक और राजनीतिक जीवन प्रभावित होता है।[3] गाँधी जी जीवन पर्यन्त इसी संसार में राजनीति के माध्यम से प्राणियों की सेवा करते हुए ईश्वरसाक्षात्कार का प्रयत्न करते रहे। उन्हीं के अनुसार, "ईश्वर साक्षात्कार ही मानव का अन्तिम लक्ष्य है। यह जनसेवा से ही संभव है। मैं मानवता से अलग ईश्वर की कल्पना नहीं कर सकता।"[4] गीता में भो समाज की सेवा को ईश्वर की सेवा माना गया है क्योंकि प्रत्येक मानव में ईश्वर विद्यमान है।

राजनीति को सम्प्रदाय-निरपेक्ष होना चाहिए, धर्म-निरपेक्ष नहीं। धर्म-निरपेक्षता वैसे ही निरर्थक है जैसे ताप-रहित अग्नि। गाँधी जी के अनुसार, "धर्म-रहित राजनीति कोई राजनीति नहीं है। धर्म-रहित राजनीति एक मौत का फन्दा है क्योंकि वह आत्मा का हनन करती है। जबसे मुझे सार्वजनिक जीवन का ज्ञान है, प्रत्येक शब्द जो मेरे मुँह से निकला है, प्रत्येक कार्य जो मैंने किया है, सबसे पीछे एक धार्मिक चेतना और धार्मिक उद्देश्य रहा है। जो यह कहते हैं कि धर्म से राजनीति का कोई सम्बन्ध नहीं है वे धर्म का अर्थ नहीं जानते।"[5] धर्म-निरपेक्षता के कारण ही आज राजनीति में अनैतिकता का समावेश हुआ है तथा भौतिक भोग-विलास को मुख्य स्थान प्राप्त हुआ है। भौतिक विचारधारा भोगों की प्राप्ति को ही जीवन का एकमात्र लक्ष्य समझती है। भारतीय राजनीति का व्यावर्तक गुण आध्यात्मिकता ही हो सकती है; आध्यात्मिकता के आधार पर अवलंबित राजनीति ही देश के उत्थान एवं प्रगति में हितकर हो सकती है। स्वामी विवेकानन्द ने इसी बात को ध्यान में रखकर एक बार कहा था कि भौतिकता पश्चिम का व्यावर्तक गुण है, परन्तु जहाँ तक भारत का प्रश्न है, उसका व्यावर्तक गुण आध्यात्मिक ही हो सकता है। हिन्दू

दर्शन में जीवन के व्यावहारिक पक्ष को ध्यान में रखते हुए पुरुषार्थ को चार भागों में विभक्त किया गया है—(१) धर्म, (२) अर्थ, (३) काम एवं (४) मोक्ष। इनको प्राप्त करना ही प्रत्येक मानवमात्र का परम कर्त्तव्य होना चाहिए। इनको जीवन के चार महान् उपादेय मूल्य भी कहते हैं। भारतीय दर्शन के अनुसार मानवजीवन की सफलता एवं सार्थकता इसमें ही है कि मनुष्य अपने जीवन में कहाँ तक इन लक्ष्यों को प्राप्त कर सकता है। कुछ आलोचक कह सकते हैं कि धर्म और मोक्ष का मानवजीवन में कोई महत्त्व नहीं है। उनके अनुसार महत्त्व तो अर्थ और काम का है; ये ही मानवजीवन के उद्देश्य हैं। किन्तु यदि हम इस समस्या पर गंभीरता से विचार करें तो पता चलेगा कि इसी को केवल जीवन का उद्देश्य मान लेने से ही राजनीति में आज उन्हीं मूल्यों को स्थान प्राप्त है जिनके सहारे सत्ता में किसी प्रकार पहुँचा जा सके।

यदि हम धर्म तथा मोक्ष जैसे उच्चमूल्यों को महत्त्व नहीं देंगे तो समाज में अनैतिकता का समावेश होता रहेगा। विवेकानन्द जी का कथन है कि वही समाज महान् है जिसमें उच्चतम सत्यों को व्यवहार में लाया जा सके। यदि कोई समाज इन उच्चतम मूल्यों के पालन में असमर्थ है तो हमारा कर्त्तव्य है कि हम उसे यथाशीघ्र इस योग्य बनायें।[6] यह उच्चतम मूल्य मानवजीवन का उच्चतम सत्य है और यही मूल्य किसी समाज को नैतिक एवं महान् बनाने में समर्थ है। कुछ विचारकों का कथन यह है कि राजनीति में या किसी समाज में धर्म के बिना भी नैतिकता का समावेश हो सकता है। परन्तु उनका यह कथन उपयुक्त प्रतीत नहीं होता। यदि धर्म के बिना भी नैतिकता संभव होती तो भारतीय राजनीति एवं समाज में भ्रष्टाचार का इस तरह आगमन नहीं होता। डॉ० राधाकृष्णन के निम्नलिखित वाक्य इस बात की पुष्टि करते हैं कि धर्म के द्वारा ही जीवन नैतिक बनता है। उन्हीं के शब्दों में, "धार्मिक आश्वासन के बिना नैतिक जीवन का कोई अर्थ नहीं है और नैतिक संघर्ष प्रेरणाहीन है।" मानवीय जीवन के जिस चित्र को मानवतावाद अधूरा प्रस्तुत करता है, धर्म उसी चित्र को पूर्णता प्रदान करता है। जनकल्याण के जिस आदर्श से मानवतावाद अनुप्राणित है वह सार्थक तभी हो सकता है, जब हम मानव में विद्यमान आध्यात्मिक आकांक्षाओं को स्वीकार करें और उनकी अभिव्यक्ति के लिए निष्ठा से प्रयत्नशील हों।

धर्म से ओत-प्रोत राजनीति का उद्देश्य है मनुष्य को दासता, जड़िमा, मोह, कुसंस्कार और परमुखापेक्षिता से बचाना, मनुष्य को क्षुद्र, स्वार्थ और अहमिका दुनिया से ऊपर उठाकर, सत्य, न्याय और औदार्य की दुनिया में ले जाना एवं मनुष्य द्वारा मनुष्य के शोषण को हटाकर परस्पर सहयोगिता के पवित्र बंधन में बाँधना। आध्यात्मिक सिद्धान्त भौतिक जगत् के मूल्यों का

आध्यात्मीकरण करने का प्रयास करता है। निम्नमूल्यों में मानवजीवन के उच्चमूल्यों को जोड़कर समग्र मानव का निर्माण करना चाहता है।

धर्म-विहीन राजनीति में विद्वानों के भी मुँह बंद हो जाते हैं। शुक्राचार्य के पुत्र शण्डामर्क जैसे योग्य विद्वान् भी हिरण्यकशिपु जैसों को ही ईश्वर बतलाने लगते हैं। वे किसी अयोग्य शासकों को भी 'त्वमर्कस्त्वं सोमः' (शिवमहिम्नः) करने लगते हैं। उच्छृङ्खल शासकों की इच्छा ही कानून बन जाती है। अतः राजनीति को धर्म-विहीन नहीं अपितु धर्मनियंत्रित होना चाहिए। यही बृहदारण्यकोपनिषद् के अनुसार धर्मनियंत्रित राजतंत्र का सिद्धान्त है।[7] व्यक्ति, समाज, राष्ट्र तथा विश्व को लौकिक-पारलौकिक विनाश से बचाना, उनको अभ्युदय, निःश्रेयस प्राप्ति से वञ्चित होने से बचाना भारतीय राजनीति का मूल-मंत्र है। धर्मनियंत्रित राजनैतिक व्यक्ति सर्वभूतों के हित के लिए कर्म करता है, लोकमङ्गल ही उसका ध्येय होता है, स्वार्थपूर्ण इच्छाओं के जाल से मुक्त हो जाता है, परिणाम की ओर से विरक्त होकर कर्म करता है।[8] नैतिक आचरण से एक क्षण के लिए भी मुक्त नहीं हो सकता।

धर्म की नींव पर खड़ा राजनीति का प्रासाद अनैतिक कर्मों के गर्त में गिरने से बचाता है तथा उत्तरदायित्व एवं आत्मश्रेष्ठता के भाव को जगाता है। यही विश्वशान्ति का सुदृढ़ आधार है।

**टिप्पणियाँ—**

१. यंग इण्डिया (११.९.२४)।
२. अमृतस्य पुत्राः (श्वेता. उ० २:५)।
३. यंग इण्डिया (३.९.१९२५)।
४. हरिजन (२९.८.१९३६)
५. माई एक्सपेरिमेण्ट्स विद् ट्रूथ, भाग २, पृ० ५९१.
६. कम्पलीट वर्क्स आफ विवेकानन्द, अद्वैत आश्रम, अल्मोड़ा
   २९०३२, पृ० ८५, १९५५.
७. क्षत्रस्य क्षत्रम् (बृहदा० १:४.१४)
८. भगवद्गीता २:४७

---

# उद्गीथ

( गतांक से आगे )

**आचार्य रामप्रसाद वेदालंकार**
उप-कुलपति

**रसों का रस—**

ओमित्येतटक्षरमुद्गीथमुपासीतोमिति–ह्युद्गायति तस्योपव्याख्यानम् ॥ छा० १।१।१। एषां भूतानां पृथिवी रसः पृथिव्या आपो रसोऽपामोषधयो रस औषधीनां पुरुषो रसः पुरुषस्य वाग्रसो वाच ऋृग्रस ऋृचः साम रसः साम्न उद्गीथो रसः ॥छा० १.१.२ ।

[29]"ओ३म्" यह अक्षर [30]"उद्गीथ" है, उसकी उपासना करनी चाहिए। उद्गाता "ओ३म्" ही का उच्चस्वर से गान करता है। उसी की व्याख्या की जाती है। इन समस्त आकाश आदि भूतों का रस पृथिवी है।

पृथिवी का रस जल, जल का रस औषधियाँ हैं। औषधियों का रस पुरुष है, पुरुष का रस वाक् है, वाक् का रस ऋृक् है, ऋक् का रस साम है और साम का रस उद्गीथ है एवं यह जो अष्टम उद्गीथ है, वह रसों का रस है, परम है, परार्ध्य है।"

[31]'रस' शब्द "रस आस्वादने" धातु से घ प्रत्यय करने पर निष्पन्न होता है। रस शब्द अनेकार्थक है। सामान्यतः वृक्षों से निकलने वाला एक प्रकार का सार तत्व, रस कहाता है। तरल पदार्थ, जल, अर्थ, मदिरा, आसव, स्वाद, रुचि, मनोज्ञता, भाव, भावना, साहित्य के क्षेत्र में श्रृंगार, हास्य, करुण, रौद्र, वीर, आदि रस होते हैं।

प्रस्तुत प्रकरण में शंकराचार्य ने "रस" शब्द से आश्रयकारण परिणाम अर्थों को ग्रहण किया है। वे कहते हैं कि सब चराचर भूतों का रस पृथिवी को इस कारण कहा गया है क्योंकि पृथिवी ही सबकी गति, अन्तिम प्राप्तव्य स्थान या अवष्टंभ है। पृथिवी के रस जल हैं, अतः जलों में ही पृथिवी ओत-प्रोत रहती है। जलों का रस औषधियाँ हैं, क्योंकि औषधियाँ, जलों का ही परिणाम हैं। औषधियों का पुरुष रस है क्योंकि पुरुष अन्न का परिणाम है। उस पुरुष का रस वाक् है, क्योंकि पुरुष के सब अवयवों में वाक् ही सबसे अधिक सोखती

है। उस वाक् का ऋक्, ऋक् का साम और साम का उद्गीथ या ओंकार सारतर होने से रस है तथा सारवतर है।

[32]मैक्समूलर अपने छान्दोग्योपनिषद् के अनुवाद में रस शब्द पर टिप्पणी लिखते हुए कहते हैं कि रस को यहाँ विभिन्न रूपों से व्याख्यात किया गया है, जैसे–उद्भवस्थान, आधार, परिणाम, कारण और कार्य। वे कहते हैं कि मूल रूप से रस का अर्थ वृक्षों का रस है। यह वृक्षरस वृक्षों से क्षरित हुआ रस भी अभिप्रेत हो सकता है और वह रस भी जो कि वृक्ष को शक्ति और जीवन देता है। प्रथम दशा में यह कार्य के अर्थ को देने लगा और दूसरी दशा में कारण के अर्थ को। उक्त प्रसंग में कहीं एक अर्थ है, कहीं दूसरा। पृथिवी सब भूतों का रस (आधार) है, पृथिवी पर जल रस (व्याप्य) हैं, जलों की औषधियाँ रस (कार्य) हैं, औषधियों का पुरुष रस (कार्य) हैं, पुरुष की वाणी, वाणी का ऋक्, ऋक् का साम और साम का उद्गीथ रस (सारतम) है।

वस्तुतः प्रस्तुत प्रसंग में रस शब्द का अर्थ तो सर्वत्र एक ही है "सार"। परन्तु प्रत्येक वस्तु को रस या सार कहा गया है भिन्न-भिन्न कारणों से। भूतों का रस पृथिवी है। भूतों से यहाँ चराचर भूत अर्थ भी ले सकते हैं और आकाशादि पंचभूत भी। चराचर भूतों में पार्थिव अंश प्रधान तथा प्रत्यक्षगोचर होने से इनका रस पृथिवी ही है।

आकाश आदि पांच भूतों का रस भी पृथिवी है, इसका तात्पर्य यह है कि आकाश, वायु, तेज और जल–इन चारों महाभूतों के शब्द, स्पर्श, रूप और रस जो गुण हैं और पृथिवी का जो अपना गुण–गन्ध है– इन सभी गुणों का निधान वेदान्त और सांख्य के अनुसार केवल पृथिवी ही है। जलों में चार, तेजस् में तीन, वायु में दो तथा आकाश में एक ही गुण रहता है।

पृथिवी का रस जल है, क्योंकि जब पृथिवी को खोदते हैं तो जल निकल आता है और सूर्य की रश्मियाँ भी इस पृथिवी के साररूप जल को खींचकर पुनः इस पर बरसा देती हैं। वैसे भी पृथिवी अपने अस्तित्व में नहीं रह सकती, यदि उनके अवयव जलों से सम्पृक्त न रहें। इस कारण भी पृथिवी का रस जल है।

जलों का रस औषधियाँ हैं। औषधियों से अभिप्राय यहाँ अन्नादि खाद्य-पदार्थ हैं। इस अन्न का जीवन जल है, इसी से इनकी उत्पत्ति, पुष्टि एवं वृद्धि होती है। साथ ही यह भी कहा जा सकता है कि जलों ने मानों अपनी पूरी शक्ति लगाकर जो उत्तम वस्तु तैयार की है वह औषधियाँ ही हैं। अतः जलों का रस औषधियाँ हैं।

औषधियों का रस पुरुष[33] है, क्योंकि औषधियाँ अर्थात् जलादि खाद्य-

पदार्थों से वीर्य और वीर्य से पुरुष की उत्पत्ति होती है। औषधियों के कारण से ही यह शरीर उत्पन्न होता, पुष्ट रहता और गतिमान होता है। औषधियों ने जिस सर्वोत्तम वस्तु की सृष्टि की है, वह पुरुष ही है।

पुरुष का रस वाक् है। वाक् ही भूषण है। यदि पुरुष जन्म पाकर भी वाग्रूप रस से वंचित रहता है तो उसका कोई महत्व नहीं, क्योंकि वाणी से ही मनुष्य के समस्त व्यवहार सम्पन्न होते हैं। अन्य भी कहा है—[34] "वागेवास्य ज्योतिर्भवति।"

वाणी का रस ऋक् है। वाणी शिव-अशिव दोनों प्रकार की हो सकती है। उनमें शिववाणी ही उपादेय है। शिववाणी में भी ऋक् सारभूत है क्योंकि ऋक् समस्त शिववाणियों की पराकाष्ठा है। अतएव वैदिक स्तोता कहता है-[35] "ऋचं वाचं प्रपद्ये।"

ऋक् का भी रस है साम। साम संगीतमय है।[36] पादबद्ध मन्त्रों को ऋक् कहते हैं, और जब ऋचाओं को पद्धतिविशेष से गाया जाता है तब वह साम कहलाता है। इसी भाव को छान्दोग्योपनिषद् में यों कहा गया है[37] "ऋच्यध्यूढं साम गीयते"।

इस साम का भी सार है उद्‌गीथ[38] अर्थात् प्रणव या ओंकार। सम्पूर्ण साम संगीत का मुख्य तत्व है ओंकार। उपनिषद् के शब्दों में यह वह दिव्य रस है जिसके समकक्ष कोई नहीं, यही परम है, उत्कृष्ट है और अन्तिम है। इसी के सम्बन्ध में कहा गया है—

[39]"रसो वै सः, रसः ह्येवायं लब्ध्वानन्दी भवति।"

इस ओ३म् पदवाच्य परम रस उद्‌गीथ की प्राप्ति में ही सब वेदों का मुख्य तात्पर्य है। अतएव कठोपनिषद् में कहा भी गया है—

"[40]सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति तपांसि सर्वाणि च यद् वदन्ति।
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीम्योमित्येतत्॥"

इसी के सम्बन्ध में यजुर्वेद कहता है—"[41] ओ३म् क्रतोस्मर।" "[42]ओ३म् खं ब्रह्म।", "[43]ओ३म् प्रतिष्ठा।"

हे क्रतो! तू ओ३म् का स्मरण कर, वह आकाश के समान व्यापक है, महान् है, उसी में तू प्रतिष्ठित हो।

अब यह विचारणीय है कि वह ऋक् क्या है ? साम क्या है ? और उद्गीथ क्या है ? इसका उत्तर उपनिषद्कार ने देते हुए कहा है—वाक् ऋक् है, प्राण साम है तथा "ओ३म्" यह अक्षर उद्गीथ है। यह जो वाक् और प्राण तथा ऋक् और साम है, यह परस्पर मिथुन है, जोड़ा है।

"वागेव ऋक्, प्राणः साम, ओमित्येतदक्षरम् उद्गीथः। तद्वा एतन्मिथुनं यद् वाक् च प्राणश्च ऋक् च साम च।।"

शंकराचार्य लिखते हैं कि वाक् और प्राण क्रमशः ऋक् और साम के कारणभूत हैं इसलिए वाक् ही ऋक् है और प्राण ही साम है। क्रमशः ऋक् और साम के कारणरूप वाक् और प्राण में सम्पूर्ण ऋक् और सम्पूर्क साम का अन्तर्भाव हो जाता है तथा सम्पूर्ण ऋक् और सम्पूर्ण साम का अन्तर्भाव होने पर ऋक् और साम से सिद्ध होने वाले सम्पूर्ण कर्मों का अन्तर्भाव हो जाता है और उनका अन्तर्भाव होने पर जिन कामनाओं से वे कार्य किये जाते हैं, वे समस्त कामनाएँ उनके अन्तर्भूत हो जाती हैं।

शंकर आगे लिखते हैं कि यहाँ जो ऋक् और साम के कारणभूत वाक् और प्राण हैं वे मिथुन हैं। "ऋक् साम च"–इसमें ऋक् और साम के कारणभूत (वाक् और प्राण) ही ऋक् और साम शब्द से कहे गये हैं। ऋक् और साम स्वतन्त्रता से मिथुन नहीं हैं, नहीं तो वाक् और प्राण यह एक मिथुन और ऋक् और साम, यह दूसरा मिथुन–इस प्रकार दो मिथुन हो जाते और ऐसा होने पर "तद्वा एतन्मिथुनम्" यह एकवचनान्त निर्देश असंगत हो जाता। अतः ऋक् और प्राण के कारणभूत वाक् और प्राण ही मिथुन हैं, परन्तु वस्तुतः यह युक्तिसंगत प्रतीत नहीं होता। वाक्यरचना के अनुसार "मिथुनम्" का सम्बन्ध दोनों के साथ है। "वाक् और प्राण" तथा "ऋक् और साम"। वाक् और प्राण से क्रमशः ऋक् और साम की उत्पत्ति होती है तथा ये दोनों मिथुन "ओ३म्" इस अक्षर में संसृष्ट हो जाते हैं, जैसा कि निम्न चित्र से स्पष्ट है :—




लोक में जब जोड़ा मिलता है—तब दोनों एक-दूसरे की कामनाओं को पूर्ण करते हैं, वैसे ही ऋक् और साम तथा वाक् और प्राणरूप मिथुन के मिलने से दोनों संतृप्त होकर ओंकाररूपी उद्गीथ का गान करते हैं। ओ३म् में वाणी की उत्पत्ति का मुख में सर्वप्रथम स्थान कण्ठ है और सबसे अन्तिम होंठ। ओम्

'अ+उ+म्' है। इनमें अ का उच्चारण कण्ठ से होता है और मुख को खुला रखने से उच्चारण होता है। उ सारे मुख को वायु से पूर्ण करता हुआ और होठों को संकुचित करता हुआ उच्चरित होता है, उसके अनन्तर म् उच्चरित होते समय होठों को बिलकुल बन्द कर देता है, अर्थात् ओम् वाणी के सब स्थानों को व्याप्त कर उच्चरित होता है। अतएव यह वाणी सब स्थानों में व्यापने वाला अव्यय सर्वव्यापक परमात्मा का नाम होने के अधिक योग्य है। और जब यह ऊँचे स्वर से उच्चारण किया जाता है तो प्राण और वाणी दोनों का इसमें मेल हो जाता है क्योंकि स्वर प्राण का रूप है। जो यह जानकर कि यह जोड़ा ओम् से मिलता है, ओम् की उपासना करता है, वह अन्यों की कामनाओं को पूर्ण करने वाला हो जाता है, क्योंकि कामनापूर्ति करने वाले मिथुन का रहस्य उसने जान लिया है।

ओम् यह अक्षर अनुज्ञा–अनुमति (Permission) में भी प्रयुक्त होता है। जब किसी बात की कोई अनुमति देता है तब वह "ओम्" (हां) ऐसा कहता है। सो यह जो ओम कहना–अनुज्ञा देना है, यह समृद्धि है–समृद्धि का सूचक है क्योंकि जो समृद्ध है, धर्म, विद्या, धन-अन्न आदि से औरों से बढ़ा हुआ है वही अनुज्ञा दे सकता है। इस प्रकार यह ओम् की महिमा है। जो इस रहस्य को जानकर इसकी इस प्रकार उपासना करता है वह अन्यों की कामनाओं को समृद्ध (फलवती) करने वाला हो जाता है।

उस 'ओम्' अक्षर से ही यह त्रयी-ऋग्यजुसामरूप विद्याप्रवृत्ति होती है। सोमयोग में ओम् यह कहकर अध्वर्यु[44] आश्रावण करता है। ओम् यह कहकर होता स्तुति करता है। ओम् यह कहकर उद्गाता उद्गान करता है। ये सब क्रियायें इसी अविनाशी ओम् की उपचिति (उपासना)के लिए होती हैं और वे भी इसी महिमा से और रस से अर्थात् उस परमेश्वर की महिमा के वशीभूत होकर उस ब्रह्मानन्दरूपरस से मोहित होकर मनुष्य उसकी उपासना करते हैं।

अन्त में उपनिषत्कार कहते हैं कि इस ओम् अक्षर के आश्रय से दोनों ही प्रकार के लोग कार्य करते हैं, प्रथम वे जो इस ओम् अक्षर की उपर्युक्त महिमा को जानते हैं और दूसरे वे जो केवल कर्म (विधि-विधान) को ही जानते हैं, ओम् अक्षर के यथार्थ स्वरूप को नहीं जानते। कर्म करते हैं पर विद्या-अविद्या में बड़ा अन्तर है। जो विद्या से अर्थात् ओंकार की उक्त महिमा को जानता हुआ श्रद्धापूर्वक योगयुक्त होकर कर्म करता है, उसका कर्मानुष्ठान बलवत्तर–अधिक फल देने वाला होता है। यही उस अविनाशी ओम् का व्याख्यान है।

---

२९—द सैक्रेड बुक्स आव द ईस्ट, द उपनिषदाज पार्ट–१, पृष्ठ १।।

३०—अक्षर मीन्स बोथ स्लेबल एण्ड इम्पेरिशेबल, ब्राह्मन् (वही पार्ट–१)।

३१—"पुंसि संज्ञायां घः प्रायेण ।।" पा० ३.३.११८ ।। अथवा रस्–सचाद्यच्" से रसशब्द निष्पन्न होता है ।

३२—द संक्रेड बुक्स आव द ईस्ट–द उपनिषदाज पार्ट–१, पृ०–१ ।

३३—वृष्टेरन्नं ततः प्रजाः ।। मनु० ३.७६ ।। मैत्र्युप० ६.३७ ।

३४—बृहदा० ४.३५ ।।

३५—यजु० ३६.१ ।।

३६—"ऋग्यत्रार्थवशेन पादव्यवस्था ।।" जै० सू० २.१.३५ ।। "गीतिषु सामाख्या ।।" वही २.१.३६ ।।

३७—छां० १.६.१ ।।

३८—य उद्गीथः स प्रणवो यः प्रणवः स उद्गीथः । छां० १.५.५ ।।

३९—तै० ३० ।। २.६.१ ।।

४०—कठ० १.२.१५ ।।

४१—यजु० ४०.१५ ।।

४२—वही–४०.१७ ।।

४३—वही–२.१३ ।।

४४—यहाँ आश्रावयति, शंसक्ति, (धू) उद्गायति—ये यज्ञ के पारिभाषिक शब्द हैं । यज्ञ में अध्वर्य अग्नीध्र को "ओम् आश्रावय" यह कहकर "अस्तु श्रौषट् कहने के लिए प्रेरणा करता है, यह आश्रावयति से अभिप्राय है । होता जो स्तुति से शास्त्र ऋक् समूह पढ़ता है, यह 'शंसति' से तात्पर्य है और उद्गाता जो साममन्त्र गाता है, यह "उद्गायति" से अभिप्राय है ।"

---

# गीता सुगीता कर्त्तव्या

**प्रो० मनुदेव बन्धु**, एम. ए.
(संस्कृत + वेद + हिन्दी) व्याकरणाचार्य
प्राध्यापक, वेद विभाग

इह सकलकलाकलापकलितस्य भारतवर्षस्य पवित्रतमे भूभागे धर्मक्षेत्रे कुरुक्षेत्रे पुरुषोत्तमेन भगवता श्रीकृष्णेन प्रणीता गीता कस्य श्रेयसे प्रेयसे न भवति। धर्माचरणप्रवीणैः धर्मतत्त्ववेदिभिः, गम्भीर-चिन्तन-शीलैस्तत्त्वदर्शिभिः, सततकर्मशीलैः कर्मयोगिभिः प्राणिशास्त्रप्रवीणैः विपश्चिद्भिः, शास्त्रज्ञैर्मनीषिभिश्च समादृतेयंगीता सर्वलोकेषु समस्तशास्त्रेषु च श्रेष्ठा प्रेष्ठा वन्दनीया पूजनीया च शोभतेतमाम्।

पुण्यक्षेत्रे कुरुक्षेत्रे युद्धाय सज्जीभूय समुपस्थितयोः कौरवपाण्डवयोः सेनयोरुभयोरन्तराले किंकर्त्तव्यताविमूढस्य कर्त्तव्यपथभ्रान्तस्य व्यामोहाकुलितान्तःकरणस्य कुन्तीपुत्रस्यार्जुनस्य ज्ञानालोकेन मोहान्धकारं निरस्य सन्मार्गप्रवृत्तये वेदोपनिषदां सरहस्यं सारमादाय साक्षाद् भगवतैवोपदिष्टमिदमध्यात्मसाधकं गीताज्ञानामृतम्। इदं हि ज्ञानामृतम् शोकानलसंतप्तानां सुखशान्तिकरम्, व्यामोहरोगस्य महौषधम्, कर्त्तव्यमार्गात्परिभ्रान्तानां सन्मार्गम्, मोहितान्तःकरणानामुद्बोधनम्। संसारसागरनिमग्नानां संतितीर्षूणां सन्तरणसेतुश्चास्ति। सर्वजनसुखाय सर्वजनहिताय च प्रतिपादितेयं भारतामृतसर्वस्वं गीता भगवता। उक्तं च यथा—

"सर्वोपनिषदो गावो दोग्धा गोपालनन्दनः।
पार्थो वत्सः सुधीभोक्ता दुग्धं गीतामृतं महत्॥"

अस्मिन् महामोहमये जगति मोहार्णवे परिपतितानां समुद्विग्नानां जनानां सन्तापहारकत्वमुक्तं गीतायाः। दुःखमयं हि जगत्। दुःखनिवृत्तिश्च लक्ष्यम्। अध्यात्मशास्त्रचिन्तनेन च दुःखनिवृत्तिर्भवति। गीतायामध्यात्मशास्त्रविवेचनं सम्यक्तयोपलभ्यते। तच्चाध्यात्मशास्त्रं शोकसंतप्तान् जनान् शिक्षयति च सद्विवेकान्। अतएव अध्यात्मतत्त्वप्रतिपादिकायाः सर्वज्ञानमय्याः गीतायाः श्रवणं मननमध्ययनं चावश्यं करणीयमिति।

लोके हि प्रवृत्तिः निवृत्तिश्चेति द्वौ मार्गावुक्तौ । तत्र निवृत्तिमार्गप्रतिपादनं गीतायाः लक्ष्यमिति शङ्कराचार्यस्य मतम् । श्रीरामानुजस्य मतेन गीता भक्ति-मार्गं निर्दिशति । श्रीतिलकमहोदयानां मतमस्ति यद्गीतायाः लक्ष्यं प्रवृत्तिमार्गस्य कर्मयोगस्य प्रतिपादनमस्ति । वस्तुतस्तु गीतायां भक्ति-ज्ञान-कर्म-ध्यान-संन्यासा-दीनां सर्वेषां मार्गाणां समन्वयात्मकं विवेचनं विद्यते ।

गीतायां परब्रह्मणि परमात्मनि तादात्म्यैकत्वानुभवनं ज्ञानमुक्तम् । फले-ष्वनासक्तः सन् स्वकर्माचरणं "कर्मयोग" उच्यते । कर्मफलस्य परित्यागपूर्वकं निष्कामभावेन स्वकर्मानुष्ठानं श्रेयस्करमुक्तम् ।

गीतायां भक्तियोगस्य सर्वयोगेषु श्रेष्ठत्वमुक्तम् । किन्तु गीतायाः भक्तिः भिन्ना सर्वाभ्यो भक्तिभ्यः । अत्र च परमात्मनः प्रसादनार्थ "सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज" इति गीतोक्त्यनुसारेण सर्वान् धर्मान् सर्वाणिकर्मफलानि च परित्यज्य सर्वेषां कर्मणां परमगुरौ परमेश्वरे समर्पणं शरणागतिप्राप्तिश्च परमा-भक्तिरुच्यते ।

एवं च यमनियमादिभिः पावनीभूतस्य चित्तस्य परमात्मनः सेवायां समर्पणं ध्यानयोग उच्यते । अत्र च 'संन्यास' शब्दार्थः कर्मफलस्य परित्यागोऽस्ति । एवं च समस्तकर्मफलानि संन्यस्य स्वीयं कर्तृत्वाभिमानं परित्यज्य अनन्येन ध्यानेन ध्यायन्तः परमा भक्त्योपेताः "शुनि चैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः" इति भक्तिमार्गसाधकस्य समत्वयोगस्य शरणागतितः परमं पदं लभन्ते मानवाः । यथोक्तम्—

"ये तु सर्वाणि कर्माणि मयि संन्यस्य मत्पराः ।
अनन्येनैव योगेन मां ध्यायन्त उपासते ।।

तेषामहं समुद्धर्ता मृत्युसंसारसागरात् ।
भवामि न चिराद् पार्थ मय्यावेशितचेतसाम् ।।

एवं च निष्कामकर्मयोगस्य महत्त्वं निर्दिशन्ती, भक्तिपीयूषस्य धारां प्रवाह-यन्ती, कर्त्तव्यमार्गमुपदिशन्ती, जीवनसन्देशदात्री चेयं गीता सामाजिकाचार-विचारमपि निर्दिशति । समाजस्य लोकस्य सुखकराणि कल्याणकराणि क्षेमक-राणि च कर्त्तव्यानि कर्माणि चोपदिशन्त्या तया चातुर्वर्ण्यस्य पृथक्–पृथक् कर्माणि निर्दिष्टानि । यथा चोक्तं गीतायाम्—

"चातुर्वर्ण्यं मया सृष्टं गुणकर्मविभागशः ।
तेषां तु नामानि कर्माणि च पृथक्-पृथक् ।।

एवं च सर्वेषां शास्त्राणां सारभूता, नवनीतकल्पा, रसदा, सुखदा, कर्त्तव्य-पथप्रदर्शिका, स्वल्पकलेवरापि सुगीता गीता, "सर्वशास्त्रमयी" प्रतिपादिता। अतएव सर्वाणि शास्त्राण्यतिशेते गीता। अस्याः सम्यगध्ययने श्रवणे मनने च कृतेऽन्यशास्त्राणामध्ययन श्रवणमननादिकस्यावश्यकता नास्ति।

—गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय
हरिद्वार

---

# पुस्तक समीक्षा

पुस्तक का नाम—**भारतीय धर्म एवं संस्कृति**

लेखक —**बुद्धप्रकाश, पी–एच०डी०, डी०लिट्०,डीन भारतीय विद्या संकाय और सामाजिक विद्या संकाय कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, कुरुक्षेत्र**

प्रकाशक —**मीनाक्षी प्रकाशन, मेरठ**

पृष्ठ —**३०१**

मूल्य —**२० रुपये**

जब से मानव-सभ्यता का विकास हुआ है तब से अब तक धर्म का स्वरूप गम्भीर विवाद का विषय बना हुआ है। किसी ने धृतिक्षमा दस अस्तेय आदि दस लक्षणों को धर्म में संगृहीत किया है, किसी ने अहिंसा को परम धर्म उद्घोषित किया, किसी ने श्रुति और स्मृति प्रतिपादित आचार संहिता को धर्म का मूल स्वीकार किया तथा किसी ने अखिल धर्म का मूल वेद को ही माना है, और जब इतने से भी काम न चला तब "धर्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायाम्" यह कर मूक हो गये।

धर्म के साथ संस्कृति का गहन सम्बन्ध है। मनुष्य धर्म से जिन सिद्धान्तों का बोध प्राप्त करता है, उनके अनुसार ही कर्म करता है। इन्हीं कर्मों से संस्कृति का जन्म होता है।

डा० बुद्धप्रकाश ने धर्म की इस उलझनभरी स्थिति को देखते हुए प्रस्तुत पुस्तक में धर्म और संस्कृति का सर्वाङ्गीण विवेचन किया है। इसमें धर्म के संदर्भ में संस्कृति को एवं संस्कृति के सन्दर्भ में धर्म को देखने का प्रयास किया गया है। इस ग्रन्थ में धर्म एवं संस्कृति का मूलस्वरूप, मूल्य, मान्यता एवं आदर्शों की चर्चा के साथ दोनों के व्यावहारिक पक्ष और प्रयोगात्मक पक्ष पर भी विचार किया गया है। सामाजिक एवं सांस्कृतिक पृष्ठभूमि में धर्म का क्या महत्त्व है, इसको प्रतिपादित करने का यथाशक्ति प्रयत्न किया गया है।

भारतीय धर्म के विषय में पाश्चात्य देशों में आजकल अनेक भ्रान्त-धारणाएँ फैली हुई हैं। उनका विचार है कि भारतीय धर्म एवं संस्कृति इहलोक की अपेक्षा परलोक को, भौतिकता की अपेक्षा आध्यात्मिकता को तथा क्रियात्मकता की अपेक्षा चिन्तन को प्राथमिकता और गौरव देता है। वे यह भी विश्वास करते हैं कि भारत का धर्म देह की अपेक्षा प्रत्यक् चैतन्य को, प्रत्यक्ष के अतिरिक्त परोक्ष को, जगत् की अपेक्षा ब्रह्म को, लौकिक समृद्धि के स्थान पर मोक्ष को तथा ऐहिक अभ्युदय के स्थान पर आध्यात्मिक निःश्रेयस के विकास को प्रतिपादित करता है।

प्रस्तुत पुस्तक के अध्ययन से पाठक धर्म की उक्त परिभाषा के विषय में स्वयं ही निर्णय कर सकेंगे कि उसमें कितना सत्य है। आरम्भ से ही भारतीय धर्म एवं संस्कृति में लोकमंगल और कर्मप्रधानता रही है। इसकी दृष्टि सदैव समाज और मनुष्य पर केन्द्रित रही है। समाज और व्यक्ति को दृष्टि में रखकर ही यहाँ की आचारसंहिताओं और नीतिशास्त्रों का विपुलकाय साहित्य निर्मित हुआ है। जो लोग यह समझते हैं कि भारतीय मनीषी केवल आत्मा-परमात्मा, माया एवं ब्रह्म, त्याग, तपस्या, संन्यास और अपरिग्रह तक ही सीमित हैं, वे लोग सत्य से बहुत दूर हैं। भारतीय सत्साहित्य से उनका स्पर्श तक भी नहीं हुआ है। इस संस्कृति में आध्यात्मिकता और भौतिकता में कभी भेद नहीं रहा। कर्म करो किन्तु त्यागभाव से, भोग करो किन्तु निर्लिप्त रहकर—यही भावना भारतीय धर्म और संस्कृति के मूल में सदा रही है। इस संस्कृति ने सदैव जगत् और जीवन के सत्य को समझकर उनके विविध पक्षों का समन्वय करने का प्रयास किया है। इसका लक्ष्य लौकिक जीवन के साथ पारलौकिक जीवन को भी सुखी और समृद्ध बनाने का रहा है। "इहचेदवेदीदथ सत्यमस्ति, न चेदवेदीन्महती विनष्टिः" यह है स्पष्टोक्ति भारतीय धर्मशास्त्र की। इसकी मान्यताएँ वायवीय धरातल पर नहीं बल्कि इसने संसार को आनन्द का स्थान, कर्मभूमि तथा भावी निर्माण की योजना का स्थल माना है। इसकी मनोवृत्ति वैज्ञानिक परीक्षणात्मक तथा मानववादी रही है। इसमें ज्ञान के स्रोतों को अवरुद्ध कभी नहीं किया बल्कि नया प्रकाश आने के लिये भारतीय धर्म ने खिड़कियाँ सदैव खुली रखी हैं।

प्रस्तुत ग्रन्थ के अध्ययन से उपर्युक्त कथन की सत्यता सिद्ध होगी। आधुनिक नव-निर्माण के युग में इस ग्रन्थ का अध्ययन परमावश्यक है। मनस्वी लेखक ने अत्यन्त शोधपूर्ण शैली में भारतीय नीतिशास्त्र के समस्त सिद्धान्तों को संगृहीत करके सचमुच एक प्रशंस्य कार्य किया है।

लेखक ने वैदिक और लौकिक, आस्तिक और नास्तिक, प्राचीन और अर्वाचीन तथा धार्मिक और दार्शनिक उभयात्मक दृष्टि से प्रस्तुत विषय पर विचार किया है। इस पुस्तक में लेखक के मौलिक विचार संकलित हैं जिनको

प्रामाणिक सामग्री के आधार पर सपुष्ट किया गया है। ग्रन्थों के मूल उद्धरण कम से कम दिये गये हैं। इस पुस्तक के अध्ययन से धर्म और संस्कृति से सम्बन्धित पाठकों की जिज्ञासा को आशानुकूल शान्ति मिलेगी, ऐसा मेरा विश्वास है।

समीक्षक—
**डा० विजयपाल शास्त्री, एम०ए०**
साहित्याचार्य, दर्शनाचार्य
प्रवक्ता, दर्शन विभाग

---

# वैदिक-विद्वानों को सम्मानित करने की विस्तृत योजना

आर्यसमाज एवं वैदिक-विद्वानों को यह जानकर हार्दिक प्रसन्नता होगी कि आर्यसमाज सान्तक्रुज-बम्बई ने एक विस्तृत योजना बनाई है जिसके अन्तर्गत वैदिक-विद्वानों को सम्मानित करने के लिये २१०००) रुपये का स्थाई वार्षिक पुरस्कार दिया जायेगा। विद्वानों का चयन एक समिति करेगी। इस पुरस्कार में इक्कीस हजार रुपये के अतिरिक्त अभिनन्दनपत्र, रजत ट्राफी और एक शॉल सम्मिलित होगा।

इस विशाल योजना को सफल बनाने के लिये ११ सदस्यों की एक समिति गठित की गई है।

—सम्पादक

# गुरुकुल समाचार

## १–कुलपति की डायरी

(क) २१ जौलाई को योजनापटल की बैठक को सम्बोधित करते हुये मान्य कुलपति महोदय ने कहा कि विश्वविद्यालय के विकास हेतु दो बातों का ध्यान रखना आवश्यक है। एक यह कि गुरुकुल के लक्ष्य क्या हैं? उनकी पूर्ति के लिये प्रत्येक प्राध्यापक को सत्यनिष्ठ होकर कार्य करना होगा। दूसरा यह कि तदनुसार विकास के लिये साधन किस प्रकार उपलब्ध किये जायें? इसी शृंखला में विश्वविद्यालय उच्चकोटि का प्रकाशन भी अत्यन्त आवश्यक है। यह कार्य तप:साध्य और परिश्रमसाध्य अवश्य है।

(ख) वृक्षारोपण के शुभ–अवसर पर बोलते हुए आपने कहा कि वृक्ष वास्तव में सबसे बड़े यजमान हैं। हम प्रतिदिन इन यजमानों को हिंसा करते हैं। हम चाहते हैं कि समय पर वर्षा हो। वर्षा यज्ञ से होती है। यज्ञ को यजमान करता है। हम जब यजमान की हिंसा कर देते हैं तो वर्षा समय पर कैसे होगी?

वृक्षों की रक्षा करना और करोड़ों की संख्या में प्रतिवर्ष उन्हें लगाना हमारा ध्येय होना चाहिये।

## २-योजना-पटल की बैठक

२१ जौलाई को योजना-पटल की बैठक सम्पन्न हुई। इसमें सप्तम पंचवर्षीय योजना के प्रारूप पर विचार हुआ।

इसमें यह भी संस्तुति की गई कि गुरुकुल में परीक्षाओं में क्रेडिट्स प्रणाली लागू की जाय।

## ३-सिण्डीकेट

मान्य कुलपति महोदय की अध्यक्षता में सिण्डीकेट की बैठक सम्पन्न हुई।

बैठक में नियुक्तियों की संपुष्टि हुई। सप्तम पंचवर्षीय योजना, संविधान आदि अनेक महत्त्वपूर्ण विषयों पर इस बैठक में निर्णय लिये गये।

**नव-नियुक्तियाँ—**

(क) प्रो० बुद्धप्रकाश शुक्ल की फिजिक्स विभाग में रीडर पद नियुक्ति की गई।

(ख) प्रोन्नत योजना के अन्तर्गत प्रो० चन्द्रशेखर त्रिवेदी प्रवक्ता से रीडर पद पर मनोविज्ञान विभाग में प्रोन्नत किये गये हैं।

## ४-परीक्षा परिणाम

विश्वविद्यालय की सभी परीक्षाओं—विद्याधिकारी, विद्याविनोद, अलंकार, एम०ए०,एम०एस-सी० के परीक्षा परिणाम घोषित किये गये हैं। परीक्षा परिणाम उत्तम रहा।

## ५-नया सत्र प्रारम्भ

१६ जौलाई को अवकाश समाप्त हो गया है। विश्वविद्यालय का नया सत्र प्रारम्भ हो चुका है। हमारे यहाँ विद्याधिकारी, विद्याविनोद (इण्टर), अलंकार (बी०ए०) एम.ए., एम.एस-सी. (गणित, माइक्रोवायलॉजो और मनोविज्ञान) सभी कक्षाओं में प्रवेश ३१ अगस्त तक विलम्ब शुल्क से मिल सकता है।

## ६-विश्वविद्यालय-परिसर

वर्षा ऋतु प्रारम्भ हो चुकी है। आकाश में चारों ओर घने काले २ मेघ प्रतिदिन वर्षा कर रहे हैं। चारों ओर हरियालो ही हरियाली दिखलाई दे रही है। गुरुकुल में अनेक पर्यटक आ रहे हैं। कई दर्जन तांगे, रिक्शा और टैक्सो आदि में सैकड़ों व्यक्ति गुरुकुल परिसर को देखने आ रहे हैं। राजस्थान और हरियाणा के यात्री अधिक संख्या में आ रहे हैं। इनमें अपने २ प्रान्त की वेशभूषा में महिलायें अधिक संख्या में पधार रही हैं।

गुरुकुल के रमणीय, शान्त और मनोहर एवं आकर्षक परिसर के कारण ये यात्री वेद मन्दिर, पुरातत्त्व विभाग, पुस्तकालय आदि देखने में कई घण्टे लगा देते है। उनका इस परिसर को छोड़ने को मन ही नहीं करता है।

नये प्रवेशार्थी-छात्र भी परिसर की शोभा को वढ़ा रहे हैं।

**—छात्र सम्पादक**

सम्पादकीय—

# 'भ्रष्टाचार उन्मूलन और प्रधानमंत्री'

भारत के प्रधानमंत्री श्री राजीव गांधी ने अभी मध्यप्रदेश और राजस्थान के उन प्रदेशों का भ्रमण किया जो पूर्णरूप से पिछड़े हुए माने जाते हैं। इस यात्रा के दौरान प्रधानमंत्री को यह स्पष्ट ज्ञात हुआ कि राज्य सरकारें, जो विकास सम्बन्धी रिपोर्ट देती हैं, उनमें कितना सच होता है? मध्यप्रदेश में एक स्थान पर प्रधानमन्त्री को मुख्यमन्त्री श्री बोहरा से यह कहना पड़ा कि "मैं जानता हूँ कि यह राशन की दुकान अभी दो दिन पहले ही खोली गयी है"। यह कहकर प्रधानमन्त्री ने जब मुख्यमन्त्री से आँख मिलायी तो मुख्यमन्त्री की गर्दन झुकी हुई थी।

यह सर्वविदित है कि प्रत्येक अच्छी और बुरी चीज का अपना एक इतिहास होता है। अनेक अन्तरालों में से होती हुई कोई चीज बढ़ती है तथा पनपती है। इसी प्रकार भ्रष्टाचार भी भारत के प्रथम प्रधानमन्त्री स्वर्गीय पंडित जवाहरलाल नेहरू के समय से था और वह अनेक रूपों में उत्तरोत्तर बढ़ता चला गया। स्व० सांसद प्रकाशवीर शास्त्री ने एक बार पंडित नेहरू से, उनके यह कहने पर कहा कि 'भ्रष्टाचार कहाँ है, बतलाइये तो सही ?' कहा, 'भ्रष्टाचार तो आप की नाक के नीचे से ही है'। इस घटना के लगभग पन्द्रह दिन बाद श्री नेहरू को दिल्ली देहात के आंचल नजफगढ़ खण्ड में जाना पड़ा। वहाँ पर लगभग दस हजार जनसमुदाय उपस्थित था। नेहरू जी बहुत ही क्रोधित हुए कि इतनी थोड़ी उपस्थिति कैसे ? उनका भाषण सुनते २ लगभग आधे व्यक्ति उठकर चले गये थे। नेहरू जी का अगला दौरा दिल्ली देहात के अन्य ग्रामों में था। जब वह जा रहे थे तो अचानक नेहरू जी ने ड्राइवर को कार रोकने को कहा। अंगरक्षकों के मना करने पर भी नेहरू जी ने जबरदस्ती कार रोकने को कहा। सड़क पर सन्नाटा था, केवल एक किसान हल लिए हुए जा रहा था। नेहरू जी उसकी तरफ बढ़े और उससे पूछा कि "चौधरी कैसे हो, क्या तुम्हारे गांव में या तुम्हें खेती के लिए कोई कर्ज मिला है, कुआं बनवाने, बीज खरीदने, बैल खरीदने आदि सबके लिए"। अक्खड़ किसान ने घूरकर नेहरू जी को देखा और कहा "सरकार से हमें कुछ नहीं मिला, भगवान ने जरूर ओले बरसाये हैं"। नेहरू जी ने कहा "चौधरी ! तुम गलत कह रहे हो, दिल्ली देहात के किसानों के लिये सरकार करोड़ों रुपये देती है"। किसान

ने बड़ी दबंग आवाज में कहा "वह केवल दिल्ली शहर में ही लग जाता होगा"। गांव में कोई पैसा नहीं दिया जाता। नेहरू जी का गुस्सा जगत् प्रसिद्ध है। उन्होंने अपनी शेष यात्रा रद्द की, वे राजधानी दिल्ली वापस आ गये और ग्रामीण विकास प्राधिकरण के मुख्य कार्यालय में गये। वहाँ के सर्वोच्च अधिकारी नेहरू जी को अचानक देखकर दंग रह गये। नेहरू जी ने उस अधिकारी से उसके कार्यालय की चाबी मांगी और जांच-पडताल में करोड़ों का घोटाला मिला। परन्तु क्या भ्रष्टाचार कम हुआ ? वोट की राजनीति के कारण भ्रष्टाचार बढ़ता चला गया।

यह भ्रष्टाचार इस समय अत्यन्त भयंकर रूप धारण कर चुका है। प्रधानमन्त्री के चपरासी से लेकर मन्त्री, राजनेता, ऑफीसर, निर्देशक, क्लर्क, प्राध्यापक और तक कि श्मशान तक भ्रष्टाचार ही भ्रष्टाचार है।

युवा प्रधानमन्त्री ने अभी पंजाब समस्या और असम समस्या जैसी भयंकर समस्याओं का समाधान ऐसे आनन-फानन में कर दिया मानों ये समस्यायें थी ही नहीं। सर्वत्र माननीय प्रधानमन्त्री की अत्यधिक प्रशंसा हो रही है। हम गुरुकुलवासी भी उनको बधाई प्रेषित करते हैं। हालाँकि आतंकवाद इससे पूर्ण समाप्त हो जायेगा, यह कहना ठीक नहीं होगा।

भ्रष्टाचार की समस्या इस देश की सबसे भयंकर समस्या है। प्रधानमंत्री इस समस्या का मन से समाधान करना चाहते हैं तो यह इस देश का सुखद आश्चर्यभरा सौभाग्य होगा, क्योंकि भ्रष्टाचार प्रायः सदैव सत्तारूढ़ पार्टी से प्रारम्भ हुआ करता है।

आज लगभग सभी राजनैतिक पार्टियों में भ्रष्टाचार व्याप्त है। कार्यालयों में तो भ्रष्टाचार इतना व्याप्त हो गया है कि लोग अब इसके आदि-से हो गये हैं। भ्रष्टाचार दूर करने के अनेक उपाय हैं। उनमें कुछ इस प्रकार गिनाये जा सकते हैं—दण्ड, प्रशिक्षण, सुशिक्षा, नैतिक मूल्यों का अधिक से अधिक प्रचार एवं प्रसार कर्त्तव्य का पालन सर्वोपरि माना जाये। राष्ट्रीय भावना घर की भावना से ऊपर हो, आदि। इनमें दण्ड को छोड़ अन्य सभी के लिये समय की अपेक्षा है। दण्ड के विषय में मनु ने कहा है कि—

यत्रश्यामो लोहिताक्षो दण्डश्चरतिपापहा।
प्रजास्तत्रन मुह्यन्ति नेताचेत् साधुपश्यति ॥

अर्थात् जहाँ पर काले रंग एवं लाल नेत्र वाले भयंकर मनुष्य के समान सब पापों का नाश करने वाला दण्ड रहता है, वहाँ पर जनता मोह के वश पाप नहीं करती है, सदैव आनन्दित रहती है। दण्ड केवल साधु राजनेता के हाथ में होना चाहिये।

वास्तव में साधु उस राजनेता को कहते हैं जो अत्यधिक कोमल, सरल और कठोर व्यक्तित्व के समन्वय से बना हो। जैसा कि राम के विषय में भवभूति ने कहा है कि—

वज्रादपि कठोराणि, मृदुनि कुसुमादपि।
लोकोत्तराणां चेतांसि को विज्ञातुमर्हति।।

वास्तव में जो व्यक्ति पुष्पों से भी कोमल हो और वज्र से कठोर हो, वही शासक बनने योग्य भी होता है। उसी को सामान्य व्यक्ति लोकोत्तर कहा करते हैं। यह अत्यधिक कंटकपूर्ण मार्ग माना जाता है। इसे भारतीय वाङ्मय में धीर पुरुष की उपाधि से विभूषित किया गया है।

न्यायात् पथः प्रविचलन्ति पदं न धीराः।

धीर पुरुष कभी न्याय के पथ से विचलित नहीं होते हैं। प्रधानमन्त्री के व्यक्तित्व में सामान्यतः उपर्युक्त कोमलता और कठोरता दोनों ही दिखलाई देते हैं। उन पर समस्त भारत की आशायें हैं। भ्रष्टाचार किसी देश की अन्तिम समस्या होती है। क्या भारत कभी भ्रष्टाचार के घोर पाप से दूर हो सकेगा ? यह प्रश्न चिन्ह प्रत्येक प्रधानमन्त्री के सामने रहा है। क्या वर्तमान प्रधानमन्त्री इसे पूर्णरूपेण समाप्त कर, पूर्णविराम लगा सकेंगे ?

—जयदेव वेदालंकार

---

# गुरुकुल-पत्रिका




सम्पादक
डा० जयदेव वेदालंकार

श्रावण, २०४१ अगस्त, १९८५ | वर्ष : ३७ | अंक : ८ पूर्णांक : ३७१

गुरुकुल-कांगड़ी-विश्वविद्यालयस्य मासिकी पत्रिका

# गुरुकुल-पत्रिका

[गुरुकुल-कांगड़ी-विश्वविद्यालयस्य मासिकी पत्रिका]

सम्पादक :

डॉ॰ जयदेव वेदालंकार

न्यायाचार्य, पी-एच॰ डी॰, डी॰ लिट्॰

रीडर-अध्यक्ष, दर्शन विभाग



प्रकाशक :

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार



मूल्य—१) रु०

मूल्य—१२ रुपये वार्षिक

प्रकाशक

**प्रो० वीरेन्द्र अरोड़ा**, कुल-सचिव

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

**मुद्रक—जैना प्रिंटर्स, ज्वालापुर।**

# विषय-सूची

# श्रुति-सुधा

**नाभिं यज्ञानां सदनं रयीणां, महामाहावमभि संनवन्त ।**
**वैश्वानरं रथ्यमध्वराणां, यज्ञस्य केतुं जनयन्त देवा: ।।**

(साम० उ० ८, अ० ३,३)

**अन्वयार्थ**— (यज्ञानां नाभिम्) अग्निष्टोमादि यज्ञों के केन्द्रभूत (रयीणां सदनम्) धनों के स्थान (महाम्) बड़े (आहावम्) आहुतिस्थान यद्वा वर्षा के जल की धाराओं के रूप अग्नि को ऋत्विज् लोग (अभिसंनवन्त) सब ओर से भले प्रकार स्तुत करते हैं। तथा (अध्वराणां रथ्यम्) यज्ञों के रथी (जैसे रथ को यथेष्ट ले जाता है, तद्वत् यज्ञों के ले जाने वाले) (यज्ञस्य) यज्ञ के (केतुम्) ध्वजारूप (वैश्वानरम्) अग्नि के (देवा:) ऋत्विज् लोग (जनयन्त) मन्थन से उत्पन्न करते हैं।

**भावार्थ**—इस मन्त्र में यज्ञविद्या का विज्ञान बतलाया गया है। कोई भी यज्ञ अग्नि के बिना सम्पन्न नहीं हो सकता है। यज्ञाग्नि को तभी स्थापित किया जा सकता है, जब वह हिंसारहित हो। वास्तव में यज्ञ समस्त विश्व की नाभि है। अग्नि यज्ञों की नाभि है। ऋत्विक् लोग इस यज्ञाग्नि को नाना प्रकार के मन्थन से उत्पन्न करते हैं। वास्तव में इस मन्त्र में यज्ञाग्नि की मन्थन-विद्या का वर्णन है।

—श्रीमती सुषमा स्नातिका

# युवा-क्षमता का सदुपयोग

प्रो० बलभद्रकुमार हूजा
कुलपति
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

भारत जैसे महान देश के लिए यह अत्यन्त गम्भीर प्रश्न है कि हम उसके उत्थान हेतु युवाक्षमता का किस प्रकार उपयोग करें। यह निर्विवाद है कि किसी देश का युवा-वर्ग ही उसकी रीढ़ की हड्डी के समान होता है, जिस पर राष्ट्र का वर्तमान तथा भविष्य निर्भर होता है। भारत के स्वतन्त्रता-संग्राम में युवा-शक्ति ने जो शानदार भूमिका निभाई, उसका वर्णन सदा स्वर्ण-अक्षरों में किया जायेगा। ऐसे महत्वपूर्ण युवावर्ग को सुदृढ़ एवं उन्नत बनाना राष्ट्र को सर्वप्रथम आवश्यकता है।

पहला प्रश्न यह है कि युवाशक्ति से हम किस प्रकार का सहयोग लें अथवा युवाशक्ति का किस प्रकार सदुपयोग करें ? इस पर विचार करने से पूर्व हमें सोचना होगा कि देश की वे महत्वपूर्ण आवश्यकताएँ क्या हैं, जिनके लिए युवा-शक्ति की सहायता अपेक्षित है ? आवश्यकताओं का समुचित आंकलन करने हेतु हमें युद्ध तथा शान्ति, दोनों ही परिस्थितियों पर विचार करना होगा।

जहाँ तक युद्ध की परिस्थितियों का सम्बन्ध है, यह निश्चित है कि वहाँ युवाशक्ति के बिना काम नहीं चल सकता और युवाशक्ति ही सैनिकों के वेश में देश की सीमाओं की रक्षा करती है।

शान्ति की परिस्थितियों में हमारी सबसे बड़ी आवश्यकताएँ है— बेकारी तथा दरिद्रता का उन्मूलन, भ्रष्टाचार निवारण, दहेज-प्रथा जैसी सामाजिक कुरीतियों के विरुद्ध संघर्ष, प्रौढ़-शिक्षा, महिला-उद्धार, हरिजन-उद्धार, प्रदूषण-निवारण, वन-रक्षा, लोकतान्त्रिक अनुशासन की स्थापना तथा देश की एकता एव अखण्डता की रक्षा।

इनमें सर्वप्रथम बेकारी तथा दरिद्रता-उन्मूलन का प्रश्न आता है। इसके साथ ही नैतिकता तथा भ्रष्टाचार निवारण के प्रश्न जुड़े हुए हैं। आज हमारा युवावर्ग १४–१६ वर्ष तक पठन-पाठन करने के उपरान्त भी अपने आपको उस

समय अत्यन्त निस्सहाय, तिरस्कृत और छला हुआ महसूस करता है, जब वह अपनी शिक्षा के अनुरूप व्यवसाय प्राप्त नहीं कर पाता। इससे यह तो स्पष्ट है ही कि हमारी शिक्षापद्धति दोषपूर्ण है। अतः यह अत्यन्त आवश्यक है कि हम विद्यार्थियों को ब्रह्मचर्य की अवस्था में किसी न किसी क्रिया-कौशल में दक्ष बनायें, जिससे वह स्नातक-स्तर पर पहुँचते-पहुँचते स्वावलम्बी बन सकें और बेकारी के भंवर में न फंसे। कहावत है— बुभुक्षितः किं न करोति पापम्......? अतः युवावर्ग को भुखमरी से बचाना, उसकी कार्यक्षमता तथा कौशल्य बढ़ाना हमारा पहला कर्त्तव्य है। स्वावलम्बी युवावर्ग स्वदेशप्रेमी हो तो सोने में सुहागा है।

प्राकृतिक दृष्टि से भारत एक बहुत समृद्ध देश है, किन्तु बावजूद छः पचबर्षीय योजनाओं के, भारत की अर्थ-व्यवस्था अभी भी इतनी असन्तुलित है कि इसकी अधिकांश जनता अभावग्रस्त है। इस असन्तुलन और वैषम्य को मिटाना हमारा परम कर्तव्य है। आज अमीर और गरीब दो परस्पर विरोधी वर्ग बन गये हैं। ऐसी विषद् आर्थिक विषमता के मिटने से ही भ्रष्टाचार दूर होगा, तभी नैतिकता का वातावरण उत्पन्न होगा और देश से दहेज जैसी कुप्रथाएँ दूर होंगी। सही अर्थों में देखा जाये तो दहेज का दूसरा नाम लड़कों अथवा पतियों की बिक्री ही तो है। एक सुसंस्कृत, समृद्ध समाज में पति बिकेंगे नहीं, किन्तु स्वयं वरे जायेंगे।

इसके साथ ही महिला-उद्धार, प्रौढ़-शिक्षा, हरिजनोद्धार की समस्याएँ जुड़ी हैं। नारी-शक्ति देश की आधे से अधिक शक्ति है। आधी तो संख्या के हिसाब से और अधिक इसलिए कि इसमें मातृ-शक्ति, भगिनी-शक्ति, पत्नी-शक्ति तथा पुत्री-शक्ति निहित है, जो युवा-शक्ति पर अदृष्ट किन्तु असीमित प्रभाव डालती है। इन्हें जागृत करने का भार भी प्रबुद्धवर्ग पर ही है।

अभाव के अतिरिक्त हमारा समाज अज्ञान के अन्धकार से ग्रसित है। यूं भी कहा जा सकता है कि अज्ञान के कारण हमारा समाज अभाव-ग्रस्त है। अज्ञान के कारण ही पाखण्ड फलते-फूलते हैं, कुरीतियाँ समाज में घर करती हैं। मानव और प्राकृतिक सम्पत्ति का विकास नहीं होता। राष्ट्रीयता की भावना जातीयता के नीचे दब जाती है। फलस्वरूप देश की अखण्डता खतरे में पड़ जाती है। सारांश, समाज अपंग बनता है।

अज्ञान के निवारण और विज्ञान के प्रसार में प्रबुद्ध और जागृत युवा-शक्ति यथेष्ठ योगदान दे सकती है। अज्ञान और अभाव दूर हुआ तो अन्याय की गुंजायश ही कहाँ रह जायेगी ?

अतः हम लौट-फिर कर वहीं आते हैं कि हम युवावर्ग को ऐसी शिक्षा दें

जिसके द्वारा उनमें किसी कार्य-कौशल्य के अतिरिक्त पौरुष, नैतिकता और देशभक्ति का विकास हो।

मनुष्य अपनी जीवन-यात्रा में जगह-जगह पर दोराहों पर आ खड़ा होता है। उसको सोचना होता है कि किधर जाऊँ, किधर न जाऊँ, अब कौन-सा रास्ता पकड़ूँ ? सही या गलत रास्ते का ज्ञान करने हेतु उसे विवेक की आवश्यकता होती है। विवेकशक्ति जागृत हो जाये तो मनुष्य सही रास्ता ही पकड़ेगा।

विवेक-शक्ति जागृत अरने हेतु हम वैदिक और संस्कृत-साहित्य का आश्रय ले सकते हैं। प्रत्येक साधक या राहगीर के जीवन में वेद और संस्कृत सुभाषित मार्ग-दर्शक के रूप में सिद्ध हो सकते हैं। वेद का वाक्य – "उत्तिष्ठत, जाग्रत प्राप्य वशन्निबोधत" सुस्त, हतोत्साह, तमस से घिरे हुए मनुष्य को उठने और आगे बढ़ने की प्रेरणा देता है। "इशावास्यमिदं.........." इत्यादि मनुष्य को ईश्वरीयशक्ति का आभास कराते हुए लालच से बचाता है। और फिर गायत्री से बढ़ कर प्रेरक मंत्र तो हैं ही नहीं।

इसी प्रकार संस्कृत का यह सुभाषित— "मातृवत् परदारेषु परद्रव्येषु-लोष्ठवत्, आत्मवत् सर्वभूतेषु यः पश्यति सः पंडितः।" भी एक बड़ा भारी पथ-प्रदर्शक है।

गीता के सोलहवें अध्याय के पहले तीन श्लोकों में उन गुणों का वर्णन है, जिनके विकास से सात्विक प्रवृत्ति जागृत होती है। अर्थात् अभय, सहृदयता, दान, यज्ञ, स्वाध्याय, अहिंसा, सत्य, अक्रोध, त्याग, शान्ति, दया, तेज, क्षमा, घृति, शौच, इत्यादि। ये गुण केवल अभ्यास से ही प्राप्त किये जा सकते हैं।

अभ्यास हेतु आधारभूत आश्रम ब्रह्मचर्याश्रम है। धन्य हैं वें बालक-बालिकायें, जिनको ब्रह्मचर्यावस्था में ऐसे माता-पिता एवं आचार्य मिलते हैं, जो गुणों का स्वयं अभ्यास करते हुये अपने आचार-विचार से उनको प्रेरित करें।

आज के नवयुवकों के सामने यह प्रश्न उभर कर आ रहा है कि वे २१वीं सदी में क्या भूमिका निभायेंगे। वैदिक आदर्श के अनुसार उन्हें पितृ-ऋण, देव-ऋण तथा ऋषि-ऋण से उऋण होना है।

पितृ-ऋण के उऋण होने की खातिर ही तो भगीरथ ने प्रचण्ड तपस्या करके गंगा को शिवजी की जटा से मुक्त कराया था। आज देश को ऐसे ही समर्थ, सशक्त, तपस्वी नवयुवकों की आवश्यकता है। अतः नवयुवकों का पहला कार्य

भगीरथ जैसा व्यक्तित्व पैदा करना है। तत्पश्चात भगीरथ की तरह देश की समस्याओं से जूझना है। तभी तो देश में सुख-शान्ति की गंगा का अवतरण होगा।

देव-ऋण से अर्थ है अपनी शक्तियों का स्वस्थ विकास करना तथा सबके हित में अपना हित समझना। जब यह भावना पैदा हो जाये तो फिर जीवन में लड़ाई-झगड़ा, अन्याय तथा लोलुपता का स्थान रहता ही नहीं। मन, वाणी और कर्म स्वतः संयम होने लगते हैं और पारस्परिक सहयोग की भावना का उद्‌भव होता है।

ऋषि-ऋण से अर्थ है— बेद-वेदाँग का अध्ययन और ब्रह्माण्ड के रहस्यों का उद्‌घाटन। प्रह्लाद की भाँति सत्यमार्ग का अनुसरण एवं ध्रुव की भाँति शाश्वत-दीप्ति की प्राप्ति।

गांधी जी से किसी ने पूछा था— "आपके जीवन का लक्ष्य क्या है?" गाँधी जी ने उत्तर दिया—"भगवान की प्राप्ति"। प्रश्नकर्त्ता ने कहा— "तो फिर आप हिमालय की कन्दरा में जाकर क्यों नहीं तपस्या करते?" गांधी जी ने कहा— "मेरा भगवान दरिद्रों की कुटिया में रहता है। मैं उसकी वहाँ खोज करता हूँ।"

महात्मा गांधी का विद्यार्थियों के नाम निम्न सन्देश आज भी सामयिक है।

"विद्यार्थी जगत को आज जो शिक्षा मिल रही है, वह भूखे-नंगे भारत के लिये बेहद मंहगी है। उसे बहुत ही थोड़े लोग प्राप्त करने की आशा रख सकते हैं। इसलिये उनसे यह आशा रखी जाती है कि राष्ट्र के लिये अपना जीवन तक न्यौछावर करके अपने को उस शिक्षा के योग्य सिद्ध करें।"

विद्यार्थियों को समाज की रक्षा करने वाले सुधार-कार्य में अगुआ बनना चाहिये। वे राष्ट्र में जो कुछ अच्छा है, उसकी रक्षा करें और जो बेशुमार बुराइयाँ समाज में घुस गई हैं, उनसे निर्भयतापूर्वक समाज को मुक्त करें। सामाजिक और आर्थिक प्रश्नों का अध्ययन और उनकी चर्चा वे कर सकते हैं और उन्हें करनी चाहिये, क्योंकि वे प्रश्न हमारी पीढ़ी के लिये उतने ही महत्वपूर्ण हैं, जितना कि कोई बड़े से बड़ा राजनीतिक प्रश्न हो सकता है।

राष्ट्र-निर्माण के कार्यक्रम में राष्ट्र का कोई भी भाग अछूता नहीं रह सकता। विद्यार्थियों को देश के करोड़ों मूक लोगों पर असर डालना होगा।

---

सम्पादकीय—

# वेद हमें क्या सिखाते हैं ?

भारतीय पर्वों में श्रावणी का पर्व अत्यधिक महत्त्वपूर्ण पर्व माना जाता है। इसी को रक्षाबन्धन का पर्व भी कहते हैं। "चातुर्मास" भी इसी समय प्रारम्भ होता है। यह माना जाता है कि प्राचीनकाल में ऋषि-मुनि लोग वनों को छोड़ कर शहर और ग्रामों के निकट आ जाते थे। वे इन दिनों में वेदों का स्वाध्याय गृहस्थ लोगों को कराते थे और रोगनाशक यज्ञों का भव्य आयोजन भी इन्हीं दिनों में होता था। उसी परम्परा में श्रावणी पर्व गुरु पर्व भी माना जाता है। तीनों वर्ण स्वाध्याय की प्रतिज्ञा करके यज्ञोपवीत परिवर्तन भी इसी दिन करते हैं। बहिन भी अपने स्नेहसूत्र को भाई के हाथ में आज के दिन ही बाँधती हैं।

वेदों पर अनेक प्रकार के आक्रमण अनेक युगों से होते रहे हैं। वाम मार्ग के समय में पण्डितों से ऐसे घृणित अर्थ पैसे देकर कराये थे कि उस समय यह माना गया होगा कि अब वेदों को कोई भी नहीं पढ़ेगा और न ही मानेगा। इसके बाद अनेक सम्प्रदाय के लोगों ने इनको अनेक उपायों से समाप्त करना चाहा, परन्तु वेद समाप्त नहीं हुये।

यह कहा जाता है मैक्समूलर ने वेदों पर कार्य इसलिये प्रारम्भ किया था कि हिन्दुस्तानी युवा युवक जब इनके अर्थ पढ़ेगा तो उसे वेदों के प्रति गहरी अनास्था हो जायेगी। इस आशय के पत्र उन्होंने अपनी पत्नी और अन्य सम्बन्धियों को लिखे थे।

लम्बे इतिहास के अन्तराल को वेदों ने पार किया है। अभी तक अनेक संस्कृतियों के आक्रमणों का मुकाबला करके वेदों ने अपनी उपयोगिता सिद्ध की है।

इस समय वेदों पर एक नये प्रकार का आक्रमण हो रहा है, यह आक्रमण सरिता पत्रिका का आक्रमण है। आज के नवयुवकों के मन में वेदों के प्रति ग्लानि उत्पन्न करना ही उक्त पत्रिका का उद्देश्य प्रतीत होता है।

वेदों का सही अर्थ क्या है ? वे ज्ञान की निधि कैसे हैं ? इस लेखमाला को मैं 'वेद हमें क्या सिखाते हैं ?' शीर्षक के अन्तर्गत प्रारम्भ कर रहा हूँ ।

इस युग के युगस्रष्टा, समाज-सुधारक, दार्शनिक-तत्त्ववेत्ता और वेदों के परमोद्धारक महर्षि दयानन्द ने वेदों का भाष्य आर्षशैली और वैज्ञानिक विधि से किया है । श्री अरविन्द ने महर्षि दयानन्द के प्रति श्रद्धाञ्जलि अर्पित करते हुये कहा था कि स्वामी दयानन्द ने वेदों के भाष्य की वैज्ञानिक शैली की कुञ्जी को खोज निकाला है । इसी प्रकार श्री रवीन्द्रनाथ टैगोर ने महर्षि को श्रद्धाञ्जलि अर्पित करते हुये कहा था कि "My reverence to the great teacher Dayananda, whose vision found unity and truth in India's spiritual history, whose mind humaniously comprehended all departments of India's life, whose call to India is the call of awakening to truth and purity from inertness of unreason and ignorance of the meaning of our past."

स्वामी दयानन्द ने भारतीय जीवन को अनेक रूपों में अत्यधिक सूक्ष्म दृष्टि से देखा था । उनका सन्देश सत्य पवित्र था । उन्होंने भारतीय जनमानस के मन से सदियों के अज्ञान को दूर करने का प्रयास किया । उनका यह क्रान्तिकारी आह्वान भारत के मूल और आदिसाहित्य वेदों के माध्यम से हमें प्राप्त हुआ । महर्षि दयानन्द ने भारतीय परम्परा के सभी पाखण्डों का खण्डन साहस के साथ किया है । यदि वेदों में कुछ भी नहीं होता तो उनका खण्डन भी वह सत्यान्वेषी अवश्य कर देता ।

सृष्टि के आदिकाल से ही सद्गुण और दुर्गुण का मुकाबला रहा है । वेदों का मत है कि विश्व में सद्गुणों का प्रचार और प्रसार होना चाहिए । वास्तव में जिस समाज में सद्गुण (Virtues) नहीं रहते हैं, वह समाज या राष्ट्र धीरे-धीरे अधःपतन की ओर अवश्य जायेगा । इस सम्बन्ध में वेदों में अनेक सूक्त और सैंकड़ों मन्त्र आये हैं कि हमारे जीवन में सद्गुण हों, दुर्गुण कभी न आयें । दुर्गुण तो सदैव हमसे दूर ही रहें, उनमें हमारा मन कभी भी न जाय, जैसा कि प्रसिद्ध मन्त्र है कि —

विश्वानि देव सवितर्दुरितानिपरासुव ।
यद्भद्रं तन्न आसुव ।। (यजु०अ० ३०, मं० ३)

अर्थ = हे (सवितः) हे समस्त ब्रह्माण्ड के रचयिता । (देव) सबको नाना पदार्थ देने वाले देव, परमेश्वर । (नः) हमारे (विश्वानि) समस्त (दुरितानि) दुर्गुण, दुर्व्यसनों को (परासुव) दूर कर दीजिये (यत्) जो भी (भद्रम्) सद्गुण अर्थात् कल्याण करने वाले गुण हैं (तत्) वे सब (आ, सुव) हमें प्राप्त हों ।

इस मन्त्र में सद्गुणों से युक्त होकर एक व्यक्ति सुनागरिक बनना चाहता है। शुभ गुणों की धारणा किये बिना व्यक्ति अच्छा नागरिक कभी भी नहीं बन सकता है। व्यक्ति अच्छे गुणों को धारण करने के लिये स्वयं प्रयास कर रहा है और परमेश्वर से उनको धारण कराने की शक्ति की प्रार्थना कर रहा है। सद् गुणों को तभी धारण कर सकता है जब वह दुर्गुणों को अपने अन्दर से निकाल सके। वेदों के इस आदेश का यदि भारत के लोग पालन करें तो आज व्याप्त आतंकवाद, भ्रष्टाचार, रिश्वतखोरी और दहेज-प्रथा आदि दुर्गुण जो हमारे समाज को खाये जा रहे हैं, उनसे पूर्णरूपेण मुक्त हो सकते है।

**—जयदेव वेदालंकार**

---

# प्रत्याहारसूत्राणां पाणिनीयत्वम्

डा० आचार्य बलवीर
व्याख्याता, संस्कृत विभाग
महर्षि दयानन्द विश्वविद्यालय, रोहतक

आचार्यपाणिनिनं केवलं शब्दशास्त्रस्यैव ज्ञाताऽऽसीदपितु प्राचीन भारतीय-साहित्येतिहास वैदिक वाङ्मयभूगोलखगोलमुद्राशास्त्र जातस्य सर्वस्याप्याचार व्यवहारस्य वेत्तासीदिति तदीयशास्त्रावगाहनेनावगम्यते। तदीया, अष्टाध्यायी न केवलं भारतीयानेवाश्चर्यान्वितानकरोदपितु पाश्चात्या अपि समानरूपेण प्रभा–विताः सन्तोऽष्टाध्यायी प्रशंशसुः।

१—मोनियरविलियममहोदयस्येयं भाणितिः -- संस्कृतभाषाया व्याकरणं (अष्टा-ध्यायी ग्रन्थः) मानवप्रतिभाया आश्चर्यतमो भागोऽस्ति। यो मानवमस्तिष्कस्य समक्ष आगतः।

२—हण्टरमहोदस्येपभुक्तिः–अष्टाध्यायीमानवमस्तिष्कस्य सर्वश्रेष्ठा कृतिः, पाणि-नेर्महत्त्वं प्रकटनायालम्।

पाणिनिनाऽष्टाध्याय्या आदौ वृत्तिसमवायानुबन्धकरणेष्टबुद्ध्यर्थानि प्रत्या-हारसूत्राण्युपदिष्टानि।[1] एषां सूत्राणां को निर्मातेति विषयमवलभ्भ्य विवदन्ते विद्वान्सः।

भट्टोजि दीक्षित महाभागःसिद्धान्तकौमुद्यां प्रत्याहार सूत्रापि महेश्वर-कृतानि मन्यते।[2] केचन विद्वांसश्चात्रोदाहरन्त्येकमाभाणकं यद्बाल्ये मन्दधीरासीत् पाणिनिः। सतीर्थ्यानामुपहासेन खिन्नो भूत्वा स महेश्वरमुपासयामास। तया भक्त्या सन्तुष्टेन महेश्वरेण चतुर्दशवारं ढक्कानादः कृतः, येन चतुर्दशसूत्राणि प्रादुर्भूतानि। तान्यैव प्रत्याहारसूत्राणि सन्ति तथाचोक्तम्—

नृत्यावसाने नटराज राजो ननाद ढक्कां नव पञ्चवारम्।
उद्धर्तुकामः सनकादिसिद्धान् एतद्विमर्शे शिवसूत्र जालम्॥
(नान्दिकेश्वरकृत काशिका)

परं विचारेणेदं तथ्यं सुस्पष्टं भवति यत्प्रत्याहारसूत्राणां प्रणेताऽऽचार्यपाणिनिरेव न कश्चिदितरः।

१—आचार्यं पाणिनिना पूर्वाचार्येभ्यो यः सहयोगो गृहीतस्तेषां समेषामपि नामोल्लेखोऽऽष्टाध्याय्यां कृतः। यदि प्रत्याहारसूत्राणि महेश्वरप्रसादात्प्राप्तान्यभवन् तर्हि उदारचेता आचार्योऽवश्यमेव महेश्वरस्य नामोल्लेखं कुर्यात्। परमष्टाध्याय्यां महेश्वरस्य नामोल्लेखाभावात् विज्ञायते यत्प्रत्याहारसूत्राणां प्रणेता पाणिनिरेव न कश्चिदितरः।

२—नृत्यावसानेनटराज राजो······ इत्येष श्लोकः प्राचीनेषु ग्रन्थेषु नोपलभ्यते। अन्यच्च पुराणेतिहासेषु वर्णितं यत्ताण्डवनृत्यं घोरायामवस्था भवति। पाणिनेस्तपश्चर्याकाले शंकरस्य ताण्डवनृत्यम् सामदिकं वर्तते। तथा च ढक्का शब्देन चतुर्दशप्रत्याहारसूत्राणां स्पष्टो वर्णात्मयो ध्वनिः प्रादुर्भूता इत्यपि विचारार्हम्।

३—काशिकायां "उपज्ञोपक्रमं तदाद्याचिख्यासायाम्"[3] इति सूत्रस्य व्याख्यामुदाहृतम्—पाणिन्युपज्ञमकालकं व्याकरणम्—उपज्ञा=आद्यं ज्ञानम्। यद्विना उपदेशेनोद्भवति। अनेनापि विज्ञायते यत् पाणिनेरूपदेश को न महेश्वरः।

४—महाभाष्यकारः पतञ्जलिरपि प्रत्याहारसूत्राणि पाणिनिप्रणीतान्येव मन्यते। यथा च महाभाष्ये—

(क) अथ किमर्थो वर्णानामुपदेशः? वृत्ति समवायार्थ उपदेशः·········का पुनर्वृत्तिः? शास्त्र प्रवृतिः। अथ कः समवायः? वर्णानामानुपूर्व्येण सन्निवेशः।[4] अर्थात् प्रत्याहारसूत्रेषु वर्णानां यो विशेषक्रमः स प्रत्याहारशस्त्रस्य प्रवृत्यर्थोऽनुबन्ध करणार्थेष्ट बुद्ध्यर्थश्चास्ति। प्रत्याहारसूत्रेषु वर्णानां यो विशेषक्रमस्तेनेष्टवर्णानां ज्ञानं भवति। अनेन सुस्पष्टं यत् अन्य सूत्राणीव प्रत्याहार सूत्राण्यपि पाणिनिप्रणीतानि।

(ख) यदनुबन्धैः क्रियते तत्कलादिभिः करिष्यते। सिध्यत्येवमपाणिनीयं तु भवति।[5] अर्थात् प्रत्याहारसूत्रेषु यत्कार्यमनुबन्धैः क्रियते तत्कलादिभिः कथं न क्रियते? अत्राह महाभाष्यकारः एवं क्रियमाणे कार्यं तु सिद्धयंति परं तत्कार्यमपाणिनीयं भवति। अनेनापि स्पष्टं यत् प्रत्याहारसूत्राणां प्रणेता पाणिनिरेव यतोहि प्रत्याहार सूत्रेषु परिवर्तने क्रियमापेऽपाणिनीयं कार्यं तदेव भवितुमर्हति यदाप्रत्याहारसूत्राणांप्रणेता पाणिनिः स्यात्।

(ग) प्रत्याहारेऽनुबन्धानां कथमज्ग्रहणेषु न? अर्थात् प्रत्याहारसूत्रेषु स्वराणां मध्ये येऽनुबन्धा व्यञ्जनवर्णाः सन्ति तेषामचप्रत्याहारे ग्रहणं कथं न जायते? शंकेयमेवं समाधीयते—अप्रधानत्वात्······एषां ह्याचार्यस्य

शैलीर्लक्ष्यते यत्तुल्यजातीयांस्तुल्यजातीयेषूपदिशति, अचोऽक्षु हलोहल्षु। अत्र कैयटो लिखति यथा लोके ब्राह्मणैः सह ब्राह्मणाः भोज्यन्ते, क्षत्रियैः सह क्षत्रिया इति एवमिहाप्यार्येण वर्णा निर्दिष्टा इत्यर्थः। अर्थात् आचार्येण प्रत्याहारसूत्रेषु सज्ञानजातीयानां वर्णानामुपदेशः समान जातीयेषु वर्णेषु कृतोऽस्ति। अत्राचार्य पदेन पाणिनेरेव निर्देशः। पतञ्जलिऽऽचार्य पदेन पाणिनेरेव ग्रहणं कृतम्। यथा-प्रमाणभूत आचार्यो-दर्भ पवित्रपाणिः प्राङ्मुख उपविश्य महता प्रयत्नेन सूत्राणि प्रणयति स्म। तत्राशक्यं वर्णेनाप्यनर्थकेन भवितुम्।[6] समस्तेऽपि महाभाष्ये एकमपि स्थलमेतादृशं नास्ति यत्राचार्य पदेन महेश्वरस्य ग्रहणं कृतं भवेत्। अतोऽत्राचार्य पदेन पाणिनेर्ग्रहणं, स च प्रत्याहार सूत्राणां प्रणेता। प्रत्याहारसूत्रेषु च स्वरव्यञ्जननां सन्निवेशः शास्त्रप्रवृत्यर्थः सौकार्य दृष्टयापाणिनिना स्वयं कृतः।

५—अन्यच्च यदाऽऽधुनिकैर्विज्ञानतत्त्वज्ञैरनेक आश्चर्योत्पादका आविष्कारा: कृताः तदा किमिदं न सम्भवं यदाजीवन ब्रह्मचर्यव्रतं दधानो योगसाधना तत्परस्तपोभिर्विमलान्तकरण ऋषिरेतादृशीं वैज्ञानिकीं सूत्रप्रक्रियां प्रणयेत्?

---

**१—अथ किमर्थो वर्णनामुपदेशः? वृत्ति समवायार्थ उपदेशः अनुबन्धकरणार्थश्चेष्टबुद्धयर्थश्च। महाभाष्यपस्पशाह्निकम्॥**

**२—इति माहेश्वर सूत्राणि—भट्टोजि दीक्षितकृता सिद्धान्तकौमुदी॥**

**३—अष्टध्यायी २.४.२१**

**३—महाभाष्यपस्पशाऽऽह्निकम् ११॥**

**५—पस्पशाह्निकम्॥**

**६—नवाह्निके १.१.३१॥**

# गुप्तकालीन साहित्यिक विकास

**डा० राकेशकुमार शर्मा**
प्राध्यापक, प्राचीन भारतीय इतिहास,
संस्कृति एवं पुरातत्व विभाग,
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय,
हरिद्वार।

राजनैतिक स्थिरता, सामाजिक आनन्द एवं गुप्त सम्राटों के प्रोत्साहन तथा विद्यानुराग के कारण गुप्तकाल की तुलना इतिहास के पेरिक्लियन युग अथवा इंगलैंड के ऐलिजाबेथन युग से की जाती है। इस काल में संस्कृत भाषा का पुनरुत्थान तो हुआ ही था, साथ ही अन्य जन-भाषाओं का भी विकास हुआ। गुप्तकाल की साहित्यिक रचनाएँ विविध तथा सर्वांगपूर्ण थीं। विषय, कथावस्तु, अभिव्यक्ति, अर्थ एवं उद्देश्य की विविधता के कारण उनके काव्यों, नाटकों, गल्पों, दार्शनिक–धार्मिक ग्रन्थों, वैज्ञानिक एवं शैक्षिक ग्रन्थों की रचना किये जाने के कारण गुप्तकाल साहित्यिक स्वर्णकाल कहलाया।[1]

**काव्य तथा कवि—**

महाकवि कालिदास चन्द्रगुप्त द्वितीय की राजसभा का सबसे दैदीप्तमान नक्षत्र था। उनकी काव्य-रचनाओं में सौन्दर्य, सरलता, भावाभिव्यक्ति, कल्पना, शब्द-चयन, सरलता आदि गुण हैं। रघुवंश, ऋतु संहार, मेघदूत उनके उल्लेखनीय काव्य हैं। कालिदास के अतिरिक्त गुप्तकाल में "वत्सभट्टि" ने "रावण वध", "दण्डिन" ने "काव्य दर्शन" तथा **"दशराजकुमार चरित"** "भारवि" ने "किरातार्जुननियम", "भर्तृहरि" ने "नीतिशतक", "श्रृंगार शतक" तथा "वैराग्य शतक" नामक काव्य-ग्रन्थों की रचना थी। "कविपुत्र", भर्तृमेण्ठ", "सौमिल्ल" तथा "भामह गुप्त" आदि इस काल की अन्य काव्य-विभूतियाँ थे।

**नाटक तथा नाटककार—**

गुप्तकाल में चार महान नाटककार हुए–

कालिदास, शूद्रक, विशाखदत्त तथा भास। कालिदास की तुलना

शेक्सपियर तथा गेटे आदि विश्वविख्यात नाटककारों से की जा सकती है। मालविकाग्निमित्रम्, विक्रमोर्वशीयम् तथा अभिज्ञान शाकुन्तलम् नामक तीन नाटकों में से अन्तिम ने विश्व के **साहित्यकारों द्वारा** मुक्त कंठ से प्रशंसा पाई है। 'शूद्रक' ने "मृच्छकटिकम्" की रचना की जिसके द्वारा गुप्त-कालीन संस्कृति का पूर्ण ज्ञान प्राप्त किया जा सकता है। "विशाखदत्त" ने "मुद्राराक्षस" तथा "देवीचन्द्र गुप्तम्" की रचना की। 'भास' ने "स्वप्न वासवदत्ता", "प्रतिज्ञायौगन्धारायण", "चारूदत्त" तथा " उरुभंग" नामक नाटक लिखे।

**प्रशस्तियाँ तथा प्रशस्तिकार—**

गुप्तकाल के शिलालेख भी काव्य के उत्तम उदाहरण हैं। प्रयाग के अशोककालीन स्तम्भ पर समुद्रगुप्त की प्रशस्ति, जो हरिषेण ने उत्कीर्ण कराई थी, वह काव्य की दृष्टि से बहुत उच्च श्रेणी की है। वीरसेनकृत उदयगिरि गुफा की प्रशस्ति तथा वत्समहिकृत मन्दसौर की प्रशस्ति भी उल्लेखनीय है। मालव नरेश यशोधर्मा की प्रशस्ति भी कविता की दृष्टि से अनुपम है। उसे वासुल नामक कवि ने लिखा। इसी प्रकार 'रविशान्ति', 'वत्सभट्टि' और 'कुब्ज' आदि कवियों द्वारा लिखी अनेक प्रशस्तियाँ उपलब्ध हुई हैं, जो सब इस काल की हैं[१]। गुप्तकालीन प्रशस्तियों की वर्णनशैली सरस, अर्थपूर्ण, परिष्कृत तथा स्पष्ट है।

**दर्शन तथा दार्शनिक—**

दार्शनिक चिन्तन की दृष्टि से भी गुप्तकाल पीछे नहीं रहा। गुप्तकाल में सभी धार्मिक विद्वानों ने दार्शनिक आधार पर अपने सिद्धान्तों को प्रतिपादित करने की चेष्टा की। सांख्यदर्शन पर ईश्वरकृष्ण ने 'सांख्यकारिका', आचार्य प्रशस्तपाद ने कणाद सूत्रों पर 'पदार्थ धर्म संग्रह', आचार्य व्यास ने योग सूत्रों पर 'व्यास भाष्य' तथा वात्स्यायन ने न्यायसूत्र पर'न्याय भाष्य' की रचना की। बौद्ध आचार्य वसुबन्धु, दिग्नाग, आर्यदेव, भद्रबाहु, असंग तथा आचार्य सिंहसेन गुप्त भी गुप्तकाल के प्रमुख दर्शनशास्त्री थे।

**व्याकरण, कोष तथा उनके रचयिता**

इस काल के व्याकरण ग्रन्थकारों में चन्द्रगोमिन नामक बौद्ध पंडित का नाम उल्लेखनीय है। इन्होंने "चन्द्र व्याकरण" की रचना की थी। लंका में इस व्याकरण का अधिक प्रचलन हुआ। बाद में एक बौद्धाचार्य काश्यप ने इसका परिष्कार किया। इसका अनुवाद तिब्बती भाषा में भी किया गया है। गुप्तकालीन रचनाओं में संस्कृत भाषा के शब्द-कोष "अमर कोष" को विशेष

उपयोगिता एवं महत्व प्राप्त है। इसके रचनाकार 'अमरसिंह' थे। 'दण्डी' ने 'काव्यादर्श' नामक ग्रन्थ में साहित्यशास्त्रीय नियमों का वर्णन किया है।

**धार्मिक साहित्य तथा साहित्यकार—**

गुप्तकाल प्रबल धार्मिक मान्यताओं का युग माना जाता है। अत: स्वाभाविक है इस युग में विविध धार्मिक साहित्य की रचना हुई होगी। के. एम. पन्निकर के अनुसार प्राचीनतम परम्पराओं का प्रतिनिधित्व करने वाले श्रीमद्‌भागवत्, स्कन्द, शिव, मत्स्य, वायु तथा ब्रह्माण्ड पुराण राष्ट्रीय उद्‌देश्य की पूर्ति के लिये गुप्तकाल में फिर से लिखे गये। इस काल में पुराणों को परिमार्जित रूप प्रदान किया गया। रामायण तथा महाभारत के अन्तिम रूप का सम्पादन भी गुप्तकाल में हुआ।[3] गुप्तकाल में बौद्ध-साहित्य भी समृद्ध हुआ। योगाचार के प्रसिद्ध आचार्य 'असंग' ने अनेक उपयोगी बौद्ध-ग्रन्थ लिखे। इस काल के अन्य बौद्ध रचनाकारों में 'वसुवन्धु', 'दिङ्नाग', 'बुद्धघोष' आदि तथा जैन आचार्यों में 'दर्वाधिणी सिद्धसेन', 'दिवाकर', 'सिद्धसेननागणि' आदि प्रमुख हैं।

**कथा साहित्य—**

डा० अम्बेडकर के अनुसार प्रसिद्ध नीति-कथा ग्रन्थ–पंचतन्त्र का निर्माण इसी काल में हुआ। इसके राचयिता विष्णु शर्मा थे। पंचतन्त्र की कथाएँ बहुत पुरानी हैं। उनमें से बहुतों का सम्बन्ध तो महाजनपद काल की राजनैतिक घटनाओं से है। गुप्तकाल में इन कथाओं को एक ग्रन्थ का रूप दिया गया। ग्रीक, लेटिन, स्पेनिश, इटालियन, जर्मन, इंगलिश और संसार की सभी पुरानी भाषाओं में इसके अनुवाद सोलहवीं सदी से पूर्व हो चुके थे। इस समय इसके अनुवाद संसार की ५० भाषाओं में किये जा चुके हैं तथा थोड़े बहुत रूपान्तर से २०० से अधिक ग्रन्थ इसके आधार पर लिखे जा चुके हैं। "हितोपदेश" नामक सुप्रसिद्ध कथा-ग्रन्थ का रचनाकाल भी यही है।

**चिकित्सा तथा चिकित्सक—**

गुप्तकाल में चिकित्सा-शास्त्र की बड़ी उन्नति हुई। चिकित्सा का प्रारम्भ गुप्तकाल से ही माना जाता है। नागार्जुन, चरक तथा सुश्रुत इस काल के प्रसिद्ध चिकित्सक थे। इस समय में अष्टांग संग्रह, सुश्रुत संहिता तथा चरक संहिता नामक चिकित्सा-ग्रन्थों की रचना हुई। रसशास्त्र के ज्ञाता नागार्जुन

ने सोने, चाँदी, लोहे, ताँबे आदि की भस्मों के द्वारा रोग-चिकित्सा के सिद्धान्तों को प्रतिपादित किया। आयुर्वेदशास्त्र के महान आचार्य धन्वन्तरि भी इसी युग में हुए थे। वाग्भट्ट नामक विद्वान ने "अष्टांग हृदय" नामक ग्रन्थ की रचना की। पालकाप्य नामक पशु-चिकित्सक ने "हस्त्युपवेद" नामक चिकित्सा-ग्रन्थ की रचना की जिसमें हाथियों के रोग, उनके निदान और चिकित्सा का विस्तृत वर्णन किया गया है।

**स्मृतियाँ—**

स्मृति-ग्रन्थों में मनु-स्मृति, विष्णु-स्मृति और याज्ञवल्क्य-स्मृति का निर्माण गुप्तकाल से पहले ही हो चुका था। इस काल में नारद-स्मृति, कात्यायन-स्मृति और बृहस्पति-स्मृति का निर्माण हुआ। नीतिग्रन्थों में कामन्दक नीतिसार इसी काल की रचना है।

**गणित तथा ज्योतिष ग्रन्थ—**

गुप्तकाल में विशुद्ध साहित्य-ग्रन्थों के साथ-साथ गणित तथा ज्योतिष ग्रन्थों को रचना भी की गई थी। आर्यभट्ट ज्योतिष तथा गणितज्ञ थे। आर्यभट्ट की प्रतिभा का अनुमान इस बात से लगाया जा सकता है कि वर्तमान में भारत द्वारा छोड़े गये उपग्रह का नामकरण उन्हीं के नाम पर किया गया है। इनके प्रसिद्ध ग्रन्थों में "आर्यभट्टीय", "दशगीतिका सूत्र" तथा "आर्याष्टिशत" है। गुप्तकाल के दूसरे प्रसिद्ध गणितज्ञ तथा ज्योतिषी वराहमिहिर थे। इन्होंने पृथ्वी, सूर्य, चन्द्रमा तथा नक्षत्रों की स्थिति पर विचार किया। इनके सर्वप्रमुख ग्रन्थ "बृहत्संहिता" तथा "पंचसिद्धान्तिका" हैं। इस काल के एक अन्य ज्योतिषी ब्रह्मगुप्त थे जिन्होंने ब्रह्म-सिद्धान्त की रचना की। सूर्य-सिद्धान्त नामक ज्योतिष ग्रन्थ की रचना भी इसी काल में हुई, परन्तु इसके राचयिता का नाम अज्ञात है।

**विविध साहित्य—**

गुप्तकाल में अलंकार-शास्त्र के अन्तर्गत भामह ने "काव्यालंकार" नामक ग्रन्थ की रचना की। इसी समय वात्स्यायन ने "कामसूत्र" की रचना की। प्रसिद्ध ज्योतिषी वराहमिहिर ने ज्योतिष-ग्रन्थों के अलावा भूगोल, वनस्पतिशास्त्र, वस्तुशास्त्र तथा लक्षणशास्त्र के अनेक सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया।

उपर्युक्त वर्णित साहित्यिक-रचनाओं की विविधता तथा विषय-भिन्नता से हम सहज ही अनुमान लगा सकते हैं कि गुप्तकाल महान साहित्यिक रचनाओं

का युग था। अपने विशद् कला एवं साहित्यभण्डार द्वारा गुप्तकाल ने भारतीय संस्कृति को अपूर्व योगदान दिया। इसी कारण साहित्यिक दृष्टिकोण से गुप्तकाल स्वर्ण काल कहलाता है।

---

१. डा० ईश्वरीप्रसाद, प्राचीन भारतीय संस्कृति, कला, राजनीति, धर्म तथा दर्शन, पृ० १६०.
२. डा० सत्यकेतु विद्यालंकार, भारत का प्राचीन इतिहास, पृ० ५४६
३. डा० ईश्वरीप्रसाद, प्राचीन भारतीय संस्कृति, कला, राजनीति, धर्म तथा दर्शन, पृ० १६१.

---

# पर्यावरण हो जो शुद्ध.............

एकता बनी रहे, अखंडता बनी रहे।
देश के हर-एक जन में शुद्धता बनी रहे।।
पर्वतों की श्रृंखलायें वृक्ष से ढकी रहें।
गंगा-कावेरी में शुद्ध-स्वच्छ जल बहे।।
देवी-देवता के वास और उनके आस-पास।
शुद्ध वायु, शुद्ध जल सुगन्ध से भरी रहे।।
अपने देश की हवा में ओजोज़न बनी रहे।
बैंगनी-परा के दुष्प्रभाव से बची रहे।।
पर्यावरण हो जो शुद्ध, मन-विचार हों पवित्र।
गंगा-हिमालय का एक-एक जन हो सद्चरित्र।।
एकता बनी रहे अखण्डता बनी रहे।
देश के हर-एक जन में शुद्धता बनी रहे।।

—डा० विजय शंकर
अध्यक्ष, वनस्पति विज्ञान विभाग

**रिपोर्ताज :**

# "टंगसा गाँव में एक सांध्य आयोजन"

**(प्रौढ़ शिक्षा कार्यक्रम के अन्तर्गत)**

**—डा० बी० डी० जोशी**
प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, जन्तुविज्ञान विभाग
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

कभी-कभी अनजाने, अकस्मात् ही समय-चक्र की व्यवस्था कुछ ऐसे सुखद अनुभवों से साक्षात्कार करा देती है कि मानवीय संवेदनाओं से आत्मिक तादाम्य के क्षण मानो साकार हो जाते हैं। ऐसा ही एक मधुर-अवसर लेखक को मई माह के तृतीय सप्ताह में सुलभ हुआ।

मुझे जिला चमोली के मुख्यालय गोपेश्वर में "मैगसायसे एवार्ड" विजेता सर्वोदयी चिपको-आन्दोलन के प्रमुख कार्यकर्त्ता 'श्री चण्डीप्रसाद भट्ट जी' से अपनी 'हिमालय शोध योजना' हेतु कुछ विचार-विमर्श करना था। गोपेश्वर में मेरे एक मित्र डा० सच्चिदानन्द भट्ट राजकीय स्नातकोत्तर कालेज में जन्तुविज्ञान विभाग के प्रवक्ता हैं। संयोग से डा० भट्ट अपने कालेज में प्रौढ़ शिक्षा कार्यक्रम के कार्य-क्रम-अधिकारी भी हैं। उन्हें मेरे गोपेश्वर आने के प्रोग्राम का पता था। डा० भट्ट ने प्रौढ़ शिक्षा कार्यक्रम के अन्तर्गत 'टंगसा गांव' में 'युवा-वर्ष' के सन्दर्भ में एक कार्यक्रम निश्चित किया था जिसकी सूचना मुझे गोपेश्वर पहुँचने पर प्राप्त हुई। साथ ही मुझे कार्यक्रम में मुख्य अतिथि के रूप में भाग लेने का निमंत्रण भी मिला। प्रथम तो लम्बी यात्रा की थकान के कारण मन खिन्न-सा हुआ कि इतनी लम्बी यात्रा के बाद कहाँ गाँव में आयोजन-बायोजन होगा, और उसमें होगा क्या ? किन्तु शिष्टाचारवश मैंने मौन स्वीकृति दे दी।

१९ मई '८५, रविवार के दिन सायं ५ बजे हम लोग टैक्सी द्वारा गोपेश्वर से टंगसा गाँव पहुँचे। राजकीय डिग्री कालेज के कुछ सहयोगी-प्राध्यापक भी हमारे साथ थे।

यूं तो गोपेश्वर स्वयं में गढ़वाल क्षेत्र के श्रेष्ठ, सुखद एवं रमणीय जलवायु-युक्त क्षेत्रों में से एक है। किन्तु गोपेश्वर के आस-पास के कुछ अँचल तो प्रकृति ने मानो विशेष तूलिका से रचे हैं। टंगसा की ग्राम्य-घाटी भी ऐसी ही सुन्दर रचनाओं में से एक है।

गोपेश्वर से लगभग आठ किलोमीटर की दूरी टैक्सी से १८-२० मिनट में तयकर हम लोग 'टंगसा घाटी' पहुँचे। यह गाँव भी श्री चण्डीप्रसाद्र भट्ट जी के 'दशौली' क्षेत्र के अन्तर्गत आता है। हरी-भरी घाटी के बीच एक क्षीण पहाड़ी नदी दुग्ध-सी धवल जलधारा के साथ निरन्तर बहती रहती है। प्रादेशिक कृषि विभाग तथा पन्तनगर कृषि विश्वविद्यालय के कुछ कृषि-अनुसंधान सम्बन्धी नर्सरी बाग एवं प्रयोगशाला-स्थल भी 'टंगसा घाटी' के आस-पास हैं। संतरे, सेव, आडू आदि के कुछ छोटे-छोटे बाग एवं अन्य कई किस्म के वन वृक्षों की परिधि से घिरा टंगसा का 'राजकीय जूनियर बेसिक हाईस्कूल', तथा आस-पास बिखरे ग्रामीण मकान इस क्षेत्र को सहज-सजीवता प्रदान करते हैं। मुख्य मोटर मार्ग से ३०० फिट ऊपर की ओर यह विद्यालय स्थित है। हम लोग ठीक सायं साढ़े पांच बजे विद्यालय-प्रांगण में पहुँचे।

एक अदृश्य प्राकृतिक आत्मीयता हमें अपने अन्दर खींच-सी लेती है। वहाँ स्कूल के प्रधानाचार्य, दो अन्य गुरूजन, प्रायः १०० के लगभग छात्र, टंगसा गांव के सरलहृदयी नर-नारी, सभी हम लोगों के लिए प्रतीक्षित थे। एक मेज, पांच-छः कुर्सियाँ, दरी एवं बैंचों द्वारा सुसज्जित मंच, एक सादा किन्तु प्रभावी सत्कार, फूलों के गुलदस्ते एवं घाटी की शीतल बयार स्वागत हेतु अत्यन्त उत्सुक प्रतीत होती थी।

आसन-ग्रहण की औपचारिकता के पश्चात, ग्राम प्रधान जी ने डा० भट्ट को 'प्रौढ़ शिक्षा' कार्यक्रम के अन्तर्गत 'युवा दिवस' के आयोजन हेतु आहूत किया। डा० भट्ट द्वारा प्रधानाचार्य जी से कार्य-संचालन का निवेदन किया गया। विद्यालय के एक अन्य गुरू श्री भट्ट जी द्वारा सरस्वती-वन्दना, तदुपरान्त छात्र-छात्राओं द्वारा माँ सरस्वती की प्रार्थना सम्पन्न हुई।

इसके पश्चात प्रारम्भ हुए अत्यन्त भावुकतापूर्ण एवं हृदयस्पर्शी, सरल एवं सजीव कार्यक्रम। सर्वप्रथम मुख्य अतिथि द्वारा 'माँ सरस्वती' के चित्र का अनावरण कर औपचारिक उद्‌घाटन किया गया। ये स्वयग् में परम-आनन्दमय क्षण थे। जब मुख्य अतिथि ने 'माँ सरस्वती' के चित्र को (जो ग्राम्य-सरलता के प्रचण्ड प्रतीक के रूप में एक केलेण्डर के रूप में किसी नन्हीं गुड़िया के झीने दुपट्टे से आवृत्त था) को अनावृत्त किया गया। विश्वास कीजिए, ऐसा लगता था मानो

'वाग्देवी' हँसासिनी की रत्नजड़ित, रेशमी आवरण से ढकी संगमरमरी मूर्ति का अनावरण किया गया हो। तत्पश्चात छोटे-छोटे हजारी फूलों के पुष्पहार मुख्य अतिथियों को भेंट किए गये जिनकी मोहक सुगन्ध बातावरण को सुरभि ही नहीं अपितु सौम्यता भी प्रदान कर रही थी।

तदुपरान्त छात्रों ने एक लघु-नाटिका प्रस्तुत की। विषय था—'एक निर्धन छात्र द्वारा पिताजी से स्कूल भिजवाने का आग्रह'। आह ! वे क्षण, आँचलिक भाषा में मंचित यह नाटिका अत्यन्त मार्मिक हो चली, जब एक अनपढ़ पिता अपनी निर्धनता को सहारा देने हेतु पुत्र से जंगल, खेत एवं सड़क आदि स्थलों में जाकर मजदूरी करने को कहता है, और माँ पुत्र का पक्ष ले पति को उलाहना देती है कि मैं अपने गले, कान एवं नाक के सभी आभूषण बेच दूंगी किन्तु पुत्र को स्कूल अवश्य भेजूंगी। नाटिका का सुखद अन्त पिता की इस सहमति से होता है कि अच्छा बेटा, तू स्कूल जा, मैं भी प्रौढ़ शिक्षा कार्यक्रम के अन्तर्गत साक्षर होने जा रहा हूँ।

दूसरी लघु-नाटिका थी—'छात्राओं द्वारा ग्रामीण महिलाओं की लकड़ी एवं घास-चारे की वन-व्यवस्था से उत्पन्न समस्या'। जहाँ जंगल गई बहू-बेटियों को 'पतरौल' (वनरक्षक) घास नहीं काटने देता है कि यह सब सरकारी सम्पत्ति है एवं यह मेरी जीविका का प्रश्न है। यह कहकर वह सबसे दांतुली (हँसियां) छीन लेता है। तब ग्रामीण नारियाँ 'पतरौल' को अपने भाई, बेटा और गौ-माता के पाप का (चारे के अभाव में) वास्ता देकर अपनी हँसियां वापस लेती हैं।

किन्तु बिना चारे एवं इस वायदे पर कि वे भविष्य में जंगल नहीं आएँगी, मैं सोचता रहा कि फिर चारे एवं लकड़ी के लिए हमारी ये मासूम बहनें एवं माताएँ कहाँ जाएँगी ?

इसी तरह अशिक्षा के अभिशाप पर आधारित एक कव्वाली भी छात्रों द्वारा प्रस्तुत की गई। एक सामूहिक नृत्य एवं देशप्रेम से परिपूर्ण कुछ गीत, कविताएँ, अंग्रेजी की एक पोएम, अन्त में प्राकृतिक सम्पदा से परिपूर्ण उत्तराखण्ड के सौन्दर्य-वर्णन पर आधारित एक लोकगीत एवं लोकनृत्य।

पूरा कार्यक्रम, जिसमें लगभग बारह प्रसंग सन्निहित थे, मात्र सत्तर मिनट में सम्पन्न हो गया। पता ही न चला कि कब पूरा घंटा गुजर गया। मन करता था कि समय थम जाय एवं यह संध्या कभी समाप्त न हो। सभी प्रसंग इतने सामयिक, सहज, सजीव एवं आडम्बररहित थे कि लगता था इनमें से हर प्रसंग कल-परसों ही हमारे जीवन से दो-चार हुआ हो। तदुपरान्त विद्यालय के एक

गुरुजी ने हारमोनियम पर सरल एवं मधुर गीत सुनाए। तत्पश्चात उपस्थित लब्ध-प्रतिष्ठित अतिथिगण, यथा फोरेस्ट रेंजर, एक स्थानीय पत्र के सम्पादक, एक पत्रकार एवं डिग्री कालेज के कुछ विभागाध्यक्षों आदि ने इस आयोजन के महत्त्व एवं सरल आयोजन हेतु ग्राम्य विद्यालय के गुरूजनों के प्रति आभार प्रकट किया। मुख्यअतिथि के नाते मुझे भी कुछ कहना था। मेरे पास कहने के लिए अनुभूतियों का एक विशद् भण्डार था। मेरे अपने बचपन का अनुभव अतीत की गहराइयों से निकल याद आने लगा, जब ऐसे ही एक निर्धन गांव की चौपाल के निकट सरवनी, आड़ू एवं पहाड़ी अनार की छाया में मैंने भी गांव के पंडित जी (पुरोहित) से प्राइमरी के पाठ पढ़ने शुरू किए थे। अन्त में सभी छात्रों को पुरस्कार प्रदान किए गये।

मुझे पहली बार यह सत्य अनुभव हुआ कि प्रौढ़ शिक्षा कार्यक्रम या साक्षरता अभियान में कहीं कुछ सार्थकता अवश्य है। यह मैं इसलिए कह रहा हूँ क्योंकि अन्यथा तो इन कार्यक्रमों को कहीं भी वांछित गंभीरता, दृढ़ता एवं निष्ठा से नहीं अपनाया जा रहा है। सत्य यह है कि इस बात की युद्ध-स्तर पर आवश्यकता है कि निरक्षरता को दूर करने के लिए हम सब साक्षरता अभियान के उत्तम कार्य में जुट जाएँ।

मुझे उक्त आयोजन में भाग लेने का जो अवसर प्राप्त हुआ, वह निश्चय ही भाग्य द्वारा प्रदत्त एक अवर्णनीय सुखद संयोग ही था। मैं नहीं जानता कि मुझे यह कहने का कितना अधिकार है—किन्तु निश्चय ही इस छोटे-से लेख के माध्यम से मैं अपने समस्त विद्वान साथियों, छात्रों तथा सम्बन्धित अधिकारियों से निवेदन करूंगा कि इन कार्यक्रमों को बड़ी गंभीरता से लें और इस एक राष्ट्रीय महायज्ञ में अपने सहयोग की कुछ आहूतियाँ प्रदान कर अखण्ड एवं असीम पुण्य लाभ अर्जित कर सकें तो राष्ट्र धन्य होगा।

---

# पुस्तक समीक्षा

ग्रन्थ का नाम—"**इण्डियन फिलासफी इन माडर्न टाइम्स**"

लेखक —**वी० बोडोव**

पृष्ठ संख्या —३६६

प्रकाशक —**प्रोग्रेस पब्लिशर्स, मास्को (यू०एस०एस०आर०)**, १९८४

समीक्षक —**डा० भगवन्तसिंह**, प्रवक्ता, दर्शन विभाग

प्रस्तुत ग्रन्थ में लेखक ने भारतीय दर्शन और उसके इतिहास का प्रस्तुतीकरण मार्क्सवाद के दृष्टिकोण से किया है। विद्वान लेखक ने भारतीय दर्शनों की विभिन्न विधाओं के गहन अध्ययन के पश्चात् इसे आधुनिक युग की परिस्थितियों के परिप्रेक्ष्य में देखा और समझा है। दर्शन, सामाजिक-चेतना और विकास की सामान्यधारा का एक रूप है। जगत के प्रति मानवीय विचारधारा के अनुसार कोई भी सिद्धान्त दार्शनिक, आदार्शनिक, धार्मिक या प्राकृतिक हो सकता है किन्तु प्रत्येक रूप में वह संसार-सम्बन्धी सामान्य–विचारधारा का एक संकुचित रूप ही होगा। लेखक ने लिखा है कि दर्शन धर्मशास्त्र से संज्ञानात्मक क्रिया-कलापों की दृष्टि से भिन्न है, क्योंकि वह जगत के सैद्धान्तिक समीकरण से सम्बन्धित है। सैद्धान्तिक समीकरण से लेखक का तात्पर्य प्रकृति या समाज के विकास के तथ्यात्मक नियमों के ज्ञान से है। इसे ही वह मानव-ज्ञान की मुख्यधारा मानता है।

मार्क्सवादी विचारधारा के आधार पर भारतीय दर्शन और उसके इतिहास को लिखते हुए विद्वान लेखक ने ग्रन्थ को दो भागों में विभक्त किया है। प्रथम भाग को दो अध्यायों और द्वितीय भाग को पुनः दो प्रभागों में विभक्त किया है। प्रथम प्रभाग को चार और द्वितीय प्रभाग को तीन अध्यायों में विभक्त किया गया है। इस प्रकार ग्रन्थ को कुल नौ अध्यायों में विभक्त किया गया है।

लेखक ने भारतीय दर्शन की उत्पत्ति के स्रोत एवं साहित्य से प्रारम्भ कर आस्तिक और नास्तिक या आध्यात्मिक और भौतिकवादी विचारधाराओं से सम्बन्धित समस्त भारतीय दार्शनिक सम्प्रदायों का उल्लेख किया है। प्राचीनकाल से प्रारम्भ कर अर्वाचीन काल तक लेखक ने जहाँ एक ओर वैदिक साहित्य एवं दार्शनिक सूत्रों का उल्लेख किया है, वहीं दूसरी ओर भौतिकवादी एवं

परमाणुवादी सम्प्रदायों जैसे—चार्वाक, न्याय वैशेषिक, सांख्य एवं जैन के साथ-साथ बौद्ध दर्शन, योग तथा वेदान्त का वर्णन किया है। इसके साथ ही सामन्तवाद की समाप्ति के समय के कुछ विचारकों, जैसे राममोहन राय, देवेन्द्रनाथ टैगोर तथा डेरोजियो का भी उल्लेख किया है।

ग्रन्थ के दूसरे भाग के प्रथम प्रभाग में विद्वान लेखक ने पूंजीवाद के विकास के समय के दार्शनिक एवं सामाजिक विचारों का उल्लेख किया है। इस प्रसंग में सुप्रसिद्ध चिन्तक एवं आर्य समाज के संस्थापक स्वामी दयानन्द सरस्वती से प्रारम्भ कर सैयद अहमद खान, रामकृष्ण परमहंस एवं विवेकानन्द तक का सांगोपांग वर्णन किया गया है। दूसरे भाग के द्वितीय प्रभाग में लेखक ने २०वीं शताब्दी के प्रारम्भ से लेकर प्रथम विश्वयुद्ध की समाप्ति तक के काल के भारतीय दार्शनिक एवं सामाजिक विचारों का उल्लेख किया है। इस प्रसंग में बालगंगाधर तिलक, श्री अरविन्द घोष एवं रवीन्द्रनाथ टैगोर जैसे चिन्तकों का विस्तृत वर्णन प्रस्तुत किया गया है।

इस प्रकार विद्वान लेखक ने वैदिक काल से प्रारम्भ कर प्रथम विश्वयुद्ध की समाप्ति तक के काल के भारतीय दार्शनिक एवं सामाजिक विचारों का मार्क्सवाद के परिप्रेक्ष्य में क्रमात्मक वर्णन कर अपने गहन अध्ययन एवं शोध का परिचय दिया है।

× × ×

पुस्तक का नाम — **ग्रीस पुराण कथा कोष**

सम्पादिका — **कमल नसीम**
श्यामाप्रसाद मुकर्जी कालिज, दिल्ली

प्रकाशक — **अक्षर प्रकाशन प्रा० लि०**
२/३६ अंसारी रोड
दरियागंज, नई-दिल्ली ११०००२

मूल्य — २५० रुपये

पृष्ठ — ५२३

समीक्षक — **डा० विजयपाल शास्त्री**
प्रवक्ता, दर्शन विभाग

पुस्तकालय गुरुकुल कांगड़ी में नवीन पुस्तक के अध्ययन की अभिलाषा के साथ पुस्तकें उलट-पलट रहा था कि एक बहुत सुन्दर-रोचक पुस्तक हाथ में

आ गयी। यह पुस्तक है—ग्रीस पुराण कथा कोष। कुछ पन्ने पढ़े। रुचि बढ़ती गयी। और आगे पढ़ी तो पाया कि यह पुस्तक तो अद्योपान्त पठनीय है। पढ़ने के बाद इच्छा हुई कि इस पर समीक्षा लिखूं जिससे अन्य लोग भी इससे लाभान्वित हो सकें।

भारतीय और ग्रीस पुराण की कथाएँ एशिया–महाद्वीप और पाश्चात्य देशों के साहित्य में यत्र-तत्र विकीर्ण हैं। बच्चों की पाठ्य–पुस्तकों से लेकर उच्चस्तरीय कक्षाओं के पाठ्यक्रमों में अपोलो, हरक्युलिस, अरोरा, वीनस, ज्यूस आदि कितने ही देवी-देवता, वीर नायक-नायिकाओं की घटनाएँ भरी पड़ी हैं जिनके मूल का ज्ञान बहुत कम पाठकों को है। मनीषी सम्पादिका ने अपने असीम परिश्रम और उत्साह से शोधार्थियों और जिज्ञासुओं के लाभार्थ उन कहानियों का संग्रह प्रामाणिक रूप से इस पुस्तक में किया है। ग्रीक कथाओं का यह सन्दर्भ कोष सचमुच बड़ा अनूठा और रोचक है। यह कहानी कोष ज्ञान-वर्धक तो है ही, साथ ही मनोरंजक भी है।

इस कथा कोष में आपको पढ़ने को मिलेंगे—आदिक देवी-देवताओं की लीलाएँ, वीर एवं पराक्रमी नायक–नायिकाओं के उदात्त चरित्र, सुन्दर और कुरूप राजकुमार–राजकुमारियों की रोचक प्रेम–कथाएँ, अज्ञात, अलौकिक घटनाएँ और घटनास्थल, युद्ध और निर्माण तथा विजय और पराजय के लोम-हर्षक चित्र तथा आदिम युग के मनुष्य का उदात्त और कुत्सित रूप।

स्थाली पुलाक न्याय से परिचय के लिये एक रोचक, किन्तु ज्ञानवर्धक कहानी का संक्षिप्त रूप यहाँ दिया जा रहा है—

"ज्यूस जुपिटर अथवा जोव ओलिम्पस के देवताओं का सम्राट्, विश्व का नियन्त्रणकर्ता, मानवता का प्रतिपालक, सत्य का रक्षक, आकाश के वृत्त का एकमात्र स्वामी था। यद्यपि पृथ्वी और समुद्र पर उसके भाइयों का शासन था, फिर भी परोक्ष रूप से सृष्टि के सभी विभागों पर ज्यूस का नियन्त्रण था। असाधारण शौर्य और साहस के बल पर ही ज्यूस ने क्रॉनस तथा अन्य शक्तिशाली टाइटन्स को परास्त किया।

ज्यूस का सम्बन्ध मुख्यतः वर्षा, मेघ–गर्जना तथा तडित् से था। इसी कारण ज्यूस को उन वस्तुओं से भी सम्बद्ध कर दिया गया जिन पर वर्षा और मौसम का प्रभाव पड़ता है।

ज्यूस के दो विशिष्ट शस्त्र थे— वज्र और ईजिस। ईजिस सम्भवतः एक प्रकार का कवच था। ग्रीसवासियों ने अनुमानतः वज्र की कल्पना चमकती हुई बिजली को देख कर की।

ग्रीक समाज में बहुविवाह की प्रथा नहीं थी। अतएव, यद्यपि ज्यूस की प्रेमिकाएँ अनगिनत थीं, उसकी विधिसम्मत पत्नी हेरा ही थी। हीसियड के अनुसार ज्यूस की पहली सहगामिनी मैटिस अर्थात् प्रज्ञा थी। यह प्रेम-सम्बन्ध ही मैटिस के अन्त का कारण बना। माता पृथ्वी ने यह भविष्यवाणी की, कि मैटिस की कोख से पहले एक पुत्री और फिर एक ऐसे पुत्र का जन्म होगा जो अपने पिता को अपदस्थ करके अपना प्रभुत्व स्थापित करेगा। ज्यूस चिन्तित हो उठा। मानव की भाँति देवताओं को भी सत्ता का लोभ होता है। ज्यूस ने अपने पिता क्रॉनस की तरह भूल नहीं की। जब मैटिस को पहली बार गर्भ हुआ तो शिशु-जन्म से पूर्व ज्यूस ने मैटिस को ही निगल लिया। इस रूपक का सम्भवत: यह अर्थ है कि प्रज्ञा सदैव देवप्रमुख के भीतर ही विद्यमान रहती है।

एक दिन जब ज्यूस ट्रिटन झील के किनारे विचरण कर रहा था, अचानक उसके सिर में पीड़ा होने लगी। धीरे-धीरे इस पीड़ा ने इतना भयंकर रूप धारण कर लिया कि ज्यूस चीखने-चिल्लाने लगा। उसका सिर जैसे फटा जा रहा था। ज्यूस के आर्तनाद से आकाश हिल उठा। सभी देवी-देवता दौड़े आये। हेमीज ने आते ही ज्यूस की इस असहनीय शिरोवेदना का कारण जान लिया। बालिका के जन्म का समय आ गया था। तत्काल हेमीज ने हेफास्टस से एक मूसल और खूँटा मंगवाया और उसने ज्यूस के सिर में दरार कर दी। इस दरार से एथीनी उछल कर बाहर आ गयी। एथीनी अस्त्र-शस्त्र से सज्जित थी और तुमुल युद्धघोष करती हुई भाला घुमा रही थी। उसका यह भयंकर रूप देखकर सारी सृष्टि काँप उठी, सूर्य तक पलभर को स्तब्ध खड़ा रह गया। जब उसने अपना कवच उतारा तब सूर्य में गति हुई और देवताओं की समझ में आया कि ओलिम्पस पर एक नयी देवी का जन्म हुआ है।"

यह मैंने एक कथा का एक नमूना पेश किया है। ग्रीक और भारतीय साहित्य की अनेक कथाओं का अनमोल संग्रह यह ग्रन्थ सचमुच बड़ा उपयोगी है। इस कथाकोष में संगृहीत कहानियाँ जितनी रोचक, प्रतीकात्मक और ज्ञान-वर्धक हैं उससे कहीं अधिक उपयोगी भी हैं। अनेक महाकाव्यों, काव्यों, नाटकों तथा उपन्यासों की आधारभूत सामग्री की पृष्ठभूमि खोलने वाला यह कोष सभी के लिये पठनीय है।

---

# गुरुकुल समाचार

## कुलपति की डायरी–

(क) गत मास मान्य कुलपति प्रो० बलभद्रकुमार हूजा ने आकाशवाणी से अपना संदेश देते हुये कहा था कि "आज, जबकि अधिकांश समुदाय एलोपैथी दवाइयों के मोह में आकर सम्मोहित है, हम लोगों का दायित्व आयुर्वेदिक औषधियों का प्रचार एवं विस्तार के लिये और अधिक बढ़ जाता है। यह सत्य है कि एलोपैथिक दवाइयाँ जीवाणुओं को नष्ट करती है, दूसरी ओर शरीर के अन्य अंग यकृत, वृक्क, मस्तिष्क, हृदय, रुधिर, फेफड़े और आमाशय आदि में गम्भीर दुष्प्रभाव पैदा करती हैं। इन औषधियों के विषजन्य प्रभाव इतने व्यापक होते हैं कि उनका असर प्रतिदिन देखने को मिलता है"।

(ख) वृक्षारोपण समारोह में ५ अगस्त को स्वागत-भाषण देते हुये आपने कहा कि 'आज के युग में अनेक प्रकार के प्रदूषण व्यापक रूप में फैल रहे हैं। कारखाने, मोटर एवं अन्य अनेक विधियों से प्रदूषण, वायु, जल और अन्न आदि में भयंकर रूप धारण कर चुके हैं। इस समय का सबसे बड़ा यज्ञ वृक्ष लगाना है। हमारे शास्त्रों में 'यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्म' कहा गया है। अतः लाखों और करोड़ों पेड़ लगाने का हमारा उद्देश्य होना चाहिए।

(ग) ए० आइ० यू० की शिक्षा नीति पर समालोचना प्रस्तुत करते हुये मान्य कुलपति महोदय ने लिखा है कि शिक्षा में गुरू–शिष्य का सम्बन्ध केवल व्यावसायिक न रहकर आध्यात्मिक होना चाहिये।

× × ×

## राष्ट्रीय संगोष्ठी : गंगा प्रदूषण

### * संस्तुतियाँ *

गंगा प्रदूषण पर विश्वविद्यालय में जून ५-६, १९८५ को हुई संगोष्ठी में सम्पूर्ण गंगा क्षेत्र में विद्यमान पर्यावरण अपकर्ष को, जिसमें प्रदूषण भी शामिल है,

दूर करने के लिये एवं गंगा पर्यावरण के संरक्षण एवं समृद्धि के लिये विभिन्न विश्वविद्यालयों के वैज्ञानिकों, जल निगम और कारखानों के इन्जीनियर्स, नगर-पालिका एवं स्वास्थ्य अधिकारियों, राष्ट्रीय वनस्पति अनुसंधान संस्थान, लखनऊ एवं एन्टीबायोटिक्स फैक्टरी के वैज्ञानिकों आदि ने समस्या के विभिन्न पहलुओं पर शोधपत्र एवं मौखिक रूप से विचार प्रस्तुत किये। संगोष्ठी का उद्घाटन मेरठ मण्डल के आयुक्त श्री वी० के० गोस्वामी ने किया। विश्वविद्यालय के कुलपति श्री जी०बी०के० हूजा, आई०ए०एस (रिटायर्ड) ने वैज्ञानिकों तथा अन्य अतिथियों का स्वागत किया। डा० विजय शंकर इस संगोष्ठी के संयोजक थे। आयोजन में डा०आर०पी०एस० सांगू, शोध वैज्ञानिक; डा० अरुण आर्य तथा गंगा प्रोजेक्ट एवं वनस्पति विज्ञान विभाग के कर्मचारियों का योगदान सराहनीय रहा। संगोष्ठी के आयोजन में कुलसचिव मेजर वीरेन्द्र अरोड़ा, उप-कुलसचिव डा० श्यामनारायण सिंह एवं वित्त अधिकारी श्री बी०डी० भारद्वाज का विशेष योगदान रहा।

**संगोष्ठी एवं प्रदर्शनी हेतु वित्तीय अनुदान निम्नलिखित से प्राप्त हुआ—**

१—पर्यावरण विभाग, भारत सरकार, नई दिल्ली।

२—विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी विभाग, भारत सरकार, नई दिल्ली।

३—वैज्ञानिक एवं औद्योगिक अनुसंधान परिषद्, नई दिल्ली।

४—विज्ञान एवं पर्यावरण विभाग, उ०प्र० सरकार।

**संगोष्ठी में भावी कार्यक्रम के लिये निम्नलिखित संस्तुतियाँ प्रस्तुत की गईं—**

१—नगरपालिकायें एवं उद्योग बायोलोजिकल ट्रीटमेंट प्लान्ट्स का निर्माण कराकर एफ्लूएण्ट्स को उपचारित करें और जहाँ संभव हो ईंधन, गैस और उर्वरक का उत्पादन करके एफ्लूएण्ट्स को उपयोगी बनायें।

२—नदियों के किनारे एवं पहाड़ियों पर सघन वृक्षारोपण करके भूअपर्दन को रोकें एवं भूमि की जलावशोषण क्षमता को बढ़ायें। इनमें औषधीय पौधे भी शामिल हों।

३—गंगा के किनारे स्थित उन शहरों में, जहाँ अधिक संख्या में शवदाहन किया जाता है, विद्युत शवदाहगृहों के निर्माण कराकर लकड़ी की बचत की जाये, जिससे जंगलों की कटाई कम हो सके। इसके लिये जनता को शिक्षित करने की आवश्यकता होगी। लोगों की धार्मिक एवं परम्परागत भावनाओं का आदर करते हुए विद्युत शवदाहगृहों का वातावरण अत्यन्त प्राकृतिक एवं

स्वच्छ रखा जाये। जहाँ विभिन्न प्रकार के पौधे जिनमें धार्मिक पौधे भी शामिल हों, जैसे पीपल, बरगद, आम, तुलसी, रराइथ्राइना, नीम, कनेर, बेल, अमलतास, गुलमोहर, गुड़हल, गुलाब, चाँदनी आदि लगाये जायें। विद्युत शवदाहगृह में गंगाजल उपलब्ध होना चाहिये जिससे शवों एवं अस्थियों पर गंगाजल छिड़ककर परम्पराओं एवं भावनाओं का आदर हो सके।

४—कीटनाशक सिंथेटिक एवं डिटर्जेण्ट्स से होने वाले प्रदूषण को रोकने के लिये ऐसे पौधों को उगाया जाए (नीम, करंज, पाइरेथ्रम, इण्डियन हार्स चेस्टनर, सहजन, महुआ, रीठा, जंगलजलेबी आदि) जिनसे प्राप्त उत्पाद कीटनाशी डिटर्जेण्ट्स के रूप में काम कर सकते हैं।

५—भारत में सौर-ऊर्जा की कोई कमी नहीं है। अतः यहाँ सौर-ऊर्जा से चलने वाले उपकरणों को प्रोत्साहन देना चाहिये जिसमें किसी प्रकार का प्रदूषण नहीं होता। इनको अपनाया जा सके इसके लिये आवश्यक है कि इनका गांवों और शहरों में प्रदर्शन हो और ये कम कीमत एवं आसान किश्तों पर उपलब्ध हों। इनका मुफ्त बांटना भी राष्ट्रीयहित में प्रभावी होगा।

सौर-ऊर्जा के चूल्हे एवं अन्य उपकरण प्रयोग में आने से जनता की ईंधन–लकड़ी पर निर्भरता काफी कम हो सकती है जिससे वृक्षों का काटना रुक सकता है जो वन संरक्षण में प्रभावी होगा जो नितान्त आवश्यक है, यदि हम अगली सर्दी में आशा और विश्वास के साथ कदम रखना चाहते हैं। आज भूमि अपर्दन में वृद्धि एवं बाढ़ के बढ़ते हुए प्रकोप द्वारा नये २ क्षेत्रों की निगलते जाना, जंगलों का एक बड़े क्षेत्र से अन्धाधुन्ध काट कर समाप्त कर देने का परिणाम है। वनों के अन्य भी बहुत से लाभ हैं।

६—इसी प्रकार ईंधन–लकड़ी के लिये एनर्जी प्लान्टेशन्स को प्रोत्साहित करना आवश्यक है। इनमें यूकेलिप्टस्, सूबबूल, खैर, बबूल की अन्य किस्में, सिरिस, बेर, नीम, आम, बेल आदि शामिल हैं।

७—वैदिक साहित्य एवं पुराणों में ऐसे पौधों का वर्णन मिलता है जैसे कुशा, शैवाल आदि जिनमें पानी को शुद्ध करने की क्षमता बताई गई है। ऐसे पौधों की पहचान एवं सूचीकरण करके शोध द्वारा यह पता लगाना अत्यन्त आवश्यक है कि वे किस सीमा तक प्रदूषित पानी को साफ करने की क्षमता रखते हैं। जिससे उन्हें उपयुक्त स्थानों में लगाने की सिफारिश की जा सके।

८—भूमि पर खाली पड़े स्थानों में एवं सड़कों के दोनों ओर छायादार, फलदार, औषधीय एवं इमारती लकड़ी वाले वृक्ष लगाये जायें, साथ ही सौन्दर्य की

दृष्टि से उपयुक्त स्थानों में सुन्दर फूल वाले पौधे लगाना भी उचित होगा। जैसे—नीम, आम, अर्जुन, हरण, बहेणा, साल, बेल, सागौन, शीशम, जामुन, बकायन, पाठल, शहतूत, इमली, पापलर आदि।

९—पर्यावरण शिक्षा की महत्ता को देखते हुये संबन्धित साहित्य सरल भाषा में तैयार करना आवश्यक है। समय-समय पर अपने-अपने क्षेत्र में संस्थायें पर्यावरण प्रदर्शनियों का भी आयोजन करें। जनता के प्रतिनिधियों को पर्यावरण अपकर्ष के विभिन्न पहलुओं एवं उनके उपचारविधि से परिचित होना अनिवार्य होना चाहिये। जिससे वे अपने क्षेत्र में जनसाधारण एवं प्रशासन-तंत्र को शिक्षित कर सकें।

१०—नदियों से नहर निकालते समय इस बात का ध्यान रखा जाये कि नदी में छोड़ा जाने वाला पानी इतना कम न कर दिया जाये जिससे एक छोटा-सा नाला भी उसे प्रदूषित कर दे।

११—जनसंख्या को सीमित रखने के लिये उचित पग उठाये जायें।

× × ×

## वृक्षारोपण : महायज्ञ

५ अगस्त को विश्वविद्यालय भवन में वृक्षारोपण के सम्बन्ध में एक सभा का आयोजन किया गया। इस सभा की अध्यक्षता श्री रामगोपाल शालवाले, प्रधान सार्वदेशिक सभा नई दिल्ली ने की। इस महायज्ञ के यजमान प्रो० बलभद्रकुमार हूजा कुलपति महोदय थे। सभा में मुख्य वक्ता श्री जगदीशप्रसाद शर्मा, अध्यक्ष अन्तर्राष्ट्रीय आयुर्वेद विज्ञान थे। मान्य कुलपति महोदय ने स्वागत करते हुये कहा कि वनस्पति जगत हमारा प्राण है। यदि हम प्राणों की रक्षा नहीं करेंगे तो किसकी रक्षा करेंगे। इस सभा का संयोजन डा० विजय शंकर, प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, वनस्पति विभाग ने किया। कार्यक्रम के अन्त में अनेक वृक्षों को लगाया गया। इस कार्यक्रम के अन्तर्गत लाखों पेड़ लगाने का लक्ष्य रखा गया है।

× × ×

दिनांक १७-८-८५ को मध्याह्न १२.१५ पर रसायन विज्ञान विभाग में पी० सी० रे० केमिस्ट्री एसोशियेशन के तत्त्वावधान में सुप्रसिद्ध एवं प्रतिष्ठित वैज्ञानिक डा० युगलकिशोर गुप्ता, प्रोफेसर, रसायन विभाग, राजस्थान विश्व-विद्यालय, जयपुर का सारगर्भित भाषण "रासायनिक अभिक्रियाएँ—क्यों ?" विषय पर हुआ।

उक्त अवसर पर समस्त छात्र व अधिकांश शिक्षकों ने उपस्थित होकर ज्ञानार्जन किया। भाषण की अध्यक्षता श्री सुरेशचन्द्र त्यागी, प्राचार्य, विज्ञान महाविद्यालय ने की। स्वागत-भाषण डा० रामकुमार पालीवाल, अध्यक्ष, रसायन विभाग, तथा धन्यवादज्ञापन डा० अक्षयकुमार इन्द्रायण द्वारा दिया गया।

× × ×

## पुस्तकालय प्रगति की ओर अग्रसर

(क) श्री जगदीशप्रसाद विद्यालंकार, अध्यक्ष पुस्तकालय गत मास से कम्प्यूटर साइंस में प्रशिक्षण प्राप्त करने हेतु दो मास के लिये दिल्ली गये हुये हैं। श्री गुलजारसिंह चौहान पुस्तकालयाध्यक्ष का कार्य कर रहे हैं।

(ख) **शोध-पत्रिकाओं का कक्ष**

शोधार्थियों को सुविधा प्रदान करने की दृष्टि से पुस्तकालय ने शोध-पत्रिकाओं का कक्ष अगल से स्थापित किया है। इससे शोधार्थी अपने शोध-कार्य में रत रह सकेंगे।

(ग) **विदेशी शोध–पत्रिकाओं का क्रय**

पुस्तकालय की उच्च शोध सामग्री, जो नवीनतम शोध की द्योतक हो, निधि के रूप में होती है। इस वर्ष अभी विश्वविद्यालय पुस्तकालय ने अनेक विषयों की उच्च शोध-पत्रिकाओं (जरनल) का क्रय किया है, ताकि विद्वानों एवं शोधार्थियों को शोध करने में कोई असुविधा न हो।

(घ) इस मास एक हजार पुस्तकों को तकनीकी प्रक्रिया द्वारा पाठकों के अध्ययन हेतु तैयार किया गया।

—छात्र सम्पादक

# गुरुकुल-पत्रिका



गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के नये कुलपति

भाद्रपद, २०४१
सितम्बर, १९८५

वर्ष : ३७

अङ्क : ९
पूर्णाङ्क : ३७२

## गुरुकुल-कांगड़ी-विश्वविद्यालयस्य मासिकी पत्रिका



सम्पादक :
डा० जयदेव वेदालंकार




शिक्षा मंत्री
भारत सरकार
नई दिल्ली–११०००१
MINISTER OF EDUCATION
GOVERNMENT OF INDIA
NEW DELHI-110001

दिनांक 22 अगस्त, 1985

प्रिय वेदालंकार जी,

आपका रजिस्टर्ड पत्र संख्या 3011 मिला जिसके साथ आपने गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार द्वारा तैयार की गई राष्ट्रीय शिक्षा नीति सम्बन्धी "राष्ट्रीय शिक्षा नीति के मूल-सिद्धान्त" की प्रतियां भेजी हैं। मैं इसे विभाग में दिखवा रहा हूँ।

शुभ कामनाओं सहित,

आपका
हस्ताक्षर
**(कृष्ण चन्द्र पन्त)**

**डा० जयदेव वेदालंकार,**
रीडर एवं अध्यक्ष दर्शन विभाग,
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय,
हरिद्वार–249404

---

**गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय ने 'शिक्षा-नीति के मूल-सिद्धान्त' नामक एक प्रारूप शिक्षा-नीति पर भारत सरकार को भेजा था। उस सम्बन्ध में शिक्षा मन्त्री, भारत सरकार का उपरोक्त पत्र प्राप्त हुआ।**

# गुरुकुल-पत्रिका

[गुरुकुल-कांगड़ी-विश्वविद्यालयस्य मासिकी पत्रिका]

सम्पादक
**डॉ० जयदेव वेदालंकार**
न्यायाचार्य, पी-एच० डी०, डी० लिट्०
रीडर-अध्यक्ष, दर्शन विभाग




प्रकाशक
**गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार**

मूल्य १)

प्रधान-संरक्षक
**डॉ० सत्यकाम वर्मा**
कुलपति

संरक्षक
**श्री रामप्रसाद वेदालंकार**
प्रो-वाइसचान्सलर

परामशदातामण्डल
**पं० सत्यकाम विद्यालंकार**
आचार्य, गुरुकुल कांगड़ी विद्यालय

**डॉ० विष्णुदत्त राकेश**
प्रोफेसर, हिन्दी विभाग

सह-सम्पादक
**डॉ० रामप्रकाश**
प्रवक्ता, संस्कृत विभाग

**डॉ० विजयपाल शास्त्री**
प्रवक्ता, दर्शन विभाग

छात्र-सम्पादक
श्री गुरुप्रसाद उपाध्याय
एम०ए० (संस्कृत), द्वितीय वर्ष
ब्रह्मचारी ऋषिपाल आर्य
अलंकार (द्वितीय वर्ष)

मूल्य—१२ रुपये वार्षिक

प्रकाशक
**प्रो० वीरेन्द्र अरोड़ा**, कुल-सचिव
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

**मुद्रक—जैना प्रिंटर्स, ज्वालापुर।**

# विषय–सूची

# श्रुति-सुधा

## वेदों में क्या है ?

सोमो वधूयुरभवदश्विनास्तामुभा वरा ।
सूर्यां यत्पत्ये शंसन्ती मनसा सविताऽददात् ।।
ऋ० १०-८५-९

**अन्वय**—सोमः वधूयुः अश्विना अभवत् । उभा (उभौ) वरा (वरौ) आस्ताम् । यत् पत्ये मनसा शंसन्तीं सूर्यां सविता अददात् ।

**पदार्थ**—(सोमः वधूयुः अश्विना अभवत्) सुकुमार वीर्ययुक्त, शान्ति आदि शुभ गुणयुक्त, हृदय से वधू कामना करनेहारा पति तथा भीतर से पति की कामना करनेहारी वधू (अश्विना-अश्विनौ) दोनों में से प्रत्येक ब्रह्मचर्यपूर्वक विद्या-सुशिक्षा को प्राप्त किए हुए होवें । (उभावय आस्ताम्) और दोनों वरणीय श्रेष्ठ समान गुण कर्म स्वभाव वाले होवें । (यत् पत्ये मनसा शंसन्ती सूर्याम्) जो पति के लिए मन से कामना करनेहारी वा उसका गुणगान करने वाली, सूर्या-सूर्य की रश्मि के तुल्य, ब्रह्मचर्य के कारण तेज और सौन्दर्य से युक्त वधू है उसको पुरुष और उसी प्रकार पुरुष को स्त्री (सविता अददात्) सकल जगत् का रचयिता परमेश्वर प्रदान करता है ।

उपर्युक्त मन्त्र से यह ज्ञात होता कि जो (सोमः) होता है, ब्रह्मचर्य का का पूर्णरूप से पालन कर, विद्या-सुशिक्षा आदि उत्तम गुणों से अपने आपको सम्पन्न कर लेता है, जो सोमः अर्थात् चन्द्रमा के तुल्य शान्त और गम्भीर हो जाता है तो उसके जीवन में स्वाभाविक रूप से उचित समय आने पर एक

अभिलाषा उत्पन्न होती है। वह यह है कि अपने लिए एक जीवन ऐसे का चयन करे जो जीवन में सबसे ज्यादा उसका निकटतम साथा हो, जिसको वह भीतर-बाहर से सहृद स्नेह दे सके। जिसको वह अपने जीवन अभिन्न अंग मानकर स्वयं उसके प्रति सर्मापित हो सके। जो देखने, सुनने और कहने को तो भले ही उससे भिन्न हो पर वास्तव हृदय से अभिन्न हो-एक हो। तात्पर्य यह है कि वह हृदय से वधू की कामना करने लगता है। ऐसे समय में वह अकेला नहीं रहना चाहता बल्कि जीवन-साथी के साथ ही एक होकर रहना चाहता है। वह उसकी मूर्त्ति को सदा अपने हृदय में बनाये रखना चाहता है। ऐसे समय तब वह स्वयं या उसके अभिभावक उसकी इस अभिलाषा पूर्ण करने के लिए सक्रिय हो जाते हैं।

**—आचार्य रामप्रसाद वेदलंकार**

---

सम्पादकीय—

# नये कुलपति महोदय का जीवन-परिचय

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के नये कुलपति डॉ० सत्यकाम आयुर्वेदालंकार, प्रोफेसर-संस्कृत विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय नियुक्त हुए। प्रो० सत्यकाम जी की स्नातक तक शिक्षा-दीक्षा प्रारम्भ से गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में हुई है। आपने स्नातक होने के पश्चात् आर० एस० आयुर्वेदिक कालेज, इन्दौर (म० प्र०) में प्राध्यापक के रूप में अध्यापन कार्य प्रारम्भ किया। यह ज्ञातव्य है कि उस समय गुरुकुल कांगड़ी की उपाधियों की मान्यता कहीं-कहीं विदेशों में तो थी परन्तु भारत में नहीं थी। अतः आपने यहाँ से स्नातक बनने के बाद विशेष योग्यता के साथ पंजाब विश्वविद्यालय से शास्त्री और एम० ओ० एल० परीक्षाएँ उत्तीर्ण की थीं। उसके बाद आपकी नियुक्ति शारदालिपि के अध्यापन हेतु राष्ट्रीय संग्रहालय दिल्ली में हुई, परन्तु आपने १९५९ में दिल्ली विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग में प्राध्यापक पद पर कार्य करना प्रारम्भ किया। १९६० ईस्वी में आपको रोम में प्रो० टयौकी के साथ संस्कृत व्याकरण (महाभाष्य) का सम्पादन करने हेतु आमन्त्रित किया गया। १९६३ ई० में आपने पी-एच० डी० की उपाधि प्राप्त की, उसके बाद आपको संस्कृत विज्ञान के विद्वान के रूप में रुड़की विश्वविद्यालय ने प्रोफेसर पद पर नियुक्त किया। उसके बाद आप दिल्ली विश्वविद्यालय में पुनः रीडर पद पर आसीन हुये। राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान में भी आपकी नियुक्ति प्रोफेसर पद हुई परन्तु आप वहाँ नहीं गए। १९८२ ई० में संस्कृत विभाग में प्रोफेसर एवं अध्यक्ष नियुक्त किये गए।

आप १९२६ में पंजाब प्रान्त में उत्पन्न हुए। आप श्री विद्याधर विद्यालंकार के सुपुत्र हैं।

**राष्ट्रीय एवं अन्तर्राष्ट्रीय शैक्षाणिक संस्थाओं की सदस्यता**

एफ० आर० ए० एस०—१९७२ रायल एसेटिक सोसायटी की फैलोशिप।
सदस्य —अन्तर्राष्ट्रीय ऑरियण्टल काँग्रेस, १९६४
सदस्य —ईस्टर्न इन्स्टीच्यूट आफ जापान (टोकियो)
सदस्य —विश्व संस्कृत कान्फ्रैन्स, १९७१

आजीवन सदस्य —द्रविडियन भाषा वैज्ञानिक अन्तर्राष्ट्रीय कांग्रेस।

**शोध–कार्य एवं उच्चशोध रचनायें प्रकाशित—**

१- उपनिषद् संग्रह
२- वेद-वाटिका
३- वैदिक–अध्ययन
४- वैदिक व्याकरण कोश (चार खण्डों में)
५- संस्कृत व्याकरण का उद्‌भव और विकास
६- महाभाष्य और वाक्यपदीय
७- व्याकरण की दार्शनिक भूमिका
८- भारतीय प्राच्यविद्या
९- सिन्धु सभ्यता
१०- प्राच्य विद्या
११- हिन्दी का आधुनिक साहित्य
१२- युगकवि तुलसी
१३- महाकवि प्रसाद
१४- महाकवि पन्त
१५- संस्कृत के चार महाकवि।

मान्य कुलपति महोदय के उपर्युक्त जीवन–परिचय एवं शैक्षणिक योग्यताओं एवं लेखक के रूप में उनका परिचय इस बात का द्योतक है कि आप शोध एवं शैक्षणिक रुचि के उद्‌भट्ट विद्वान तथा महान् व्याख्याता हैं। आप वेद एवं प्राच्य भारतीय विद्याओं के साथ-साथ व्याकरण तथा भाषा–विज्ञान के निष्णात आचार्य हैं।

गुरुकुल विश्वविद्यालय के सम्मानित कुलपतिपद पर आप आसीन हुये हैं। आपको शतशः बधाई, एवं आपका गुरुकुल पत्रिका तथा कुलवासियों की ओर से हार्दिक स्वागत है।

**—जयदेव वेदालंकार**

# मेरे विद्यार्थीकाल का गुरुकुल कांगड़ी

( सन् १९३७ )

—सुरेशचन्द्र त्यागी, प्रिंसिपल
कालेज आफ साईंस,
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

अब से ४७ वर्ष पुरानी बात है। ११ अप्रैल सन् १९३७ का वह ऐतिहासिक दिन अब भी मुझे भली प्रकार याद है जबकि ६ वर्ष की अल्पायु में मेरे पूज्य चाचा गुरुकुल कांगड़ी में पढ़ाने के लिए मुझे गांव से साथ लेकर हरिद्वार पहुंचे थे। उस समय गुरुकुल का बड़ा नाम था। देश के प्रत्येक भाग से बालक शिक्षा प्राप्त करने यहाँ आते थे। प्रवेश नियम अत्यन्त कठोर थे। बालक की आयु ६ से लेकर ९ वर्ष के बीच होनी चाहिये, उसका शारीरिक, मानसिक और नैतिक स्तर उच्च कोटि का होना आवश्यक था। पूरी जाँच-पड़ताल करने के पश्चात् ही किसी बालक को प्रविष्ट किया जाता था। इस विषय में किसी भी प्रकार की ढील नहीं की जाती थी। उस समय पहली कक्षा से ५ वीं कक्षा तक का ही प्राईमरी विभाग गुरुकुल कांगड़ी, हरिद्वार में था। छठी कक्षा से १० वीं कक्षाओं तक की हाईस्कूल कक्षायें बदरपुर-तुगलकाबाद-देहली में अरावली पहाड़ पर निर्मित गुरुकुल इन्द्रप्रस्थ में चला करती थीं। इन्द्रप्रस्थ से १० वीं श्रेणी पास करके छात्र ११ वीं से १४ वीं तक की कालेज शिक्षा प्राप्त करने पुनः लौटकर गुरुकुल कांगड़ी में आ जाते थे। पहली श्रेणी से लेकर ५ वीं श्रेणी तक लगभग २५० ब्रह्मचारी हुआ करते थे। हमारी कक्षा में ४५ छात्र थे। गुरुकुल का वह स्वर्णयुग था। गुरुकुल में उन दिनों जाति-पांति तथा गरीब-अमीर का अन्तर नहीं था। ब्रह्मचारी गुरुओं को माता-पिता तुल्य समझते थे और गुरुजन भी उन्हें पुत्रवत् देखते थे। उस समय असली मायनों में गुरुकुल, गुरुओं का कुल था। उन दिनों गुरुकुल की शिक्षा, मिलेट्री ट्रेनिंग से भी अधिक कठोर थी। छात्रों के सर्वांगोण विकास पर बल दिया जाता था। उस समय की दिनचर्या अत्यन्त कठोर थी। रहन-सहन, खान-पान बहुत सादा था। उत्तम शिक्षा के लिये तीन बातों का होना अति आवश्यक था। उत्तम वातावरण, उत्तम गुरु तथा उत्तम छात्र।

**उत्तम वातावरण—**

उस समय गुरुकुल, शहरों और गाँवों के दूषित वातावरण से अलग था। ज्वालापुर, कनखल और हरिद्वार तक गुरुकुल के चारों ओर कोई आबादी नहीं थी। गुरुकुल में केवल वे ही छात्र शिक्षा पाते थे जो ६ से ९ वर्ष के बीच की आयु में गुरुकुल में प्रविष्ट होते थे और आश्रम में रहकर गुरुकुल के नियमों का पालन करते थे। डे स्कॉलर के रूप में छात्र नहीं पढ़ सकते थे। नब्बे प्रतिशत गुरुजन, गुरुकुल में शिक्षाप्राप्त छात्र होते थे। इस प्रकार शुद्ध वातावरण का निर्माण किया जाता था। छात्रों और गुरुओं का चुनाव उनकी पूरी परीक्षा करने के बाद ही किया जाता था। सब अध्यापकगण गुरुकुल परिसर में ही रहते थे।

**उत्तम गुरु —**

योग्य, उत्तम व्यक्तित्व, सदाचारी, वेदों तथा आर्यसमाज के नियमों में आस्था रखने वाले और उन्हें पालन करने वाले व्यक्ति ही गुरुओं के पद पर नियुक्त किये जाते थे। उनका एकमात्र लक्ष्य ब्रह्मचारियों का उत्तम चरित्र-निर्माण करना होता था न कि शिक्षक के नाते वेतन लेना और अलग से अपना व्यापार चलाना।

**उत्तम बालक—**

तेल, तिलों से ही निकलता है, न कि बालू से। इसी आधार पर उच्च शारीरिक, मानसिक और नैतिकस्तर के छात्र चुनाव द्वारा गुरुकुल में दाखिल किये जाते थे। आज के पब्लिक स्कूलों से भी कहीं अधिक कठिनाई छात्रों को गुरुकुल में प्रवेश लेने में हुआ करती थी। किसी प्रकार की सिफारिश नहीं चलती थी। इस प्रकार उत्तम वातावरण, उत्तम गुरु तथा उत्तम छात्रों के समूह का नाम गुरुकुल हुआ करता था। उन दिनों पहली से पांचवीं तक की कक्षाओं के छात्रों से १४ रु० मासिक, छठी से दसवीं तक १८ रु० मासिक तथा ११ वीं से १४ वीं तक २२ रु० मासिक शुल्क लिया जाता था। उस समय के १ रु० का मूल्य आजकल के ३६ रु० के बराबर है। इस प्रकार १४ रु० की कीमत ५०४ रु० के बराबर होती थी, और संरक्षकों के लिए यह १४ रु० देना भी पहाड़ के समान कठिन था।

उस समय के गुरुकुल का आकार या शरीर सूक्ष्म था परन्तु आत्मा बहुत विशाल थी। गुरुकुल के सब रास्ते कच्चे थे और गुरुकुल में भवन भी बहुत कम थे और उनमें निवास करने वाले सब देवपुरुष थे। सब में कुलभावना और प्रेम था।

**रहन-सहन—**

ब्रह्मचारी, खद्दर के मोटे कपड़े पहनते थे, बटन तक कपड़े के होते थे। कालरदार कमीज या अन्य प्रकार के कपड़े पहनना नियमविरुद्ध था। सबकी ड्रैस एक प्रकार की होती थी और गुरुकुल का दर्जी ही उसे बनाता था। फैशन करना या सिर के बालों को सजाना नियमविरुद्ध था।

भोजन में प्याज, मिर्च, मसाले आदि वर्जित थे। गुरुकुल शिक्षा का उद्देश्य बालक को कठोर तप में तपाकर उसे कुन्दन बनाना था। भारतीय संस्कृति का मूलमन्त्र है कि अपनी इच्छाओं को कम करो, जिससे तुम सुखी रह सको। क्योंकि किसी से अनुग्रह की इच्छा करने का अभिप्राय है अपने को परतन्त्र बनाना। जब इच्छाएँ कम होंगी तो व्यक्ति में आत्मिकबल बढ़ेगा तो वह राग, द्वेष, लोभ और मोह से दूर रहेगा। इसी प्रकार के ब्रह्मचारी देश और समाज के लिए उपयोगी सिद्ध होंगे। सादा जीवन और उच्च विचार ही गुरुकुल-शिक्षा प्रणाली का मूल मन्त्र है, वैदिक धर्म की आत्मा है।

**दिनचर्या—**

उन दिनों ब्रह्मचारी लोहे के तख्त पर सोता था। एक लोटा, दो लंगोट, दो तौलिये, ६ कुर्ते, ६ निक्कर, १ बिस्तर तथा पुस्तकें उसकी सम्पत्ति थी। पैसा रखना या अलमारी में ताला लगना मना था। कमरे की सफाई छात्र स्वयं करते थे। प्रत्येक श्रेणी में दो-दो अधिष्ठाता नियुक्त होते थे। ये शिक्षक ही होते थे। एक अधिष्ठाता की डयूटी प्रातः ४ बजे से लेकर २ बजे तक होती थी और दूसरे की २ बजे से लेकर प्रातः ४ बजे तक। ये दोनों माता-पिता के समान छात्रों की देखभाल करते थे।

ब्रह्मचारियों की प्रतिदिन की दिनचर्या निम्न प्रकार थी :—

प्रातः— ४-०० बजे जागरण, प्रार्थना मन्त्रों का उच्चारण
४-००—५-०० शौच, दातुन, स्नान
५-००—६-३० पठन-पाठन (गृहकार्य)
६-३०—७-३० व्यायाम, पी०टी० आदि सामूहिकरूप में
७-३०—८-०० प्रातःराश
८-००-१२-०० विद्यालय में पढ़ने जाना
१२-००—१-०० भोजन
सायं— १-००—२-३० गृहकार्य-पठन
२-३०—४-३० विद्यालय में पठन,
लाठी, लेजम, जिमनेस्टिक का प्रशिक्षण।

| | |
|---|---|
| ४-३०—६-०० | क्रीड़ा, हाकी, फुटबाल, वालीबाल, कुश्ती आदि। |
| ६-००—७-०० | नित्यकर्म, सन्ध्या-हवन |
| ७-००—८-३० | भोजन |
| ८-३०–१०-०० | पठन-पाठन |
| १०-००–१०-१५ | ईश्वर-स्तुति |
| १०-१५—४-०० | शयन। |

इस प्रकार मिलेट्री के जवानों ,की तरह ब्रह्मचारियों का एक-एक क्षण मूल्यवान था। खेलों के प्रशिक्षक और पहलवान स्वयं छात्रों के साथ फील्ड में उतर कर भाग लेते थे। तैरना सीखना भी प्रत्येक छात्र के लिए आवश्यक था। उस समय के १२ वर्ष के बच्चे इस गंगनहर को तैरकर पार कर लेते थे।

तैराकी, हाकी और वालीबाल की टीम दूर-दूर तक प्रसिद्ध थी। गुरुकुल के जलसे पर ब्रह्मचारियों के व्यायामप्रदर्शन को देखकर बड़े २ धुरन्धर दांतों तले जीभ दबा जाते थे। ब्रह्मचारियों के सुडौल शरीर, फुर्ती और बहादुरी के कारनामे देखकर प्रत्येक माता-पिता रोमांचित हो उठता था और अपने बालक को गुरुकुल में प्रविष्ट कराने के लिए बेचैन हो उठता था। जलसे पर ब्रह्मचारियों द्वारा अन्ताक्षरी, भजन और भाषण कराये जाते थे, जिन्हें सुनकर जनता मुग्ध हो जाती थी। गुरुकुल की इन विशेषताओं को देखकर ही उस समय भारतवर्ष के प्रत्येक कोने से बालक शिक्षा पाने गुरुकुल आया करते थे। इनमें से छांटकर कुछ को ही प्रवेश दिया जाता था, सबको नहीं। ऐसा था सन् १९३७ का गुरुकुल कांगड़ी। गुरुकुल का उद्देश्य शिक्षा था, न कि व्यापार। १९३७ में भारत की आबादी ३५ करोड़ के लगभग थी और अब पाकिस्तान सहित ९० करोड़ के लगभग है। अब आबादी तिगुनी है। परन्तु गुरुकुल में योग्यता के आधार पर प्रवेश पाने वाले बालकों की संख्या कम हो रही है। ऐसा क्यों है? यह एक गम्भीर विचार की बात है।

उन दिनों जौलाई, अगस्त में डेढ़ मास का अवकाश हुआ करता था क्योंकि इन दिनों यहाँ मलेरिया का प्रकोप रहता था। ब्रह्मचारियों को राजपुर, मसूरी, कांगड़ा (हि०प्र०), धर्मशाला, बद्रीनाथ, केदारनाथ आदि स्थानों पर यात्रा के लिए ले जाया जाता था। अधिकतर यात्राएँ पैदल हुआ करती थीं। इस प्रकार गुरुकुल का प्रचार तथा ब्रह्मचारियों की योग्यता की धाक दूर-दूर तक फैला करती थी। इससे प्रभावित होकर लोग अपने बच्चों को गुरुकुल में भेजने के लिये प्रेरित हुआ करते थे। आज इन यात्राओं के अभाव में हम समाज से कट गये हैं।

**शिक्षा तथा परीक्षा**—धर्मशिक्षा, संस्कृत, हिन्दी, इंगलिश, इतिहास, भूगोल गणित, विज्ञान, कला की उच्चस्तर की तथा ठोस शिक्षा दी जाती थी। परीक्षा में नकल नाम की कोई चीज नहीं थी। परीक्षा का उद्देश्य ज्ञान को परखना था, न कि डिग्री बाँटना। अयोग्य बालक फेल भी होते थे। परन्तु इसका क्रोध वे अपने पर उतारते थे, न कि गुरुओं पर।

छात्रों को वाद-विवाद प्रतियोगिता, भाषण तथा लेखन-कला में पारंगत किया जाता था। इसके लिये छात्रों के हस्तलिखित लेख तथा उनके द्वारा निर्मित चित्र इन पत्रिकाओं में संकलित किये जाते थे।

प्रत्येक सप्ताह में रात्रि के समय विविध विषयों पर हिन्दी, संस्कृत और अंग्रेजी में कविताएँ और गोष्ठियाँ हुआ करती थीं। विजयी छात्रों को पुरस्कार दिये जाते थे। प्रत्येक वर्ष वाग्वधिनी आदि प्रतियोगिताएँ होती थीं, जिनमें अन्य स्कूलों के बच्चे भी भाग लेते थे।

बसन्त पंचमी, दशहरा, दीपावली, श्रद्धानन्द सप्ताह आदि पर्वों को कुलवासी मिलकर मनाते थे। इन अवसरों पर सबका मिलकर सहभोज हुआ करता था। एक दूसरे के दुःख में सब सम्मिलित हुआ करते थे। असली मायनों में उस समय का गुरुकुल संदीपनी ऋषि का आश्रम था। गरीब-अमीर, जाति-पांति का कोई भेद नहीं था। शिक्षकों की जाति पंडित थी और बालकों की ब्रह्मचारी। कोई भी संरक्षक अलग से अपने बालक को खाने की कोई वस्तु नहीं दे सकता था। यदि उसे कुछ देना ही होता तो सारी श्रेणी को बराबर बांटना पड़ता था। आज कहां रहीं हैं यह सब बातें ?

यदि आर्य समाज के सब कार्यों को तोला जाता था तो तराजू के एक पलड़े में रखा हुआ गुरुकुल आर्यसमाज के अन्य सब कार्यों के तुल्य हुआ करता था। उस समय गुरुकुल एक विचारधारा थी जिसका एकमात्र उद्देश्य देश को आर्य बनाना था, परन्तु आज यह धारा सूखती जा रही है।

> जमाना बड़े ध्यान से सुन रहा था तुम्हारी दास्तान।
> परन्तु तुम्हीं सो गये दास्तान कहते-कहते॥

गुरुकुल अब भी अपने पुराने खोये हुए गौरव को पुनः प्राप्त कर सकता है, परन्तु उसके लिए त्याग और तप चाहिए। आज देश को पहले जमाने से भी अधिक असली गुरुकुलों की आवश्यकता है। केवल यह कहने से काम नहीं चलेगा कि—

> हम नशीं कहाँ जायें, कोई ठिकाना न रहा।
> या तो वह हम न रहे, या वह जमाना न रहा॥

# औपनिषदिक सृष्टिविद्या

—मनुदेव 'बन्धु'
प्राध्यापक, वेद विभाग
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

उपनिषदों में सृष्टि की उत्पत्ति तथा उसके विकास-क्रम का पर्याप्त चित्रण हुआ है। ब्रह्मसूत्र पर आचार्य शंकर का भाष्य औपनिषदिक वचनों द्वारा पुष्पित एवं पल्लवित हुआ है। आचार्य शंकर का अद्वैतवाद उपनिषदों के महावाक्यों पर ही आधृत है। यह आश्चर्य का विषय है कि शंकराचार्य ने अपने अद्वैतवाद की सिद्धि हेतु वेद के किसी भी मन्त्र को उद्धृत नहीं किया है। उपनिषदों में हमें दो प्रकार के वाक्य मिलते हैं, एक प्रकार के तो वे हैं जिन्हें आधार बनाकर शकराचार्य ने अपने अद्वैतवाद की पुष्टि की है और द्वैतवादी वाक्यों को भी अद्वैत पक्ष में समन्वित करने का प्रयास किया है। इसके विपरीत, दूसरे प्रकार के वे वाक्य हैं जिन्हें द्वैतवादी विद्वानों ने द्वैतवाद की पुष्टि में आधार बनाया है। इन्होंने अद्वैतवाद की ओर संकेत करने वाले वाक्यों को भी द्वैत पक्ष में समन्वित किया है। द्वैतवादियों का यह कथन है कि उपनिषदों में पठित कतिपय वाक्यों के आधार पर ब्रह्म के अद्वैतवाद का प्रतिपादन सम्भव नहीं है, क्योंकि इन अद्वैतवाद को प्रकट करने वाले औपनिषदिक वाक्यों का तात्पर्य ब्रह्मातिरिक्त अन्य सत्ता के निषेध में नहीं है अपितु ब्रह्म में सजातीय, विजातीय, तथा स्वगतभेदशून्य होने का वर्णन केवल ब्रह्मविषयक ही है, अर्थात् ब्रह्म ही एकमात्र ऐसा तत्त्व है जिसका न कोई सजातीय है, न विजातीय और न ही उसके खण्ड हो सकते हैं। इस ब्रह्म में ही यह सम्पूर्ण जगत् है। इस सम्बन्ध में यहाँ कुछ वाक्यों को उद्धृत किया जा रहा है—

'इदं सर्वं यदयमात्मा'[1]। 'आत्मैवेदं सर्वम्'[2]। "ब्रह्मैवेदममृतं पुरस्तात्"[3]। "ब्रह्मैवेदं सर्वम्"[4]। "सर्वं खल्विदं ब्रह्म"[5]। "नेह नानास्ति किञ्चन"[6]। "अयमात्मा ब्रह्म सर्वानुभूः"[7]। "आत्मा वा इदमेक एवाग्रासीत्"[8]।

इसी प्रकार उपनिषदों में चार महावाक्य भी हैं— "अहं ब्रह्मास्मि"[9]। "अयमात्मा ब्रह्म"[10]। "तत्त्वमासि"[11]। "प्रज्ञानं ब्रह्म"[12]।

उपयुक्त सभी उपनिषद् वाक्यों का वेदान्ती, अद्वैतपरक अर्थ करते हैं। द्वैतवादी विद्वान् इनके पूर्वापर प्रसंगों को साथ लेकर द्वैतवाद में इन्हीं वाक्यों को

चरितार्थ करते हैं। यहाँ यह बात ध्यान देने योग्य है कि शंकर का वेदान्त भाष्य पूर्णरूप से औपनिषदिक वाक्यों पर ही आधारित है।

उपनिषदों में वर्णित सृष्टि–उत्पत्ति को हमें तत्-तत् उपनिषद् के प्रकरण से पृथक करके नहीं देखना चाहिए सृष्टि का क्रमिक विकास प्रदर्शित करना उपनिषदों का न तो प्रयोचन ही है और न ही उनका यह प्रतिपाद्य विषय है। उपनिषदों का एकमात्र प्रयोजन मनुष्य को ब्रह्म तक ले जाना है। ब्रह्म यात्रा के लिए यदि कहीं सृष्टि उत्पत्ति को दिखाना अनिवार्य अथवा अभीष्ट हुआ तो उसको उतना ही दिखाया गया है, उससे अधिक नहीं। इस सृष्टि उत्पत्ति के प्रसङ्ग को यहाँ उपनिषदों से उद्धृत कर प्रस्तुत कर रहे हैं।

छान्दोग्योपनिषद्[13] में आता है कि उस देवता ने संकल्प किया मैं सर्ग का नाम और रूप से विस्तार करूं। उसने सृष्टि को नाम और रूप इन दो प्रकार से रचा। जो कुछ भी जगत् है वह रूपात्मक है और उसके व्यवहार के लिये नाम अर्थात् वाणी का उपयोग किया। इन दो प्रकारों में सम्पूर्ण सृष्टि का समावेश हो जाता है। मुण्डकोपनिषद्[14] का एक प्रसङ्ग है जिसमें अद्वैतवादियों द्वारा ब्रह्म से सृष्टि–उत्पत्ति का वर्णन माना जाता है। द्वैतवादियों की व्याख्या इनसे भिन्न है। वह सन्दर्भ इस प्रकार है—

यथोर्णनाभिः सृजते गृह्णते च
यथा पृथिव्यामोषधयः सम्भवन्ति।
यथा सतः पुरुषात् केशलोमानि
तथाऽक्षरात् सम्भवतीह विश्वम्॥

अर्थात् जिस प्रकार मकड़ी जाले उत्पन्न करती है और समेट लेती है, जैसे पृथ्वी में औषधियाँ उत्पन्न होती हैं, जिस प्रकार जीवित पुरुष से केशलोम प्रादुर्भूत होते हैं उसी प्रकार अक्षर से यहाँ विश्व उत्पन्न होता है।

द्वैतवादी विद्वान् यहाँ मकड़ी के भौतिक शरीर से तन्तुजाल का निर्माण मानते हैं, चेतन आत्मा से नहीं। इसी प्रकार "अक्षर" से प्रकृतिमय परब्रह्म का ग्रहण करते हैं। औषधियों की उत्पत्ति में तो पृथ्वी निमित्त कारण ही है, उपादान कारण उसके बीज होते हैं। इसी प्रकार मनुष्य के शरीर से केशलोम उत्पन्न होते हैं, चेतन आत्मा से नहीं। यहाँ पर तीन दृष्टान्त दिये गये हैं। तद्यथा- (१) मकड़ी का दृष्टान्त (२) पृथ्वी का दृष्टान्त और (३) पुरुष का दृष्टान्त।

इन तीनों प्रकार के दृष्टान्तों से यही प्रतीति होती है कि सृष्टि की उत्पत्ति निमित्त कारण से होती है। कहने का तात्पर्य यह है कि प्रकृति जगत् का उपादान कारण है और परमेश्वर निमित्त कारण है। अद्वैतवादी इसी दृष्टान्त को देते हैं और वे ब्रह्म को इस जगत् का अभिन्ननिमित्तोपादन-कारण मानते हैं। ये उपादान कारण और निमित्त कारण को एक मानकर सृष्टि-उत्पत्ति की प्रक्रिया को स्वीकार करते हैं।

अक्षर से प्रकृति का भी ग्रहण किया जा सकता है। इस तथ्य की पुष्टि निम्न संदर्भ से होती है—

यथा सुदीप्तात्पावकाद् विस्फुलिंगा: सहस्रश: प्रभवन्ते सरूपा:।
तथाऽक्षराद्विविधा: सौम्यभावा: प्रजायन्ते तत्र चैवाभियन्ति ।।[15]

जिस प्रकार प्रदीप्त अग्नि से सहस्रों चिनगारियाँ उसके समान रूपवाली उत्पन्न होती हैं, उसी प्रकार हे सौम्य, अक्षर से विविध भाव उत्पन्न होते हैं और उसी में विलीन हो जाते हैं। कहने का आशय यह है कि जिस प्रकार प्रज्ज्वलित अग्नि से चारों ओर चिनगारियाँ उत्पन्न होकर फैल जाती हैं उसी प्रकार उपादान-कारण भूत प्रकृति से प्रत्येक शरीर और अन्य वस्तुओं की सत्ता प्रकाशित होती है और विनष्ट होकर उसी में विलीन हो जाती है।

यहाँ "अक्षर" से प्रकृति का अर्थ ग्रहण करना चाहिए क्योंकि जो उत्पन्न होते हैं वे जड़ हैं और प्रकृति भी जड़ है। इसी दृष्टि से इस उपर्युक्त मन्त्र "सरूपा:" (समान रूपवाली) शब्द चरितार्थ हो सकता है।

इस उपर्युक्त विवेचन के पश्चात् सम्प्रति उपनिषदों में सृष्ट्युत्पत्ति के विषय में प्राप्त होने वाले भिन्न-भिन्न मतों का उल्लेख किया जाता है।

(१) "असदेववेदमग्र आसीत्। तत्सदासीत् तदाण्डं निरवर्तत"[16]।
वह पहले असत् ही था, वह सत् हुआ फिर वह अण्डाकार बन गया।

(२) "असद्वा इदमग्र आसीत् ततो वैसदजायत[17]।
पहले वह असत् था, फिर सत् उत्पन्न हुआ।

(३) "आनन्दो ब्रह्मति व्यजानात् आनन्दाद्ध्येव वा खल्विमानि भूतानि जायन्ते"[18]।
यहाँ ब्रह्म को "आनन्दमय" बताया है। इसी से जगत् की उत्पत्ति, स्थिति तथा प्रलय होने का उल्लेख किया गया है।

(४) "नैवेह किञ्चनाग्र आसीत्मृत्युनैवेदभावृतमासीत्"[19]।
यहाँ कुछ भी नहीं था, सर्वप्रथम यह मृत्यु से ही आवृत्त था। इस प्रकार यहाँ पर मृत्यु को जगत् का कारण बताया गया है।

(५) "ब्रह्मा देवानां प्रथम: सम्बभूव विश्वस्य कर्त्ता भुवनस्यगोप्ता"[20]।
देवों में से सर्वप्रथम ब्रह्मा पैदा हुआ जो कि विश्व का कर्त्ता तथा भुवन का रक्षक है। यहाँ विश्व का रचयिता ब्रह्मा को बताया गया है।

(६) "सर्वाणि ह वा इमानि भूतानी आकाशादेव समुत्पद्यन्ते आकाशं प्रत्यस्तं यन्ति।"[21]
ये सब भूत आकाश से उत्पन्न होते हैं और आकाश में ही लीन हो जाते हैं। यहाँ सब भूतों का उत्पादक आकाश को बताया गया है।

(७) "सदेव सौम्येदमग्र आसीत्[22] ।

हे सौम्य, पहले यह सत् ही था। ऐसा उपदेश आचार्य आरूणि अपने पुत्र श्वेतकेतु को दे रहे हैं। "तदैक्षत बहुस्यां प्रजायेयेति, तत्तेजोऽसृजत्।" उसने ईक्षण किया कि मैं बहुत हो जाऊँ, प्रजाओं को उत्पन्न करूं, तब उसने तेज का सर्जन किया। यहाँ जगत् का कारण सत् माना गया है।

(८) "आपः एवेदमग्र आसुः। ता आपः सत्यमसृजन्त।
सत्यं ब्रह्म ब्रह्म प्रजापतिं प्रजापतिर्देवान्"[23] ॥

पहले यहाँ आपः ही थे। उन्होंने सत्य को उत्पन्न किया, सत्य ने ब्रह्म को, ब्रह्म ने प्रजापति को और प्रजापति ने देवों का सर्जन किया। इस प्रकार यहाँ आपः को कारण माना गया है।

(९) "यतो व इमानि भूतानि जायन्ते येन जातानि जीवन्ति।
यत्प्रयत्त्यभिसविशन्ति तद्विजिज्ञासस्व तद् ब्रह्मेति[24] ॥

वरुण का पुत्र भृगु अपने पिता वरुण के पास ब्रह्म का ज्ञान प्राप्त करने के लिये गया। तब वरुण ने कहा–कि जिससे ये सब भूत पैदा होते हैं और जिससे वे जीवित रहते हैं और अन्त में मृत्यु के मुख में जा समाते हैं। हे पुत्र! तू उसे जान, वह ब्रह्म है। यहाँ "ब्रह्म" को सृष्टि–उत्पत्ति का कारण बताया गया है। ऋषि दयानन्द इस मन्त्र को सत्यार्थ–प्रकाश के अष्टम समुल्लास के प्रारम्भ में उद्धृत करते हुए लिखते हैं कि हे मनुष्य, तू उस परमात्मा को जान और किसी दूसरे को सृष्टिकर्त्ता मत मान।

(१०) आत्मा वा इदमेक एवाग्र आसीत्। नान्यत् किञ्चनमिषत्।
स ईक्षत लोकान्नु सृजा इति। स इमांल्लोकानसृजत्"[25] ॥

सबसे पूर्व आत्मा ही था। और कोई भी निमेषोन्मेष अथवा चलायमान नहीं था। उसने ईक्षण किया कि मैं लोकों का सर्जन करूँ। तब उसने इन लोकों का सर्जन किया। यहाँ पर जगत् का कारण 'आत्मा' को बताया गया है।

इस प्रकार विभिन्न उपनिषदों के ऊपर उद्धृत वाक्य अलंकारपूर्ण भाषा में प्रस्तुत किये गये हैं। इन वाक्यों के आधार पर जगत का मूल उपादान अद्वैतपक्ष में परमात्मा को माना गया है। अन्य विद्वानों का कहना है कि "उसने देखा तथा कामना की कि मैं बहुत हो जाऊँ। मैं उत्पन्न होऊँ। यदि इन पदों का ठीक इसी रूप में अर्थ किया जाये तो निश्चित रूप से यह मानना होगा कि ईक्षण और कामना करने वाला परमात्मा स्वयं उत्पन्न हो गया है। इस प्रकार का अर्थ करने पर चेतन परमात्मा को विकारी मानना पड़ेगा। ऊपर उद्धृत उपनिषद् के वाक्यों में अनिर्वचनीय माया का कोई भी संकेत नहीं आया है। माया को प्रकृति मान लेने पर फिर यही स्वीकार करना पड़ेगा कि

परमात्मा नियामक है और माया अर्थात् प्रकृति संसार का उपादान कारण है। श्वेताश्वतरोपनिषद्[26] में आता है कि—

"अजामेकां लोहित शुक्लकृष्णां बह्वीः प्रजाः सृजमानाः स्वरूपाः।
अजो ह्येको जुषमाणोऽनुशेते जहात्येनां भुक्तभोगामजोऽन्यः॥

यहां "अजा" प्रकृति है, यह अनुत्पन्न है— "न जायत इत्यजा"। जगत् का यही अजा उपादान कारण है। वह लोहित, शुक्ल और कृष्ण है। लोहित = रजस्, शुक्ल = सत्त्व, कृष्ण = तमस्। परमात्मा तथा जीवात्मा–ये दोनों भी अज हैं। उपनिषद् मन्त्र की व्याख्या करते हुए ऋषि दयानन्द[27] लिखते हैं कि प्रकृति, जीव और परमात्मा ये तीनों अज अर्थात् जिनका जन्म कभी नहीं होता और न कभी जन्म लेते अर्थात् ये तीन सब जगत् के कारण हैं। इनका कारण कोई नहीं है। इस अनादि प्रकृति का भोग अनादि जीव करता हुआ फँसता है और उसमें परमात्मा न फंसता और न उसका भोग करता है। यहाँ पर जगत् का कारण परमात्मा, जीव और प्रकृति तीनों को माना गया है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि उपनिषदों में सृष्टि-उत्पत्ति के मूल कारण के विषय में प्राप्त होने वाले भिन्न–भिन्न वचनों के आधार पर विद्वानों ने भिन्न–भिन्न विचारों को प्रकट किया है।

---

१. बृहदारण्यकोपनिषद् २।४।६
२. छान्दोग्योपनिषद् ७।२५।२
३. मुण्डकोपनिषद् २।२।११
४. मुण्डकोपनिषद् २।२।११
५. छान्दोग्योपनिषद् ३।१४।१
६. बृहदारण्यकोपनिषद ४।४।१९
७. बृहदारण्यकोपनिषद् ४।४।१९
८. ऐतरेयोपनिषद् १।१।१
९, बृहदारण्यकोपनिद् १।४।१०
१०. बृहदारण्यकोपनिषद् १।४।१०
११. छान्दोग्योपनिषद् ६।८।७
१२. ऐतरेयोपनिषद ३।३।१
१३. छान्दोग्योपनिषद् ६।३।२-३
१४. मुण्डकोपनिषद् १।१।७
१५. मुण्डकोपनिषद् १।१।८
१६. छान्दोग्योपनिषद् ३।१९।१
१७. तैत्तिरीयोपनिषद् २।७
१८. तैत्तिरीयोपनिषद् ३।१
१९. बृहदारण्यकोपनिषद् १।२।१
२०. मुण्डकोपनिषद् १।१।१
२१. छान्दोग्योपनिषद् १।९।१
२२. छान्दोग्योपनिषद् ६।२।१
२३. बृहदारण्यकोपनिषद् ५।५।१
२४. तैत्तिरीयोपनिषद् ३।१
२५. ऐतरेयोपनिषद् १।१।१
२६. श्वेताश्वतरोपनिषद् ४।५
२७. सत्यार्थ-प्रकाश—अष्टम समुल्लासः।

# महर्षि दयानन्द एवं मोक्षोपरान्त स्थिति : एक आलोचनात्मक सर्वेक्षण

( गतांक से आगे )

—रवीन्द्र कुमार
मेरठ विश्वविद्यालय, मेरठ

आचार्य शंकराचार्य अद्वैतवाद को मानते हैं। जीवात्मा तथा ब्रह्म दो नहीं है ऐसा उनका मानना है। मोक्षावस्था में उनका कहना है "ब्रह्मवेद ब्रह्मैवभवति" ब्रह्म को जाने वाला ब्रह्म ही हो जाता है[12]। मुक्ति प्राप्त होने पर मनुष्य की आत्मा ईश्वर में पूर्णतया विलीन हो जाती है तो कभी भी जीव पुनः जन्म नहीं लेता। श्री कृष्ण ने तो श्रीमद्भागवत गीता में जीवात्मा को पहले अमर कहा तदोपरान्त उसको नष्ट किया जबकि शंकराचार्य ने आत्मा को अमर न कहकर ब्रह्म का वह अंश कहा जो उससे मोक्ष में मिलकर ही यथार्थ होगा। शंकराचार्य जी ने यद्यपि अत्यधिक सुदृढ एवं कुशाग्र बुद्धियुक्त तर्कों को इस सम्बन्ध में प्रस्तुत भी किया परन्तु आत्मा व परमात्मा में द्वैत न मानकर ही स्वयं दर्शन में अन्तर्विरोध उत्पन्न कर गये।

ऋषि गौतम का न्याय दर्शन, ऋषि कणाद का वैशेषिक दर्शन एवम् ऋषि कपिल का सांख्य दर्शन मुक्ति को केवल दुःखों के अन्त तक ही मानते हैं, तदोपरान्त जीव का अस्तित्व न तो स्वीकार करते हैं तथा न ही कभी पुनः जन्म को स्वीकार करते हैं। बहुदेवतावाद में विश्वास करने वाले मीमांसा के चिन्तन, जैनियों से कुछ मिलते हैं परन्तु वैदिक दर्शन में विश्वासी होने के कारण यज्ञ को स्वीकार करते हैं। एक बार जीवात्मा के बन्धनों का नाश हो जाने पर कभी भो जन्म मरण नही होता है, ऐसा इनका कहना है। महर्षि पतंजलि का योगदर्शन भी मोक्षावस्था उपरान्त जीवन नहीं स्वीकारते।

ईसा की १२वीं शताब्दी में गुजरात के भडोच नामक स्थान पर जन्में श्री हरिपालदेव जी जो कि पश्चात स्वामी चक्रधर के नाम से प्रख्यात हुए तथा जिनके अधिकांश अनुयायी महाराष्ट्र प्रान्त में हैं, ने मोक्ष पर चिन्तन किया है।

इन्होंने ब्रह्म में आत्मा के विलीन होने की बात कही है परन्तु इसके मध्य एक स्वर्ग की कल्पना भी की है। यद्यपि शंकराचार्य के दर्शन से भी कुछ तोड़-मरोड़ कर प्रस्तुत किया है तो भी चार अमर तत्वों में विश्वास करके अन्त में आत्मा को सदा मुक्त करते हैं जिसके उपरान्त कभी जन्म नहीं होता है। ये लोग दक्षिणी भारत में महानुभाव सम्प्रदाय व उत्तरी भारत में जयकृष्णो समाज के नाम से जाने जाते हैं। अन्त में अब बचता है राधास्वामी पंथ। इसको आगरा से सेठ शिवदयाल सिंह जी द्वारा २०० वर्षों से पूर्व आरम्भ किया गया। यह पंथ भी मुक्ति के बारे में घोर उपदेश देता है इसकी कोई नियमबद्ध चिन्तनधारा तो नहीं है, क्योंकि महात्मा कबीर, दादू, सिक्खों के दसों गुरुओं, बुल्हा फकीर आदि असंख्य लोगों के गोतों के विचारों को ये मानते हैं, परन्तु मोक्ष के बारे इनका सिद्धान्त श्रीमद्भगवद गीता से भी कुछ मिलता है। मुक्ति को जीवन का मुख्य लक्ष्य स्वीकार करते हुए यह पंथ कहता है कि **"मानव जीवन का उद्देश्य है कि ईश्वर की खोज करे और अपने अस्तित्व को सदा के लिये उसमें विलीन करदे, जिससे चौरासी लाख के चक्र से सदा के लिए मुक्त हो जाये।**

इस प्रकार सभी दर्शन या तो दुःखो के अन्त तक ही मुक्ति को स्वीकार करते हैं अन्यथा ईश्वर में जीवात्मा को विलीन कर देते हैं। केवल जैन दर्शन कहता है कि मुक्ति में जीवात्मा ईश्वर बन जाती है। परन्तु प्रश्न यह उठता है कि उनके २४ तो केवल ऐसे तीर्थंकर ही हैं कि जो इस श्रेणी में है। अब २४ ही ईश्वर बन गये तथा अब भी स्थिति में होंगे, यही विरोधाभास संशयमयी तथा सन्देहास्पद व सत्य से परे ही हैं। जैन दर्शन के अतिरिक्त बाकि जो विलीन की बातें करते हैं तथा जो दुःख के बाद शरीर समाप्ति उपरान्त आत्मा की समाप्ति स्वीकार करते हैं उनके दर्शन में "आत्मा" न तो अमर ही है तथा न ही सत् तथा जब तक आत्मा की अमरता न होगी मुक्तिचिन्तन या मोक्षावधारणा भी सारहीन होगा, इसी कारण भारतीय आध्यात्मिक चिन्तन विफल होने की स्थिति तक पहुंचा।

भारतीय आध्यात्मिक चिन्तन की विफलता की लम्बी अवधि को कड़ी में, जिसमें मत-मतान्तर उत्पन्न हो गये, को स्पष्ट करने तथा दर्शन की मोक्षावस्था की गुत्थी को सुलझाने के लिये लगभग १५० वर्ष पूर्व गुजरात प्रान्त में मूलशंकर नामक एक महान् आत्मा ने शरीर धारण किया जो कालान्तर में महर्षि दयानन्द सरस्वती के नाम से प्रसिद्ध हुये। इस महर्षि ने मुक्ति का स्वर्णिम द्वार खोलते हुए यह स्पष्ट किया कि मुक्ति का अनुभव होता है। वेदों से ही महर्षि ने इसको ग्रहण किया था तथा यह दावा किया कि वेदों को इस सन्दर्भ में प्रयुक्त करने वाले पूर्व विचारकों ने अर्थ समझने में त्रुटि की। या हो सकता है कि उपयोग का उद्देश्य भिन्न हो। उदाहरणार्थ ऋग्वेद का सूक्त २४, महर्षि द्वारा प्रदत्त इसकी

व्याख्या इस प्रकार है—

"हम इस स्वप्रकाश अनादि सदामुक्त परमात्मा को नाम पवित्र जाने जो हमको मुक्ति में आनन्द भुगाकर पृथ्वी में पुनः माता-पिता के दर्शन कराता है। वही परमात्मा मुक्ति की व्यवस्था करता सबका स्वामी है।"

स्पष्ट है कि महर्षि ने ईश्वर को सर्वोच्च सत्तायुक्त न्यायाधीश स्वीकार किया है जो मुक्ति की व्यवस्था करता है तथा मुक्ति के रूप में प्राप्त सर्वोच्च अच्छाई का पूर्ण पारितोषिक प्रदान करता है। इसी ऋग्वेद के सूक्त २४ का ही सायण भाष्य कहता है—

"मैं किस सुन्दर देवता के नाम का उच्चारण करूं। कौन मुझे महती अदिति को देगा जिसमें माता पिता को देख सकूँ। अमरत्वप्राप्त देवताओं में सर्वप्रथम का नामोच्चारण करें। वह मुझे महती अदिति को देवे और मैं माता पिता को देख पाऊँ। स्पष्ट है कि ईश्वर के स्थान पर देवता आ गये तथा वह स्वरूप कि जो महर्षि का है इसमें नहीं।

महर्षि दयानन्द सरस्वती के अनुसार जीव सदैव स्वतंत्र या अमर है वह कर्म करने में स्वतंत्र तथा फल पाने में परतंत्र है अर्थात् कर्मों के अनुसार सदासत परम न्यायाधीश ब्रह्म जीवात्मा को न्याय प्रदान करता है। प्रारम्भ में महर्षि भी मुक्ति का अर्थ लेते हैं "दुःखों से छूटना" परन्तु वे यहीं संकुचित भाव से मुक्ति को समाप्त नहीं करते क्योंकि इससे तो मुक्ति नहीं अपितु सदामुक्ति ही हो जायेगी। वे आगे कहते हैं तदोपरान्त सुख को प्रदान होना एवं ब्रह्म में रहना। यहाँ ब्रह्म में रहने का अर्थ यह कदापि नहीं कि जीवात्मा का ब्रह्म में सदा के लिये विलय हो जाता है। महर्षि के ही शब्दों में—

"ब्रह्म सर्वत्र पूर्ण है तथा उसी में मुक्त जीव बिना रुकावट के विज्ञानानंदपूर्वक स्वतंत्र विचारता है, यह ब्रह्म निराकार है जिसमें जीव रहता है। समस्त ब्रह्माण्ड इसकी दशा है। जीव तब तक इस स्थिति में रहता है जब तक कि वह न्यायाधीश सर्वत्र ब्रह्म द्वारा निर्धारित समय को पूर्ण नहीं करता। महर्षि के काल में भी उपरोक्त दर्शनों के अनेकों विद्वानों द्वारा उनसे स्पष्टीकरण मांगे गये थे जैसे "जीव मुक्ति के समय स्थूल शरीर नहीं होता तब सुख या आनन्द की किस प्रकार कल्पना होगी? महर्षि ने उत्तर दिया—

मोक्ष में भौतिक शरीर या इन्द्रियों के गोलक जीवात्मा के साथ नहीं रहते किन्तु अपने स्वाभाविक शुद्ध गुण रहते हैं। जब सुनना चाहता है तो श्रोत, स्पर्श करना चाहता है तो त्वचा, देखने के संकल्प से चक्षु, स्वादार्थ रसना, गन्ध के लिये घ्राण, संकल्प-विकल्प

करते समय मन, निश्चय करते हुए बुद्धि, स्मरण करने के लिये चित्त एवं अहंकारार्थ अहंकार रूप अपनी स्वशक्ति से जीवात्मा मुक्ति में ही जाता है और संकल्पमात्र शरीर होता है। जैसे शरीर के आधार रहकर इन्द्रियों के गोलक द्वारा जीव स्वकार्य करता है वैसे अपनी शक्ति से मुक्ति में सब आनन्द भोग लेता है।

दो खण्डों में साधनों को अपनाने से मुक्ति होगी तथा उपरान्त मुक्ति अवस्था मिलने के बाद, सर्वश्रेष्ठ सुख होता तथा पश्चात् जीव पुनः जन्म लेता है। विद्या के इस उद्‌भट्ट ने यह भी कहा कि यहीं शाश्वत वेदों का भावार्थ है।

इस प्रकार महर्षि ने कई बातों को स्पष्ट करके मुक्ति मार्ग को अत्यधिक रोचक बना दिया। सर्वप्रथम तो महर्षि ने मुक्ति या मोक्ष का सही अर्थ लिया। पूर्व विचारकों ने जहाँ दुखों का अन्त इस लक्ष्य के रूप में स्वीकार किया, तदोपरान्त आत्मा को अस्तित्वहीन बनाया वहीं महर्षि दयानन्द ने मोक्ष को दुःखान्त तक सीमित नहीं किया तथा सदैव आत्मा का अस्तित्व स्वीकार करते हुए सुख की कल्पना की। महर्षि का सिद्धान्त मुक्ति पर आधारित है। जबकि अन्यों का सदा मुक्ति पर आधारित है। यदि लम्बे समय तक कठिनतम अच्छाइयों एवं निर्दिष्ट साधनों से लक्ष्य पर जीवात्मा अग्रसर होगा तो इसकी मुक्ति होगी तथा उसको सर्वश्रेष्ठ पारितोषिक असीम सुख के रूप में महान न्यायाधीश द्वारा स्पष्ट रूप से प्रदान होगा। उस असीम सुख के लम्बे कालोपरान्त जीवात्मा जन्मेगा। यह केवल महर्षि द्वारा ही स्वीकृत वैज्ञानिक नियम है अन्य कोई भी स्वीकार नहीं करता।

चूँकि महर्षि ने आत्मा की अमरता में सदा–सदा के लिये विश्वास किया हैं, अतः यह मुक्ति मार्ग वैज्ञानिक है। विज्ञान का मूलभूत सिद्धान्त सत्य पर टिका है तथा यदि जीवात्मा सही मार्ग पर होगा तो निश्चित ही फलदायक परितोषिक प्राप्त करेगी। यह शाश्वत है, यदि मार्ग टिकाऊ होता है तथा जब टिकाऊ होता है तो वह आज भी है, भविष्य में भी होगा, तथा भूतकाल में भी था। तीनों कालों में समानता है जो जीवात्मा सत्य द्वारा लक्ष्य पर पहुँची है वह सदैव सत्य ही रहेगो तथा उसकी सत्यता बनी रहेगी। एक उदाहरण—

मुक्ति को कभी जीवात्मा व परमात्मा के विलय से समाप्त नहीं किया जा सकता। केवल असीम सुख की अवस्था के रूप में ही परिवर्तित किया जा सकता है। मोक्षावधि उपरान्त अच्छाइयाँ श्रेष्ठकर्म व जीवात्मा के विच्छेदन पर आत्मा व कर्मों का अलग-अलग अस्तित्व हो जाता है। परमात्मा परमेश्वर उसी प्रकार यह सब कार्य सम्पादन करता है जैसे कि एक वैज्ञानिक। यह मुक्ति की वैज्ञानिक व्यवस्था उसी महा-वैज्ञानिक द्वारा शाश्वत नियमों से की गई है।

महर्षि दयानन्द सरस्वती ने मुक्ति मार्ग की स्पष्ट रोचक, एवं वैज्ञानिक व्याख्या करते हुए एक अन्य अमूल्य देन यह भी प्रदान की कि उन्होंने मुक्ति को गतिशील या सक्रिय बनाया। उन्होंने आह्वान किया कि जीवात्मा मुक्ति उपरान्त पुरस्कारप्राप्त असीम सुख को अनुभव करता है। पूर्व-विचारकों का संक्षिप्त मोक्ष-मार्ग मृत्यु उपरान्त एकदम निष्क्रिय होता है। जबकि महर्षि ने इसको गति प्रदान की है।

## मोक्ष के प्रति उत्सुकता

स्पष्ट, वैज्ञानिक, उत्सुकतापूर्ण एवं सत्य पर आधारित महर्षि दयानन्द सरस्वती का मोक्ष-चिन्तन मुक्ति प्राप्ति हेतु एक बड़ी उत्सुकता उत्पन्न करता है। पूर्व विचारकों की भाँति जैसे कि मुख्यतया श्री कृष्ण भ्रम में डालकर सम्पूर्ण जीवन निष्काम कर्म की प्रेरणा देते हैं; तदोपरान्त आत्मा को अस्तित्वहीन करते हैं; महर्षि विलय को स्वीकार न कर श्रेष्ठ कार्यों के प्रति श्रेष्ठ पुरस्कार की व्यवस्था करके तथा निर्णय के लिये सदासत् परमेश्वर को नियुक्त करके मोक्षावधारणा में उत्सुकता उत्पन्न करते हैं। चूँकि जीवात्मा सदैव अमर है तथा अनुभवशील है अतः महर्षि का मोक्ष उसे इस रूप में प्रेरित करता है। श्रेष्ठ कर्मों के लिये न्याय ही एकमात्र मापदंड होगा तथा पूर्वावस्था जीव की तब तक है जब तक ब्रह्म सत्य है।

इस प्रकार एक महाकाल से व्याप्त मत–मतांतरों के अविद्यास्वरूप को समाप्त करके महर्षि ने मानव मुक्ति का जागरूक वैज्ञानिक द्वार खोला, जिसक लिये मानव विश्व अपने अस्तित्व अथवा अवशेषों तक भी उस महापुरुष का ऋणी रहेगा।

---

# प्राचीन भारत में मानवीय-मूल्यों का निरूपण

—प्रो० कृष्णदत्त वाजपेयी
सागर विश्वविद्यालय

वैदिक विचारधाराओं का विकास भारतीय इतिहास में निरन्तर जारी रहा। देश-काल के अनुरूप उसमें परिवर्तन भी होते रहे और उनकी व्याख्याएँ भी की जाती रहीं। मानव की श्रेष्ठता, उसका व्यवस्थित जोवन, जिसमें आनन्द और शांति का समावेश हो, और आध्यात्मिक चिंतन वैदिक दर्शन के मूल-मंत्र हैं। न केवल परवर्ती भारतीय साहित्य में अपितु, बहुविध पुरातत्वीय कृतियों में इन मूल-मंत्रों को निरूपित किया गया। "कृण्वन्तो विश्वमार्यम्" का कथन समस्त मानव को कल्याणप्रद मार्ग पर चलने का शुभ-संदेश है। अथर्ववेद में भूमि को माता तथा मानव को उसका पुत्र कहा गया—"माता भूमि: पुत्रोऽहं पृथिव्या:।" सिंधु घाटी में तथा भारत के ताम्राश्ययुगीन अन्य स्थलों से पकी मिट्टी की बहुसंख्यक "मातृदेवी" प्रतिमाएँ मिली हैं, जिनकी पूजा प्रचलित थी। ये प्रतिमाएँ अथर्ववेद के उक्त सूत्र को चरितार्थ करती हैं।

प्राकृतिक शक्तियों और उनके प्रतिनिधिरूप में देवों की कल्पना का विकास भारतीय संस्कृति की एक महत्वपूर्ण देन है। यह कल्पना इस देश में विविध रूपों में प्रतिफलित हुई। वैदिक-पौराणिक धर्म में ही नहीं, जैन तथा बौद्ध धर्मों में भी प्रतिमा को वैशिट्य प्राप्त हुआ। इन धर्मों के माध्यम से संस्कृति का विकास हुआ, जिसने इस देश में ही नहीं, देश के बाहर लंका, बर्मा, थाइलैण्ड, कंबोडिया, जावा, सुमात्रा, नेपाल, तिब्बत, मध्यएशिया, चीन, जापान आदि देशों के बहुसंख्यक जनों को भी प्रभावित किया।

साहित्य के अतिरिक्त मूर्तिकला, स्थापत्य, चित्रकला, संगीत, नाट्यकला तथा बहुसंख्यक शिलालेखों, ताम्रपत्रों और मुद्राओं का अध्ययन भारतीय-मूल्यों के व्यापक ज्ञान के लिए अत्यन्त आवश्यक है। इहलोक तथा परलोक के प्रति जिन वैचारिक सिद्धान्तों का प्रणयन भारतीय दार्शनिकों ने किया उनका मूर्त रूप देश और देश के बाहर आज भी उपलब्ध है। ललितकलाओं को भारत में

सौंदर्य एवं आनन्द के अनुभव तथा शील के संवर्धन का माध्यम माना गया, न कि कुत्सित भावों एवं अंधविश्वासों का साधन।

ऐतिहासिक स्रोतों के विवेचन से कई बातें स्पष्ट हो जाती हैं, जिनका उल्लेख यहाँ आवश्यक है। पहली बात यह है कि भारतीयों ने प्राचीन काल में ऐहिक जीवन की उपेक्षा नहीं की। इस जीवन में उन्होंने चारुत्व तत्व, आनन्द तथा शान्ति को समन्वित किया। भगवान बुद्ध, तीर्थंकर महावीर या भगवान विष्णु की प्रतिमा में न केवल अंग-प्रत्यंगों का सुचारू गठन दृष्टव्य है अपितु चक्रवर्ती और योगी की भावनाओं की सराहनीय अभिव्यक्ति भी है। हमारा प्राचीन साहित्य, अजंता और बाघ की चित्रित गुफाएँ, सांची, एलोरा, मामल्लपुरं, तंजौर आदि के स्तूप और मंदिर तथा बहुसंख्यक कलाकृतियाँ भारतीय दर्शन के इस तत्व का उद्घोष करती है।

दूसरी बात यह है कि अनेक सभ्य देशों के साथ भारत के सांस्कृतिक सम्बन्ध ईसवी पूर्व तीसरी सहस्राब्दी से लेकर पूर्व मध्यकाल तक बने रहे। "एंश्यंट इण्डिया लिव्ड इन स्प्लेंडिड आइसोलेशन" (प्राचीन भारतीय कूप-मंडूकवत् रहे) आदि पाश्चात्य विचारों को अब निरस्त किया जा चुका है। रास्तों की कठिनाइयों की परवाह न कर, स्थल या जलमार्ग से भारतीय लोग विदेशों में जाते थे। बहुसंख्यक लोग वहीं बस जाते और वहाँ के स्थानीय लोगों में घुल-मिल जाते थे। भारतीय संस्कृति का प्रचार, जिसमें दार्शनिक सिद्धान्त भी सम्मिलित थे, जिस आत्मीयता के साथ विदेशों में सम्पन्न हुआ उसका उदाहरण विश्व के इतिहास में अन्यत्र न मिलेगा। मनु का कथन यहाँ उल्लेखनीय है—

"एतद्देश प्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः।
स्वं-स्वं चरित्रं शिक्षरेन् पृथिव्यां सर्वमानवाः ॥"

इस कथन में व्याप्त संदेश निजधर्म या चरित्र का पालन है। इसे भारतीय मनीषियों ने विदेशों में बड़ी तत्परता के साथ स्नेहपूर्ण ढंग से फैलाया। इसके साक्षी श्रीलंका, हिंदचीन, हिन्देशिया, तिब्बत, मध्यएशिया, चीन, जापान आदि देशों में आज तक विद्यमान विविध स्मारक हैं।

तीसरा तथ्य यह है कि ईरान, यूनान, रोम आदि की विकसित सभ्यता के लोग भी भारतीय जीवन-मूल्यों से प्रभावित हुए। भारत पर सिकंदर के आक्रमण के पश्चात यूनानियों के साथ हमारे सम्पर्क बढ़ने लगे। मौर्य साम्राज्य का अन्त होने के बाद उत्तर-पश्चिम भारत पर यूनानियों तथा शक-पह्लवों का अधिकार हुआ। उनके बाद कुषाणों ने अपनी सत्ता भारत तक बढ़ा ली। शकों की एक शाखा ने पश्चिमी भारत पर अपना आधिपत्य लगभग तीन

शताब्दियों तक बनाये रखा। यह एक रोचक तथ्य है कि इन विदेशी शासकों पर भारतीय संस्कृति का प्रभूत प्रभाव पड़ा। ईसवी पूर्व दूसरी शती के यूनानी शासक अगाथोक्लीज़ की ताँबे की अनेक मुद्राओं पर श्रीकृष्ण और बलराम की मूर्तियाँ प्रदर्शित हैं। यूनानियों, शकों पह्लवों और कुषाणों के बहुसंख्यक सिक्कों पर नगरदेवता, लक्ष्मी, शिव, उमा, स्कंद, गणेश, विशाख, महासेन, इन्द्र आदि भारतीय देवों की मूर्तियाँ अंकित हैं। उत्तर-पश्चिम भारत पर शासन करने वाले अनेक विदेशी शासकों ने भारतीय लिपि खरोष्टी और ब्राह्मी तथा भारतीय भाषा प्राकृत को अपने सिक्कों पर स्थान दिया। इतना ही नहीं, भारतोयप्रतीक-चक्र, वेदिकावृक्ष, वृषभ, गज आदि का अंकन भी उनकी मुद्राओं पर मिला है। अनेक विदेशियों ने अपने नाम भारतीय रखे, यथा— इन्द्रमित्र, वासुदेव, केदार आदि।

ईसवी पूर्व तीसरी शती के अंत में विदिशा (मध्य प्रदेश) के शुंग-शासक भागभद्र के समय में तक्षशिला के यूनानी शासक अंतलिकित का राजदूत हेलियोदोररे विदिशा आया। यहाँ पर स्थित प्रसिद्ध विष्णु-मंदिर के सामने उसने पत्थर के एक विशाल गरुड़ध्वज को स्थापना की। इस स्तम्भ पर अंकित लेख में हेलियोदार ने अपने को भागवत (विष्णु का भक्त) लिखा है। स्तम्भ पर भारतीय दर्शन का साररूप यह् श्लोक भी उत्कीर्ण है—

त्रिनि अमृतपदानि इअ सुअनुष्ठितानि।
नेयंति स्वर्ग दम चाग अप्रमाद॥

(अर्थात्—दम, त्याग और अप्रमाद ये तीन अमृत-पद हैं, जिनका सम्यक् विधिवत् अनुष्ठान करने पर मोक्ष की प्राप्ति होती है।)

भारत, नेपाल, तिब्बत, हिंदचीन तथा हिंदेशिया में प्राप्त अनेक अभिलेखों में बुद्ध को ज्ञान, अनुकम्पा और कारुण्य का प्रतीक कहा गया है। जैन तीर्थंकरों एवं विष्णु, शिव, लक्ष्मी आदि देवों को अभ्यर्थना भी अनेक अभिलेखों में दृष्टव्य है।

मौर्य सम्राट् अशोक के शिलालेख विशेष महत्व के हैं। इस शासक ने भारतीय दर्शन के नीतिमूलक सिद्धान्तों पर बल दिया। अन्य विजयों की अपेक्षा उसने "धर्मविजय" को उत्कृष्ट बताया। अपने तेरहवें शिलालेख में उसने लिखा है—

"तं च यो विजयो मंञतु यो धर्मविजयो।
सो हिदलोकिको परलोकिको।"

धर्मविजय को अशोक ने इहलोक तथा परलोक—दोनों के लिए महत्व-

पूर्ण बताया है। अशोक के सातवें शिलालेख में दया, दान, सत्य, पवित्रता, मार्दव तथा साधुता पर विशेष बल दिया गया है, जो वास्तविक मावन-मूल्य है।

अशोक, खारवेल, चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य, हर्षवर्धन आदि बहुसंख्यक राजाओं के उदाहरण हमारे सामने है, जिन्होंने धर्म के संबंध में अत्यधिक उदार तथा सहिष्णु नीति को अपनाया।

उड़ीसा के शासक खारवेल के प्रसिद्ध हाथीगुंफा अभिलेख में उसे सभी दार्शनिकों का पूजक तथा सभी धर्मों के देवायतनों का संस्कार करने वाला कहा गया है—

"सवपाखडपूजको सवदेवयातन सकारकारको।"

विभिन्न धर्मों तथा दर्शनों के प्रति सहिष्णुता व्यंजित करने वाले साहित्य, शिलालेखों और ताम्रपत्रों की संख्या बहुत बड़ी है। दार्शनिकों, धर्माचार्यों, माता-पिता आदि के प्रति सम्मान व्यक्त करने वाले उल्लेख भी प्रचुर संख्या में मिले हैं। उत्तर तथा दक्षिण भारत में प्राप्त अनेक जैन तथा बौद्ध अभिलेखों में दान-दाताओं ने उक्त महज्जनों का स्मरण बड़ी श्रद्धा से किया और अपने दान के पुण्य का भागी उन्हें भी बनाया। ई० प्रथम शती के एक लेख में, जो शकवंशीय शासक ऐजेज द्वितीय के राज्यकाल में तक्षशिला के धर्मराजिक स्तूप में लगा था, वाह्लीक के एक दानदाता द्वारा सर्वबुद्धों, प्रत्येक बुद्धों, अर्हन्तों, सर्वसत्वों (सभी प्राणियों) के साथ माता-पिता, मित्र, सचिव तथा जाति-बंधुओं के आरोग्य की कामना की गयी है। वाह्लीकनगर अफगानिस्तान का आधुनिक वल्ख है।

ऐसे शिलालेखों तथा मुद्राओं की संख्या बहुत बड़ी है जिनमें सभी प्राणियों के हित-सुख की कामना की गयी है— 'सर्वसत्वानां हितसुखार्थं' (या पूजायै) 'सर्वदुख प्रहरणार्थं' आदि। पल्लववंशी शासक शांतिवर्मा के तालगुंड अभिलेख में "स्वस्ति प्रजाभ्य:" शब्द आया है, जो सभी जनों के कल्याण का द्योतक है।

धातु तथा मिट्टी की प्राचीन मुद्राओं पर 'पुण्यलाभ', 'धर्म कर्तव्य', 'कल्याणार्चि' आदि भारतीय दर्शन के प्रतीक मंत्र लिखे मिले हैं। ये मुहरें मंदिरों में प्रसादरूप में बाँटी जाती थीं। बौद्धों ने अपने देवालयों में इस प्रकार की विशेष व्यवस्था की थी। बौद्ध मंत्र जो इन मुहरों पर उत्कीर्ण मिला है, इस प्रकार है— "ये धर्महितुप्रभवा हेतुं तेषां तथागतो ह्यवदत्। तेषां च यो निरोधो एवं वादी महाश्रमण:॥" इस मंत्र का तात्पर्य यह है कि कारण से उत्पन्न धर्मों के हेतु और उनके निरोध के उपाय को महाश्रमण बुद्ध ने बताया है।

प्राचीनकाल में मंदिर, विहार, प्रतिमा, पुण्यशाला, आदि का निर्माण अधिकतर धार्मिक महिलाओं द्वारा कराये गये। इस निर्माण-कार्य में उनकी

स्वार्थभावना न थी, बल्कि धर्म-कर्तव्य समझकर उनका निर्माण कराया जाता था।

भारत के विभिन्न स्थलों से प्राप्त भूमि-दान-संबंधी शिलालेखों तथा ताम्रपत्रों की संख्या बहुत बड़ी है। दान-पत्र के अन्त में व्यासगीत श्लोक हैं, जो बृहस्पति-स्मृति या पुराणों से उद्धृत किये गये हैं। जीवन की क्षणभंगुरता को देखते हुए पुण्य-कार्यों के प्रति समाज में विशेष रुचि थी। मंदसौर के औलिकर-वंशी शासक नरवर्मा का एक शिलालेख विक्रमी सं० ४६१ (४०४ ई०) का मिला है। उसमें श्रीकृष्ण के भक्त राजा नरवर्मा का उल्लेख इस प्रकार किया गया है—

"मृगतृष्णाजलस्वप्न-विद्युद्दीपशिखाचलम्।
जीवलोकमिमं ज्ञात्वा शरण्यं शरणं गतः॥"

यहाँ जीवन की उपमा मृग-मरीचिका तथा क्षणभंगुर विद्युत-शिखा से की गयी है। भारतीय जीवन-दर्शन में ऐहिक एवं पारलौकिक संकल्पों का समन्वय जावा (यवद्वीप) के कलस्सन नामक स्थान में प्राप्त निम्न पाषणलेख में दर्शनीय है—

अनेन पुण्येन विहारजेन प्रतीत्यजातार्थ विभागविज्ञाः।
भवन्तु सर्वेविभवोपपन्ना जना जिनानामनुशासनज्ञाः॥

भारतीय इतिहास के विवेचन से स्पष्ट होगा कि आद्यैतिहासिक युग से ही भारतीय चिंतकों का समाज के साथ गहरा लगाव रहा। समाज के प्रति वें अपना विशेष उत्तरदायित्व मानते थे। प्राचीनकाल में ऋषि-मुनि ही दार्शनिक रहे हों, ऐसा नहीं था। लौकिक एवं आध्यात्मिक तत्वों के सम्यक् ज्ञाता तथा समाज-हित में उनका सही प्रयोग करने वाले अन्य चिंतक भी दार्शनिक थे, जो समाज के विभिन्न वर्गों के थे। देश-काल की बदलती परिस्थितियों के अनुसार उन्होंने तत्वज्ञान को व्यावहारिक बनाने में और समाज को दिशा-प्रदर्शन में महत्वपूर्ण भूमिकायें निभायीं।

---

# वेदांगानां महत्ता

**प्रो० मनुदेव बन्धुः**, एम.ए. (वेद, संस्कृत, हिन्दी) व्याकरणाचार्य,
प्राध्यापक, वेद विभाग, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

वेदार्थावबोधाय तत्स्वराद्यवगमाय तद्विनियोगज्ञानाय चासीद् महत्यावश्यकता केषाञ्चित् सहायकग्रन्थानाम्। एतदभावपूर्तये एव जनिरभूद् वेदाङ्गानाम्। षडिमानि वेदाङ्गानि । १. शिक्षा, २. कल्पः, ३. व्याकरणम्, ४. निरुक्तम्, ५. छन्दः, ६. ज्योतिषम्। तथोच्यते —

"शिक्षा कल्पो व्याकरणंनिरुक्तं छन्दसां चयः।
ज्योतिषामयनं चैव वेदाङ्गानि षडेव तु ॥"

षण्णामेषां महत्त्वं निरीक्ष्यैव पाणिनीयशिक्षायां प्रतिपाद्यते यत्—

"छन्दः पादौ तु वेदस्य हस्तौकल्पोऽथ पठ्यते।
ज्योतिषामयनं चक्षुर्निरुक्तं श्रोत्रमुच्यते ॥
शिक्षा घ्राणं तु वेदस्यमुखं व्याकरणं स्मृतम् ।
तस्मात्साङ्गमधीत्यैव ब्रह्मलोके महीयते ॥" (पाणिनीयशिक्षा ४१-४२)

अमीषां वेदाङ्गानां विवरणं वेदार्थबोधोपयोगिता च समासतोऽत्र प्रस्तूयते-

**(१) शिक्षा**—शिक्षाग्रन्था वर्णोच्चारणविधिं विशेषतो वर्णयन्ति कथं वर्णा उच्चारणीयाः, किं तेषां स्थानम्, कश्च तत्र यत्नः कण्ठताल्वादीनामुच्चारणे किं महत्त्वम्, कति वर्णाः, कथं कायमारुतो वर्णत्वेन विपरिणमते, कति स्थानानि, कति स्वराः, कथं च ते प्रयोज्या इत्यादयो विषयाः शिक्षाग्रन्थेषु विविच्यन्ते। सायणेन ऋग्वेदभाष्यभूमिकायां शिक्षालक्षणमं उच्यते यत् "स्वरवर्णाद्युच्चारण-प्रकारो यत्र शिक्ष्यते सा शिक्षा"। तैत्तिरोयोपनिषदि शिक्षायाः स्वरूपं निरूप्यते यत्—

"वर्णः, स्वरः, मात्रा, बलम्, साम, सन्तानः।
इत्युक्तः शीक्षाध्यायः।" ( तै० उप० २।१ )

एतच्च पाणिनिना मुनिनैवं व्याख्यायते—वर्णः-अकारादिः, स्वराः-उदात्तानुदात्तस्वरिताः, मात्राः-ह्रस्वदीर्घप्लुताः, बलम्-स्थानप्रयत्नौ, सामसाम्येन

विधिना माधुर्यादि–गुणसमन्वितं वर्णोच्चारणम्, सन्तानः–संहितापाठमं अनुसृत्य सन्धिनियमानुकूलं पदप्रयोगः। उच्यते च पाणिनीयशिक्षायाम्—

"माधुर्यमक्षरव्यक्तिः पदच्छेदस्तु सुस्वरः।
धैर्यं लयसमर्थं च षडेते पाठका गुणाः॥" (पाणिनीयशिक्षा ३३)

साम्प्रतमुपलभ्यमानेषु शिक्षाग्रन्थेषु पाणिनीयशिक्षाप्रमुखा। अन्ये च विशिष्टाः शिक्षाग्रन्था सन्ति–याज्ञवल्क्यशिक्षा, व्यासशिक्षा, नारदशिक्षा, माण्डूकी शिक्षा चेति। वर्णोच्चारणादिविधिज्ञानमन्तरेण न शक्यो वेदानां विशुद्धः पाठोऽर्थविगमश्चेति। "शिक्षा घ्राणं तु वेदस्य" व्याहरता पाणिनिना शिक्षा-ग्रन्थानां नासिकास्थानीयत्वं स्वीक्रियते।

(२) **व्याकरणम्**—व्याकरणे प्रकृति-प्रत्ययस्य विचारः, उदात्तादिस्वर-विचारः, उदात्तादिस्वरसञ्चारनियमाः, सन्धिनियमाः, शब्दरूप-धातुरूपादि-निर्माणनियमाः, प्रकृतेः प्रत्ययस्य च स्वरूपावधारणं तदर्थनिर्धारणं चेति विविधा विषया विविच्यन्ते। वेदेषु प्रकृति-प्रत्यय-विचारस्य स्वरस्य च महन्महत्त्वमस्ति तत्र व्याकरणमेव साहाय्यमनुतिष्ठतीति षडङ्गेषु व्याकरणमेव प्रधानम्। संस्कृत-व्याकरणं प्रातिशाख्यमूलकमेव। वेदानां प्रतिशाखामाश्रित्य व्याकरणग्रन्था आसन्, ते च प्रातिशाख्य ग्रन्था इति प्रसिद्धिमाप्ताः। साम्प्रतं केचनैव प्रातिशाख्य-ग्रन्था उपलभ्यन्ते। ते कमप्येकं वेदमाश्रित्य वर्तन्ते। तद्यथा। ऋग्वेदस्य शौनकप्रणीतमं ऋक्प्रातिशाख्यम्। एतदेव पार्षदसूत्रमित्यभिधीयते। शुक्ल–यजुर्वेदस्य कात्यायनविरचितं शुक्लयजुःप्रातिशाख्यम्, कृष्णयजुर्वेदस्य तैत्तिरीय-प्रातिशाख्यम्। सामवेदस्य सामप्रातिशाख्यं पुष्पसूत्रं वा, पञ्चविधसूत्रं च। अथर्ववेदस्य अर्थवप्रातिशाख्यम्।

व्याक्रियन्ते व्युत्पाद्यन्ते विविच्यन्ते शब्दा अनेनेति व्याकरणम्। एतदर्थमेव संस्कृतव्याकरणस्य जनिरभवत्। संस्कृतव्याकरणावबोधाय महर्षेः पाणिनेः अष्टाध्यायी प्राधान्यं लभते। लौकिकसंस्कृतेन सहैव वैदिकसंस्कृतस्यापि व्याकरणं तत्र प्रस्तूयते। अन्ये प्राचीना व्याकरणग्रन्था लुप्तप्राया एव पाणिनीयसूत्रेषु कात्यायनेन वार्त्तिकाः, पतञ्जलिना च महाभाष्यं विरचितम्। पाणिनि-कात्यायन-पतञ्जलि-इति मुनित्रयम् इत्यभिधीयते। तत्र पाणिनेरष्टाध्यायी सर्वाङ्ग-विभूषितत्वात् सर्वत्रादरं लभते। पतञ्जलेः महाभाष्यं च व्याकरणदर्शनस्य च मूलम्। अत्रविशदीकृतस्य दार्शनिकभावजातस्य समाश्रयणं विधाय कैयट-नागेश-भत्तृहरि-प्रभृतिभिः व्याकरणदर्शनस्य विकासो व्यधायि। वाक्यपदीयं व्याकरण-दर्शनस्य मूर्धन्यं रत्नम्। संस्कृतव्याकरणे अन्येऽपि केचन ग्रन्थाः सादरं स्मर्यन्ते। तद्यथा-वामन-जयादित्यकृता अष्टाध्याय्याः काशिकावृत्तिः, तत्र च जिनेन्द्रबुद्धिकृतो न्यासग्रन्थः, हरदत्तमिश्रकृता पदमञ्जरी च, भट्टोजिदीक्षितप्रणीताः सिद्धान्तकौमुदी

शब्दकौस्तुभ-प्रौढ़मनोरमा-ग्रन्थाः, नागेशभट्टकृताः शब्देन्दुशेखर-परिभाषेन्दु-शेखर-मञ्जुषा-स्फोटवादादिग्रन्थाः, वरदराजकृता लघुसिद्धान्त-कौमुदी मध्यसिद्धान्त-कौमुदी च ।

(३) **छन्दः**— वेदेषु मन्त्राः प्रायश्छन्दोबद्धा एव । अतो वृत्तपरिज्ञानाय छन्दःशास्त्रम् अनिवार्यम् । छन्दःशास्त्रविषयको मुख्यो ग्रन्थः पिङ्गलप्रणीतं छन्दःसूत्रमेवोपलभ्यते । प्रातिशाख्यग्रन्थेष्वपि वृत्तविचारः प्राप्यते । एवं लौकिक-छन्दोविषयकाणां ग्रन्थानां विकास. समजनि ।

(४) **निरुक्तम्**— निरुक्ते क्लष्टवैदिकशब्दानां निर्वचनं प्राप्यते । विषयेऽस्मिन् यास्कप्रणीतं निरुक्तमेव प्रमुखोग्रन्थः । अतः मन्त्राणां निर्वचनमूलाया व्याख्यायाः प्रथमः प्रयासः समासाद्यते । वैदिकशब्दानां संग्रहात्मकोग्रन्थो निघण्टुरिति कथ्यते । तस्यैव व्याख्यानभूतं निरुक्तमेतत् । यास्को निरुक्ते स्वपूर्ववर्त्तिनः सप्तदशनिरुक्तकारान् परिगणयति, निरुक्ते काण्डत्रयं नैघण्टुककाण्डं नैगमकाण्डं दैवतकाण्डं चेति । निरुक्तस्य पञ्चविधकार्यत्वम् । उक्तञ्च—

"वर्णागमो वर्णविपर्ययश्च द्वौ चापरौ वर्णविकारनाशौ ।
धातोस्तदर्थातिशयेन योगस्तदुच्यते पञ्चविधं निरुक्तम् ।।

(५) **ज्योतिषम्**— शुभं मुहूर्तमाश्रित्यैव विशिष्टोऽध्वरः प्रावर्त्ततेति शुभमुहूर्ताकलनाय ज्योतिषस्यादेयोऽभूत् । अत्र सूर्यचन्द्रमसोर्ग्रहाणां नक्षत्राणां च गतिर्निरीक्ष्यते परीक्ष्यते विविच्यते च सौरमासश्चन्द्रमासश्चोभयं परिगण्यतेऽत्र । मखमुहूर्तनिर्धारणे चान्द्रमासस्य प्राधान्यं लक्ष्यते । विषयेऽमुस्मिन् आचार्यलगध-प्रणीतं वेदाङ्गज्योतिषम् इति ग्रन्थ एव साम्प्रतमुपलभ्यते । अतीव गूढ़ार्थकोऽयं ग्रन्थः । अद्यावधि न कोऽप्यस्यार्थावधारणे सक्षमः । ज्योतिषस्य महत्त्वं तत्रोच्यते—

"वेदाहि यज्ञार्थमभिप्रवृत्ताः कालानुपूर्वा विहिताश्च यज्ञाः ।
तस्मादिदं कालविधानशास्त्रंयो ज्योतिषं वेद स वेद वेदम् ।।
(वेदाङ्गज्योतिषम्)

अन्ये चापि आर्यभट्ट-भास्कराचार्य-वाराहमिहिरादयो ज्योतिषशास्त्रज्ञाः सञ्जाताः । ते स्वकृतिभ्यः संसारं चमत्कृतियुतम् चक्रुः ।

(६) **कल्पः**—कल्पसूत्रेषु विविधाध्वराणां संस्कारादीनां च वर्णनं प्राप्यते । मन्त्राणां विविधकर्मसु विनियोगश्च तत्र प्रतिपाद्यते । कल्पसूत्राणि चतुर्धा विभज्यन्ते— (क) श्रौतसूत्रम् (ख) गृह्यसूत्रम् (ग) धर्मसूत्रम् (घ) शुल्वसूत्रं च । (क) श्रौतसूत्रम्— श्रौतसूत्रेषु श्रुतिप्रतिपादितानां सप्तहविर्यागानां सप्त सोम-यज्ञानाम् विधिर्विनियोगादिकं च प्रतिपाद्यते । तत्र प्रमुखाणि श्रौतसूत्राणि

सन्ति–आश्वलायनश्रौतसूत्रम्–शांखायन–कात्यायन–बौधायन, आपस्तम्ब–मानव–लाट्यायन-द्राह्यायण-वैतानश्रौतसूत्रञ्च। श्रौत सूत्राणीमानि कमप्येकं वेदमाश्रित्य वर्त्तन्ते। (ख) गृह्यसूत्रम्–गृह्यसूत्रेषु षोडशसंस्काराणां पञ्चमहायज्ञानां सप्त पाकयज्ञानां अन्येषाञ्च गृह्यकर्मणां सविशेषं वर्णनम् आप्यते। गृह्यसूत्राण्यपि कमप्येकं वेदमाश्रित्य वर्त्तन्ते। तत्र प्रमुखाणि सन्ति–आश्वलायनगृह्यसूत्रम्–पारस्कर–शांखायन–बौधायन–आपस्तम्ब–मानव–हिरण्यकेशी–भारद्वाज–काठक–लौगाक्षि–गोभिल–जैमिनीय–खदिरगृह्यसूत्रञ्चेति। (ग) धर्मसूत्रम् – धर्मसूत्रेषु मानवानां कर्त्तव्यं नीतिधर्मरीतयः, चतुर्वर्णाश्रमाणां कर्त्तव्यादिकम् अन्यच्च सामाजिकनियमादिकं वर्ण्यते। तत्र प्रमुखा ग्रन्थाः सन्ति–बौधायनधर्मसूत्रम्–आपस्तम्ब–हिरण्यकेशी–वसिष्ठ–मानव–गौतमधर्मसूत्रञ्च। (घ) शुल्वसूत्रम्–शुल्वसूत्रेषु यज्ञवेद्या मानादिकं वेदीनिर्माणविध्यादिकं च वर्ण्यते। तत्र मुख्या ग्रन्थाः सन्ति–बौधायन–शुल्वसूत्रम्–आपस्तम्ब–कात्यायन–मानवशुल्वसूत्रञ्च॥

एवं वेदाङ्गमहत्त्वं विपश्चिद्भिः स्वीक्रियते।

---

# आचार्यः सत्यकामवर्मा महोदयः

## कुलपतिः गुरुकुलविश्वविद्यालयस्य

नमोऽस्तु सत्यरूपाय कामरूपाय वर्म्मणे ।
गुरूणां कुलं गत्वायः कुलपतित्वेन विद्यते ।।१।।

तेजसा शोभितः 'वर्मा' 'कामः' सत्यात् कीर्त्तितः ।
राजधानीं परित्यज्य गुरुकुलं सकुलं गतः ।।२।।

यतो लब्धा सदाचारं ख्यातः 'आचार्यः' भूतले ।
मन्दिरं तत् पुनः गत्वा निष्ठां प्रकाशते पराम् ।।३।।

मित्रवर्गं समस्तं हि छात्रवर्गं तथैव च ।
गणयति गुणान् यस्य सर्वदा सर्वसंगमे ।।४।।

निधानं संस्कृतेर्ज्ञातं गुरुकुलं राष्ट्रगौरवम् ।
स्थापयतु पुनः शक्ति प्रतिष्ठां पूर्वां भूतले ।।५।।

स्नेही—
**डॉ० ओम्प्रकाश**
प्रोफेसर, हिन्दी-विभाग,
दिल्ली विश्वविद्यालय

# पुरातत्व संग्रहालय
# गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

—सूर्यकान्त श्रीवास्तव
क्यूरेटर

भारतीय संस्कृति में गंगा नदी का विशेष महत्व है। इसी गंगा के दायें किनारे पर स्थित हरिद्वार धार्मिक दृष्टि से अपना विशेष स्थान रखता है। जब हरिद्वार की चर्चा हुई तो गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय का उल्लेख भी आवश्यक है। इसी विश्वविद्यालय के परिसर में स्थित है पुरातत्व संग्रहालय जो भारतीय संस्कृति के सहजज्ञान को उपलब्ध कराने में सहायक है। आइये चलें इस संग्रहालय की ओर। संग्रहालय पहुँचने से पूर्व उपयुक्त होगा संग्रहालय की स्थापना एवं उसके विकासक्रम का परिचय पा लेना।

शताब्दी के प्रारम्भ में विद्यार्थियों एवं जन-साधारण के हितार्थ श्रद्धेय स्वामी श्रद्धानन्द जी ने एक संग्रहालय की परिकल्पना की, जिसमें सग्रहीत वस्तुओं के माध्यम से भारतीय संस्कृति एवं कला आदि का सहजज्ञान दिया जा सके। इस परिकल्पना को मूर्तरूप दिया सन् १९०७ में जबकि गंगा नदी के बायें किनारे पर अवस्थित कांगड़ी ग्राम के समीप इसकी स्थापना की गयी। आजकल इस स्थान को पुण्यभूमि के नाम से जाना जाता है।

प्रकृति के हाथों सन् १९२४ में गंगा को भयंकर बाढ़ से इसे क्षति पहुँची। परिणाम यह हुआ कि अगले २० वर्षों में संग्रहालय का नाम अंधकार में भटकता रहा, लेकिन इतना अवश्य हुआ कि संग्रहीत वस्तुयें, जो जलप्रकोप से बच गयीं थीं, को सुरक्षित रखा गया।

ज्ञान एवं शिक्षाप्रसार के माध्यम के रूप में विकसित संग्रहालय की उपयोगिता ने गुरुकुल मनीषियों का ध्यान आकर्षित किया। परिणामतः स्वामी जी की परिकल्पना को मूर्तरूप का संकल्प सन् १९४९ में संग्रहालय का पुनर्गठन करके किया गया। यह भी निश्चित किया गया कि पुरातात्विक, ऐतिहासिक एवं कलात्मक वस्तुओं के संकलन पर विशेष ध्यान दिया जाये। मार्च १९५० में गुरुकुल की स्वर्ण-जयन्ती पर विश्वविद्यालय परिसर में बिरला जी द्वारा निर्मित

वेदमन्दिर में संग्रहालय को वर्तमान रूप दिया गया जिसका उद्घाटन भारतीय कला एवं संस्कृति के विद्वान स्वर्गीय डा० वासुदेवशरण अग्रवाल के कर-कमलों द्वारा सम्पन्न हुआ। कालान्तर में पं० इन्द्र जी विद्यावाचस्पति, पं० सत्यव्रत सिद्धान्तालंकार तथा पं० धर्मपाल विद्यालंकार की प्रेरणा ने इसके विकास में महत्वपूर्ण योगदान दिया। वर्तमान रूप को प्रदान करने में डा० शिवनाथ राय, पं० हरिदत्त वेदालंकार, श्री रामेश वेदी, डा० गंगाराम गर्ग एवं डा० विनोद चन्द्र सिन्हा (वर्तमान निदेशक) का नाम उल्लेखनीय है।

सन् १९७२ में गुरुकुल विश्वविद्यालय के कुलपति श्री रघुवीरसिंह शास्त्री के प्रयासों के फलस्वरूप संग्रहालय को विधिवत् विश्वविद्यालय के प्राचीन भारतीय इतिहास, संस्कृति एवं पुरातत्व विभाग का अंग बना दिया गया। यह भी निश्चित किया गया कि विभागाध्यक्ष संग्रहालय का पदेन निदेशक होगा। इसके प्रथम निदेशक होने का अवसर प्राप्त हुआ प्रोफेसर डा० विनोद चन्द्र सिन्हा को। डा० सिन्हा के निर्देशन में संग्रहालय ने वर्तमान स्वरूप को प्राप्त किया है। भारत सरकार के सहयोग से निर्मित भवन में संग्रहालय का स्थानान्तरण सन् १९८१ में हुआ।

संग्रहालय को जहाँ डा० विनोद चन्द्र सिन्हा का निर्देशन मिला, वहाँ माननीय कुलपति के अथक प्रयत्नों ने संग्रहालय को सुचारूरूप देने के लिये संग्रहालयाध्यक्ष एवं संग्रहालय-सहायक के पद विश्वविद्यालय अनुदान आयोग से स्वीकृत कराये। इस समय संग्रहालय में तकनीकी दृष्टि से तीन अधिकारी कार्यरत हैं। छठवीं पंचवर्षीय योजना के अन्तर्गत संग्रहालय विकास के लिये ५०,०००) रुपये की राशि विश्वविद्यालय अनुदान आयोग से प्राप्त करना माननीय कुलपति एवं निदेशक के परिश्रम का ही फल है। अनुदान राशि का उपयोग संग्रहालय की वीथिकाओं की साज-सज्जा तथा हरिद्वार के आस-पास पुरातात्विक सर्वेक्षण के कार्य में होगा।

संग्रहालय के मुख्य उद्देश्यों में भारतीय संस्कृति को उजागर करने वाली सामग्री, यथा-पाषाणमूर्ति, अष्टधातुनिर्मित मूर्तियाँ, विभिन्न शैली के प्राचीन चित्र, पाण्डुलिपि आदि का संकलन तथा जनसाधारण के लिये संग्रहालय में प्रदर्शित करना है, जिससे वे संस्कृति की धरोहर के प्रति सजग हों। साथ ही स्थानीय लोककला को प्रश्रय देना भी इसका उद्देश्य है। हाल के परिवर्तनों में संग्रहालय द्वारा हरिद्वार की प्राचीनता को पुरातात्विक आधार पर प्रमाणित करने का संकल्प लिया है।

संग्रहालय में संग्रहीत वस्तुओं में प्रागैतिहासिक सामग्री से लेकर ११ वीं शताब्दी में चित्रित भीति चित्रों की अनुकृतियाँ सम्मिलित हैं। संकलित सामग्री को विभिन्न वीथिकाओं में विद्यार्थियों एवं जनसाधारण के देखने के लिये रखा

गया है। यथा—प्रागैतिहासिक सामग्री वीथिका, मृद्भाण्ड वीथिका, पाषाणमूर्ति वीथिका, धातुप्रतिमा वीथिका, मुद्रा वीथिका, पाण्डुलिपि वीथिका, चित्रकला वीथिका एवं अस्त्र-शस्त्र वीथिका आदि। इसके अतिरिक्त स्वामी श्रद्धानन्द जी द्वारा प्रदत्त ब्रह्मदेश की कलात्मक वस्तुयें अपना विशेष महत्व रखती हैं। प्रथम प्रधानमन्त्री जवाहरलाल नेहरू द्वारा प्रदत्त वस्तुओं का विशिष्ट महत्व है। गुरुकुल के संस्थापक श्रद्धेय स्वामी जी के जीवन पर आधारित छायाचित्रों की वीथिका गुरुकुल समाज के लिये संग्रहालय की महान उपलब्धि है। महात्मा गांधी एवं अन्य नेताओं से पत्राचार एवं उनकी निर्मम हत्या पर तत्कालीन समाचारपत्रों पर हुई प्रतिक्रिया के छायांकन भी प्रदर्शित हैं। स्वामी जी द्वारा संन्यास ग्रहण करने के पश्चात् उपयोग में लायी जाने वाली विभिन्न वस्तुयें तथा वस्त्र, कमण्डल व चरणपादुकायें (खड़ाऊँ) आदि संग्रहालय के पास ऐसी धरोहर हैं जिनके लिये संग्रहालय ही नहीं विश्वविद्यालय भी गर्व कर सकता है।

विश्वविद्यालय के भूतपूर्व कुलपति श्री रघुबीरसिंह शास्त्री की प्रेरणा से संग्रहालय में पुस्तकालय एवं शोधकक्ष की स्थापना की गयी थी। पुस्तकालय में विभिन्न विषयों पर लगभग ११०० पुस्तकें संग्रहीत हैं, जो शोध-छात्रों एवं स्नातकोत्तर विद्यार्थियों के लिये उपयोगी हैं। धनाभाव के कारण गत कुछ वर्षों में पुस्तकालय में नवीन पुस्तकों का क्रय नहीं हो सका। किन्तु ऐसी आशा की जाती है कि भविष्य में पुस्तकालय के लिये अनुदान मिल सकेगा।

संग्रहालय ने समय-समय पर कुछ प्रकाशन भी किये-हैं, इसमें पं० हरिदत्त वेदालंकार द्वारा रचित 'कालीदास के पक्षी' एक शोध ग्रन्थ है, इसके अतिरिक्त दो मार्ग-दर्शिकायें भी हैं।

संग्रहालय भवन के समीप लाल रंग का भवन वेद मन्दिर के नाम से जाना जाता है। इसका निर्माण सन् १९४१ में उद्योगपति बिरला द्वारा कराया गया था। द्विस्तीरेय भवन बिरला परिवार द्वारा भारत में कराये गये मन्दिर स्थापत्य का सुन्दर उदाहरण है। वेदमन्दिर भूतल पर स्तम्भयुक्त विशाल सभागार है, सभागृह की दीवारों पर विभिन्न धर्मप्रचारकों के चित्र अलंकृत हैं, जिसमें मुख्य हैं बुद्ध, महावीर, स्वामी श्रद्धानन्द जी आदि। भवन का सभागृह, प्रवचन, व्याख्यानमाला एवं पारदर्शियोंयुक्त व्याख्यान के लिये अत्यधिक उपयुक्त कक्ष है। प्रवचन आदि के अतिथियों के लिये सभागृह के दक्षिणी भाग में पीठिका बनी हुई हैं। इस पीठिका के दोनों और बने कक्षों में से एक में भगवान वेद का प्रतिष्ठापन एवं द्वितीय में वैदिक-यज्ञ में प्रयुक्त वस्तुओं के प्रदर्शन की योजना विचाराधीन है, जिससे वेद मन्दिर की गरिमा को क्षति न पहुँचे।

संग्रहालय में संग्रहीत वस्तुओं की अपनी विशेष महत्ता है। भारतीय संस्कृति के परिवेश में उसका क्या स्थान है, जानने के लिए आइये चलें संग्रहालय की वीथिकाओं में!

**

# गुरुकुल समाचार

**१—कुलाधिपति की नियुक्ति की सीनेट द्वारा संपुष्टि—**

डॉ० सत्यकेतु विद्यालंकार, पूर्व-कुलपति गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय को तीनों, आर्यप्रतिनिधि सभा पंजाब, दिल्ली और हरियाणा के मान्य प्रधानों ने सर्वसम्मति से इस विश्वविद्यालय का कुलाधिपति नियुक्त किया था। विश्वविद्यालय की शिष्ट परिषद् ने अपनी बैठक दिनांक १-९-८५ को सर्वसम्मति से उस नियुक्ति की सहर्ष सम्पुष्टि कर दी है।

डॉ० सत्यकेतु विद्यालंकार ऐसे प्रतिभाशाली स्नातक हैं, जिन्होंने पेरिस में गुरुकुल कांगड़ी की स्नातक परीक्षा को अपनी प्रखर प्रतिभा के आधार पर पी-एच.डी. एवं डी. लिट्. उपाधियों हेतु स्वीकार कराया था। आपने इतिहासवेत्ता के रूप में कई दर्जन ग्रन्थ लिखे हैं। आप कम से कम एक दर्जन भाषाओं के सुविज्ञ विद्वान हैं। आपके व्यक्तित्व में सरलता, सादगी और निश्छलता सहज दृष्टिगत हो जाते हैं। वास्तव में आपका जीवन ऋषिकल्प जैसा है। आप अत्यन्त परिश्रमी और मधुरभाषी हैं।

मान्य कुलाधिपति महोदय का संकल्प है कि वे अपने कार्यकाल में विश्वविद्यालय को वेद एवं प्राच्य विद्याओं का एक उच्च शोधकेन्द्र के रूप में विकसित करेंगे। इसके लिये उन्होंने एक विशालतम योजना का प्रारूप तैयार कर लिया है। इसे शीघ्र ही विश्वविद्यालय अनुदान आयोग के समक्ष प्रस्तुत करने की तैयारी कर रहे हैं। यह सर्वविदित ही है कि डॉ० साहब आर्यसमाज का अनुपम इतिहास लिख रहे हैं, जो आर्यसमाज के इतिहास में चिरस्मरणीय साहित्य का स्थान लेगा।

**२—नये कुलपति महोदय की नियुक्ति—**

विश्वविद्यालय के परिद्रष्टा डॉ० सत्यव्रत सिद्धान्तालंकार ने डा० सत्यकाम वर्मा, प्रोफेसर संस्कृत विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय की नियुक्ति गुरुकुल विश्वविद्यालय के कुलपति पद पर दि० ३१-८-८५ को की है।

आप वेदों के प्रकाण्ड पण्डित हैं। आप वेदों का अर्थ ऐसी वैज्ञानिक विधि द्वारा करते हैं कि विदेशी विद्वान भी वेदों से अत्यन्त प्रभावित

नहीं रहते हैं। आप यूरोप के अनेक देश, इंग्लैण्ड, जापान, फ्रान्स आदि अनेकों देशों में अनेक बार विजिटिंग प्रोफेसर बनकर गये हैं। आपने वहाँ पर सैकड़ों शोध-पत्र प्रस्तुत किये हैं। आप व्याकरण, निरुक्त, भाषाविज्ञान आदि विषयों के साथ आयुर्वेद के भी उद्भट्ट विद्वान हैं।

**३—पंचपुरी की संस्थाओं द्वारा नये कुलपति महोदय का स्वागत—**

हरिद्वार, ९ सितम्बर। ज्वालापुर, हरिद्वार और कनखल की समस्त शिक्षण और धार्मिक संस्थाओं की ओर से नये कुलपति डॉ० सत्यकाम आयुर्वेदालंकार का भव्य स्वागत किया गया। डॉ० हरिप्रकाश आयुर्वेदालंकार, मुख्याधिष्ठाता गुरुकुल कांगड़ी ने सभा का संयोजन किया। प्रायः सभी वक्ताओं ने डॉ० सत्यकाम से अनुरोध किया कि आप स्वामी श्रद्धानन्द के स्वप्नों का विश्वविद्यालय बनायें। यह संस्था उच्चशोध का केन्द्र बने।

**रिपोर्ताज :**

# हिमालय शोध-योजना का उद्घाटन-समारोह

## (पर्यावरण मंत्रालय भारत सरकार)

२९ अगस्त '८५ को गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के जन्तु विज्ञान विभाग में भारत सरकार पर्यावरण मंत्रालय द्वारा स्वीकृत हिमालय शोध-योजना का उद्घाटन समारोह वेदमंत्रों की पवित्र ध्वनि के साथ प्रारम्भ हुआ। विश्वविद्यालय के तत्कालीन कुलपति श्री बलभद्रकुमार हूजा (रिटायर्ड आई० ए० एस०) समारोह के मुख्य अतिथि थे। समारोह की अध्यक्षता आचार्य एवं उपकुलपति श्री रामप्रसाद वेदालंकार जी ने की।

माननीय कुलपति ने अपने मुख्य अभिभाषण में वर्तमान पर्यावरण समस्या पर प्रकाश डालते हुए समस्याओं के निदान हेतु विद्वज्जनों का आह्वान किया। कुलपति जी ने शोधयोजना के निदेशक डा० बी० डी० जोशी को विशेष रूप से कठिन परिश्रम के लिए सबोधित करते हुए कहा कि मैं चाहता हूँ कि १९८१ के मैगासेसे पुरस्कार विजेता श्री चण्डीप्रसाद भट्ट की तरह हमारे विश्वविद्यालय का प्रत्येक शिष्य इस पुरस्कार से सम्मानित हो। कुलपति जी ने कण्व आश्रम, जो कि हिमालय शोधयोजना की मुख्य कार्यस्थली है, के सांस्कृतिक एवं पर्यावरणीय महत्व पर भी प्रकाश डाला।

योजना के निदेशक डा० जोशी ने अपने भाषण में योजना के कार्यक्रम का विस्तृत विवरण प्रस्तुत किया। डा० जोशी ने कहा कि इस योजना के प्रथम

चरण हेतु भारत सरकार पर्यावरण मंत्रालय ने ६.६८ लाख की धनराशि स्वीकृत की है। पर्यावरण सुधार हेतु यह इस क्षेत्र की सबसे बड़ी योजना है। इस शोध योजना के अर्न्तगत होने वाले कार्य का विवरण दिया गया। डा० जोशी ने कण्व आश्रम के पर्यावरण स्थिति को कालिदास विरचित 'अभिज्ञान शाकुन्तलम्' का सन्दर्भ देते हुए प्रस्तुत किया, उन्होंने कहा कि कालिदास के समय में कण्व आश्रम की पर्यावरण स्थिति में प्रकृति-मनुष्य एवं वन्य जन्तुओं के मध्य कितना भावात्मक सांमजस्य रहा होगा कि शकुन्तलापुत्र भरत सिंहशावकों के साथ क्रीड़ा करता था।

योजना के अन्तर्गत हिमालय की कन्दराओं में भूमि की उपजाऊ शक्ति का रासायनिक विश्लेषण, पर्यावरण संरक्षण एवं संवर्द्धन हेतु नये उपाय, भूमि क्षरण की रोकथाम, बाढ़ नियंत्रण, वानिकी एवं उद्यानों का प्रचार एवं प्रसार, पहाड़ी नदियों से उत्पन्न कटाव की रोकथाम, पर्यावरण सन्तुलन के सापेक्ष जीव-जन्तुओं का सर्वेक्षण, वन्य सम्पदा को हानि पहुँचाने वाले कीट समुदाय की रोकथाम, यूकलिप्टिस वृक्षारोपण से उत्पन्न भूमि की उर्बरकता तथा रासायनिक बनावट का तुलनात्मक अध्ययन इत्यादि कार्यों का सम्पादन होगा।

योजना की कार्यस्थली कण्व आश्रम में स्थित गुरुकुल विद्यालय के संस्थापक-व्यवस्थापक श्री विश्वपाल जयन्त जी ने अपने उद्बोधन में कण्व आश्रम का संक्षिप्त परिचय एवं स्थानीय पर्यावरणीय समस्याओं की ओर ध्यान आकृष्ट किया। श्री जयन्त जी ने कहा कि स्वर्गीय प्रधानमंत्री श्री जवाहरलाल नेहरु एवं तत्कालीन मुख्यमंत्री डा० सम्पूर्णानन्द ने कण्व आश्रम की सांस्कृतिक महत्ता में गहन रूचि ली, जिस कारण आश्रम का विकास एवं सौन्दर्यकरण हुआ, किन्तु उसके पश्चात् यह क्षेत्र उपेक्षित पड़ा रहा।

किन्तु अब मुझे विश्वास है कि डा० जोशी के निर्देशन में हिमालय शोध योजना द्वारा इस क्षेत्र में विकास की ज्योति प्रज्ज्वलित होगी एवं बहुत समय से उपेक्षित इस क्षेत्र की पर्यावरण स्थिति में सुधार होगा। क्योंकि यह स्थल हमारी सांस्कृतिक धरोहर का एक महत्वपूर्ण अंग है।

अन्त में विश्वविद्यालय के कुलसचिव श्री वीरेन्द्र अरोड़ा ने मुख्य अतिथि एवं उपस्थित विद्वज्जनों को धन्यवाद देते हुए योजना के निदेशक डा० जोशी को योजना के कार्य एवं सफलता के लिए अपनी शुभकामनाएँ दीं। श्री अरोड़ा जी ने तत्कालीन कुलपति श्री हूजा जी का विशेष रूप से आभार प्रकट किया कि उनकी ही सतत् प्रेरणा से डा० जोशी के निर्देशन में विश्वविद्यालय को यह योजना मिली। कुलसचिव ने पर्यावरण मंत्रालय भारत सरकार को विशेष रूप से धन्यवाद दिया कि विश्वविद्यालय को यह योजना प्रदान कर हिमालय की पर्यावरण रक्षा हेतु सेवा अवसर दिया। समारोह के पश्चात्

विश्वविद्यालय परिसर में वृक्षारोपण किया गया। जिसमें शहर के वरिष्ठ पत्रकार एवं अन्य सम्मानित व्यक्तियों ने वृक्षारोपण किया।

## हिमालय शोध-योजना

### (पर्यावरण मंत्रालय, भारत सरकार)

दिनांक २-६-८५ को हिमालय शोध योजना में कार्य करने हेतु विभिन्न पदों पर नियुक्ति के लिए चयन समिति हुई। चयन समिति की अध्यक्षता हमारे नये कुलपति डा० सत्यकाम वर्मा द्वारा सुशोभित की गई, हमें आशा है कि हमारे नये कुलपति डा० वर्मा के आशीर्वाद तथा नेतृत्व में योजना अत्यन्त सुचारू रूप से अपने उद्देश्यों को प्राप्त करने में सफल होगी।

चयन समिति में विषय-विशेषज्ञ के रूप में डा० पी०के० सेनशर्मा, डायरेक्टर, जन्तु-विज्ञान शाखा, फोरेस्ट रिसर्च इंस्टीट्यूट देहरादून तथा डा० एच०आर० सिंह, प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, जन्तु-विज्ञान विभाग, गढ़वाल यूनिवर्सिटी, श्रीनगर सम्मिलित हुए। इन विद्वानों को भी हिमालय योजना के कार्य एवं उद्देश्यों से परिचित कराया गया, तथा वें योजना की रूप-रेखा से बहुत प्रभावित हुए। और उन्होंने यह भी प्रस्तावित किया कि यदि योजना की कार्यावधि में कहीं उनके सहयोग की आवश्यकता पड़े तो वे सहर्ष सहयोग दे'गे।

चयन समिति ने एक रिसर्च साइंटिस्ट, दो सीनियर रिसर्चफैलो तथा एक जूनियर रिसर्च फैलो के चयन की संस्तुति नियुक्ति हेतु की। आशा है कि चयनीत प्रत्याशी अक्तूबर के प्रथम सप्ताह तक अपना कार्यभार ग्रहण कर लेंगे एवं योजना का कार्य समुचित रूप से प्रारम्भ हो सकेगा।

## जन्तुविज्ञान-विभाग

दिनांक २४-८-८५ को जन्तु-विज्ञान विभाग में नव चयनीत डा० अशोक कुमार चोपड़ा ने अपना कार्यभार ग्रहण किया। इससे पूर्व डा० चोपड़ा गढ़वाल विश्वविद्यालय में कार्यरत थे। डा० चोपड़ा लखनऊ विश्वविद्यालय से M.Sc., Ph. D. हैं।

## राष्ट्रीय संगोष्ठी—गंगा प्रदूषण

सिफारिशें—

१—बायलाजिकल ट्रीटमैंन्ट प्लांट।

नगरपालिका एवं कारखाने अपने-अपने एलीमैंन्टस को उपचारित करें और जलने वाली गैस एवं खाद तैयार करें।

हरिद्वार के जलनिगम ने यह कार्य प्रारम्भ कर दिया है।

२—नदी, तट एवं पहाड़ों पर सघन वृक्षारोपण हो जससे भूमि-अपरदन रोका जा सके। पौधों के चुनाव के लिये विश्वविद्यालय, वन विभाग, प्रशासक आदि कार्य करें।

**३—बिजली का दाह गृह :**

गंगा के किनारे ऐसे शहरों में जहाँ बड़ी संख्या में मुर्दे जलाये जाते हैं, वहाँ बिजली शवदाह गृह बनवाये जायें। लोगों को प्रेरित किया जाय कि वे शवों के लिये इसका इस्तेमाल करें। गंगा जल शवों पर छिड़कने की व्यवस्था भी हो सकती है।

४—पौधे लगाने के लिये वनस्पति वैज्ञानिक, रसायन विज्ञान के विद्वान, वन विभाग आदि मिल कर पौधों का चुनाव करें।

५—कपड़े साफ करने एवं कीटनाशियों के लिये पौधों से प्राप्त उत्पादन बोज आदि प्रयोग करें। नोम, महुआ, करंज, पाइरेथ्रम आदि।

६—ऊर्जा के लिये सौर्य ऊर्जा एवं बायो गैस प्रयोग करने के लिये लोगों को प्रोत्साहन दें। इसी प्रकार ईंधन देने वाले पौधे लगाये जायें।

७—वैदिक पौधे जिसका वर्णन वेदों, पुराणों में जल को साफ करने में बताया जाता है, उनका अध्ययन, उन पर प्रयोग करें।

८—सड़क के किनारे और खाली स्थानों में फलदार व छायादार वृक्ष लगायें। साथ में उपयुक्त स्थानों में सौन्दर्य के लिये भी वृक्ष लगायें।

९ – पर्यावरण शिक्षा : (१) साहित्य रचना, (२) प्रदर्शनी, (३) जनता के प्रतिनिधियों को पर्यावरण के बारे में शिक्षा देना।

१० - नदी का पानी बेहिसाब नहरों में न जाने दें जिससे नदी में बहुत कम जल रह जाये। इससे नदी का जल नालों से शीघ्र प्रदूशित होगा।

११ - जनसंख्या पर नियन्त्रण करना चाहिये।

---

# पुस्तक-समीक्षा

## "स्वदेशी चिकित्सा-सार"

'स्वदेशी चिकित्सा सार' नामक पुस्तक को देखने के पश्चात् मैंने इसे 'यथा नाम तथा गुण' के अनुरूप पाया। चिकित्सा-जगत् में इस पुस्तक का प्रकाशन वास्तव में स्वागत-योग्य है, क्योंकि जन-साधारण को दृष्टिगत रखते हुए लेखक ने १७ पृष्ठों के आकार के भीतर परम्परागत घरेलू चिकित्सा को एक अत्यन्त उपयोगी 'सार' के रूप में प्रस्तुत करने का प्रशंसनीय कार्य किया है। पुस्तक में वर्णित घरेलू उपचार पीढ़ियों से आजमाए हुए, सुगम और विश्वसनीय हैं तथा पुस्तक की भाषा भी सुबोध है। अतः साधारण व्यक्ति भी इन्हें आसानी से समझकर इनका निःसंकोच प्रयोग कर लाभ उठा सकता है और डाक्टरों और दवाइयों के अनावश्यक चक्करों तथा नानाविध परेशानियों से बच सकता है। 'रोगों से बचाव' अध्याय में प्रायः प्रमुख-प्रमुख रोगों से बचने के उपाय बताये गये हैं जिनका यथोचित पालन करने पर विविध रोगों और संक्रमणों से सहज बचा जा सकता है। अन्त में लेखक ने प्रतिदिन नियमित रूप से करने योग्य पांच योगासन और एक भ्रमण-प्राणायाम का वर्णन करके बिना एक पैसा खर्च किए सदैव कार्यक्षम रहने तथा रोगों से बचे रहने का एक अन्य ढंग सुझाया जो वस्तुतः छोटे-मोटे रोगों के लिए पल-पल पर डाक्टरों के पास भागने वाले लोगों के लिए एक अच्छा मार्गदर्शन है।

आज साधारण रोगी अत्यधिक खर्चीली और रोग को दबा देने वाली ऐलोपैथिक चिकित्साप्रणाली का अवलम्बन लेकर इतना अधिक परेशान है कि रोगों को जड़ से उन्मूल कर सकने योग्य देशी चिकित्सा की पुनः शरण लेने को आकुल हो रहा है। ऐसी परिस्थिति में सामाजिक आवश्यकता के अनुकूल श्री डा० अजीत मेहता ने उक्त पुस्तक के माध्यम से भारतवर्ष के महान् तपस्वी ऋषि-मुनियों द्वारा उद्भूत एवं विकसित, जन-साधारण के हितार्थ, स्वदेशी चिकित्सा पद्धति के प्रति जन-जन के हृदय में पुनः आस्था जगाने का जो एक सार्थक प्रयास किया है, उसके लिए मैं उन्हें साधुवाद दिये बिना नहीं रह सकता। पुस्तक सुरुचिपूर्ण होने के कारण घर-घर में रखने एवं तदनुसार चलने योग्य है।

अन्त में मान्य लेखक के लिए मेरी हार्दिक कामना यह है कि वे जन-सेवा की ऊँची भावना के साथ सदैव अग्रसर होते रहें।

**—रामप्रसाद वेदालंकार**
आचार्य एवं उप-कुलपति

# विशेष सूचना

गुरुकुल पत्रिका के पाठकों से निवेदन है कि अक्टूबर, नवम्बर और दिसम्बर तीन मास का 'स्वामी श्रद्धानन्द विशेषांक' प्रकाशित किया जायेगा। कृपया नोट करलें। यदि कोई विद्वान स्वामी श्रद्धानन्द के जीवन या उनके सम्बन्ध में सारगर्भित लेख भेजेंगे तो उसको इस अङ्क में सहर्ष प्रकाशित किया जायेगा।

—सम्पादक

